अंग्रेजी-हिन्दी

# वृहत् जीव विज्ञान कोश

# Encyclopaedia of Biological Terms

जिसमें

जन्तु विज्ञान (Zoology) और वनस्पति विज्ञान (Botany) के अतिरिक्त समस्त सम्बन्धित विज्ञानों जैसे चिकित्सा (Medical), आकारकी (Morphology), कार्यकी (Physiology) आदि के पारिभाषिक शब्द सम्मिलित हैं।



रचयिता

डॉ० महेश्वरसिंह सूद, एम० एस-सी०, पी० एच-डी०
जीव विज्ञान शास्त्री

एवं

डॉ० अरुणकुमार, एम० एस-सी० (प्री०) वनस्पति-विज्ञान, एम० बी० बी० एस०, एम० एस०
प्रवक्ता
मेडीकल कालेज, उत्तर प्रदेश

प्रतिभा प्रतिष्ठान, नई दिल्ली

# भूमिका

किसी राष्ट्र की उन्नति अथवा अवनति का वहाँ की सांस्कृतिक निधि से अटूट सम्बन्ध है। देश की प्रगति का विशाल भवन समृद्ध संस्कृति की सुदृढ़ नींव पर ही निर्मित होता है। राष्ट्रोत्थान के लिये यह अनिवार्य है कि हम अपनी राष्ट्र-भाषा का उत्थान करें तथा शीघ्रातिशीघ्र उसकी न्यूनताओं एवं त्रुटियों को दूर कर उसे विश्व की सर्वतोधिक उन्नत भाषाओं के स्तर पर लावें।

आज हिन्दी की जटिलतम समस्या, जो उसकी प्रगति के मार्ग को अवरुद्ध किये खड़ी है पारिभाषिक शब्दों की कठिनाई है। कला के क्षेत्र में तो यह समस्या पर्याप्त रूप से हल कर ली गई है और जो कुछ शेष है उसे भी शीघ्र ही समाप्त कर लिया जावेगा। किन्तु जहाँ तक विज्ञान का सम्बन्ध है अभी इस दिशा में प्रगति सन्तोषजनक नहीं कही जा सकती। यह भी निश्चित है कि जब तक वैज्ञानिक पारिभाषिक शब्दावलि अन्तिम रूप से स्थिर नहीं हो जाती, देश तथा मातृ-भाषा की प्रगति अवरुद्ध ही रहेगी और विज्ञान भारतीय विद्यार्थियों के लिये एक कष्ट-साध्य विषय बना रहेगा। अतः यह आवश्यक है कि वैज्ञानिक विषय भी मातृ-भाषा द्वारा उसी प्रकार बोधगम्य बनाये जायें जिस प्रकार वे अभी तक अँग्रेजी माध्यम के द्वारा समझे जाते रहे हैं।

इस सम्बन्ध में समय-समय पर अनेक विद्वानों के मत प्रकाशित होते रहे हैं और प्रायः सभी सहमत हैं कि वर्णनात्मक शब्दों का तो आँगुल भाषा से भारतीय भाषाओं में अनुवाद किया जावे परन्तु वर्गों, कुलों आदि के नाम और अस्थियों माँसपेशियों आदि के नाम लैटिन या अंग्रेजी में जिस रूप के हैं उसी रूप में अपना लिये जावें। लैटिन के स्थान पर संस्कृत या मातृ-भाषा के नाम गढ़कर एक और नाम देने से उसकी अन्तर्राष्ट्रीयता का लोप हो जावेगा और साथ ही विषय भी अधिक कठिन प्रतीत होगा। शब्दों को यथावत् ग्रहण करने से एक लाभ यह भी होगा कि हमें समस्त भारतीय भाषाओं के लिये भी एक समान शब्दावलि सुलभ हो सकेगी।

इसके विपरीत दूसरे मत में वे विद्वान आते हैं जो पारिभाषिक शब्दावलि के विषय में शुद्ध अँग्रेजी को ही बनाये रखने के पक्ष में हैं। उनका कथन है कि राष्ट्र-भाषा हिन्दी में शब्दावलि बनाने से हम लोग वैज्ञानिक दौड़ में पीछे रह जायेंगे। किन्तु वस्तुतः इस कथन में कुछ भी तथ्य प्रतीत नहीं होता क्योंकि समस्त विश्व में सम्पर्क स्थापित करना केवल अन्वेषकों का कार्य है। इसके लिये उन्हें केवल अँग्रेजी ही नहीं अपितु जर्मन, फ्रैन्च, रूसी, जापानी आदि अन्य भाषायें भी सीखनी होंगी जिसमें उस विशिष्ट शाखा की प्रख्यात रचनायें हैं। उन्हें विदेशी भाषायें सीखने के कष्ट से परित्राण नहीं मिल सकता। वे जहाँ अन्य भाषाओं का ज्ञान अर्जन करेंगे वहीं उस शृङ्खला में अँग्रेजी को भी जोड़ा जा सकता है। अतः यह कथन युक्ति-संगत प्रतीत नहीं होता कि पारिभाषिक शब्दावली में परि-वर्तन ही न किया जाय। हमें अन्तर्राष्ट्रीय शब्दों का थोक-रूप से प्रयोग नहीं करना है अपितु उनमें चुनाव करना है। हमारे लिये उपयुक्त यह होगा कि जो शब्द हमारे अनुकूल हों उन्हें हम ग्रहण करलें और शेष को अर्थ पूर्ण पर्याप्य मिलने पर छोड़ दें। शब्द अपने अन्दर निहित भावों तथा विचारों का प्रतिनिधित्व करता है। कोई भी शब्द भाषा में तभी चल सकेगा जब वह सरल तथा यथार्थ आशय को व्यक्त करने वाला हो और भाषा की आत्मा के साथ सामञ्जस्य रखता हो।

जहाँ तक नवीन शब्दों के निर्माण का सम्वन्ध है इसमें कोई दो मत नहीं हो सकते कि हमारे लिये सर्वतोधिक उपयुक्त स्रोत संस्कृत ही है। संस्कृत सभी भारतीय भाषाओं की जननी है और जिस प्रकार लैटिन और ग्रीक समस्त यूरोपियन भाषाओं का आधार है उसी प्रकार समस्त भारतीय भाषायें संस्कृत पर आधारित हैं। अतः जो शब्द इससे वनेंगे वे सम्पूर्ण देश की भाषाओं में समान रूप से ग्राह्य होंगे और शीघ्र ही भारत, ब्रह्मदेश, स्याम आदि देशों में प्रचलित होकर अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति प्राप्त कर सकेंगे।

प्रस्तुत कोश, जो अनेक वर्षों के कठिन परिश्रम का फल है, इन्हीं मूल-भूत सिद्धान्तों को ध्यान में रखकर लिखा गया है। इसके अन्तर्गत समाविष्ट ४०,००० शब्द जीव-विज्ञान तथा अन्य सम्वन्धित विज्ञानों के लगभग समस्त क्षेत्र को पूर्ण करते है। शब्द निर्माण में निम्नलिखित आधारों को प्रयुक्त किया गया है।

(१) आँग्ल-भाषा के वे शब्द जो एक-पदी (monosyllable) हैं तथा सरलता से बोलचाल की भाषा में अपनाये जा सकते हैं, यथावत् ग्रहण कर लिये गये है जैसे gill (गिल), fin (फिन), cusp (कस्प), keel (कील), barb (बार्व), Barbel (बार्वेल), velum (वीलम), valve (वाल्व) आदि। यह ध्यान रखा गया है कि ग्रहणशीलता तथा अभिवृद्धि एक जीवित भाषा के आवश्यक गुण है। भाषा अवाध-गति से अग्रसर होती हुई एक महान सरिता है जिसे उसकी शाखायें निरन्तर समृद्धिशालिनी वनाया करती हैं। कोई भी भाषा जो विकास की दिशा से मुँह मोड़ती है, अवनति की तरफ अग्रसर होने लगती है। उपर्युक्त शब्द उसी प्रकार सरलतापूर्वक ग्रहण किये जा सकते हैं जिस प्रकार अँग्रेजी के 'रेल', 'टिकट', 'स्कूल', आदि शब्द, और जिस प्रकार आज अशिक्षित वर्ग भी इन शब्दों को सहज-रूप से प्रयुक्त कर लेता है उसी प्रकार शीघ्र ही जीव-विज्ञान के ये शब्द भी हमारी भाषा का एक अभिन्न अंग वन जायेंगे।

(२) यह भी ध्यान रखा गया है कि जो शब्द सर्वसाधारण में पहले से ही प्रचलित हो चुके हैं उन्हें भी यथावत् रखा जाय। सभी पारिभाषिक शब्द अन्ततोगत्वा जन-साधारण के लिए ही निर्मित किये जाते हैं। अतः किसी शब्द को केवल इसीलिये तिरस्कृत नहीं किया गया क्योंकि वह मूलतः 'विदेशी' है अथवा शास्त्रीय संस्कृत से मेल नहीं खाता। यदि कोई शब्द भाषा का अविभाज्य अङ्ग वन चुका है और यदि वह यथार्थ आशय लिए हुए हैं तो विदेशी होते हुए भी उसे ग्रहण कर लिया गया है।

(३) केवल उन्हीं प्रचलित शब्दों को ग्रहण किया गया है जो देश के समस्त क्षेत्रीय भाषाओं में भी एक ही अर्थ रखते हैं। वे शब्द जिनका मूल तो संस्कृत है किन्तु देश के विभिन्न भागों में, विभिन्न अर्थों में प्रयुक्त होते हैं, छोड़ दिये गये हैं।

(४) जिन शब्दों को ग्रहण किया गया है उनके लिप्यन्तर के साथ-साथ उनकी ग्रीक अथवा लैटिन धातु भी दी गई है।

(५) नवीन शब्दों का निर्माण संस्कृत-धातुओं से किया गया है और उनमें उच्चारण की सुविधा तथा शब्द के माधुर्य का विशेष ध्यान रखा गया है। ऐसे संयुक्त शब्द नहीं बनाये गए हैं जिनके उच्चारण करने में कठिनाई हो तथा सुनने में अप्रिय लगें। अतः शब्दों की सन्धि करके उनको संयुक्त करने की अपेक्षा उनको पृथक ही रखकर हाइफन (-) विराम-चिन्ह से संयुक्त किया गया है।

(६) प्रत्येक विदेशी उपसर्ग तथा प्रत्यय के लिये भाषा का एक ही उपसर्ग तथा प्रत्यय ग्रहण किया गया है जैसे ab-प्रतिकूल, sub- उप, a-ऊन, निर, para-परा, ad-आसन्न, proto-पुरा, supra-सुपरा, ऊर्ध्व, आदि तथा blast- ज. clast-नाशक़, genesis-जनन, phore-धारी।

(७) कठिन शब्द की अपेक्षा सरल, सुवोध तथा सुस्पष्ट शब्द को प्राथमिकता दी गई है। किन्तु यह ध्यान रखा गया है कि ऐसा करने में उसके यथार्थ आशय का हनन न होने पावे।

(८) एक शब्द के लिए अनेक पर्यायवाची शब्द उपलब्ध होने पर उन सभी शब्दों को, यदि उनका आशय सर्वथा एक है, दे दिया गया है ताकि अपनी रुचि के अनुसार किसी भी शब्द को प्रयुक्त किया जा सके। सुविधा के हेतु प्रधानता उस शब्द को दी गई है जिससे तज्जनित शब्द (derivatives) बनाने में सहायता मिले जैसे Intestines के लिए 'अन्त्र', 'आंत' तथा 'अंतड़ी' में से 'अन्त्र' तथा Fish के लिए 'मत्स्य', 'मीन' तथा 'मछली' में से 'मत्स्य' इत्यादि।

(९) पारस्परिक सामञ्जस्यपूर्ण शब्दों को हिन्दी में भी उसी प्रकार सामञ्जस्यपूर्ण रखा गया है जिस प्रकार कि वे अंग्रेजी में हैं ताकि उनका पारस्परिक सम्बन्ध स्पष्ट हो सके और उनके अंग्रेजी पर्याय को सरलता से पहचाना जा सके जैसे eocene–नवोदय, oligocene–ऊन-नव, miocene–नव, pliocene–नवतर, pliestocene–नवतम, or holocene–आधुनिक तथा ametabola–अरूपान्तरी, paurometabola–क्रमिक रूपान्तरी, hemimetabola–अंश रूपान्तरी, holometabola–पूर्ण-रूपान्तरी आदि।

(१०) प्रत्येक शब्द के साथ उसका हिन्दी अनुवाद तथा उसका मूल उद्गम दोनों ही दिये गये हैं।

(११) जहाँ मूल ग्रीक अथवा लैटिन धातु उस वस्तु का यथार्थ आशय नहीं देती जिससे उस शब्द का सम्बन्ध है वहाँ नवीन शब्द के निर्माण में समानता तथा अनुकरण के स्थान पर यथार्थ-आशयता को प्रधानता दी गई है और एक भिन्न शब्द का निर्माण किया गया है।

(१२) जहाँ तक अन्तर्राष्ट्रीय शब्दावलि का सम्बन्ध है यह ध्यान रखा गया है कि इस शब्द की एकाङ्गीयता तथा इसके संकुचित अर्थ दोनों से ही बचा जाय। किसी शब्द को न तो केवल इसीलिये ग्रहण किया गया है कि वह 'अन्तर्राष्ट्रीय' है और न केवल इसीलिये कि वह संस्कृत व्याकरण के अनुसार शुद्ध है। अपितु दोनों सीमाओं के प्रति एक उदार निष्पक्षता की नीति ग्रहण कर दोनों के समन्वय के आधार पर एक नवीन शब्दावलि का निर्माण किया गया है जिसमें व्यापकता, ग्रहणशीलता, परिवर्तनशीलता तथा यथार्थ-आशयता हो।

यह भी ध्यान रखा गया है कि केवल अंग्रेजी, फ्रेंच, तथा जर्मन भाषाओं के शब्द ही 'अन्तर्राष्ट्रीय' नहीं हैं। वस्तुतः वे केवल पश्चिमी यूरोप में ही व्यवहृत होते हैं। किसी भी शब्द के पूर्ण रूप से अन्तर्राष्ट्रीय होने के लिये यह आवश्यक है कि वह शब्द रूस, चीन, जापान आदि अन्य उन्नत देशों में भी प्रयुक्त होता हो। अन्यथा उसकी 'अन्तर्राष्ट्रीयता' कोई अर्थ नहीं रखती और यदि हम उसे केवल पश्चिमी यूरोप में प्रयोग के ही आधार पर ग्रहण कर लेते हैं तो वह केवल हमारी भावुकता है।

अतः जहाँ तक मूर्त वस्तुओं का सम्बन्ध है उनके प्रचलित नाम को ही ग्रहण किया गया है किन्तु अमूर्त वस्तुओं के लैटिन अथवा ग्रीक मूल के आधार पर नवीन शब्द का निर्माण किया गया है और यह ध्यान रखा गया है कि नवीन शब्द लैटिन अथवा ग्रीक का अन्धानुकरण मात्र न हो।

प्रस्तुत कोश की शब्दावलि के आधार पर विद्यालयों में सफलतापूर्वक शिक्षा दी जा रही है तथा जीव-विज्ञान की पाठ्य-पुस्तकों में भी इसका प्रयोग किया जा चुका है जिससे यह प्रयोग की कसौटी पर परखी जा चुकी है। आशा है इससे न केवल सम्पूर्ण जीव-विज्ञान की उच्चतम शिक्षा ही दी जा सकेगी अपितु यह शिक्षकों, अन्वेषकों तथा विज्ञान में रुचि रखने वाले सभी व्यक्तियों के लिये लाभदायक सिद्ध होगी। यदि यह पुस्तक इस महान् उद्देश्य की पूर्ति में तनिक भी सहयोग देती है तो हम अपना प्रयास सफल समझेंगे।

—महेश्वरसिंह सूद
—अरुण कुमार

# जीव विज्ञान बृहत् कोश

## A

**A cells**—ए-कोशिकायें—लैंगरहैन्स के द्वीपों (islets of Langerhans) की ऐल्फा (alpha) कोशिकायें ।

**a disc**—ए-बिम्ब—पेशीतन्तुक (myofibrillae) का दोहरा अपवर्तनिक (doubly refracting) या विषम-दैशिक (anisotropic) पट्टी या बैन्ड (band) ।

**abactinal**—(L. *ab*, from; Gk. *aktis*, ray) पाद-प्रतिकूल ! कंटक-देहियों—एकाईनोडरमस (Echino derms) में पाया जाने वाला वह प्रदेश (region) जिसमें नलिकापाद (tube feet) नहीं होते । [पाद शब्द का अर्थ संस्कृत में चरण और किरण दोनों होता है, इस कारण 'aktis' के लिये 'पाद' शब्द का प्रयोग विशेपतया उपयुक्त है ।]

**abambulacral**—(L. *ab*, from, *ambulare*, to walk) पाद-प्रतिकूल ।

**abapical**—(L. *ab*, from; *apex*, summit) अधः ध्रुवीय या अधः ध्रुव स्थिति ।

**abaxial**—(L. *ab*, from, *axis*, axle) अपाक्ष; (१) केन्द्रच्युत या उत्केन्द्रक (excentric); (२) किसी संरचना क वह तल जो अक्ष (axis) से परे हो ।

**abaxile**—(L. *ab*, from; *axis*, axle) अपअक्षीय; अपाक्षीय; ऐसा भ्रूण (embryo) जिसका अक्ष (axis) बीज की अक्ष की दिशा में नहीं होता है ।

**abbreviated**—(L. *ab*, intensive, and *brevis*, short) संक्षिप्त ।

**abdomen**—(L. abdomen, belly) उदर । (१) कशेरुकों में वक्ष (thorax) और वस्ति (pelvis) के बीच का भाग, जिसमें आमाशय (stomach), अन्त्र, (intestine), यकृत (liver), क्लोम (pancreas), प्लीहा (spleen), वृक्क (kidney) आदि स्थित होते हैं । (२) सन्धिपाद (आँर्थोपोडा) में शरीर का लम्बा खण्डों का बना पश्च (पिछला) भाग ।

**abdominal**—उदर सम्बन्धी; उदर; उदरस्थ; उदरीय ।

**abdominal air sec**—उदरीय वायु-कोष ।

**abdominal cavity**—उदर-कोटर ।

**abdominal pores**—उदर-छिद्र ।

**abdominal regions**—उदर के वे नौ क्षेत्र जो दो क्षैतिज (horizontal) और दो उर्ध्वाधर (vertical) कल्पित रेखाओं से विभक्त होकर बनते हैं । जैसे

हाइपोकांड्रियक (hypochondriac) दो;
कटि (lumbar) दो;
वंक्षण (inguinal) दो ;
अधिजठर (epigastric) एक ,
नाभि (umbilical) एक ;
अधोजठर (hypogastric) एक ;

**abdominal ribs**—उदर-पर्शुका; उदरस्थ पसली ।

**abducen or abducent nerve**—(L. *abducere*, to lead away) ऐबड्युसेन्ट तंत्रिका (नाड़ी); अपसारिणी तंत्रिका; अपचालिनी तंत्रिका; छटवीं मस्तिष्कीय तंत्रिका जो चक्षुगोलक (eye ball) के रेक्टस एक्सटर्नस (rectus externus) पेशी से लगी होती है ।

**abductor**—(L. *abducere*, to lead away) अपसारिणी; वहिर्नायनी; [अपवर्तनी] किसी भाग को मध्याक्ष

(median axis) से दूर खींचकर ले जाने वाली पेशी (muscle) को अपसारिणी या अपंवर्तनी या बहिर्नायनी पेशी कहते हैं।

**aberrant**—(L. *aberare*, to wander away) आदर्श च्युत; विपथी; आदर्श भ्रष्ट; विपथन। वे जाति (species) जिनके लक्षण अपने आदर्श (type) के अनुसार नहीं होते, आदर्श च्युत कहे जाते हैं।

**absience**—(L. *abire*, to depart) प्रतिक्रिया वर्जन; उत्तेजना-निवर्तन; किसी उत्तेजना या प्रतिक्रिया (reaction) से अलग हटना।

[देखिये—adience प्रतिक्रिया प्रगम]

**abiogenesis**—(Gk. *a*, not, *bios*, life; *genesis*, birth) स्वतंत्रोपादन; आजीव जीवोत्पत्ति; अजीवाद् जनन; स्वयंमुत्पत्ति (spontaneous generation)। जीवों की निर्जीव पदार्थों से उत्पत्ति हो सकती है—यह मत।

**abiology**—(Gk. *a*, not; *bios*, life) निर्जीव विज्ञान।

**abomasum**—(L. *ab*, from, *omasum* pouch) एवोमैसम; जठरान्त; चतुर्थ आमाशय; रोमंथशीलों (ruminants) में पाया जाने वाला आमाशय (stomach) का चतुर्थ भाग।

**aboral**—(L. *ab*, from *as*, *oris*, mouth) मुख-प्रतिकूल; अपमुख।

**abortion**—(L. *abortus*; birth premature) गर्भ-स्राव; गर्भपात; वृद्धिरोध।

**abortive**—(L. *ab*, from, *orirs*, to rise) (1) अपूर्ण कालज; अपूर्णज (2) निष्फल; विफल; (3) वर्धनावरुद्ध (arrested in development) (4) अवरुद्धवृद्धि।

**abranchiate**—(Gk. *a*, without; *branchia*, gills) (without gills) गिलहीन।

**abrupt**—(L. *abrumpere*, to break off) विच्छिन्न; अचान; असंबंध, असंलग्न, खंडित सिरे पर कटा हुआ या टूटा हुआ प्रतीत होना।

**abruptly-acuminate**—उदग्र स्थल—ऐसी विस्तृत परा कोटि जिसमें नवीन पर्ण अथवा शाखा निकले।

**abscission**—(L. *abscindere*, to cut off) विल-गित।

**absorption**—(L. *absorbere*, to suck in) शोषण; अवशोषण; अवचूषण; सोखना। वह क्रिया जिससे पचा हुआ (digested) भोजन झिल्ली में से होकर रक्त में जा मिले।

**abstriction**—(L. *abstringere*, to cut off) स्पोर या बीजाणु पृथकीकरण; जैसे फफूँदीयों (mildews) में बीजाणुघर (sporophores) के सिरों के गोलाकार होने पर स्पोर या बीजाणु (spores) पृथक होते हैं।

**abterminal**—(L. *ab*, from; *terminus*, end) अन्तअभयान्तरी। अन्त (end) से अन्दर की ओर (inwards) जाना।

**abysmal, abyssal**—(Gk. *abyssos*, bottomless) अगाध-सामुद्रिक; नितलीय; वितलीय।

**acanaceous**—(Gk. *akanos*, thistle) सकंटक; सशूकी; काँटे युक्त।

**acanthat**—(Gk. *akantha*, thorn) काँटा; शूल-प्रवर्धन (spinous process)।

**acanthaceous**—(Gk. *akantha*, spine) सकंटकी; सशूली; काँटेदार।

**acanthin**—(Gk. *akautha*, thous) एकेन्थिन; कुछ रेडियोलेरिया (Radiolaria) में अस्थि बनाने वाला पदार्थ।

**acanthion**—(Gk. *akantha*, thorn) एकेन्थियोन; अग्रनासा शूल (nasal spine) का उन्नत विन्दु (prom inent point)।

**acanthocarpous**—(Gk. *akantha*, thorn; *karpos*, fruit) कंटक-फलीय; सकंटकी या काँटे दार फल (fruit) वाला।

**acanthocephala**—(Gk. *akantha*, thorn; *kephale*, head) एकेन्थोकिफैला; कंटक शीर्ष। कंटक-शीर्ष। सूत्र देही या नीमेटहैलमिन्थीज संघ (Phylum Nemathel

minthes) का एक क्लास या वर्ग class)। इस वर्ग में आन्तरिक परजीवी (internal parasites) होते हैं जिनका शुन्ड या प्रोथ (proboscis) निःसरण शील या वहिःसारी (prousible) और कटंक-धारी होता है।

**acanthocept**—(Gk. *akantha*, thorn; *klados*, branch) कंटक-शाखीय।

**acanthocyst**—(Gk. *akantha*, thorn; *kystis*, bladder) कंटक-कोषीय; निर्मटिया (Nemertea) जन्तुओं का कोष (sac) जिसमें पार्श्व (lateral) शूकिकायें (stylets) होती हैं।

**acanthodei**—अकेन्थोडिआई; मत्स्यवर्ग (class pisces) के उपास्थिमीन (इलास्मोब्रेंकाई-Elasmobranchi) उप वर्ग (subclass) का एक गण (order) जिसमें विलुप्त (extinct) मछलियाँ हैं।

**acanthopore**—(Gk. *akantha*, thorn; *phesein*, to bear) कंकट-धारी।

**acanthopore**—(Gk. *akantha*, thorn; *poros*, passage) नलिकाकार शूल।

**acanthopteri**—अकैन्थौप्टरी। मत्स्य वर्ग (class pisces) में पाये जाने वाले अस्थिमत्स्य उपवर्ग (sub-class osteichthyes) के अन्तर्गत ऐक्टिनौप्टेरिजी (Actino pterygii) गण (order) के टिलियौस्टिआई (teleostei) उपवर्ग की एक श्रेणी (Grade)।

**acanthozooid**—(Gk. *akantha*, thorn; *zoon*, animal; *eidos*, form) पुच्छीय मुकुल; सेस्टोडा (cestoda) के प्रोस्कोलेक्स (proscolex) का पुच्छीय भाग [देखिये cystozooid-कोशिकीय मुकुल]

**acapnia**—(Gk. *akapnos*, without smoke) एकेपनिया; रक्त में कार्वन डाई आक्साईड की कम मात्रा होने की दशा।

**acarida**—अकैरिडा। अरेकनोइडा (arachnoida) वर्ग (class) का एक गण (order), जिसमें चीचड़ी, वीर वहूटी आदि सम्मलित हैं।

**acaulescent**—(Gk. *a*, without; *kaulos*, stalk) लघु स्तम्भी(तना); छोटे तने वाला।

**acauline**—(Gk. *a*, without; *kaulos*, stalk) अस्तम्भी (तना); बिना स्तम्भ या तने वाला।

**accelerator**—(L. *accelerare*, to hasten) गति वर्धक; त्वरक; त्वरित्र।

**acceptor**—(L. *accipere*, to accept) ग्राही; वह शरीर या पदार्थ जो वाहर से प्रवेश कराये हुए किसी पदार्थ को अपने में ग्रहण कर लेता है।

**accessorious**—(L. *accedere*, to go to) (१) सहायी पेशी; वह पेशी जो किसी अन्य पेशी के कार्य में सहायता करती है। (२) ग्यारहवीं मस्तिष्कीय तंत्रिका (eleventh cranial nerve)।

**accessory**—सहायी; सहकारी; सहगामी; गौण; अतिरिक्त; सहायक।

**accessory bud**—अपर कलिका; अधिक कलिका।

**accessory chromosomes**—लिंग परम्परा सूत्र (क्रोमोसोम)।

**accessory genital organ**—सहकारी (गौण) जननेन्द्रियाँ।

**accessory gland**—सहगामी ग्रन्थियाँ; जनन वाहिनियों (genital ducts) से सम्वन्धित ग्रन्थियाँ।

**accessory pulsatory organs**—सहायी स्पन्दनीय अंग; कीटों में विविध स्थिति कोषाकार (sac like) स्वतन्त्र स्पन्दनीय अंग।

**acclimation**—(L. *ad* to; *climae*, climate) पारिस्थितिक अनुकूलन।

**acclimatisation**—(L. *ad*, to; *clima*, climate) पारिस्थितिक अनुकूलन (मानव द्वारा पारिस्थितियों का नियंत्रण करने से)।

**accomodation**—(L. *ad*, to; *commodus*, fitting) संधान क्षमता; संधान; समंजन। नेत्रों की विविध दूरी की वस्तुओं के देखने के लिये एक व्यवस्था।

**accrescent**—(L. *accrescere*, to increase) अभिवृद्धिक; (१) ऐसे पौधे जो पुष्पित होने के वाद भी वढ़ते रहते हैं। (२) परागण (pollination) के पश्चात कैलिक्स (calyx) का आना।

(median axis) से दूर खींचकर ले जाने वाली पेशी (muscle) को अपसारिणी या अपवर्तनी या बर्हिर्नायनी पेशी कहते हैं।

**aberrant**—(L. *aberare*, to wander away) आदर्श च्युत; विपथी; आदर्श भ्रष्ट; विपथन। वे जाति (species) जिनके लक्षण अपने आदर्श (type) के अनुसार नहीं होते, आदर्श च्युत कहे जाते हैं।

**absience**—(L. *abire*, to depart) प्रतिक्रिया वर्जन; उत्तेजना-निवर्तन; किसी उत्तेजना या प्रतिक्रिया (reaction) से अलग हटना।

[देखिये—adience प्रतिक्रिया प्रगम]

**abiogenesis**—(Gk. *a*, not, *bios*, life; *genesis*, birth) स्वतंत्रोपादन; आजीव जीवोत्पत्ति; अजीवात् जनन; स्वयंमुत्पत्ति (spontaneous generation)। जीवों की निर्जीव पदार्थों से उत्पत्ति हो सकती है— यह मत।

**abiology**—(Gk. *a*, not; *bios*, life) निर्जीव विज्ञान।

**abomasum**—(L. *ab*, from, *omasum* pouch) एवोमैसम; जठरान्त; चतुर्थ आमाशय; रोमंथशीलों (ruminants) में पाया जाने वाला आमाशय (stomach) का चतुर्थ भाग।

**aboral**—(L. *ab*, from *as*, *oris*, mouth) मुख-प्रतिकूल; अपमुख।

**abortion**—(L. *abortus*; birth premature) गर्भ-स्राव; गर्भपात; वृद्धिरोध।

**abortive**—(L. *ab*, from, *orirs*, to rise) (1) अपूर्ण कालज; अपूर्णज (2) निष्फल; विफल; (3) वर्धनावरुद्ध (arrested in development) (4) अवरुद्धवृद्धि।

**abranchiate**—(Gk. *a*, without; *branchia*, gills) (without gills) गिलहीन।

**abrupt**—(L. *abrumpere*, to break off) विच्छिन्न; अप्रान; असंबंध, असंलग्न, खंडित सिरे पर कटा हुआ या टूटा हुआ प्रतीत होना।

**abruptly-acuminate**—उदग्र स्थल—ऐसी विस्तृत परा कोटि जिसमें नवीन पर्ण अथवा शाखा निकले।

**abscission**—(L. *abscindere*, to cut off) विलगित।

**absorption**—(L. *absorbere*, to suck in) शोषण; अवशोषण; अवचूषण; सोखना। वह क्रिया जिससे पचा हुआ (digested) भोजन झिल्ली में से होकर रक्त में जा मिले।

**abstriction**—(L. *abstringere*, to cut off) स्पोर या बीजाणु पृथकीकरण; जैसे फफूंदीयों (mildews) में बीजाणुघर (sporophores) के सिरों के गोलाकार होने पर स्पोर या बीजाणु (spores) पृथक होते हैं।

**abterminal**—(L. *ab*, from; *terminus*, end) अन्तअभयान्तरी। अन्त (end) से अन्दर की ओर (inwards) जाना।

**abysmal, abyssal**—(Gk. *abyssos*, bottomless) अगाध-सामुद्रिक; नितलीय; वितलीय।

**acanaceous**—(Gk. *akanos*, thistle) सकंटक; सशूकी; काँटे युक्त।

**acanthat**—(Gk. *akantha*, thorn) काँटा; शूल-प्रवर्धन (spinous process)।

**acanthaceous**—(Gk. *akantha*, spine) सकंटकी; सशूली; काँटेदार।

**acanthin**—(Gk. *akautha*, thous) एकेन्थिन; कुछ रेडियोलेरिया (Radiolaria) में अस्थि बनाने वाला पदार्थ।

**acanthion**—(Gk. *akantha*, thorn) एकेन्थियोन; अग्रनासा शूल (nasal spine) का उन्नत विन्दु (prominent point)।

**acanthocarpous**—(Gk. *akantha*, thorn; *karpos*, fruit) कंटक-फलीय; सकंटकी या काँटे दार फल (fruit) वाला।

**acanthocephala**—(Gk. *akantha*, thorn; *kephale*, head) एकेन्थोकिफैला; कंटक शीर्ष। कंटक-शीर्ष। सूत्र देही या नीमेटहैलमिन्थीज संघ (Phylum Nemathel

minthes) का एक क्लास या वर्ग class)। इस वर्ग में आन्तरिक परजीवी (internal parasites) होते हैं जिनका शुन्ड या प्रोथ (proboscis) निःसरण शील या वहिःसारी (prousible) और कटंक-धारी होता है।

**acanthocept**—(Gk. *akantha*, thorn; *klados*, branch) कंटक-शाखीय।

**acanthocyst**—(Gk. *akantha*, thorn; *kystis*, bladder) कंटक-कोषीय; निर्मटिया (Nemertea) जन्तुओं का कोष (sac) जिसमें पार्श्व (lateral) शूकिकायें (stylets) होती हैं।

**acanthodei**—अकेंन्थोडिआई; मत्स्यवर्ग (class pisces) के उपास्थिमीन (इलास्मोब्रेंकाई-*Elasmobranchi*) उप वर्ग (subclass) का एक गण (order) जिसमें विलुप्त (extinct) मछलियाँ हैं।

**acanthopore**—(Gk. *akantha*, thorn; *phesein*, to bear) कंकट-धारी।

**acanthopore**—(Gk. *akantha*, thorn; *poros*, passage) नलिकाकार शूल।

**acanthopteri**—अकैन्थौप्टरी। मत्स्य वर्ग (class pisces) में पाये जाने वाले अस्थिमत्स्य उपवर्ग (sub-class osteichthyes) के अन्तर्गत ऐक्टिनौप्टेरिजी (Actino pterygii) गण (order) के टिलियौस्टिआई (teleostei) उपवर्ग की एक श्रेणी (Grade)।

**acanthozooid**—(Gk. *akantha*, thorn; *zoon*, animal; *eidos*, form) पुच्छीय मुकुल; सेस्टोडा (cestoda) के प्रोस्कोलैक्स (proscolex) का पुच्छीय भाग [देखिये cystozooid–कोशिकीय मुकुल]

**acapnia**—(Gk. *akapnos*, without smoke) एकेपनिया; रक्त में कार्बन डाई आक्साईड की कम मात्रा होने की दशा।

**acarida**—अकैरिडा। अरेकनोइडा (arachnoida) वर्ग (class) का एक गण (order), जिसमें चीचड़ी, वीर वहूटी आदि सम्मलित हैं।

**acaulescent**—(Gk. *a*, without; *kaulos*, stalk) लघु स्तम्भी(तना); छोटे तने वाला।

**acauline**—(Gk. *a*, without; *kaulos*, stalk) अस्तम्भी (तना); बिना स्तम्भ या तने वाला।

**accelerator**—(L. *accelerare*, to hasten) गति वर्धक; त्वरक; त्वरित।

**acceptor**—(L. *accipere*, to accept) ग्राही; वह शरीर या पदार्थ जो वाहर से प्रवेश कराये हुए किसी पदार्थ को अपने में ग्रहण कर लेता है।

**accessorious**—(L. *accedere*, to go to) (१) सहायी पेशी; वह पेशी जो किसी अन्य पेशी के कार्य में सहायता करती है। (२) ग्यारहवीं मस्तिष्कीय तंत्रिका (eleventh cranial nerve)।

**accessory**—सहायी; सहकारी; सहगामी; गौण; अतिरिक्त; सहायक।

**accessory bud**—अपर कलिका; अधिक कलिका।

**accessory chromosomes**—लिंग परम्परा सूत्र (क्रोमोसोम)।

**accessory genital organ**—सहकारी (गौण) जननेन्द्रियाँ।

**accessory gland**—सहगामी ग्रन्थियाँ; जनन वाहिनियों (genital ducts) से सम्वन्धित ग्रन्थियाँ।

**accessory pulsatory organs**—सहायी स्पन्दनीय अंग; कीटों में विविध स्थिति कोषाकार (sac like) स्वतन्त्र स्पन्दनीय अंग।

**acclimation**—(L. *ad* to; *climae*, climate) पारिस्थितिक अनुकूलन।

**acclimatisation**—(L. *ad*, to; *clima*, climate) पारिस्थितिक अनुकूलन (मानव द्वारा पारिस्थितियों का नियंत्रण करने से)।

**accomodation**—(L. *ad*, to; *commodus*, fitting) संधान क्षमता; संधान; समंजन। नेत्रों की विविध दूरी की वस्तुओं के देखने के लिये एक व्यवस्था।

**accrescent**—(L. *accrescere*, to increase) अभिवृद्धिक; (१) ऐसे पौधे जो पुष्पित होने के वाद भी वढ़ते रहते हैं। (२) परागण (pollination) के पश्चात कैलिक्स (calyx) का आना।

**accretion**—(L. *accrescere*, to increase) अभिवृद्धिता; बाहर से नवीन पदार्थों के संयुक्त होने के कारण वृद्धि (growth)।

**accumbent**—(L. *accumbere*, to lie on) प्रतिस्थित; ऐसा भ्रूण जिसमें बीजपत्र (cotyledons) मूलांकुर (radicle) की ओर घूमे होते हैं जैसे क्रूसिफेरी (cruciferae) में।

**acentric**—(Gk. *a*, without; *kentron*, centre) अकेन्द्री; अगुणसूत्रबिन्दुहीन; सेन्ट्रोमियर हीन; ऐसे क्रोमोसोम जिनमें सेन्ट्रोमियर नहीं होता है।

**acentrous**—(L. *a*, without; *centrum*, centre) सेन्ट्रमहीन (कशेरू); अकेन्द्रक (कशेरू); अमूल कशेरूक।

**acephalous**—(Gk. *a*, not; *kephale*, head) एकिफेलस; शिरविहीन; अशीर्षी; शिर-हीन; मुंडकहीन।

**acerate**—(L. *acer*, sharp) सूचिकाकार; सूच्याकार, एक ओर नुकीला जैसे एकाक्ष कंटिका (monaxon spi cule) या तीक्ष्ण कंटिका (oxeote spicule) आदि।

**acerose**—(L. *acer*, sharp) सूच्याकार; पतली और आगे से नुकीली जैसे चीड (pine) की पत्ती।

**acervuline**—(L. *acervus*, heap) ढेर; इकठ्ठा किया हुआ।

**acetycholine**—एस्टीकोलाइन; किन्ही तन्त्रिका सूत्रों के छोर पर उत्तेजना के पहुंचने पर स्त्रावित पदार्थ। यदि तंत्रिका सूत्र अंतग्रन्थन या सिनेप्स (synapse) पर समाप्त होता है जैसाकि संवेदी (sympathetic) और परासंवेदी (parasympathetc) गैंगलियाँ (ganglia) में होता है, एस्टिकोलाइन (ACh) ऐसा वाहक (agent) होता है जो समीप की तंत्रिका कोशिका को उत्तेजित करता है। और इस तरह उत्तेजना को संचारित करता है। इसी तरह जबकि तंत्रिका सूत्र प्रभावक (effector) से जुड़ा होता है जैसा कि तंत्रिका-पेशी सन्धि में होता है एस्टिकोलाइन (ACh) शीघ्र ही कोलीनेसट्रिरेस (cholinesterase) ऐन्जाइम से एसीटेट और कोलाइन में छिन्न कर नष्ट कर दिया जाता है। यह कोलाइन (chol ine) का एसीटिल (Acetyl) एस्टर (ester) होता है।

**acetabulum**—(L. *acetabulum*, vinegar cup) ऐसीटैबुलम।

(१) श्रोणि-उलूखल; वस्तिगर्त। बस्ति की हड्डी अर्थात् पेलविस (pelvis) अस्थि पर स्थिति गड्ढे जैसा वह भाग जिसमें जाँघ की हड्डी फीमर जुड़ती है।

(२) षटपाद या कीट (insects) वर्ग में "पाद गर्त" धड़ का वह स्थान जिसमें पैर लगे होते हैं।

(३) सेफेलोपोडा या क्किलोपोडा (cephalopoda) वर्ग में 'भुजा-चूषक'; भुजाओं (arms) पर पाये जाने वाले चूषक (suckers)।

(४) रोमन्यशीलों या रोमन्थीयों (ruminants) में कमल या अपरा (प्लेसेन्टा-placenta) का एक ग्राहक गुच्छ' (cotyledon)।

(५) जोंको (leeches) में वृहद् 'पश्च-चूषक' (posterior sucker)।

(६) पट्ट-कृमि (प्लैटीहेल्मिन्थीज-platyhelminthes) में 'अधरचूषक' (ventral sucker)।

(७) इकीनोइड (echinoids) में कटक (spine) के समीपस्थ छोर (proximal end) पर का 'गड्ढा'।

**achaetous**—(Gk. *a*, without; *chaite*, hair) सीटीहीन; शूक (bristle) हीन।

**acheilary**—(Gk. *a*, without; *cheilos*, lip) अओष्ठकी; अवर्द्धित औष्ठकी (labellum)

**achene**—(Gk. *a*, not; *chainein*, to gape) एकीन; एक बीज वाला, सूखा, अस्फुटनशील (indehiscent) फल।

**achlamydeous**—(Gk. *a*, without; *chlamys*, cloak) वाह्यदलपुंज या कैलिक्स (calyx) व दलपुंज या कोरोला (corolla) हीन।

**achondroplasia**—न्यूनोपास्थि रोग; उपास्थि अविकसन। इस रोग में उपास्थि (cartilage) की न्यूनता (कमी) के कारण शरीर बौना और हाथ पाँव छोटे-छोटे रह जाते हैं; परन्तु धड़ यथावत् बना रहता है।

**achroglobin**—(Gk. *a*, not; *chros*, colour; *globos*, sphere) एक्रोग्लोबिन; कुछ कंचुकित (tuuicates) और

कवची (molluscs) का रंगहीन श्वसन वर्णक (pigment)।

**achromasie**—(Gk. *a*, not; *chroma*, colour) क्रोमेटिन (chromatin) स्त्राव; क्रोमेटिन का केन्द्रक से बाहर निकालना। [देखिये chromasie न्यूक्लियोलस स्त्राव]

**achromatic**—(Gk. *a*, without; *chroma*, colour) प्रकाशप्रवाही; प्रकाशोत्पादक; वह न्यूनतम उत्तेजना जो प्रकाश या चमक ला देती है। [देखिये–chromatic वर्णक]

**achromation**—(Gk. *a*, without; *chroma*, colour) ऐक्रोमेटिन; अक्रोमेटिन; रंगाक्षय। न्यूक्लियस (nucleus) में पाया जाने वाला पदार्थ विशेष, जो रंग नहीं पकड़ता।

**achroous**—(Gk. *a*, without; *chros*, complexion) रंगहीन; अवर्णी।

**acicle**—(L. *acicula*, small needle) लघुकंटक।

**acicular**—(L. *acicula*, small, needle) सूच्याकार; शूकी।

**aciculum**—(L. *acicula*, small, needle) ऐसिक्युलम; रोमिका; ऐनेलिडा (annelida) खण्ड देहियों में पार्श्व-पादों या प्रपादों (पैरापोडिया) के मूल में पाई जाने वाली सख्त शूक या रोमिका या सीटा (seta)।

**acidic**—(L. *acidus*, sour) अम्लीय।

**acidophil**—(L. *acidus*, sour; Gk. *philein*, to love) तीव्र अम्लरंगी; शीघ्र (गूढ़) अम्ल वर्णी। [देखिये–oxyphil]

**acinaciform**—(L. *acinaces*, short sword; *forma*, shape) असिकार (sword like)

**acinarious**—(L. *acinus*, berry) चक्राशयी; गोलाकार आशय युक्त; जैसे कुछ शैवाल (algae)।

**aciniform**—(L. *acinus*, berry; *forma*, shape) द्राक्षाकार। मकड़ियों (spiders) में एक प्रकार की कौशेय (silk) ग्रन्थि।

**acinus**—(L. *acinus*. bery) एसाइनस; गुच्छीय; रस-भरी (raspberry) जैसा फल।

**acme**—(Gk. *akme*, prime) परम विकास; यौवन; जाति विकास और व्यक्ति विकास के जीवन में सबसे उच्च स्थिति। [देखिये–epacme–परमोन विकास paracme–अवसाद (अवपात)

**acoelomate**—(Gk. *a*, without; *koilos*, hollow) सीलोम हीन; गव्हर-हीन; देहगुहाहीन, एसीलोमेटा, निष्कोटर (जन्तु विशेष)। वे जन्तु जिनमें सीलोम या देहगुहा या कोटर (coelom) नहीं होती, जैसे स्पन्ज (sponge), हाइड्रा (Hydra) आदि।

**acoeluous**—(Gk. *a*, without; *koilos*, hollow) अगुहिक या अगर्ती (कशेरू)।

**acondylous**—(Gk. *a*, without; *kondylos*, knuckle) असंधिक; अकांडी।

**acone**—(Gk. *a*, without; *konos*, cone) अक्रिस्टिलीय शंकु; ऐसा कीट संयुक्त नेत्र जिनमें शंकु कोशिकाओं में क्रिस्टलीय या तरल स्राव नहीं होता है।

**acontia**—(Gk. *akontion*, small javelin) ऐकोंन्शिया; दंशक-सूत्र। प्रसून-काय या ऐक्टीनोजोआ (actinozoa) वर्ग के जन्तुओं में पाये जाने वाले, दंशक-कोशिकाओं (stinging-cells) से युक्त-डोरे-जैसे अवयव।

**acotyledon**—(Gk. *a*, without; *kotyledon*, a cup shaped hollow) अबीज पत्री; अबीज पर्णी; ऐसा पौधा जिसमें बीज पत्र या पर्ण (cotyledon) नहीं होते हैं।

**acoustic**—(Gk. *akouein*, to hear) श्रावणिक; ध्वनिक; ध्वानिक।

**acoustic spot**—श्रवण विन्दु।

**acquired**—(Gk. *ad*, to and *querere*, to seek) उपार्जित; उपलब्ध। (वे बातें) जो वंशागत (inherited) न हों, परन्तु व्यक्ति के जीवनकाल में ही उपार्जित (उत्पन्न) की गई हों।

**acquired characters**—उपार्जित लक्षण। शरीर के वे परिवर्तन (modifications) जो व्यक्ति (individual) के जीवन-काल (life-time) में रोग, चोट, प्रयोग (use) अनुप्रयोग (disuse), वातावरण (environment) के प्रभाव आदि कारणों से उत्पन्न हो जाएँ।

**acraspedote**—(Gk. *a*, without; *kraspedon*, an edge or border) निरंचल [निर+अंचल] नीलम-हीन; अविच्छद ।

**acrania**—(Gk. *a*, without; *kronion* the head) ऐक्रेनिया ; अकपाली । कॉर्डेटा (chordata) फाइलम का एक उपफाइलम या उपसंघ (sub-phylum) ।

**acroblast**—(Gk. *akros*, tip; *blastos*, bud) एक्रोब्लास्ट; शिरस्पिण्डजन; अग्रकोरक; बीर्याणुक (spermatid) में एक पिण्ड जो शुक्राग्रशीर्ष (acrosome) को जन्म देता है ।

**acrobryous**—(Gk. *akros*, tip; bryein, to swell) छोरप्रभव; छोरज । केवल छोर (tip) पर ही बढ़ने वाले (growing) ।

**acrocarpic**—(Gk. *akros*, tip; *karpos*, fruit) अक्षांतफली । अक्ष (axis) पर फल लगने वाले जैसे शैव (mosses) ।

**acrocentric**—(Gk. *akros*, tip; *kentron*, centre) एक्रोसेन्ट्रिक; शिखरस्थ केन्द्री; शिरस्पिरम्परा सूत्री; अग्रविन्दुक ।

**acrochordal**—(Gk. *akros* tip; *chorde*, card) एक्रोकोर्डल; पक्षियो की अयुग्मिक ललाटीय (frontal) उपास्थि ।

**aerocoracoid**—(Gk. *akros*, tip; *korax*, crow; *eidos* form) एक्रोकौराकोइड; अग्रतुंडाग्र प्रवर्ध; पक्षी के कोराकाइड के पृष्ठ छोर पर स्थिति एक प्रवर्धन (process) ।

**acrocyst**—(Gk. *akros*, tip; *kystis*, bladder) अग्राशय; जनन कोशिकाओं के परिपक्वता पर वना एक गोलाकार आशय ।

**acrodont**—(Gk. *akros*, tip; *odous*, tooth) अग्रदन्ती; शिखरस्थ .दन्त या दाँत) ।

**acrodrome—acrodromous**—(Gk. *akros*, tip; *dromein*, to run) शिरासंनिपाती; अभिसारी शिरा युक्त पत्ती; ऐसी पत्तीयाँ जिनमें शिरायें अग्रछोर पर अभिसारी (संनिपात) वाली होती हैं ।

**acrogenous**—(Gk. *akros*, tip; *genos*, offspring) अग्रवर्धी ।

**acromegaly**—(Gk. *akros*, tip; *megalon*, great) महाकायता; अग्रातिकायता; अतिकायता; दैत्यपन । पिट्यूटरी (pituitary) ग्रन्थि के एक भाग की अधिक क्रियाशीलता के कारण उत्पन्न महाकायता (gigantism) ।

**acromial**—(Gk. *akros*, summit; *omos*, shoulder) एक्रोमियन सम्बन्धी धमनी, लिगामेंट, प्रवर्ध आदि ।

**acromion**—(Gk *akros*, summit; *onos*, shoulder) एक्रोमियन या अक्रोमियन; अंसफलक कूट (scapular spine) की अधर वितति (prol·ngation) ।

**acron**—(Gk. akros, tip) मुखाग्र क्षेत्र । कीट (insects) में मुख के पूर्व का क्षेत्र ।

**acropetal**—(Gk. *akros*, summit; L. *petere*, to seek) तरूण शीर्षी; अग्रोच्छाय; अग्रतरूणी । ऐसे पत्ती, फूल आदि जो अक्ष से इस प्रकार उद्‌भिद होते है कि सबसे छोटे (youngest) अर्थात् तरूण शिखर (apex) पर होते है ।

**acrophyte**—(Gk. *akron* peak; *phyton*, plant) उच्च उत्सेधी वृक्ष; ऊँचाई पर पाये जाने वाले वृक्ष जैसे चीड़ (alpine) आदि।

**acropodium**—(Gk. *akros*, tip; pous, foot) पादाग्र । [देखिये–metapodium पादपश्च]

**acrorhagus**—(Gk. *akros*, summite; *rhax*, grape) एक्रोरैगस; कुछ एकटीनियेरिया (actiniaria) के तट के समीप स्थिति ग्रन्थि जिनमें विशिष्ठ दंशक कोशिकायें (nematocysts) होती है ।

**acrosarc**—(Gk. *akros*, summit; *sarx*, flesh) एक्रोसार्क; सरस वेरी (berry) जो कैलिक्स (calyx) और डिम्वाशय (ovary) के संलय से बनता है ।

**acroscopic**—(Gk *akros*, tip; *skopein*, to view) शीर्षसंमुखी; अग्रोन्मुख । [देखिये basiscopic–अधरसंमुखी]

**acrosome**—(Gk. *akros*, tip; some, body) ऐक्रो-

सोम; अग्रपिंडक; वेधकशीर्ष; शिरस्पिण्ड; शुक्राणु शीर्ष ।

**acrospire**—(Gk. *akros*, tip; *sperira*, something twisted) प्रांकुर; शिखरघूर्णी; शिखर आकुंचक ।

**acrospore**—(Gk. *akros*, tip; *sporos*, seed) अग्रबीजाणु ।

**acroteric**—(Gk. *akroterion*, top most point) शिखरस्थ; किसी भी अंग का सबसे ऊँचा बाहरी भाग ।

**acrotonus**—(Gk. *akros*, tip; *tonos*, brace) शीर्ष संलग्नी; शीर्ष पर जुड़े पराग कोष वाले ।
[देखिये–basitonous अधरसंलग्नी]

**acrotrophic**—(Gk. *akros*, tip; *trophe*, nourish ment) शिखरपोषी; अग्रपोषी; ऐसे अण्डाशयक युक्त जिन में पोषक कोशिकायें (nutritive cells) शिखर पर होती हैं तथा जो डिम्बक (cocytes) से पोषक रज्जु द्वारा जुड़ी होती हैं । [देखिये–telotrophic अंतपोषी]

**actinal**—(Gk. *aktis*, ray) मुखदिशी; मौखिक ।

(१) फाइलम एकाईनोडरमेटा में "पादधारी तल", वह तल (surface), जिसमें नालिका पाद (tube feet) पाये जाते हैं ।

(२) ऐक्टीनियेरिया (actiniaria) वर्ण में "मौखिक-प्रदेश" जिस पर स्पर्शक या स्पर्शतन्त्र (tentacles) लगे होते हैं ।

**actine**—(Gk. *aktis*, ray) एकटाइन; तारा आकृतिक या तारेनुमा स्पीक्यूल ।

**actinenchyma**—(Gk. *aktis*, ray; *en*, in; *akein*, to pour) तारोपम ऊतक । ऐसा कोशिकीय ऊतक जो तारेनुमा दिखाई देता है ।

**actiniaria**—ऐक्टिनियेरिया । फाउलम सोलेन्ट्रेटा का एक ऑर्डर या गण (order) ।

**actinobiology**—(Gk. *aktis*, ray; *bios* life; *logos*, discourse) विकिरण प्राणिविज्ञान । सजीव पर विकिरण (radiation) का प्रभाव अध्ययन सम्बन्धी प्राणि विज्ञान ।

**actinoblast**—(Gk. *aktis*, ray; blastos, bud) दृढ़ाजात; वह मातृ कोशिका जिससे स्पीक्यूल (दृढ़ा) वर्धित होता है ।

**actinocarpous**—(Gk. *aktis*, ray; *karpos*, fruit) अर-फली; ऐसे पौधे जिनमें फूल व फल अरीय (radially) लगे होते हैं ।

**actinodrome**—(Gk. *aktis*, ray; *dromos*, course) हस्ताकार शिरी; ऐसी आकृति जिनमें शिरा (veins) हस्ताकार (palmately) होती हैं ।

**actinogonidial**—(Gk. *aktis*, ray; *gonos* offspring) अर-जननेंद्रिक; अरजननांगी; ऐसे प्राणी जिनमें जननेन्द्रियाँ (genital organs) अरीय क्रम से लगी होती है ।

**actinoid**—(Gk. *aktis*, ray; *eidos*, shaped) तारोपम; किरणी ।

**actinomere**—(Gk. *aktis*, ray; *meros*, part) अर खण्ड; अरांश ।

**actinomorphic**—(Gk. *aktis* ray; *morphe*, shape) अर-सम्मितिक; अर-समांशी ।

**actinorpharynx**—(Gk. *aktis*, ray; *pharynx*, gullet) अर-कण्ठी; जैसे सी ऐनीमोन (sea-anemone) जन्तु का फैरिंक्स (कण्ठ) ।

**actinopterygii**—एक्टिनौप्टेरिजी । मत्स्य वर्ग के अन्तर्गत अस्थिमत्स्य उपवर्ग (subclass osteichthyes) का एक ऑर्डर या गण (order) ।

**actinosome**—(Gk. *aktis*, ray; *some*, body) ऐक्टिनोसोम; तारापिण्ड ।

**actinostome**—(Gk. *aktis* ray; *stoma*, mouth) तारोपम मुखी; (१) सीऐनीमोन का मुख; (२) स्टार फिश (star-fish) का पंचकिरणी मौखिक छिद्र (oral aperture) ।

**actinotrichia**—(Gk. *aktis*, ray; *thrix*, *hair*) तारोपम रोम ।

**actinotrocha**—(Gk. *aktis*, ray; *trochos*, wheel) ऐक्टिनोट्रोका; चक्रांडिभक; चक्रार्भक । फोरोनिस (phoronis) जन्तु का स्वतन्त्र तैरने वाला डिभक या लारवा (larva) ।

**actinozoa**—(Gk. *aktis*, ray; *zoon* animal)

ऐक्टिनोजोआ। प्रसूनकाय। सीलेन्टरेटा (coelenterata) फाइलम का एक वर्ग (class)।

**actinula**—(Gk. *aktis*, ray) एक्टिनुला। हाइड्रोमेडुसायों में पाई जाने वाली डिंभक या लारवल (larval) स्थिति।

**activator**—(L. *activus*, active) क्रियाशीलक; सक्रियक; प्रोत्साहक। वह पदार्थ या रसायन जो एन्जाइम क्रिया को क्रियाशील या सक्रिय करता है।

**aculeate**—(L. *aculeus*, prickle) तीक्ष्णवर्धी; दंशी; तेज (तीक्ष्ण) काँटे युक्त।

**aculeiform**—(L. *aculeus*, prickle; *forma*, shape) तीक्ष्ण वर्धोपम; दंशोपम; काँटे के आकार का।

**aculeus**—(L. *aculeus*; prickle) (१) काँटा; छाल (bark) से उगने वाला काँटा जैसे गुलाब का; (२) डंक (sting); (३) अणुरोम (microtrichium)।

**acuminate**—(L. *acumen*, point) तीक्ष्णाग्र।

**acuminiferous**—(L. *acumen*; point; *ferre*, to carry) तीक्ष्ण कन्दुकी।

**acuminulate**—(L. *acuminulus*, *dim. of acumen*, point) शुंडाकृति; आगे से नुकीली आकृति।

**acute**—(L. *ocutus*, *sharpened*) तीव्र, निशिताग्र।

**acyclic**—(Gk. *a*, without; *kyklos*, circle) अचक्रीय; ऐसे पुष्प जिनमें पुष्प पत्र सर्पिल (spiral) लगे होते हैं।

**adamantoblast**—(L. *adamas*, diamond; Gk. *blastos*, bud) इनेमल कोशिका; इनैमल कोरक (ameloblast)।

**adambulacral**—(L. ad, to; ambulare, to, walk) वीथिनिकटस्थ; पादासन्न (पाद+आसंन्न)।

**adam's apple**—टेंटुआँ या टेटुआ। (मानव में) गले का बाहरी उभार।

**adaptation**—(L. ad, to; *aptare*, to fit) उपयुक्तता; अनुकूलन; अनुकूलता। प्राणी की रचना, क्रिया और स्वभाव में परिवर्तन कर देने वाली वह प्रक्रिया (process) जिसके कारण वह अपने वातावरण (environment) या जीवन-विधि (mode of life) के अनुकूल या उपयुक्त बन जाता है।

उपयुक्ततायें निम्न हो सकती हैं—

(१) विकासीय (evolutionary)

समष्टि उपयुक्ता—जीवित अंगी का वह लक्षण जो उन्हें वातावरण के प्रति उत्तर जीविता के हेतु अधिक अवसर प्रदान करता है। ऐसे लक्षण संतति में भी पहुँचते हैं। अत: प्राकृतिक वरण समिष्ट में उपयुक्तता लाता है।

विशिष्ट लक्षण उपयुक्तता—जीवित अंगी का कोई ऐसा विशिष्ट लक्षण प्राप्त करना जिससे वह विनाश से बचाव कर सके।

विशेष क्रिया उपयुक्तता—जैसे उडान—अंगी का उड़ान जैसा लक्षण अपनाया जाना, जिससे उत्तर जीविता प्राप्त होती हो।

(२) कार्यकीय (physiological)—

अंगी में ऐसे परिवर्तन जो किन्हीं वातावरणीय दशाओं के प्रति अधिक से अधिक प्रतिक्रिया करने हेतु उपयुक्त कर देवें। ऐसी उपयुक्तता कार्य की उपयुक्तता होती है।

(३) संवेदीय (sensory)—

किसी निरन्तर उत्तेजना के प्रति संवेदीय अंग का संवेदना के प्रति उदासीन या उपयुक्त हो जाना यद्यपि वही संवेदी अंग तीव्र उत्तेजना प्राप्त होने पर पुन: क्रियाशील होते हैं। जैसे स्पर्शग्राही।

**adaptive modification**—उपयोगी परिवर्तन; अनुकूल परिवर्तन।

**adduction**—(L, *ad*, to; *ducere*, to lead) मध्याक्षवर्तनी; मध्याक्ष की ओर गति।

**adductor**—(L. *ad*, to; *ducere*, to lead) अभिवर्तनी; समीपकर्षी; दो भागों को खेंच कर परस्पर निकट लाने वाली (पेशी)।

**adeciduate**—(L. *a* away from; *de*, from; *cadere*, to fall) अपतनशील अपरा या नाल या कमल (प्लैसेन्टा–placenta)

**adelocodonic**—(Gk. *adelos*, concealed; *kodon*, bell) अव्यक्त मुकुल।

[देखिये–phanerocodonic व्यक्त मुकुल]

**adelomorphic**—(Gk. *adelos*, concealed; *morphe*, shape) अनिश्चिताकार; जैसे, पेप्टिक ग्रन्थियों की केन्द्रीय कोशिकायें।

**adelphogamy**—(Gk. *adelphos*, brother; *gamos*, union) जनक-संतति युग्मन, भ्रातृ-भगिनी संगम; जैसे कुछ चीटीयों में भाई-बहिन का संगम (mating)।

**adelphous**—(Gk. *adelphos*, brother, संघी; जैसे पुंकेसर (stamens) के पुंतंतु (filament) के बण्डल।
[देखिये–monadelphous एक संघी]
[diadelphous–द्विसंघी]

**adendritic**—(Gk. *a*, not; *dendron*, tree) अद्रुमिका; अशाखीय।

**adendroglia**—(Gk. *a*, not; *dendron*, tree; *gloia*, glue) अशाखीय तंत्रिकाश्लैष्म।

**adenine**—(Gk. *aden*, gland) ऐडेनीन या एडिनाइन; कोशिकाओं में पाया जाने वाला एक यौगिक जिसका जल अपघटन (hydrolysis) एडीनेस (adinase) से हाइपोजेनथीन (hypoxanthine) $C_5$ $H_5$ $N_5$ में हो जाता है।

**adenoblast**—(Gk. *aden*, gland; *blastos*, bud) एडोनोब्लास्ट; भ्रूणिक ग्रन्थीय कोशिका।

**adenocheiri**—(Gk. *aden*, gland; *cheir*; Land) एडीनोकिरी; टरबीलेरिया (Turbellaria) के विस्तृत सहायी मैथुनांग (copulatory organs)।

**adenohypophysis**—(Gk. *aden*, gland; *hypo*, under; *physis*, growth) एडीनोहाइपोफाइसिस; पिटयूटरी ग्रन्थि की ग्रन्थिल पाली (lobe)।

**adenoid**—(Gk. *aden*, gland; *eidos*, shape) एडिनौइड।

**adenophore**—(Gk. *aden*, gland; *pherein*, to carry) ग्रंथिधर; पुष्पासव (nectar) ग्रन्थि डन्ठल (stalk)।

**adenophyllous**—(Gk. *aden*, gland; *phyllon*, leaf) ग्रन्थिल पर्णी; ग्रन्थियुक्त पत्तीयों (पर्ण) वाला।

**adenopodous**—(Gk. *aden*, gland; *pous*, foot) ग्रन्थिलवृन्ती; ग्रन्थि युक्त वृन्त (petioles)।

**adenose**—(Gk. *aden*, gland) ग्रन्थिल; ग्रन्थियुक्त; ग्रन्थिमान।

**adenostemonous**—(Gk. *aden*, gland; *stemon*, spun thread) ग्रन्थिल पुंकेसरी; ग्रन्थि युक्त पुंकेसर (stamens)।

**adequate**—पर्याप्त; क्षम; तुल्य।

**adermine**—ऐडरमीन; विटामिन $B_6$, पाइरीडोक्सिन।

**adesmy**—(Gk. *adesmos*, unfettered) खंड्डन, भंज्जन; किसी अंग में प्रायः सम्पूर्ण टूट या विभाजन।

**adfrontal**—(L. *ad*, to; *frons*, forehead) उपललाट; कुछ कीट डिम्कों में ललाटिका (frons) के पास पाई जाने वाली तिरछी पलेट।

**adherent**—(L. *ad*, to; *haerere*, to stick) आसंजित।

**adhesion**—(L. *ad*, to; *haerere*, to stick) आसंजन; किन्हीं भागों का मिल जाना जो सामान्यतः पृथक होते हैं। [देखिये—cohesion संसक्त]

**adhesive cells**—संलग्नशील कोशिकायें; आसंजी कोशिकायें; चिपक जाने वाली कोशिकायें; आसंजक कोशिकायें।

**adhesive cushions**—(L. *ad*, to; *haerere*, to stick) संलग्नशील, उपधान (गद्दियाँ); चिपक जाने वाली गद्दियाँ।

**adhesive papilla**—संलग्नशील कूट; आसंजक पैपिला।

**adience**—(L. *adire*, to approach) प्रतिक्रिया प्रगम; प्रचुद; किसी प्रतिक्रिया की ओर बढ़ना।
[देखिये abience प्रतिक्रिया वर्जन]

**adipocyte**—(L. *adeps*, fat; Gk. *kytos*, hollow) वसा कोशिका; कीटों में वसा बनाने वाली एक कोशिका।

**adipoleucocyte**—(L. *adeps*, fat; Gk. *leukos*, white; *kytos*, hollow) वसाश्वेताणु।

**adipose**—(L. *adeps*, fat) वसामय; मेदोमय।

**adipose bodies**—वसा-पिण्डक; मेदोमय पिण्ड।

**adipose tissue**—वसा-ऊतक ।

**aditus**—(L. *aditus*, entrance) प्रवेशाकृति; किसी भाग में प्रवेश करती हुई संरचना (anatomical structure) ।

**adjustor**—व्यवस्थापक; समायोजनी ।

**adlacrimal**—(L. *ad*, to; *lacrima*, tear) एडलेक्रीमल; सर्पक (reptiles) की लेक्रीमल अस्थि ।

**adminiculum**—(L. *adminiculum*, support) गतिकूट ।

**adnasal**—(L. *ad*, to; *nasus*, nose) एडनेजल; उपनासास्थि; किन्हीं मत्स्यों में प्रत्येक नेजल अस्थि के आगे एक छोटी अस्थि ।

**adnate**—(L. *ad*, to; *gnatus*, born) संलग्न; संहत; सश्लिष्ट; ऐसी दशा जिसमें वृंत (petiole) या स्तम्भ (stalk) से जुड़ी हुई आकृतियाँ-उपपर्ण (stipules) या पर्ण (leaves) होती हैं ।

[देखिये conjointed संश्लिष्ट]

**adnexa**—(L. *ad*, to; *nectere*, to bind) अनुवन्धित ।

**adnexed**—(L. *ad*, to; *nectere*, to bind) स्तम्भ स्पर्शी; स्तम्भ तक पहुँचती हुई आकृति ।

**adolescaria**—(L. *adolescere*, to grow up) एडोलस्केरिया; मेटासरकेरिया; ट्रिमेटोडा (trematoda) जन्तुओं की एक अर्भक अवस्था ।

**adoral**—(L. *ad*, to; *os*, mouth) अभिमुखीय ।

**adpressed**—(L. *ad*, to; *pressus*, pressed) अधिलग्न; तल (surface) से चिपकी हुई संरचना ।

**adradius**—ऐडरेडियस; गौण व्यासार्द्ध; गौण त्रिज्या । सीलेन्ट्रेटा जन्तुओं में वह अर्ध-व्यास जो मुख्य व्यासार्द्ध (per-radius) और उप मुख्य व्यासार्द्ध (inter-radius) के वीचों वीच हो ।

**adrectal**—(L. *ad*, to; *rectum*, rectum) गुदासन्न (गुदा+आसन्न) ।

**adrenal**—(L. *ad*, to; *renes*, kidneys) ऐड्रिनल ग्रन्थि (gland); उपवृक्क । वृक्क (kidney) के पास स्थिति हार्मोन (hormone) उत्पन्न करने वाली ग्रन्थि विशेष ।

**adrenalin**—ऐड्रिनेलिन; उपवृक्क रस । ऐड्रिनल ग्रन्थि का हार्मोन या उद्दीपक रस । यह रस भय या क्रोध की दशा में अधिक मात्रा में निकलता, शर्करा (sugar) को वढ़ाता और हृदय की गति को वलिष्ठ और तीव्र करता है ।

**adrenergic**—(L. *ad*, to; *renes*, kidney; Gk. *ergon*, work) सहस्त्रावी; ऐड्रीनलीन वर्धी ।

**adrostral**—(L. *ad*, to; *rostrum*, beak) उपचंचुक ।

**adsorption**—(L. *ad*, to; *sorbere*, to suck in) अधिशोपण; अधिचूपण ।

**aduncate**—(L. *aduncus*, hooked) हुकोपम; अंकुशनत; हुक (hook) के समान झुका हुआ ।

**adult**—(L. *adultus*, to grow) प्रौढ़; वयस्क ।

**advehent**—(L. *advehere*, to carry to afferent) अन्तर्गामी या अभिवाही; किसी अंग की ओर ले जाने वाले ।

**adventitia**—(L. *adventitius*, extraordinary) वाह्य छद; रक्त वाहिनीयों का वाह्य-वन्धक ऊतक (connective tissue) स्तर ।

**adventitious**—(L. *adventitius*, extraordinary) अपस्थानिक; ऐसे ऊतक और अंग जो आकस्मिक स्थानों में पाये जाते हैं ।

**aecidiospores**—(L. *aecidium*, cup; Gk. *sporos*, seed) इसीडियोस्पोर; इसीडियम वीजाणु ।

**aecidium**—(L. *aecidium*, cup) वीजाणुधर ।

**aedeagus—aedocagus**—(Gk. *aidoia*, genitals) नरप्रवेशांग, नर प्रवेशक (कीटों का) ।

**aegithognathous**—(Gk. *aegithos*, hedge-sparrow; *gnathos*, jaw) चटकहनवी; इजिथाग्नैथस; पक्षीयों में पाया जाने वाला एक प्रकार का तालु (palate) । इसमें मैक्सिलो-पैलेटाइन प्रथक होती हैं वोमर आगे से

वीच में घुसी होती है तथा पीछे से व्युत्क्रम (diverge) होती है ।

**aeolian**—(L. *Aeolus*, God of the winds) वायूढ़; वायु संचित; वायु जात ।

**aerenchyma**—(Gk. *aer*, air; *engchyma*, infusion) ऐरेन्काइमा; वायूतकीय ।

**aerobiosis**—(Gk. *aer*, air; *biosis* manner of life) वातापेक्षजीवन, आक्सीजनजीवी; आक्सीजन की उपस्थिति में जीवित रहने वाले प्राणी ।

**aerocyst**—(Gk. *aer*, air; *kystis*, bladder) वातपुटी; वात कोषिका; शैवाल (algae) में पाया जाने वाला वात-कोषिका (air vesicle) ।

**aerophyte**—(Gk. *aer*, air; *phyton*, plant) वायुपादप; वातोद्‌भिद्; ऐसा पादप या पौधा जो अन्य पौधे के वायवी भाग पर उगता है।

[देखिये epiphyte अधिपादप]

**aeroplankton**—(Gk. *aer*, air; *plangktos*, wandering) वायुप्लवक । ऐसे सजीव (वीजाणु, वैक्टीरिया, परागकण या निर्जीव कण) जो वायु के साथ उड़ते हैं ।

**aerostat**—(L. *aer*, air; *stare*, to stand) वातकोश; जैसे कीट शरीर में अथवा पक्षी अस्थियों में ।

**aerostatic**—(L. *aer*, air; *stare*, to stand) वातिल; अवयानिकी ।

**aerotaxis**—(Gk. *aer*, air; *taxis*, arrangement) वात विन्यास; वातानुचलन ।

**aerotropic**—(Gk. *aer*, air; *trope*, turn) वातानुवर्तनी ।

**aerotropism**—(Gk. *aer*, air; *trope*, turn) वातानुवर्तन; गैस मुख्यत: आक्सीजन प्रतिक्रिया ।

**aesthacyte**—(Gk. *aisthesis*, sensation; *kytos*, hollow) चेतन कोशिका; आद्य जन्तुओं (primitive animals) की चेतन कोशिका (sensory cell) ।

**aesthesis**—(Gk. *aisthesis*, sensation) संचेतनता ।

**aesthetasc**—(Gk. *aisthesis*, sensation; *asthein*, to exercise) घ्राणग्राही; घ्राणक ।

**aesthetes**—(Gk. *aisthetes*, perceiver) ज्ञानेन्द्रियाँ; वेदनांग; चेतनांग ।।

**aerial**—(L. *aer*, air) ऐरियल; वायव; वायु; वायु सम्बन्धी; वायुमय ।

**aerobe**—(Gk. *aer*, air; *bios*, life) वायुजीवी; वे जीव या जन्तु जो वायु की उपस्थिति में जीवित रहते हैं।

[देखिये anaerobe अवायुजीव]

**aerobic**—(Gk. *aer*, air; *bios*, life) वायु जीवी ।

**aerobiology**—(Gk. *aer*, air, *bios*, life; *logos*, discourse) वायुजीवी विज्ञान; वायु जैविकी; वायुप्लवक विज्ञान; वायु (आक्सीजन) में जीवित रहने वाले प्राणियों सम्वन्धी विज्ञान ।

**aestival**—(L. *aestivuos*, summer) ग्रीष्मज ।

**aestivation**—(L. *aestivus*, pertaining to summer) ग्रीष्म तन्द्रा; ग्रीष्म निष्क्रयता; पुष्पदल-विन्यास ।

**aetiology—etiology**—(L. *aitia*, cause; *logos*, discourse) निदान; रोगों आदि के कारण का अध्ययन ।

**afferent**—(L. *afferre*, to bring) अन्तंगामी; अभिवाही ।

**afferent fibres**—अभिवाही तंत्रिका सूत्र, वे तंत्रिका सूत्र जो उत्तेजना को केन्द्र की ओर ले जाते हैं ।

**affinity**—(L. *affinis*, related to) सगोत्रता; सजातीयता; सजातित्व वन्धुता; वैकासिक सम्वन्ध, जो मुख्य अंगों की समानता से प्रकट होता है ।

**aflagellar**—(Gk. *a*, without; L. *flagellum*, a whip) कशातन्त्रहीन; कशाभिकाहीन ।

**afterbirth**—(A. S. *aefter*, behind; *beran*, to bring forth) आँवल, जेर ।

**aftershaft**—(A. S. *aefter*, behind; O. E. *sceaft*, shaft) अनुपिच्छ; रोमउपगुच्छ; पक्ष के उर्ध्व छिद्र (superior umbilicus) के समीप स्थिति लघुरोम, उपगुच्छ या अनुपिच्छ ।

**agamete**—(Gk. *a*, without; *gametes*, spouse)

अयुग्मनी; कोई अमीविक या जनन कोशिका जो बिना संयुग्मन (syngamy) के प्रौढ़ बन जाता है।

**agemetoblast**—(Gk. *a*, not; *gametes*, spouse; *blastos*, bud) कोशिकांश, अजन्युज।

**agamic or agamous**—(Gk. *a*, without; *gamos*, marriage) अयुग्मनी; अलैंगिक; अनिषेकज; युवा।

**agamobium**—(Gk. *a*, without; *gamos*, marriage; *bios*, life) निर्लिंगावस्था। उत्पत्ति विपर्यय (alternation of generations) में किसी जन्तु की दशा, जिसमें लिंगावयव (sexual organs) नहीं होते।

**agamogenesis**—(Gk. *a*, without, *gamos*, marriage; genesis, generation)=parthenogenesis अनिषेक जनन; अनिषेक (अमैथुनी) उत्पत्ति; अलिंगीजनन।

**agamogenetic**—(Gk. *a*, without; *gamos*, marriage; *genesis*, descent)—अलैंगिक।

**agamogony**—(Gk. *a*, without; *gamos*, marriage; *gonos*, generation) अयुग्मजनन; खण्ड विभंजन; स्फोटजनन।

**agamont**—(Gk. *a*, without; *gamos*, marriage; *on*, being) स्फोटी।

**agamospecies**—(Gk. *a*, without; *gamos*, marriage; L. *species*, particular kind) अनिषेकजाति।

**agar**—(Mal. *agar-agar*, a sea weed) ऐगार, एक श्लैष्म पदार्थ जो लाल शैवाल (red algae) द्वारा स्त्रावित होता है।

**agglomerate**—(L. *ad*, to; *glomus*, ball) स्तवक; गुल्मीय जैसे फूलों का गुच्छा (गुल्म)।

**agglutination**—(L. *ad*, to; *glutinare*, to glue) समूहन; संपिडकता।

**agglutin**—(L. *ad*, to; *glutinare*, to glue) समूहनिन; समूहीकारक; एग्लुटिन; वह पदार्थ या प्रतिरक्षी (antibody) जो संपिडता लाता है।

**agglutinogen**—(L. *ad*, to; *glutinare*, to glue; Gk. *genos*, descent)—एग्लुटिनोजन; समूहीकारक जन। वह पदार्थ या प्रति रक्षज (antigen) जो समूहनिन (agglutlin) उत्पन्न करते हैं।

**aggregate**—(L. *ad*, to; *gregare*, to collect into a flock) पुंज—; पुंजफल; पुंजग्रन्थि।

(१) कुछ मकडीयों (spider) में कौशेय (silk) ग्रन्थि।

(२) रसवेरी (raspberry) फल।

**aggregation**—(L. *ad*, to; *gregare*, to collect) पुंजता;

(१) विभिन्न अंगीयों का पुंजीकरण।

(२) संवेदीय पादपों के स्पर्श शृंग (tentacle) या प्रतान कोशिका (tendril cell) में प्रोटोप्लाज्म की गति, जिससे स्पर्श शृंग या प्रतान उत्तेजित विन्दु की ओर झुकता है।

**aggressin**—(L. *aggressus*, attacked) एग्रेसिन; आक्रामक रसायन; रोगाणु अंगीयों द्वारा उत्पन्न विष पदार्थ जिनसे पोषक में रक्षणीय प्रक्रियायें होती हैं।

**aggressive characters**—हिंसार्थक लक्षण; हिंसात्मक लक्षण; हिंसकगोपी लक्षण; आक्रामक लक्षण। हिंसक जन्तु के आकार, रंग आदि में पाये जाने वाले वे लक्षण जिनका अभिप्राय उसको अपने खाद्यजन्तु (prey) से छिपाये रखना हो—उदाहरण अनेक केकड़ावंशी (crustaceans) जन्तु।

**aglomerular**—(Gk. *a*, without; L. *glomerare*, to form into a ball) अगुच्छीय; अकेशिकागुच्छीय।

**aglossate**—(Gk. *a*, without; *glossa*, tongue) अजिह्वकी; बिना जीभ या जिह्वा का जन्तु।

**agminated**—(L. *agmen*, herd) संघी; गुच्छीय; स्तवकी।

**aglossa**—(Gk. *a*, without; *glossa*, tongue) अजिह्वक। निष्पुच्छ (ऐन्यूरा-anura), अम्फीबिया (amphibia) जन्तुओं का एक उपगण (suborder)।

**agnatha**—(Gk. *a*, without; *gnathos*, jaw) निर्हनु; ऐग्नेथा; कशेरूक या व्रटीब्रेटा या कशेरुदण्डक (vertebrata) उप फाइलम (sub-phylum) का एक वर्ग,

जिसमें मुख गोलाकार होता है और जबड़े (jaws) नहीं होते। इस वर्ग में गोल मुख मछलियाँ-साइक्लोस्टोम (cyclostome) होती है।

**agnathostomatous**—(Gk. *a*, without; *gnathos*, jaw; *stoma*, mouth) निहनु; अहनु जन्तु।

**a- n**—(Gk. *agon*, contest) एगोन; एन्जाइम का क्रिया शील तत्व।

**agonist**—(Gk. *agonistes*, champion) मुख्य कार्यकी।

**agranulocyte**—(Gk. *a*, without; L. *granulum*, small grain) लसीकीश्वेताणु; अकणी श्वेताणु।

**agrestal**—(L. *agrestis*, rural) कृष्य पादप; कृषिगत भूमि पर उगने वाले पौधे।

**agriotype**—(Gk. *agrios*, wild, *typos*, image) वनजात।

**agrostology**—(Gk. *agrostis*, grass; *logos*, discourse) घास विज्ञान; वनस्पति विज्ञान का वह अंश जो घास (grass) सम्बन्धी होता है।

**aglypha**—अछिद्र विपदन्ती; ऐग्लाइफा। साँपों के काल्युब्राइड्री कुल (colubridae family) की एक श्रेणी (series) जिसके जन्तुओं के सारे दाँत बिना विष प्रणाली के होते हैं।

**air bladder**—(L. *air*, air; A.S. bladre, bladder) वायु-आशय; वायुकोष। मत्स्यों (fishes) में पाया जाने वाला प्लावी (swim) आशय (कोष-bladder)।

**air cells**—वायु-कूपिकायें-वायु-गर्तिकायें। (१) झर्झरास्थि (ऐथमोइड-ethmoid) या मैस्टोइड (mastoid) की कोटरें या गुहिकायें (cavities) (२) फुप्फुस (lung) की वायु गर्तिकायें (कूपिकायें)।

**air passages**—वायुपथ; वायुमार्ग।

**air sacs**—वायु-आशय, वायुकोप।

**air sinus**—वायु-कुल्या (साइनस)।

**air space**—वायु-स्थल; वायु कोटर (अंडों में पाया जाता है)।

**aitionastic**—(Gk. *aitios*, causing; *nastos*, close-pressed) प्रेरित वक्रता; विसरित (diffuse) उत्तेजना द्वारा प्रेरित (induced) पौधे के किसी भाग की वक्रता (curvature)।

**akaryote**—(Gk. *a*, without; *karyon*, nut) अन्युक्लिक कोशिका (non-nucleated cell); ऐसी कोशिका जिसमें न्युक्लियोप्लाज्म (nucleoplasm) न्युक्लियस (nucleus) नहीं बनाता है, ऐसी दशा केवल आद्यजीवी प्रोटिस्टा (protista) में पाई जाती है।

**akinesis**—(Gk. *a*, not; *kinesis*, movement) गतिहीनता; अगतिक्रम।

**akinete**—(Gk. *a*, not; *kinein*, to move) सुप्त कोशिका; किन्हीं हरीत शैवाल (green algae) की सुप्त कोशिका जो कुछ समय बाद जनन करती है।

**ala**—(L. *ala*, wing) पक्षक; पक्ष।

**alar**—(L. *ala*, wing) पक्षकोपम; पक्षाकार; पक्षोपम; पक्षाभ।

**alary**—(L. *ala*, wing) पक्षाकार; पक्षीय; पक्षकी; पक्ष—; पक्ष सम्बन्धी।

**alate**—(L. *alatus*, winged) सपक्ष; पक्षक।

(१) वृंत (petiole) या स्तम्भ (stem) जो पक्ष सदृश फैलाव लिये होते हैं।

(२) पृथल औष्ठीय (broad-lipped)।

**albescent**—(L. *albescere*, to grow white) आपांडु; शुक्लीय; धवलीय; श्वेतप्राय:।

**albinism**—(L. *albus*, white) धवलता; रंगहीनता; रंजकहीनता।

**albino**—(Sp. *albino*, white, from L. *albus*, white) धवल; रंजकहीन जन्तु। ऐसा जन्तु जिसमें जन्म से ही त्वचा, रोम, चक्षु आदि में रंग की कमी हो।

**albumen**—(L. albumen, white of an egg) ऐल्युमेन; अंडे की सफेदी, अण्डश्वेत; श्वेतक।

**albuminous**—(L. *albumen*, white of an egg)। अण्डश्वेती, श्वेतकी।

**alcyonacea**—ऐल्सियोनेसिया; प्रसून काय-एक्टिनोजोआ (actinozoa) वर्ग का एक गण (order)।

**alcyonaria**—ऐल्सियोनेरिया; प्रसून काय-ऐक्टिनोजोआ वर्ग का एक-उपवर्ग (subclass)।

**alecithal**—(Gk. *a*, without; lekithos yolk) डिम्वान्नहीन, डिम्वाहारहीन, योक हीन; अपीतकी।

**aleurone**—(Gk. *aleuron*, flour) ऐल्यूरोन, प्रोटीन कण।

(१) प्रोटोप्लाज्म में पाये जाने वाले प्रोटीन कण जिनका प्रयोग आरक्षित खाद्य के रूप में होता है।

(२) एक दालीय (monocotyledons) वीजों का प्रोटीन स्तर, वीजपोष स्तर।

**aleurospore**—(Gk. *aleuron*, flour) एल्यूरियो-वीजाणु। त्वचा के कवक परजीवी (fungous parasites) का पार्श्व कोनीडियम (conidium) स्पोर।

**alexine**—(Gk. *alexein*, to ward off) एलेक्सिन; रक्त सीरम का एक पदार्थ।

**algesis**—(Gk. *algesis*, sense of pain) दर्द वेदना।

**algin**—(L. *alga*, sea-weed) ऐल्जिन; किन्हीं शैवाल (algae) से प्राप्त श्लैष्मिक पदार्थ।

**algoid**—(L. *alga*, sea-weed; Gk. *eidos*, shape) शैवाल सदृश; शैवालसम।

**algology**—(L. *alga*, sea-weed; Gk. *logos*, discourse) शैवाल विज्ञान; समुद्री शैवाल के अध्ययन सम्बन्धी विज्ञान।

**Algonkian**—(*algonquian*, tribe of Indians) एलगोन्कियन; एक भारतीय जाति जो पुरायुग (proterozoic era) में पायी जाती थी।

**alima**—(Gk. *halinos*, pertaining to sea) एलाईमा; कुछ केकड़ावंशियों (क्रस्टेशिया) की एक डिंभक (लारवा) अवस्था।

**alimentary**—(L. alere, to nourish) अन्न-सम्बन्धी; भोजन सम्बन्धी।

**alimentary canal**—भोजन नली; आहार नाल; पाचन नली; अन्न प्रणाली।

**alimentary system**—आहार तन्त्र; पाचक तन्त्र; पोपक तंत्र।

**alisphenoid**—L. *ala*, wing; Gk. *sphar*, wedge; *eidos*, from) ऐलिस्फेनाइड; पक्षजनुक; कपालीय अस्थि स्फेनाइड (sphenoid) का पक्षोपम (wing like) भाग।

**alitrunk**—(L. *ala*, wing; *truncus*, trunk) एलीट्रन्क; संगलित वक्ष; कीटों की ऐसी वक्ष जो उदर (abdomen) के प्रथम खण्ड से संगलित (fused) होती है।

**alkaloid**—(Ar. *al*, the; qali, ash; Gk. *eidos*, form) ऐल्केलॉइड; अधारी नाइट्रोजन युक्त शाकीय पदार्थ, सम्भवतः नाइट्रोजन उपापचय की अन्तिम उत्पाद जैसे—स्ट्रिकनीन (strychnine) निकोटीन (nicotine) कुनीन (quinine) मोरफीन (morphine) आदि।

**alkaline**—क्षारीय; खारमय।

**alkaline medium**—क्षारीय माध्यम; खार-माध्यम।

**allantoin**—(Gk. *allas*, sausage) एलेनटोइन $C_4H_6O_3N_4$; प्यूरिन (purine) उपापचय का अन्तिम पदार्थ जो किन्हीं स्तनी के मूत्र में पाया जाता है।

**allantois**–(L. *allas*, sausage) एलेन्टोइज; अपरापोषिका; भ्रूण पोषक; भ्रूणीय कला। भ्रूण (embryo) में पाया जाने वाला एक झिल्लीदार आशय (membranous bag) जिसका प्रयोजन स्वास प्रक्रिया (respiration) या पोषण (nutrition) या यह दोनों होते हैं। यह अंग उच्चकोटि के वर्टिब्रेटा-कशेरूकों (vertebrates) में पाया जाता है और आहार नाल के पिछले भाग से उत्पन्न होता है।

**allassotonic**—(Gk. *allassein*, to change; *tonos*, strain) आयस; उत्तेजना प्रेरित; जैसे उद्भिद या प्रवुद्ध वृक्षों की गति।

[देखिये–auxotonic वृद्धि प्रेरित]

**allele = allelomorph = allelomorphic characters** (Gk. *allelon*, one another; *morphe*, form) युग्म विकल्पी या ऐलील; युग्मक लक्षण; मेंडल सिद्धान्त (mendelism) के अनुसार वंश परम्परा (inheri-

tance) में अध्ययन किये जाने वाले वैकल्पिक (alternative) लक्षणों में से कोई एक।

**allelopathy**—(Gk. *allelon*, one another; *pathos*, suffering) ऐलीलोपैथी; एक जीवित वृक्ष का दूसरे जीवित वृक्ष पर प्रभाव।

**allergen**—(Gk. *allos*, other; *ergon*, activity; *genos*, descent) ऐलर्जीकारक; प्रत्यूर्जताकारक; असामान्य व्यवहार उत्पन्न करने वाले पदार्थ।

**allergy**—(Gk. *allos*, other; *ergon*, activity) ऐलर्जी; प्रत्यूर्जता; अतिअनुभूति; एक प्रकार की शारीरिक दशा जिसमें शरीर असामान्य व्यवहार करता है।

**alliaceous**—(L. *allium*, garlic) लहसुन गंधी, लहसुन सदृश खुशबू वाले।

**allocarpy**–(Gk. *allos*, other, karpos, fruit) परनिषेकफलद, ऐसा फल जो पर निषेक के फलस्वरूप बनता है।

**allochthonous**—(Gk. *allos*, other; chthon, the ground) विदेशी, अपर स्थानिक।
[देखिये विलोम (opposite) autochthonous-देशीय]

**allocortex**—(Gk. *allos*, other; L. *cortex*, bark) परवल्क।

**allogamy**–(Gk. *allos*, other; gamos, marriage) परनिषेक, परनिषेचन (cross fertilisation)।
[देखिये स्वकयुग्मन–autogamy]

**allogene**–(Gk. *allos*, other; *genos*, descent) ऐलोजीन; संवृत युग्म विकल्पी (ऐलील)।

**allogenic**—(Gk. *allos*, other, *genos*, descent) ऐलोजेनिक, परगत; वाह्य कारकों द्वारा उत्पन्न संवृत (recessive) युग्म विकल्पी (ऐलील)।
[देखिये–विलोम autogenic स्वगत]

**alloiogenesis**—(Gk. *alloios*, different; *genesis*, descent)—alternation of generation—उत्पत्ति-विपर्यय।

**allometry**—(Gk. *allos*, other; *metron*, measure) वृद्धि मापन; वृद्धि अध्ययन।

**allopatric**—(Gk. *allos*, other; *patra*, native land) भिन्न देशीय। [देखिये-sympatric, एक देशीय]

**allopelagic**—(Gk. *allos*, other; *pelagos*, sea) भिन्न अगाधी।

**alloplasm**—(Gk. *allos*, other; *plasma*, mould) निअगी प्ररस। कोशिका प्ररस का वह भाग जो कोई अग निर्माण नहीं करता है।

**alloplast**—(Gk. *allos*, other; *plastos*, formed) भिन्न-आकारी। (देखिये-homoplast—सम-आकारी)

**allopolyploid**—(Gk. *allos*, other; polys, many; aploos, onefold; eidos, form) भिन्नगुण सूत्री, भिन्न परम्परा सूत्री। दो से अधिक भिन्न गुण या परम्परा सूत्रों से युक्त अंगी जो सकरी करण के कारण दो विभिन्न जातियों से आये हों।

**allosematic**—(Gk. *allos*, other; *sema*, sign) भिन्न भ्रमकारी-चिन्ह या वर्ण।

**allosome**—(Gk. *allos*, other; *soma*, body) देहातिरिक्त परम्परा सूत्र; देहातिरिक्त गुण सूत्र (क्रोमोसोम) अर्थात् देह गुण सूत्र से भिन्न गुण सूत्र। (क्रोमोसोम)

**allostoses**—(Gk. *allos*, other; *osteen*, bone) कलाअस्थि।

**allosyndesis**—(Gk. *allos*, other; *syndesis*, a binding together) ऐलोसिन्डेसिस; परसूत्रयुग्मन; विजनक समजात गुण सूत्रों का युग्मन।

**allotherm**—(Gk. *allos*, other; *therme*, heat) पर उष्णी; ऐसा अगी जिसके शरीर का तापक्रम वातावरण पर निर्भर रहता है।

**allotrophic**—(Gk. *allos*, other; *trophe*, nourishment) परपोषी; इतरपोषी; अन्य अगी से पोषण प्राप्त करने वाला।

**allozygote**(Gk. *allos*, other; *zygon*; yoke) पर युग्मज; ऐसा समयुग्मज (homozygote) जिसमें संवृत्त लक्षण (recessive characters) होते हैं।

**alluvial**—(L. *allure*, to wask to) कछार; जलोढ़।

**alpha(a)cells**—ए-कोशिकायें; लेंगहैन्स के द्वीपों (islets of Langerhens) की ऐल्फा कोशिकायें ।

**alpine**—उच्च पर्वतीय वनस्पति ।

**alsinaceous**—(Gk. *alsine*, chick weed) एलसीनेसियस; ऐसा बहुफूल पत्रक (polypetalous) वाह्यदल (corrolla) जिसकी पंखड़ियों (petals) के बीच-बीच में स्थान होता है ।

**alternate**—(L. *alternus*, one after another) पर्याय; एकान्तर ।

**alternation of generations**—उत्पत्ति-विपर्यय । किसी प्राणी के जीवन में निर्लिंगी (asexual) और लिंगी (sexual) अवस्थाओं का एक के वाद एक का प्रकट होना ।

**alterne**—(L. *alternus*. one after another) प्रत्यावर्तित वनस्पति; पर्यावरण (environment) में आसाधारण आकस्मिक परिवर्तनों के कारण किसी क्षेत्र में अन्य क्षेत्रों की वनस्पतियों का दृष्टिगोचर हो जाना ।

**alternipinnate**—(L. *alternus*, one after another *pinna*, wing) पत्रक-पिच्छक विपर्यय; मध्य शिरा (midrib) के दोनों ओर पत्रक (leaflets) और पिच्छकों (pinnae) का एक के वाद एक लगा होना ।

**altrices**—(L. *altrix*, nourisher) जन्माश्रित । वह चिड़ियें, जिनके बच्चे असहाय अवस्था में उत्पन्न होते हैं और माता पिता के आश्रय से ही भोजन और उष्णता प्राप्त करते हैं—जैसे कबूतर आदि के बच्चे ।

**alula**—(L. *alula*, *dim, of ala*, wing) पक्षिका; कूट पक्ष (पक्षियों में) । किन्हीं कीटों में पक्ष के आधार से पश्च तट पर लगी हुई एक छोटी पृथक आकृति ।

**alveola**—(L. *alveolus*, small cavity) कूपिका; गर्तिका ।

**alveolar**—(L. *alveolus*, a small pit) कूपिका—; गर्तिका—; गर्तिका सम्बन्धी ।

**alveolar theory**—(L. *alveolus*, a small pit) बुदबुद मत । इस मतानुसार प्रोटोप्लॉज्म (protoplasm) के दोनों भाग झाग (froth) या पायस अर्थात् इमलशन (emulsion) के रूप में मिले रहते हैं । इनमें से एक भाग (पदार्थ) आधार देने वाला द्रव बनाए रहता है और दूसरा इसके अन्दर बुलबुलों या बुदबुदों (bubbles) के रूप में भरा रहता है ।

**alveolar tissue**—(L. *alveolus*, a small pit) कूपिका ऊतक; बुदबुद ऊतक ।

**alveolate**—(L. *alveolatus*, pitted) मधु कंकती; गर्ती ।

**alveolus**—(L. *alveolus*, a small pit) कूपिका; गर्तिका; दंत गर्तिका; फुफ्फुस वात कोशिका; ग्रन्थि गर्त ।

**alveus**—(L. *alveus*, cavity) स्वेत स्तर; हिप्पोकैम्पस (hippocampus) के तल पर सूत्रों का एक स्वेत स्तर ।

**amacrine**—(Gk. *a*, not; *makros*, long; *is*, fibre) सूत्राक्षहीन । ऐसी कोशिकायें जिनमें सूत्राक्ष (axon) नहीं होता; जैसे रेटिना की कुछ एक कोशिकायें ।

**ambiens muscle**—(L. *ambirc*, to go round) ऐम्बियेन्स पेशी, सादि पेशी; पक्षीओं के जाँघ की माँस पेशी जिसके कारण पक्षी यष्टि (perch) पकड़ पाता है ।

**ambient**—(L. *ambire*, to go round) परिवेशक ।

**ambiparous**—(L. *ambo*, both; *parere*, to beget) उभयधारी; उभय कलिका । ऐसी कलिका (bud) जिसमें फूल और पत्ती दोनों हों ।

**ambisexual**—(L. *ambo*, both; *sexus*, sex) उभय लिंगी ।

**ambisporangiate**—(L. *ambo*, both; Gk. *sporos*, seed; *anggeien*, box) उभयस्पोरक; ऐसे पौधे जिनमें बीजाणुधारी में दोनों प्रकार के दीर्घ और लघु स्पोर होते हैं ।

**ambital**—(L. *ambire*, to go round) ऐम्बिटल; एस्टेरोइड (asteroid) तथा ओफ्यूरोइड (ophiuroid) का अस्थि पट्ट ।

**ambitus**—(L. *ambire*, to go round) ऐम्बिटस; बाहरी तट; परिरेखा।

**ameba**—देखिये amoeba अमीवा, एक कोशिकीय जन्तु विशेष।

**ambosexual**—(L. *ambo*, both; *sexus*, sex) सर्वलिंगी। दोनों अर्थात् नर व मादा उद्दीपकों या हारमोन्स (hormones) में सक्रिय होने वाले।

**amboceptor**—(L. *ambo*, both; *capere*, to take) विदलनात्मक; विशिष्ट प्रतिरक्षी।

**ambulacral**—(L. *ambulare*, to walk) वीथी; नलिकापाद। एकाइनोर्डम (echinoderm) के गतिकारी नलिका पाद।

**ambulacral area**—वीथी क्षेत्र; नलिकापाद क्षेत्र।

**ambulacral groove**—वीथी खाँच; नलिकापाद धारी परिखा।

**ambulacral ossicle**—वीथी अस्थिका; नलिका पादीय अस्थिक; नलिका पादास्थिक।

**ambulacral pore**—वीथी छिद्र; नलिकापाद छिद्र।

**ambulacral ridge**—वीथी-कटक; नलिका पादीय मेड़।

**ambulacral spine**—वीथी-कंटक; नलिका पादीय कटक।

**ambulacral system**—वीथी तन्त्र; नलिका पाद तन्त्र।

**ambulacral zone**—वीथी प्रदेश, नलिकापाद प्रदेश।

**ambulacralia**—(L. *ambulare*, to walk) नलिकापादीपट्ट; वह पट्ट जिसमें से होकर नलिकापाद बाहर निकलते हैं।

**ambulacriform**—(L. *ambulare*, to walk; *forma*, shape) नलिकापादोपम।

**ameiotic**—(Gk. *a*, without; *meion*, smaller) ह्रास विभाजन हीन; निर्ह्रास विभाजनी। ऐसा अनिषेक जनन (parthenogenesis) जिसमें ह्रास विभाजन या अर्ध सूत्रण (meiosis) नहीं होता है।

**amelification**—(M. E. *amell*, enamel; L. *facere*, to make) इनेमिल निर्माण। दन्तवल्क का निर्माण।

**ameloblast**—(M. E. a well enamel; Gk. *blastos*, bud) इनैमल कोरक; इनैमिल कोशिकज।

**amentaceous-amentiferous**—(L. *amentum*, thong; *ferre*, to carry) कैटकिनी।

**ametabolic**—(Gk. *a*, without; *metabole*, change) अकायातरणी; रूपान्तर रहित; रूपान्तर हीन।

**ametabole**—(Gk. *a*, without; *metabole*, change) अकायातरण; अरूपान्तरी।

**amicron**—(Gk. *a*, without; *mikros*, small) अणुतत्व; अतिसूक्ष्म तत्व; अमाइक्रोन।

**amicronucleate**—(Gk. *a*, without; *mikros*, small; L *nucleus*, kernel) अलघुकेन्द्रकी।

**amine**—(Gk. *ammoniakon*, resinous gum) ऐमीन; यह पौधों द्वारा अथवा अमीनो अम्ल पर बैक्टीरिया प्रभाव से उत्पन्न नाइट्रोजन युक्त यौगिक होता है, जो अमोनिया ($NH_3$) का व्युत्पन्न (derivative) हाइड्रोजन के हटने से बनता है।

**aminoacids**—अमीनोअम्ल; यौगिक जिसमें एमीनो ($NH_2$) और कार्बोक्सिल (COOH) ग्रुप होते हैं। यह प्रोटीन के जल-विघटन द्वारा बनते हैं।

**amitosis=amitotic division**—(Gk. *a*, without; *mitos*, thread) अमाइटोसिस; असूत्री विभाजन सरल या असूत्र विभाजन (कोशिका का)।

**ammonites**—ऐमोनाइट्स। एक प्रकार का लुप्त (extinct) जन्तु।

**amnion**—(Gk. *amnion*, foetal membrane) एमनियान; उल्व; जरायु (भ्रूणावरण)। स्तनपायी या स्तनी (mammals), पक्षी birds) और सर्पक (reptiles) वर्गों (classes) के भ्रूणों पर पाई जाने वाली एक झिल्ली जिसके अन्दर जरायु-रस या उल्व तरल (amniotic fluid) रहता है और जो भ्रूण को घेरे रहती है।

**amniota**—जरायुज; उल्वीवर्ग; ऐम्नियोटा।

**amniotic**—उल्वी; उल्व—; उल्व सम्बन्धी।

**amniotic fluid**—उल्व तरल।

**amoeba**—(Gk. *amoibe*, change) अमीबा। फाइलम प्रोटोजोआ का एक जन्तु।

**amoebadiastase**—(Gk. *amoibe*, change; *dia*, through *histanai*, to set) अमीबाडायसटेज; अमीबा स्त्रावित पाचक क्षोभक (ferment)।

**amoebiform**—(Gk. *amoibe*, change; L. *forma*, shape) अमीबायम; अमीबोपम; अमीबा सदृश।

**amoebism**—(Gk. *amoibe*, change) अमीबा समान रूप अथवा बर्ताव।

**amoebocyte**—अमीबोसाइट; अमीबा कोशिका; अमीबीय कोशिका।

**amoeboid cells**—अमीबाकार सेल; अनिश्चिताकार कोशिका; अमीबीय कोशिका। ऐसी कोशिकाएँ जो अमीबा का सा रूप या गति रखती हैं।

**amoeboid movement**—अमीबीय गति।

**amoebula**—(Gk. *amoibe*, change) अमीब्यूला; अमीबक; आद्यजीवी का क्षणिक पाद युक्त स्पोर समूह— (देखिये pseudopodiospore)

**amorphous**—(Gk. *a*, without; *murphe*, shape) आकारहीन; असमरूपक; अक्रिस्टलीय; रवेहीन।

**amphiapomict**—(Gk. *amphi*, both; *apo*, away; *miktos*, mixed) उभयसमजीवी; उभय प्रतिरूपी; समजीवी संतति के सामूहिक रूप से समस्त व्यक्ति।

**amphiarthrosis**—(Gk. *amphi*, both; *arthron*, joint) बन्ध समवायता; समवाय; (symphysis) या बन्ध समवायता (syndesmosis) प्रकार की सन्धि।

**amphiaster**—(Gk. *amphi*, both; *bios*, life) ऐम्फिऐस्टर; द्वितारक या ताराद्वय आकृति (सूत्रीविभाजन में)।

**amphiastral**—(Gk. *amphi*, both; *aster*, star) उभयतारक प्रारूप; यथार्थ तारा द्वय आकृतिक; वह सूत्री विभाजन जिसमें तर्कु-ध्रुवों (spindle poles) पर यथार्थ ताराद्वय आकृति होती है।

**amphibia**—(Gk. *amphi*, both; *bios*, life) ऐम्फिबिया; द्विधाजीवी; जलस्थलचर; जलथलवासी कशेरुक (vertebrata) जन्तुओं का एक वर्ग (class)।

**amphibious**—**amphibion**—(Gk. *amphi*, both; *bios*, life) उभयचर; जल-स्थलचर।

**amphiblastic**—(Gk. *amphi*, both; *blastos*, bud) असम विभाजी। वे अंडाणु या डिम्ब (ova) जिनमें खण्डीभवन या विभाजन (segmentation) द्वारा एकसी नाप वाली कोशिकाएँ नहीं बनती; कुछ बड़ी और कुछ छोटी होती हैं, असम विभाजी कहलाते हैं।

**amphiblastula**—ऐम्फीब्लास्टुला; उभकोरक। फाइलम पोरीफिरा (phylum porifera) में पाया जाने वाला डिम्भक या लारवा (larva), जिसके अग्रछोर पर कपाधारी कोशिकाएँ (flagellate cells) तथा पश्च छोर पर आद्य कोशिकाएँ (archaeocytes) होती हैं।

**amphibolic**—(Gk. *amphi*, both; *ballein*, to throw) परावर्तक; उभयवर्तक। आगे पीछे दोनों ओर को मुड़ जाने वाली; जैसी कुछ चिड़ियों में बाहरी उँगली होती हैं।

**amphicarpous**—(Gk. *amphi*, both; *karpos*, fruit) उभयफली; द्विरूपफली; दो प्रकार के फल उत्पन्न करने वाला।

**amphicoelous (vertebra)**—(Gk. *amphi*, both; *koilos*, hollow) उभयगर्तधारी (कशेरु); ऐम्फीसीलस।

**amphicondylous**—(Gk. *amphi*, both; *kondyles*, knob) उभयार्बुदी। दो कपालार्बुद (occipital condyles) वाला।

**amphicone**—(Gk. *amphi*, both; *konos*, cone) उभय शंकु; लुप्त स्तनी के चर्वक (molar) का एक शिखर।

**amphicytes**—(Gk. *amphi*, both; *kytos*, hollow) उभय कोशिकाएँ; अन्तरच्छद की सम्वर्धन कोशिकाएँ।

**amphidelphic**—(Gk. *amphi*, both; *delphys* womb) उभयगर्भाशयिक, द्विगर्भाशयिक, कुछ निमेटोड जिनमें युग्मक (paired) गर्भाशय (uterus) होता है।

**amphidetic**—(Gk. *amphi*, both; *detos*, bound) द्विक वन्धी;

(देखिए opisthodetic—पश्चवन्धी)

**amphidiploid**—(Gk. *amphi*, both; *diploos*, double) द्वैध द्विगुणित (double diploid)।

**amphidisc**—(Gk. *amphi*, both; *diskos*, round plate) उभय पट्टिका; उभय बिम्बी; स्वच्छजल बहुछिद्रदेहियों (porifera) का एक प्रकार का स्पीक्यूल (दृढ़ा) विशेष।

**amphids**—(Gk. *amphi*, both) एम्फिड्स; निमेटोड (nematode) के दो अग्र पार्श्व वेदनांग (anterior lateral sensory organs)।

**amphigastria**—(Gk. *amphi*, both; *gaster*, stomach) अधः पर्णिका; लिवरवर्ट्स (liverworts) में पत्तियों की निचली सतह पर पाई जाने वाली अल्प विकसित (rudimentary) पत्तियाँ (पर्ण)।

**amphigenesis**—(Gk. *amphi*, both; *genesis*, descent) लैंगिक जनन।

**amphigonic**—(Gk. *amphi*, both; *gene*, seed) उभयजन्युज; विभिन्न व्यक्तियों में पृथक आद्यजनन कोशिकाओं (gonia) में नर और मादा जन्यु का उत्पादन (production)।

**amphigony**—(Gk. *amphi*, both; *gonos*, offspring) लैंगिक जननता; दो प्राणियों द्वारा उत्पादन।

**amphikaryon**—(Gk. *amphi*, both; *karyon*, nut) उभयकेन्द्रक; ऐसा न्यूक्लियस (केन्द्रक) जिसमें दो अयुग्म सूत्री गुणसूत्र (क्रोमोसोम होते हैं।

**amphimict**—(Gk. *amphi*, both; *miktos*, mixed) अपरिहृ यंलिगांगी;।

**amphimixis**—(Gk. *amphi*, both; *mixis*, mingling) उभयमिश्रण। निषेक (fertilization) में नर और मादा पूर्व केन्द्रक (pronucleus) के संयोग द्वारा पैतृक (paternal) और मातृक (maternal) लक्षणों का मिश्रण।

**amphinucleolus**—(Gk. *amphi*, both; L. *nucleolus*, a small kernel) उभयउपकेन्द्रक; ऐसा उपकेन्द्रक (nucleolus) जिसमें क्षाररंगी (basiphil) और अम्लरंगी (oxyphil) दोनों प्रकार के घटक होते हैं।

**amphioxus**—ऐम्फिऑक्सस। फाइलम कॉर्डेटा (chordata) के शिरोदण्डक-सिफेलोकॉर्डेटा (cephalochordata) उपफाइलम की एक जाति।

**amphiodont**—(Gk. *amphi*, both; *odous*, tooth) उभयदन्त; बीटल (beetle) में मैन्डिबिल के वर्धन की मध्यावस्था।

**amphiont**—(Gk. *amphi*, both; *on* being) उभय युग्मनज; ऐम्फिऑन्ट। दो व्यक्तियों के एक साथ आने से बना युग्मनज (zygote)।

**amphiplatyan**—(Gk. *amphi* both; *platys*, flat) अगुहिक; उभय समतली; आगे पीछे-दोनों ओर से सपाट या समतल (flat) सेन्ट्रम (centrum) वाला कशेरू।

**ampineustic**—(Gk. *amphi*, both; *phein*, to breathe) द्विधास्वासी; गिल और फुफ्फुस दोनों के द्वारा स्वास लेने वाला।

**amphineura**—ऐम्फीन्यूरा। फाइलम मौलस्का का एक वर्ग जिसमें काइटन (chiton) जन्तु होती है।

**amphipoda**—(Gk. *amphi*, both; *pous*, foot) ऐम्फीपोडा। वर्ग क्रस्टेशिया (class crustacea) का एक गण (order)।

**amphipodous**—(Gk. *amphi*, both; *pous*, foot) ऐम्फीपोडा; द्विधापादी; चलने व तैरने वाले पाँव वाला।

**amphipyrenin**—(Gk. *amphi*, both; *pyren*, fruit stone) एम्फीपाइरेनिन; वह पदार्थ जिसका केन्द्रकला (nuclear membrane) बना होता है।

**amphirhinal**—(Gk. *amphi*, both; *rhis*, nose) द्विविदीर्णनासी; उभयनासीय।

**amphisarca**—(Gk. *amphi*, both; *sarx*, flesh) एम्फीसारका, एक प्रकार का फल जो अन्दर से सरस तथा बाहर से सख्त होता है।

**amphispermous**—(Gk. *amphi*, both; *sperma*, seed) उभयभित्तिक बीज। (pericarp) से घिरा हुआ बीज।

**amphispore**—(Gk. *amphi*, both; *sporos*, seed) उभयबीजाणु: उभयस्पोर; ऐम्फीबीजाणु किन्हीं शैवाल (algae) का उत्पादीय स्पोर जो विश्राम-स्पोर के सदृश कार्य करता है।

**amphistomatic**—(Gk. *amphi*, both; *stoma*, mouth) द्विमुख छिद्री; द्विरंध्री, ऐसी पत्तियाँ जिनके दोनों तलों पर मुख छिद्र या रन्ध्र (स्टोमेटा) होते हैं।

**amphistomous**—(Gk. *amphi*, both; *stoma*, mouth) उभय चूषकी; ऐसे कृमि (worms) जिसके दोनों छोरों पर चूषक (suckers) होते हैं।

**amphistylic skull**—(Gk. *amphi*, both; *stylos*, pillar) द्विस्तम्भीकपाल; उभयनिलम्बित। इस प्रकार के कपालों में निचला जवड़ा (lower jaw) खोपड़ी से हायड (hyoid) और क्वाड्रेट (quadrate) से या हॉयड और पलेटोक्वाड्रेट (palatoquadrate) के द्वारा जुड़ा रहता है।

**amphitene**—(Gk. *amphi*, both; *tainia*, band) सूत्र युग्मता। (देखिये zygotene)

**amphithecium**—(Gk. *amphi*, both; *thekion*, box) परिवेशीस्तर; ऐम्फिथीसियम; मॉस (moss) के बीजाणुधारी (sporangia) की परिवेशी कोशिका स्तर।

**amphitrichous**—(Gk. *amphi*, both; *thrix*, hair) ध्रुवकपीय; द्विकषीय; प्रत्येक ध्रुव पर कषायुक्त जैसे बैक्टीरिया।

**amphitoky**—(Gk. *amphi*, both; *tokos*, birth) द्विअनिषेकोत्पन्न नर और मादा दोनों का ही अनिषेकोत्पादन (parthenogenetic reproduction)।

**amphitrocha**—(Gk. *amphi*, both; *trochos*, wheel) द्विचक्रक, उभयकशामी; ऐम्फी या खण्ड देही ट्रोका। ऐनेलिडा फाइलम में पाया जाने वाला, स्वतन्त्र तैरने वाला एक प्रकार का लारवा (larva) जिसमें तंत्रों की दो पंक्ति पाई जाती हैं।

**amphitropous**—(Gk. *amphi*, both; *trope*, turning) अधोमुखी बीजी; ऐसा अधोमुखी बीज वाला जिसका गढ़ा (hilum) एक पार्श्व के मध्य में होता है।

**mphogenic**—(Gk. *amphi*, both; *genesis*, offspring) द्विजनज; ऐसी सन्तति जनने वाले जिनमें नर और मादा दोनों प्रकार के बच्चे होते हैं।

**mphophil**—(Gk. *ampho*, both of two; *philein*, to love). द्विरंजक; ऐसी सेल (कोशिका) जो दोनों क्षारीय और अम्लीय प्रकार के रंजकों से रंग जाते हैं।

**amplexus**—(L. *amplexus*, embrace) मैथुनी आलिंगन (मेंढक आदि में)।

**amphoteric**—(Gk. *amphotere*, in both ways) द्विलक्षणी; विलोमलक्षणी; अम्लीय तथा क्षारीय दोनों लक्षणों युक्त।

**amplectant**—(L. *amplecti*, to embrace) आलिंगक; स्तम्भालिंगक। किसी आलंब support) से चिपटे हुए जैसे प्रतान (tendrils) आदि।

**amplexicaul**—(L *amplecti* to embrace; *caulis*, stem) स्तम्भालिंगक।

**ampliate**—(L. *ampliatus*, made wider) उन्नत वाह्यतटी; ऐसा कीट जिनके पक्ष का बाहरी तट उन्नत या प्रमुख होता है।

**amplification**—(L. *amplificatio*, enlargement) स्फीतता; प्रबर्धकता।

**ampulla**—(L. *ampulla*, flask) ऐम्पुला; तुंबिका; पलिघाकर कोशिका।

१—अंतः कर्ण की अर्घ चन्द्राकार नलिकाओं के सिरे पर फूला हुआ भाग।

२—वीर्य प्रणाली (vas deferens) का मूत्राशय के अंगमूल (fundus) के पास का फूला हुआ भाग।

३—ऐकाईनोर्डमेटा (echinodermata) जन्तुओं के जलनलिका मण्डल (water vascular system) की मुद्रा नलिका (ring canal) पर स्थिति अंतः कुण्ड (internal reservoir)।

४. उपास्थि मत्स्यों (elasmobranchs) के संवेदीय नालिकाओं के अंतस्थकोशिकाये (terminal vesicle)।

**ampullaceous**—(L. *ampulla*, flask) तुंविकीय; पलिघाकार; जैसे लघुवेदनांग (sensillae)।

**ampullary**—ऐम्पुला सम्बन्धी।

**ampullula**—(Dim. of L. *ampulla*, flask). ऐम्पुल्यूला; लघुम्ऐम्पुला; पलिघाकार (तंविकोपम) लघुकोषिका।

**amyelinic**—(Gk. *a*, without; *myelos*, marrow) असूत्रच्छद; पिधानहीन तंत्रिका सूत्र।

**amygdala**—(L. *from*, Gk. *amygdale*. round) गुटिका (१) कोई एक तालव्य गुटिका (palatal tonsil); (२) प्रमस्तिष्क (cerebellum) के पार्श्व में स्थिति एक गोलपाली (lobe)।

**amygdalin**—(Gk. *amygdale*, almond) एमिग्डेलिन, कड़ुवे बादाम का एक रसायन ($C_{20}H_{27}O_{11}N$)।

**amylase**—(L. *amylum*, starch) एमिलेस; एमाईलेज; एक क्षोभक विशेष। यह क्षोभक माड़ी (starch) को शर्करा (sugar) में वदल देता है।

**amyloid**—(L. *amylum*, starch; Gk. *eidos*, from) ऐमिलॉइड; माडी सदृश; स्टार्चोपम।

**amyloid bodies**—ऐमिलॉइड काय; स्टार्चोपम पिण्ड; प्रौढ़ की पौरूष ग्रन्थि (prostate gland) की गर्तिकाओं में पाया जाने वाला सम्बन्धित पिण्ड।

**amylomie**—(L. *amylum*, starch) स्टार्ची; माडीयुक्त।

**amyloplast**—(L. *amylum*, starch; Gk. *plastos*, formed) नीरंगकण; मडलवक; पौधों में रंगहीन स्टार्च बनाने वाले कण।

**amylolytic**—(L. *amylum*, starch, Gk *lysis*, loosing) माड़ी पाचक (क्षोभक)।

**amylopsin**—(L. *amylum*, starch; Gk. *pepsis* digest) एमाईलोपसिन; स्टार्च पाचक; माडी पाचक; मॉड क्षोभक।

**amylose**—(L. *amylum*, starch) एमाईलोस; स्टार्च या माडी निर्माण करने वाला पदार्थ।

**amylostatolith**—(L. *amylum*, starch; Gk. *statos*, stationary; *lithos*, stone) निश्चेष्ठकण संतुलनाश्य;।

**amylum**—(L. *amylum*, starch) माडी, स्टार्च: $(C_6H_{10}O_5)x$

**anabiosis**—(Gk. *ana*, up, *bios*, life) प्रसुप्त जीवन; पुर्नजागरण।

**anabolism**—(Gk. *ana*, up; *ballein*, to throw) उपचय; वृद्धि प्रक्रिया; अविवृद्धि; निर्मित प्रक्रिया; सजीव प्राणियों में पाई जाने वाली वे निर्माणकारी (constructive), रासायनिक (chemical) प्रक्रियायें जिनके द्वारा भोजन-पदार्थ प्रोटोप्लाज्म में वदलता है।

**anabolite**—(Gk. *ana*, up; *bole*, throw) एनावोलाइट; उपचय पदार्थ, वृद्धि प्रक्रिया या उपचय (anabolism) मे भाग लेने वाला पदार्थ।

**anacrogynous**—(Gk. *ana*, not; *akros*, apex; *gyne*, female) अनग्रजायांगी; कुछ लिवरवर्टस (liverworts) जिनमें मादा उत्पादक पिण्ड प्ररोह (shoot) पर या समीप नहीं होते हैं।

**anadromous**—(Gk. *ana*, up; *dromein*, to run) समुद्रापगामी; स्वच्छजलोपगामी, सरितोपगामी। यह शब्द उन मछलियों के लिये उपयुक्त होता है, जो प्रतिवर्ष समुद्र से असामुद्रिक जल की ओर पर्यटन (migration) करती हैं। (देखिये catadromous)

**anaerobe**—(Gk. *an*, without; *aer*, air; *bios*,

life) अवायु जीव; निर्वायुजीव । वे जन्तु जो वायु की अनुपस्थिति में जीवित रह सकते हों।

[देखिये aerobe वायुजीव]

**anaerobiosis**—(Gk. *an*, without; *aer*, air; *biosis*, life) निर्वायुजीवता।

**anaesthesis**—(Gk. *an*, without; *aer*, aisthesis, feeling). वेदनशून्यता।

**anagenesis**—(Gk. *ana*, again; *genesis*, descent) तन्तु (ऊतक) पुनरुत्पादन; उत्तरोत्तर विकास।

**anakinetic**—(Gk. *ana*, up; *kinein*, to make) पुनः शक्ति प्रदाता; वह प्रक्रिया जिससे पुनः शक्ति आ जाती है।

**anakinetomeres**—(Gk. *ana*, up; *kinein*, to move; *meros*, part) शक्तिकण।

**an I**—(L. *anus*, anus) गुदा; गुदा सम्बन्धी।

**anal cerci**—गुदालूम; गुदा-पुच्छावयव; गुदा सरसाई।

**anal filament**—गुदासूत्र।

**anal fin**—गुदाफिन।

**anal gland**—गुदा-ग्रन्थि।

**anal respiration**—गुदा-श्वासन।

**anal spot**—गुदा बिन्दु।

**anal style**—गुदा सूचि; गुदा शूक।

**anal vesicles**—गुदा-कोशिका; गुदा आशय।

**analysis**—(Gk. *ana*, up; *lyein*, to loose) विश्लेषण।

**analogues=analogous structures**—(Gk. *analogia*, proportion) अनुरूप या समकार्य अंग। विविध जन्तुओं के वे अंग जिनके कार्यों में परस्पर समानता हो; जैसे कीट वर्ग (class insecta) और पक्षी वर्ग (class aves) के पंख समकार्य हैं।

**analogy**—(Gk. *analogia*, proportion) अनुरूपता; समकार्यता।

**anamnia**—(Gk. *a*, not; *amnion*, foetal membrane) एनैम्नियां; अतुल्वी; जरायुहीन; निर्जरायु। वरटीब्रेटा (vertebrata) के वे जन्तु जिनमें जरायु नहीं होता।

**anamniote**—(Gk. *a*, not; *amnion*, foetal membrane) अतुल्वी, जरायुहीन, निर्जरायु।

**anamorpha**—(Gk. *ana*, backwards; *morpha*, form) अपूर्णवयवी, वे लारवा जिनमें प्रोद्भ (hatching) के समय सब अवयव विद्यमान नहीं होते।

(देखिये—epimorpha)

**anamorphosis**—(Gk. *ana*, throughout; *morphosis*, shaping) क्रमिक विकास।

**anangian**—(Gk. *a*, without; *anggeion*, vessel) रक्तवाहक हीन कृमि, ऐसे कृमि जिनमें रक्त वाहक तंत्र नहीं होता।

**anaphase**—(Gk. *ana*, up; *phasis*, appearance) ऐनाफेज; पश्चावस्था; गति स्थिति। विषम कोशिका विभाजन की वह स्थिति, जिसमें नवजनित गुणसूत्र (क्रोमोसोम) एक दूसरे से अलग चले जाते हैं। अर्थात् विचलन (divergence) करते हैं।

**anaphylaxis**—(Gk. *ana*, up; *phylax*, guard) ऐनाफाइलेक्सिस; प्रोटीन अति संवेदन शीलता। विदेशीय प्रोटीन या सीरम के प्रति अति संवेदनशील होने की दशा।

**anaplast**—(Gk. *ana*, up; *plastos*, formed) श्वेतलवक (प्लैस्टिड)।

**anapophysis**—(Gk. *ana*, up; *apo*, from; *phyein*, to grow) उर्ध्व प्रवर्द्धन; पश्च वर्ध।

**anapsid**—(Gk. *ana*, up; *apsis*, arch) अछिद्र खोपड़ी; अछिद्र कुटली; वह खोपड़ी (skull) जिसमें कोई भी छिद्र नहीं होता है।

(देखिये-stegocrotaphic छिद्र कुटली)

**anaptychus**—(Gk *ana*, throughout; *ptych*,; plate) एकल प्रच्छद; एक पट्टीयप्रच्छद (ढक्कन)।

**anarthrous**—(Gk. *a*, without; *arthron*, joint) सन्धिहीन; निर्सन्धिक।

**anastral**—(Gk, *an*, not; *aster*, star) अतारक

ताराविन्यासहीन। निर्ताराविन्यासी; ऐसा विषम कोशिका विभाजन (mitosis) जिसमें ताराविन्यास (aster) का निर्माण नहीं होता है।

**anaschistic**—(Gk. *ana*, upto; *schistein*, to split) द्विभक्तचतुष्टय; द्विचतुष्टय; विचतुष्कीय; ऐसे चतुष्टय जो ह्रास विभाजन (meiosis) में दो बार अनुदैर्घ्य प्रकार से बटते हैं।

**anastates**—(Gk. *ana*, upto; *statos*, standing) उपपदार्थ; कई पदार्थ जो कोशिका उपचय (metabolism) में तरल पदार्थों से संयुक्त पदार्थ बनने में बनते हैं।

**anastral**—(Gk. *an*, not; *aster*, star) अतारक; ताराहीन सूची विभाजन; ऐसा सूत्री विभाजन जिसमें ताराविन्यास (aster) नहीं होता है।

**anatomy**—(Gk. *ana*, up; *tome*, cutting) शरीर; रचना विज्ञान।

**anatrepsis**—(Gk. *anatrepein*, to turn over) द्रुति गति; त्वरत।

**anatropous**—(Gk. *anatrope*, overturning) नियत (बीज); प्रतीप; ऐसे बीज जिनमें नाभिका (हाइलम-hilum) और अणुछिद्र (micropyle) साथ तथा निभाग (chalaza) दूसरे छोर पर होता है।

**anaxial**—(Gk. *a*, without; *axle*, axle) असमांश; अक्षहीन।

**ancestor**—पूर्वज; पुरखा।

**anchor**—(Gk. *ancora*, abend) लंगर रूपी दृढ़ा (spicule) जो होलोथोरिया (Holothuria) में पाये जाते हैं।

**anchylosis**—(Gk. *angkylosis*, stiffness) संसक्ति दो या अधिक हड्डियों या सख्त भागों का परस्पर संयुक्त होकर एक हो जाना।

**ancient**—(L. *antianus*, old) प्राचीन; पुरातन।

**anconeal**—(L. *ancon*, elbow) कुहनी सम्बन्धी।

**anconeus**—(L. *ancon*, elbow) ऐकोनियस; कुहनी-पेशी; कफोणी पेशी। कुहनी पर स्थिति एक छोटी सी प्रसारक (extensor) पेशी (muscle)।

**andrase**—(Gk. *aner*, male) ऐन्ड्रेस; नरकारक; किसी एन्जाइम या हॉरमोन में नर निर्धारण कारक।

**androconia**—(Gk. *aner*, male, *konia*, dust) ऐन्ड्रोकोनिया; पुंआकर्षक शल्क, तितलियों के ऐसे पक्ष शल्क जिनमें नर को आकर्षित करने वाली गन्ध रहती है।

**androcyte**—(Gk. *aner*, male, *kytos*, hollow) पुंकोशिका; पौधों की वृद्धि में ऐसी कोशिका जो पुंजायांगी (androgonium) से नर लैंगिक कोशिकाओं का निर्माण पुंधानी (antheridium) में होता है।

**androdioecious**—(Gk. *aner*, male; *dis*, two; *oikos*, house) भिन्नोभय पुंपुष्पी; नर और उभयलिंगी पुष्पों का भिन्न पौधों पर पाया जाना।

**androecium**—(Gk. *aner*, male; *oikos*, house) पुमंग; पुंगकेसरों (stamens) की पिंडी या समुदाय; पौधों के नर उत्पादक अंग।

**androgametangium**—(Gk. *aner*, male; *gametes*, spouse; *anggeion*, vessel) पुंयुग्मकधानी; पुंधानी। नर लैंगिक कोशिकाओं का उत्पादन करने वाली संरचना पुंधानी (antheridium)।

**androgen**—(Gk. *aner*, male; *genos*, descent) पुंसोद्दीपक; पुंजन।

**androgenesis**—(Gk. *aner*, male; *genesis*, descent) पुंसोत्पादक; केवल पितृय गुण सूत्रों द्वारा ही डिम्ब का वर्धन होना।

**androgenic**—(Gk. *aner*, male; *genesis*, descent) पुंसोत्तेजक; पुंजनीय; नर लक्षणों को उत्तेजित करने वाला।

**androgenous**—(Gk. *aner*, male; *genesis*, descent) पुंजनक।

**androgonidia**—(Gk. *aner*, male; *genos*, offspring; *idion*, dim.) एन्ड्रोगोनिडिया; पुंतत्व, वोल्वोक्स (volvox) के नर लैंगिक तत्व।

**androgonium**—(Gk. *aner*, male; *gonos*, offspring) पुंजयांगी; पौधों में शुक्राणु कोशिकाओं के निर्माण की आद्य स्थिति।

**androgynal**—(Gk. *aner*, male; *gyne*, female) उभयलिंगी; पुंत्रिकेसरी; पुंजायांगी; एक ही पुष्पक्रम (inflorescence) में पुंगकेसरी (staminate) और स्त्री केसरी (pistillate) पुष्पों का होना।

**androgynary**—(Gk. *aner*, male; *gyne*, female) जायापुंलिगता; ऐसा पुष्प जिनमें पुंगकेसर (stamens) और स्त्रीकेसर (pistils) पंखडियाँ (petal) बने होते हैं।

**androgynism**—(Gk. *aner*, male; *gyne*, female) पुंत्रिकेसरता; उभयलिगता। पुष्प में पुंगकेसर और स्त्रीकेसर दोनों होने की दशा।

**andromerogony**—(Gk. *aner*; male; *meros*, part; *gone*, generation) पितृ गुणसूत्रता; पितृगत क्रोमोसोम।

**.andromonoecicus**—(Gk. *aner*, male, *monos*, loane; *oikos*, house) अभिन्तोभयपुंलिगी। ऐसे पौधे जिनमें नर और उभय लिंगी दोनों प्रकार के पुष्प एक ही पौधे में होते हें।

**androphore**—(Gk. *aner*, male; *phora*, carrying) पुंधर, पुंगकेसरधर।

**androphyle**—(Gk. *aner*, male; *phyllon*, leaf) पुंवीजाणुपर्ण; लघुवोजाणु-पर्ण नर; या लघु स्पोर धारण करने वाली पत्ती (पर्ण)।

**androsporangium**—(Gk. *aner*, male; *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) पुंवीजाणुधानी। पुंवीजाणु (androspore) युक्त वीजाणुधानी (sporangium)।

**androspore**—(Gk. *aner*, male; *sporos*, seed) पुंवीजाणु; लघुवीजाणु; पराग (pollengrain); ऐसा अलैंगिक (asexual) चल बीजाणु (zoospore) जिससे नर बौना पौधा (male dwarf plant) बनता है।

**androsterone**—(Gk. *aner*, male, *stear* suet) एन्ड्रोस्टीरोन; एन्ड्रोटीन; $C_{19} H_{30} O_2$। मूत्र से प्राप्त होने वाला नर उद्दीपक।

**anelectrotonus**—(Gk *ana*, up; *elektron*, amber; *tonos*, tension) विद्युत आतति; (विद्युत+आतति)।

**anellus**—(L. *anellus*, little ring) मुद्रापट्ट। तनुपक्षकों (lepidoptera) में पाया जाने वाला मुद्राकार या त्रिकोण पट्ट (plate) जो कपाटों (valves) या बन्धक बाँधों से लगा रहता है।

**anemophilous**—(Gk. *anemos*, wind; *philein*, to love) वायुपरागित।

**anemophily**—(Gk. *anemos*, wind; *philein*, to love) वायुपरागण।

**anemotaxis**—(Gk. *anemos*, wind; *taxis*, arrangement) वातानुचलन; वातानुगति।

**anemotropism**—(Gk. *anemos*, wind; *trepein*, to turn) वाताभिमुखी धृत्ति। हवा या वात की गति के अनुसार शरीर को व्यवस्था देने वाली प्रक्रिया।

**anencephaly**—(Gk. *an*, not; *engkeppalon*, brain) मस्तिष्कहीनता।

**anenterous**—(Gk. *an*, not; *enteron*, gut) अन्नप्रणाली हीन।

**aner**—(Gk. *aner*; male) नरकीट; विशेषतः चींटियों या पिपी लिकायों (ants) के।

**aneuploid**—(Gk. *a*, without; *eu*, well; *aploos*, onefold) भिन्नएकाकी सूत्री; भिन्न अगुणक सूत्री; अगुणक सूत्री (haploid) संख्या के गुणक (multiple) से न्यून अथवा अधिक गुण सूत्रों की संख्या वाला।

**aneurine**—(Gk. *a*, without; *neuron*, nerve) एन्यूरिन; विटामिन बी १; थायमनीन;।

($C_{12} H_{16} O N_4 S$)

**aneuronic**—(Gk. *a*, without; *neuron*, nerve) अतंत्रीय; अशिरीय; वर्णनियंत्रणी;।

१—उद्दीपकों द्वारा रंग कोशिकाओं का नियंत्रण।

२—बिना तंत्रिका विन्यास के।

**anfractuose**—(L. *anfractus*, bending) लहरदार; लहरी; कुल्यी।

**angienchyma**—(Gk. *anggeion*, vessel; *engchein*, to pour) द्रववाहक ऊतक (तन्तु)।

**angioblast**—(Gk. *anggeion*, vessel; *blastos*, bud) द्रववाहक कोशिका कोरक (कोष्ठज); वाहिका-कोरक।

**angiocarpous**—(Gk. *anggeion*, vessel; *karpos*, fruit) आवृतफलीय।

**angiology**—(Gk. *anggeion*, vessel; *logos*, discourse) रक्तवाहक विज्ञान। रक्त (blood) तथा लसीका (lymph) वाहक तन्त्रों सम्बन्धी विज्ञान।

**angiospermous**—(Gk. *anggeion*, vessel, *sperma*, seed) आवृतबीजी; पुष्पीपौधे; डिम्बांशय में बन्द (आवृत) बीज वाले।

**angiosporous**—(Gk. *anggeion*, vessel, *sporos*, seed) आवृतस्पोरी; संपुटीस्पोर। संपुट (capsule) में बन्द स्पोर वाले।

**angiostomatous**—(Gk. *anggeion*, vessel, *stoma*, mouth) संकीर्ण मौखिकी; अविस्तीर्ण मुखी; ऐसे कवची (molluscs) या सर्प (snakes) जिनका मुँह न फैलने वाला होता है।

**angstrom**—(A. J. Angstrom—Swedish physicist) एन्डस्ट्रोम इकाई; A; एक मिलीमीटर का सौलाख वाँ (१/१००,०००,०) भाग।

**angular**—(L. *angulus*, corner) ऐंगुलर; कोणास्थि; अधिकांश कशेरुकों (vertebrates) के निचले जबड़े की हड्डी।

**angular process**—ऐंगुलर प्रवर्द्धन; कोणास्थि प्रवर्द्धन।

**angulo-splenial**—ऐंगुलोस्पलीनियल; ऐम्फिबिया या द्विधाजीवी (amphibia) में पाई जाने वाली एक हड्डी।

**angustifoliate**—(L. *angustus*, narrow; *folium*, leaf) तनुपर्णी; संबाध पर्णी; संकुचित पर्णी।

**angustirostrate**—(L. *angustus*, narrow; *rostum*, beak) संबाध; चंचुवी; संकुचित थूथनकी; पतली चोंच या थूथन वाला।

**anholocyeclic**—(Gk. *an*, not; *holos*. whole *kyklos*, circle) स्थायी अनिषेकज; ऐसा संतति विपर्यय (alternation of generation) जिसमें लैंगिक भाग नहीं होता है।

**animal**—(L. *anima*, air; life) जन्तु; पशु; जानवर। इस शब्द के लिये 'प्राणी' या 'जीव' शब्द का प्रयोग अनुचित है; क्योंकि प्राणी या जीव (living being) प्रत्येक जीवधारी को, चाहे वह जन्तु हो या वनस्पति (plant) कह सकते हैं।

**animal kingdom**—जन्तु जगत; जन्तु राष्ट्र।

**animal pole**—जन्तु ध्रुव।

**animal psychology**—जन्तु मनोविज्ञान; आचरण विज्ञान।

**animate**—(L. *animatus*, animate) सजीव; चेतन।

**anion**—(Gk. *ana*, up; *ienai*, to go) ऋणायन; वह ऋण (—) कण या आयन (ion) जो धनात्मक (+) ध्रुव की ओर जाता है।

**anisocarpous**—(Gk. *anisos*, unequal; *karpos*, fruit) न्यून अण्डपी; असमअण्डपी; ऐसा फल जिसमें अण्डप असमान होते हैं।

**anisocercal**—(Gk. *a*, not; *isos*, equal; *kerkos*, tail) असमदल (पुच्छ)। ऐसी पूँछ जिसमें पुच्छ-क्षेपणि (tail fin) के दल छोटे बड़े हों; असमदल कहलाती हैं।

**anisochela**—(Gk. *a*, not; *isos*, equal; *chele*, claw) असमदल चुंगुल (chela)

**anisodactylous**—(Gk. *a*, not; *isos*, eqnal; *daktylos*, finger) असमांगुलीय; ऐसे पक्षी जिसमें सब अँगुलियाँ (toes) अर्थात् पादांगुलियाँ बराबर की न हों। पक्षी वर्ग के एक पुराने वर्गीकरण (classification) में प्रयुक्त शब्द।

**anisogamete**—(Gk. *anisos*, unequal; *gametes*, spouse) असमयुग्मक; असम जन्यु। ऐसा युग्मक या जन्यु (gamete) जो माप (sise) व आकृति (form) में भिन्न हो।

**anisogamy**—(Gk. *a*, not; *isos*, equal; *gamos*, marriage) असमयुग्मन; असम जन्यु संयोग; असम निषेकाणु संयोग; असमाणु संयोग। ऐसी संयोजिता या संयुग्मन (conjugation) जिसमें सयुक्त होने वाले युग्मक या निषेकाणु (geamete) एक से न हों।

**anisognathous**—(Gk. *a*, not; *isos*, equal; *gnathos*, jaw) असम-हनुदंतीय। (वे जन्तु) जिनमें ऊपर और निचले हनु या जबड़ों (jaws) में एक से दांत न हों।

**anisomerous**—(Gk. *anisos*, unequal; *meros*, part) असमानखण्डी; असमान दल चक्री, पुष्प दल चक्रों में असमान संख्या के भागों का होना।

**anisophylly**—(Gk. *anisos*, unequal; *phyllon* leaf) असमपर्णी।

**anisopleural**—(Gk. *anisos*, unequal; *pleura*, side) असमपार्श्वीय।

**anisopleure**—(Gk. *anisos*, unequla; *pleura*, side) असमांशी सूपीपाद।

(देखिये gastropoda गैस्ट्रोपोडा)

**anisopoda**—(Gk. *a*, not; *isos*, equal; *pous*, foot) असमपाद।

**anisopogonus**—(Gk. *anisos*, unequal; *pogon*, beard) असमजालपादी।

**anisopterus**—(Gk. *anisos*, unequal; *pteron*, wing) असमपक्षीय।

**anisospore**—(Gk. *anisos*, unequal; *sporos*, seed) असमबीजाणु; द्विरुपीस्पोर; ऐसा स्पोर या बीज जिसमें दो विभिन्न माप के लिंगी कारक हों।

**anisostemonous**—(Gk. *anisos*, unequal; *stemon*, spun thread) असम पुंकेसरी;।

**anisotropic**—(Gk. *a*, not; *isos*, equal; *trepein*, to turn) विषमदैशिक; असमघूर्णी; निश्चताक्ष; निश्चित ध्रुवी। (वे डिम्ब) जिसमें पहले से ही अक्ष रेखाये (axes) निश्चित हों। (देखिये isotropic—समघूर्णी)।

**ankle**—टखना; गुल्फ।

**ankylosis = anchylosis**—q.v. संसक्ति; अस्थि-समेकन।

**anlage**—(Gk. *anlage*, predisposition) मौल; मूलांग। वृद्धि-शील भ्रूण (developing embryo) में पाया जाने वाला वह कोशिका प्रवृत्ति अंग संचय (accumulation of cells); जिसको किसी रचना (structure) अंग(organ) या भाग (part) का प्राथमिक मूल समझा जा सकता है।

**annectent**—(L. *annectere*, to bind together) मध्यवर्ती; संवद्ध। किन्हीं दो जीनस या वंश (genus) या जाति (species) के बीच के सम्बन्धियों को मध्यवर्ती कहते हैं।

**annellida = annulata**—(L. *annulus*, ring; Gk. *eidos*, resemblance। ऐनेलिडा; मुद्राखण्डो, अकशेरूक का एक फाइलम।

**annotinous**—(L.*arnnus*, yea) गतबर्षज; एकवर्षीय; पिछले एक वर्ष में वृद्धि।

**annual**—(L. *annus*, year) वार्षिक।

**annular**—(L. *annulus*, ring) मुद्राकार, वलयाकार।

**annulate**—(L. *annulus*, ring) मुद्राकार; मुद्राखण्डी; मुद्राकार खण्डों वाला।

**annulus**—(L. *annulus*, ring) मुद्राखण्ड; वलय वलयिका।

**anoestrus**—(Gk. *an*, not; *oistrous*, gadfly) अस्यैति, अजननकाल; सम्भोग की इच्छा न होना।

**anomaly**—(Gk. *a*, not; *homalos*, even) असंगति; नियम-विरोध; नियम-च्युति; नियम-भ्रष्टता; आदर्श-विरोध; आदर्श-भ्रष्टता; आदर्श-च्युत।

**anomophyllous**—(Gk *anomalos*, irregular; *phyllon*, leaf) असंगत पर्णी; अक्रमिक पर्णी; बिना क्रम के पत्तियाँ का लगा होना।

**anomura**—ऐनोम्यूरा; क्षीणोदर; क्रस्टेशिया (केकडा-वंशी) वर्ग का एक उपगण (suborder); जिसमें उदर (abdomen) अत्यन्त क्षीण (reduced) होता है।

**anorganology**—(Gk. *a*, not; *organon*, instrument; *logos*, discourse) अप्राणी विज्ञान; निर्जीव अध्ययन।

**anosmatic**—(Gk. *a*, without; *osme*, smell) निघ्राणी।

**anosmia**—(Gk. *a*, without; *osme*, smell) घ्राण संवेदना) हीन।

**anostraca**—(Gk.*a*, not, *ostrakon*, shell) ऐनॉस्ट्रेका; क्रस्टेशिया (केकड़ा-वंशी) वर्ग का एक गण (order) जिसमें कवच (carapace) नहीं होता।

**anoxybiotic**—(Gk. *a*, not; *oxys*, sharp, *biotos*, means of life) निर्वायु जीवी—
देखिये (anaerobic निर्वायु जीवी)

**ansa**—(L. *ansa*, handle) सिक्त।

**anserine**—(L. *aner*, goose) ऐन्सेरिन; पक्षियों की पेशी का एक घटक (constituent)—
$(C_6 H_{16} O_3 N_4)$।

**ansiform**—(L. *ansa*, handle; *forma*, shape) सिक्तोपम।

**antagonist**—(Gk. *antagonistes*, adversary) विरोधी; मुख्य गति देने वाली पेशी के विरोध में कार्य करने वाली पेशी।

**antambulacral**—(Gk. *anti*, against; *brachium*, arm; L. *ambulare*, to walk) अपाददेशीय।

**antapex**—(Ck. *anti*, opposite; L. *apex*, tip) मेखलापश्च शिखर; डाइनोफ्लैजिलैटा में मेखलापश्च (hypocone) का शिखर।

**antapical**—(Ok: *anti*, opposite; L. *apex*, tip) शिखर अभिमुखी क्षेत्र।

**antebrachinm**—(L. *ante*, before; *brachium*, arm) अग्रबाहु; प्रकोष्ठ; अधोबाहु।

**anteclypeus**—(L. *ante*, before; *clypeus*, shield) अग्रक्लाइपियस (देखिये postclypeus पश्चक्लाइपियस)।

**antecubital**—(L. *ante*, before; *cubitus*, elbow) कोफणी अग्र; अग्रकुहनी; कुहनी से आगे का भाग।

**antedorsal**—(L. *ante*, before; *dorsum*, back) पृष्ठाग्र।

**antefrous**—(L. *ante*, before, *frons*, forehead) ललाटिका अग्र; किन्हीं कीटों में ललाटिका (fr ons) का श्रृंगिका या स्पर्शक (antenna) के अधो भाग के आगे का भाग।

**antelabrum**—(L. *ante*, before; *labrun*, lip) अग्रोष्ठ अग्र;।

**antemarginal**—(L. *ante*, before; *marge*, edge) तटीबीजाणुधानी पुंज; फर्न पत्र (frond) के तट पर स्थिति बीजाणुधानी पुंज (sori)।

**antenna**—(L. *antenna*, a sail yard) श्रृंगिका; स्पर्शतन्त्र; स्पर्शक; कीट (iusect) और क्रस्टेशिया (केकड़ावंशी) जन्तुओं के सिर पर स्थिति, जोड़दार स्पर्श ज्ञानेन्द्रियाँ।

**antennary**—स्पर्श तन्त्रीय।

**antennule**—(Dim. of *anterior*) लघु स्पर्श तन्त्र स्पर्शोपतन्त्र लघु श्रृंगिका; प्रश्रृंगिका।

**antepetalous**—L. *ante*, before, Gk. *petalon*, leaf) पखुडी अग्र; दलाभिमुखी;।

**anteposed**—सम्मुख।

**anteposition**—(L. *ante*, before, to place) उपस्थिति।

**antepronotum**—(L. *ante*, before Gk. *pro*, before; *noton*, back) अग्रपृष्ठिका अग्र; पूर्याग्र पृष्ठक।

**anteriad**—अग्र दिशी।

**anterior**—(L. *antenna*, former) अग्र; अग्रवर्ती; अग्रस्थ; अग्र भागस्थ।

**anterior abdominal vein**—अग्र उदर शिरा; निम्नोदर शिरा।
**anterior border**—अग्रवर्ती किनारा; अग्रतट।
**anterior commissure**—अग्र संधावनी; अग्र सम्बन्धक।
**anterior end**—अग्र या अग्रिम छोर।
**anterior fontanelle**—अग्ररन्ध्र; ब्रह्मरन्ध्र।
**anterior nares**—अग्रनासाद्वार; नासा पुरोद्वार।
**antero-dorsal**—अग्रपृष्ठस्थ।
**antero-lateral**—अग्रपार्श्वीय।
**antero-inferior**—अग्राधरस्थ; अग्रोधोवर्ती।
**antero-superior**—अग्रोर्ध्व।
**antero-ventral**—अग्रोधर।
**anthecology**—(Gk. *anthein* to bloom; *logos*, discourse) पुष्पपारिस्थिति की।
**anthela**—(Gk. *anthein*, to bloom) ऐन्थेला; एक प्रकार का ससीमाक्षी पुष्पक्रम (cymose inflorescence)।
**anther**—(Gk. *anthos*, flower) परागकोश, पुंकेसर (stamen) का वह भाग जिसमें पराग कण होते हैं।
**anther lobe**—परागकोशक।
**antheridial cell**—(Gk. *anthos*, flower; *idion*, *d m.*; L. *cella*, compartment) पुंधानी कोशिका।
**antheridiophore**—(Gk. *anthos*, flower; *idion*, *dim.*, *pherein*, to bear) पुंधानीधर; पुंयुग्मकधारी; एक युग्मकधारी जिसमें पुंधानी (antheridia) होते हैं।
**antheridium**—(Gk. *anthos*, flower; *idion*, dim.) पुंधानी; क्रिप्टोगैम (cryptogams) का अंग या धानी जिसमें नर लैंगिक कोशिकायें उत्पन्न होती हैं।
**antherozoids, antherozooids**—(Gk. *anthos*, flower, *zoon*, animal; *eidos*, form) पुंधानीनर कोशिकायें; पुमणु।
**anthesis**—(Gk, *anthos*, flower) प्रफुल्लन; कलिका विवृतिता; पुष्प कलिका (कोरका) के खुलने का समय या काल।
**anthobian**—पुष्पभक्षी।
**anthoblast**—(Gk. *anthos*, flower, *blastos*, bud) पुष्पज।
**anthocarpous**—(Gk. *anthos*, flower; *karpos*, fruit) संग्रथित फल; समस्त पुष्प क्रम में संपरिवर्तन से बना फला; जैसे सोरोसिस (sorosis)—कटहल, अनन्नास, शहतूत; और साइकोनस (syconus) जैसे बरगद, पीपल अंजीर, गूलर आदि।
**anthocaulis**—(Gk. *anthos*, flower; L. *caulis*, stem) एन्थोकॉलस; अबिम्ब यष्टि; मेड्रीपोर (madrepore) वर्धन की अन्नापाचक मुकुल (trophozooid) का यष्टि (pedicle)।
**anthocodia**—(Gk. *anthos*, flower; *kodeia*, head) ऐन्थोकोडिया; अल्सायोनेरिया (Alcyonaria) जन्तुओं में जन्तु कलिका (zooid) का दूरस्थ भाग (distal portion) जिस पर मुंह और टेन्टिक्लि (tentacle) होते हैं।
**anthocyanin**—(Gk. *anthos*, flower; *kyanos*, dark blue) ऐन्थोसाइएसिन; फूल पत्ती और तनों का नीला या वेजनी रंग।
**anthocyathus**—(Gk. *anthos*, flower; *kyathos*, cup) जन्तुमुकुल मुकट; मेड्रीपोर (madrepore) वर्धन में जन्तु मुकुल (trophozooid) का विम्बीय मुकट (discoid crown) स्थिति।
**anthodium**—(Gk. *anthos*, flower; *eidos*, form) ऐन्थोडियम; मुण्डक; कम्पोजिटी कुल (compositae family) का पुष्प क्रम।
**anthogenesis**—(Gk. *anthos*, flower; *genesis*, descent) नरमादा उत्पादन; अलैंगिक प्रकार से नर और मादा दोनों का पैदा होना जैसे, कुछ ऐफिड्स (aphids) में।
**anthomedusae**—(Gk. *anthous*, flower; *medusa*

बैक्टीरिया और वाइरस के आक्रमण से रक्षा करना होता है। प्रतिरक्षी और प्रतिजन मिलकर परजीवियों का नाश करते हैं। प्रतिरक्षी रुधिर में रहते हैं तथा इनका निर्माण लसीकाणु (lymphocytes) प्लाज़्मा कोशिकाओं (plasma cells) और सम्भवतः वृहत् भक्षकाणु (macrophages) से जटिल विधि से होता है। एक बार निर्मित हो जाने पर यह रुधिर मे बने रहते हैं जिससे इसी प्रकार के परजीवी से रोधक्षमता बनी रहती है। विषाणुरोपण (vaccination) या निवेशन (inoculation) रोगों के प्रति रोधक्षमता प्रतिरक्षीयों द्वारा ही प्राप्त होती है।

**antibrachium = antebrachium**—(Gk. *anti*, against; L. *brachium*, arm) अग्रबाहु; प्रकोष्ठ।

**anticipation**—(L. *antc*, before; *capere*, to take) पूर्ण ज्ञान।

**anticlinal**—(Gk. *anti*, against; *klinein*, to bend) अपनतिक; ऋजुकूटक वक्षीय कशेरु; सीधी कूट युक्त वक्षीय कशेरू।

**anticoagulin**—(Gk. *anti*, against; L. *coagulum*, rennet) प्रतिस्कन्दक; अथक्कीय (पदार्थ); रक्त का थक्का बनने से रोकने वाला पदार्थ जैसे हिरुडिन (hirudin)।

**anticryptic**—(Gk. *anti*, against; *kryptos*, hidden) अगोपक।

**antidromic**—(Gk. *anti*, against; *dromos*, running) प्रतिगमन; प्रति चलन; विपरीत चलन; सामान्य दिशा के विपरीत चलन जैसे उत्तेजना का अक्षक (axon) से तंत्रिका कोशिका की ओर चलन।

**antidromy**—(Gk. *anti*, against; *dromos*, running) प्रतिगामी।

**antienzyme**—(Gk. *anti*, against; *en*, within; *zyme*, leaven) अक्षोभक; प्रतिऐन्जाइम।

**antigem**—(Gk. *anti*, against; *genos*, birth) ऐन्टीजन; प्रतिरक्षज; प्रतिजन; वह पदार्थ जो शरीर के तरल में कायिक कार्य की रसायनिक (physiologico-chemical) परिवर्तन लाते हैं जिससे शरीर में प्रतिरक्षी बनते हैं।

**antihelix**—(Gk. *anti*, against; *helix*, convolution) नतोत्तुंग; कान के हेलिक्स (helix) के समक्ष एक मुड़ी हुई उत्तुंग।

**antihormones**—(Gk. *anti*, against; *hormao*, I excite) एन्टीहार्मोन; अउद्दीपक; उद्दीपक ह्रासक। (देखिये-chalones उद्दीपकह्रासक)

**antipepsin**—(Gk. *anti*, against; *pepsis*, digesting) पेपसिन नाशक (ह्रासक)।

**antimere**—(Gk. *anti*, against; *meros*, part) अरांश; प्रतिखण्ड।

**antineuritic**—(Gk. *anti*, against; *neuron*, nerve) प्रतितंत्रिकी; विटामिन बी. I इस की कमी से पोलीन्यूराइटिस (polyneuritis) नामक रोग होता है।

**antipepsin**—(Gk. *anti*, against; *pepsis*, digesting) पेप्सिन प्रतिरोधी; आमाशय का स्राव जिससे पेप्सिन की क्रिया अवरुद्ध हो जाती है।

**antipetalous**—(Gk. *anti*, opposite; *petalon*, petals) प्रति पंखुडिक; प्रति दलपुंजक; ऐसे पुष्प जिनमें पंखुडियों के सम्मुख पुंकेसर (stamens) होते हैं।

**antipodal**—(Gk. *anti*, against; *pous*, foot) प्रतिव्यासांत।

(१) भ्रूणाशय (embryosac) में कलाजा (chalaza) छोर पर तीन कोशिकाओं का समूह।

(२) तर्कुट (spindle) सूत्रों के अविमुख तारा-किरणों (astral rays) का एक शंकु (cone)।

**antipygidial**—(Gk. *anti*, against; *pygidion*, narrow rump) प्रतिपश्च परिकीय कच; पिस्सुओं (fleas) में सातवें उदर खण्ड के कच (bristles) जो पश्च पटिका (pygidium) तक फैले होते हैं।

**antirachitic**—(Gk. *anti*, against; *rhachis*, spine) एन्टीरेकिटिक; प्रति शिथिल संधिक; विटामिन

'डी' जिसकी कमी से अस्थि शिथिल संधि (rickets) नामक रोग होता है ।

**antiscorbutic**—(Gk. *anti*, against, L.L. *scorbutus*, scurvy) प्रतिस्कर्वी; विटामिन सी'; एस्कोरविक अम्ल; इसकी कमी से स्कर्वी (scurvy) नामक रोग होता है ।

**antisepalous**—(Gk. *anti*, opposite; F. *sepale*, from L. *separare*, to separate) प्रतिवाह्यदली; ऐसे पुष्प जिनमें पुंकेसर (stamens) वाह्यदल (sepals) के अभिमुखी होते हैं ।

**antiseptic**—(Gk. *anti*, against; *sepsis*, putrefaction) विपाणु नाशक; प्रतिरोधी ।

**antispadix**—(Gk. *anti*, against; *spadix*, palm branch) प्रति-स्पोडिक्स; नोटिलस (Nautilus) जन्तु के आन्तरिक पार्श्व दलों में चार परिणत (modified) स्पर्शकों का समूह ।

**antisquama**—(Gk. *anti*, against; *squama*, wing) प्रतिशल्किका; स्क्वेमा ऐलेरिस

**antistyle**—(Gk. *anti*, against; L. *stilus*, pricker) प्रतिशूकिका; ।

**antitegula**—(Gk. *anti*, against; L. *tegula* tile) प्रतिशल्किका ।

**antithetic**—(Gk. *antithesis*. opposition) पीढ़ी-एकान्तरण; (१) दुगुणित (डिप्लाइड) और अर्धसूत्री (haploid) संततियों का विपर्यय । (२) स्पोरधारी (बीजाणु-उद्भिद) और युग्मकोद्भिद (gametophyte) संततियों का विपर्यय ।

**antithrombin**—(Gk. *anti*, against; *thrombos*, clot) थक्कारोधक ।

**antitoxin**—(Gk. *anti*, against; *toxicon*, poison for arrows) प्रतिजीव विष; विषनाशक ।

**antitrochanter**—प्रतिशिखरक; एन्टीट्रोकैन्टर; पक्षीओं में इलियम (ileum) पर पाया जाने वाला सन्धि तल (articular surface) जिसमें फीमर का ट्रोकेन्टर (trochanter) घूमता है ।

**antitropic**—(Gk. *anti*, against; *trope*, turn) असमान वृत्ती; अभिमुख दिशी ।

**antitropous**—(Gk. *anti*, against; *trope*, turn) विलोमी; विलोमदिकी; ऐसे भ्रूण (embryos) जिनमें मूलांकुर (radicle) नभिका (hilum) से उलटी दिशा में होती है ।

**antilia**—(L. *antlia*, pump) ऐन्टीलिया; उत्तूल । शल्कीपक्षक (लेपिडॉप्टेरा—lepidoptera) का चक्राकार (spiral) चूपक (suctorial) शुंड (proboscies) ।

**antlers**—सींघ, शाखाओं वाले सींघ, जैसे बारहसिंघा में होते हैं ।

**antlia**—(L. *antlia*, pump) चक्राकार तुण्ड; तनुपक्षक (lepidoptera) में पेचदार घूमने वाली प्रोथ या तुण्ड ।

**antorbital**—(L. *ante*, before; *orbs*, circle) नेत्रगुहाग्र; नेत्रगुहा के आगे स्थित; अग्राक्षि ।

**antrum**—(L. *antrum*, cavity) गह्वर; गुहा (cavity) या कुल्या (sinus) जैसे मैक्सीलरी (maxillary) कुल्या (sinus), पाइलोरस गुहा (cavity) ।

**anura**—(Gk. *a*, without; *aura*, tail) निष्पुच्छ; ऐम्फीबिया वर्ग का एक उपवर्ग (subclass) या गण (order), जिनमें प्रौढ़ जन्तु (adult animal) बिना दुम वाला होता है, जैसे मेंढक ।

**anus** (anal aperture)—गुदा; पायु; मलद्वार; भोजन नली (alimentary canal) का पिछला द्वार, जिससे विष्ठा (faeces) निकलती है ।

**aorta**—(Gk. *arte*, the great artery) आयोटा; वृहद्धमनी; महाधमनी ।

**aortic arch**—महाधमनी चाप; वृहद्धमनी वलय; वृहधमनी सम्बन्धी वलय ।

**apatetic**—(Gk. *apatetikos*; fallacious) भ्रमकारी; वचक; छद्म (रंग या आकार) ।

**aperiodic**—अनावर्ती ।

**aperture**—छिद्र; रंध्र ।

**aperispermic**—(Gk. *a*, without; *peri*, around;

*sperma*, seed) पुष्टि ऊतकी हीन; अपुष्टि ऊतकी वीज; ऐसे वीज जिनमें पोषण ऊतक (nutritive tissue) का अभाव होता है।

**apetalous**—(Gk. *a*, without; *petalon*, petal) अदली, दल (petal) हीन।

**apex**—(L. *apex*, summit) शीर्ष; शिखर; शिखाग्र; चोटी; मूर्धा; ऊपरी भाग; शिखा।

**aphanipterous**—(Gk. *aphanes*, unseen; *pteron*, wing) अदृष्टपक्ष।

**apheliotropism**—(Gk. *apo*, away; *helios*, sun; *trepein*, to turn) प्रकाश-पराङ्मुखी वृत्ति; प्रकाश की ओर से हटाने वाला स्वभाव।

**aph.dal**—(Gk. *apo*, away; *hodos*. path) निर्गमिका मय।

**aphodus**—(Gk. *apo*, away; *hodos*, path) निर्गमिका।

**aphotic**—(Gk. *a*, without; *phos*, light) प्रकाश हीन; निष्प्रकाशी।

**aphyllous**—(Gk. *a*, without; *phyllon*, leaf) अपर्णी; विना पत्ती वाले; पत्तीहीन।

**aphylly**—(Gk. *a* without; *phyllon*, leaf) पत्ती हीनता; अपर्णता।

**apical**—(L. *apex*, summit) मूर्धन्य; शिखरस्थ; शिखाग्र।

**apical plate**—शिखाग्रपट्ट; मूर्धन्य पट्ट।

**apical system**—मूर्धन्य तन्त्र; शिखाग्र तंत्र।

**apiculate**—(*Dim*, of L. *apex*, summit) साग्रक।

**apiculus**—(*Dim*, of L. *apex*, summit) शिखान्तक; पर्णाग्र; स्पोरान्तक।

**apilary**—(Gk. *a*, not; *pilos*, felt cap) उर्घोष्ठहीन।

**apiloxin**—(L. *apls*, bee; Gk. *toxikos*, poison) एपीटोक्सिन; मुख्यविप; प्रधान विष; मधु मक्षिका विष का प्रधान तत्व।

**apituitarism**—(L. *a*, away; *pitiuta*, phlegm) पिट्यूटरी स्राव हीनता; पिटयूटरी ग्रन्थि के स्राव में कमी हो जाना या बिल्कुल बन्द हो जाना।

**aplacental**—(L. *a*, not; *placental*, flat cake) कमलहीन; निष्कमल।

**aplacophora**—(Gk. *a*, not; *plax*, aplate; *pherein*, tobear) निष्पट्ट; फाइलम मौलस्का (कवचधारी) के ऐम्फ़ीन्यूरा (amphinur॰) वर्ग (class) का एक गण (order)।

**aplanogametangium**—(Gk. *a*, not; *planos*, wandering; *gametes*, spouse; *anggeion*, vessel) अचलयुग्मकज; ऐसी कोशिका जिसमें अचल युग्मकों का निर्माण होता है।

**aplanogamete**—(Gk. *a*, not; *planos*, wandering; *gametes* spouse) अचल युग्मक।

**aplanospore**—(Gk. *a*, not; *plamos*, wandering; *sporos*, seed) अचल स्पोर; शैवाल (algae) का गति हीन विश्रामिक स्पोर।

**aplerotic**—अल्पसंभृत; अपरिपूरक,

**aplasia**—(Gk. witho t; *plassein*, to mould) अवरूद्ध वर्धन; अवर्द्धन।

**aploperistomatous**—(Gk. *aploos*, single; *peri*, around; *stoma*, mouth) दन्त परिमुखी; एक पंक्ति दन्त परिमुखी; एक पंक्ति दन्त युक्त परिमुख (peristome) जैसे मॉस (moss) में।

**aplostemonous**—(Gk. *aploos*, single; *stemon*, spun thread) एक पंक्ति पुंकेसरी।

**apneustic**—(Gk. *a*. without; *pneustos*, breath) आच्छेदवातछिद्री; बन्द या अनुपस्थिति वात छिद्री, जैसे कीटों के जलीय लारवा (larva)।

**apocarpous**—(Gk. *apo*, away; *karpos*, fruit) वियुक्तांडपी।

**apocarpy**—(Gk. *apo*, away; *karpos*, fruit) विमुक्तांडपता; बहुअंडपता।

**apochlorosis**—(Gk. *apo*, away; *chloros*, grass green) अहरीत; क्लोरोफिल हीन। कशाधारियों (flagcllata) में क्लोरोफिल का न होना।

**apogeny**—(Gk. *apo*, away; *genesis*, descent) अपजनन ।

**apogyny**—जायंगवन्धयता ।

**apolysis**—प्रमोचन ।

**apocrine**—(Gk. *apo*, away; *krinein*, to seperate) ऐपोक्राइन; अशस्रावी; ऐसी गन्थि जो केवल कोशिका के आंशिक तत्वों का निर्माण करते हैं ।

(देखिये- holocrine होलोक्राइन-पूर्णस्रावी)

**apocyte**—(Gk. *apo*, away; *kytos*, hollow) बहुनाभिक कोशिक; बहुअष्टिक कोष्ठ ।

**apoda**—(Gk. *a*, without; *pous*, foot) अपादी । ऐंसे पक्षी व सर्प जाति के जन्तु जिनके पैर या पूँछ मे पर न हो तथा मत्स्य जिनके अधर फिन न हों ।

**apodal=apodus**—(Gk. *a*, without; *pous*, foot) अपादी, अपाद ।

**apodema=apodeme**—(Gk. *apo*, away; *demos*, body) ऐपोडीमा; आर्थोपोडा-सन्धि पादों में अन्तःअस्थि प्रवर्द्धन ।

**apogamy**—(Gk. *apo*, away; *gamous*, marriage) अपयुग्मन; निलिगक वर्धन; ऐसा वर्धन (development) जिसमें लिंगिक (sexual) अंग भाग नहीं लेते हैं ।

**apogeotrophic**—(Gk. *apo*, away; *gaia*, earth; *trophe*, turn) अपपृथ्वी अभिवृत्ति; निपृथ्वी अभिवृत्ति; ऋणात्मक पृथ्वी अभिवृत्ति, अगुरुत्वानुवर्ती ।

**apogeotropism**—(Gk. *apo*, away; *gaia*, earth; *trophe*, turn) ऋणात्मक पृथ्वी अभिवृत्ति ।

**apolegamic**—(Gk. *apo*, away; *gamos*, marriage) संकलित पाणि ग्रहण; अपपाणि ग्रहण; असंग विवाह ।

**apomeiosis**—(Gk. *apo*, away; *meion*, smaller) अपह्रासविभाजन; विना अगुणिता (haplosis) के बीजाणु जनन (sporogenesis) ।

**apomict**—(Gk. *apo*, away; *miktos*, mixed) मिश्रित जीव प्रतिरूप; ऐसा जीव प्रतिरूप जो अपयुग्मन (apogamy) और वनस्पतिक वृद्धि (vegetative propagation) के फल स्वरूप बनता है ।

**apomixis**—(Gk. *apo*, away; *mixis*, a mixing) मिश्रित उत्पादन; असंगत उत्पादन; असंगजनन, पौधों में अनिषेक जनन (parthenogenesis) सदृश उत्पादन असंगता जैसे बीज के अतिरिक्त कोशिकाओं से वर्धन ।

**apomorph**—अपरूप ।

**aponeurosis**—(Gk. *apo*, from; *neuron*, sinewe) समीभूकंजरा; कुछ पेशीयों का चपटा कंजरा (tendon) ।

**apopetalous**—(Gk. *apo*, away; *petalon*, leaf) पंखुडीहीन; पृक्कदली; अवरुद्ध वर्धन के कारण पंखुडियों का अनुपस्थिति रह जाना ।

**apophyllous**—(Gk. *apo*, away; *phyllon*, leaf) अपपर्णी; एकल परिदल पुंज (perianth) चक्र के भाग जबकि वे स्वच्छन्द पर्ण हों ।

**apophysate**—विवर्धधर ।

**apophysis**—(Gk. *apo*, away; *phyein*, to grow) अस्थि-विवर्द्धन; (अस्थि) प्रवर्धन; विवर्ध ।

**apoplasmodial**—(Gk. *apo*, away; *plasma*, something moulded) अपप्ररसएकता; अपप्लासमेडियम;

**apopyle**—(Gk. *apo*, away; *pyle*, gate) अपद्वार; निर्गमद्वार । ऐपोपाइल ।

**aporrhysa**—(Gk. *aporrhein*, to flow away) उत्क्षेपक नलिकायें (स्पंज बहुछिद्रीयों में) ।

**aposematic**—(Gk. *apo*, away; *sema*, signal) अपसूचक; त्रासक (रंग) अपसूचक रंजक ।

**aposepalous**—पृथक बाह्य दलीय ।

**aposporogony**—(Gk. *apo*, away; *sporos*, seed; *gonos*, birth) अपस्पोरोत्पादन, निस्पोरोत्पादन ।

**apospory**—(Gk. *apo*, away; *sporos*, seed) अपस्पोरी; अपबीजाणुता; बिना स्पोर निर्माण के

वीजाणु उद्‌भिद (sporophyte) से युग्मकोद्‌भिद (gametophyte) का बनाना ।

**apostasis**—(Gk. *apo*, away; *stasis*, standing) ऐपोस्टसिस; अपवर्धनता; अनियत वृद्धिता; अक्ष (axis) की अनियत (abnormal) वृद्धि (growth) की दशा ।

**apostrophe**—(Gk. *apo*, away; *strophe*, turn) ऐपोस्ट्रोफे; अपहरीतलवकी; पर्णकोशिकाओं की पार्श्व भित्तियों पर हरीत लवकों (chloroplasts) का विन्यास ।

**apothecium**—(Gk. *apo*, away; *theke*, cup) विमुक्तांडप चसक; अप चषक ।

**apotropous**—(Gk. *apo*; away; *trope*, turn) अपवक्र (फल); अधर स्थिति सीवन हीन सन्धि रेखा (suture) युक्त ।

**apotype**—(Gk. *apo*, away, *lgpus*, type) अपरूप ।

**apparatus**—उपकरण ।

**appendage**—(L. *ad*, to; *pendere*, to hang) अनुवंध; उपांग; शाखा; अवयव ।

**appendices colli**—(L. *ad*, to; *pendere*, to hang; *collum*, neck) कण्ठ अनुवंध ।

**appendicular**—(L. *ad*, to; *pendere*, to hang) अनुवंध; अनुवंध सम्वन्धी, अवयव सम्वन्धी ।

**appendicular skeleton**—अवयव अस्थि पंजर ।

**appendiculate**—(L. *ad*; to; *pendere*; to hang) अवयवी; अनुवन्धी; अवयव वाला ।

**appendix**—एपेन्डिक्स, अनुवन्य नलिका ।

**applanate**—(L. *ad*, to; *panatus*, flattened) चपटी ।

**apposition**—(L. *ad*, to; *ponere*, to place) एकान्वय; स्तराधान ।

**appressorium**—(L. *ad*, to; *pressare*, to press) चूपक विम्व ।

**aproterodont**—(Gk. *a*, without; *proteros*, first; *odous*, tooth) अग्रर्वोर्ध्वदन्ती ।

**aptera**—(Gk. *a*, without; *pteron*, wing) अपिच्छ; अपक्ष ।

**apteria**—(Gk. *a*, without; *pteron*, wing) अपिच्छ क्षेत्र; अपक्ष क्षेत्र; पक्षी की देह के वे क्षेत्र (tracts), जिन पर पंख (पिच्छ या पक्ष) नहीं उगते । ये क्षेत्र पिच्छ क्षेत्रों (feather tracts या pterylae) के बीच में स्थित होते हैं ।

**apterous**—(Gk. *a*, without; *pteron*, wing) पक्षहीन; अपक्ष; पंख रहित; विना पंख वाले ।

**apteryges**—ऐप्टेरिजी; अपक्षीकीवी-समूह । पक्षी वर्ग (class aves) के अन्तर्गत नवपक्षी उपवर्ग (subclass) नियोरनिथीज (neornithes) का एक गण (order) जिसमें कीवी (kiwi) पक्षी सम्मिलित हैं ।

**apterygial**—(Gk. *a*, without; *pterygion*, *dim.* of *pteron*, wing) अपक्षी, पखरहित ।

**apterygota**—(Gk. *a*, without; *pterygion*, *dim.* of *pteron*, wing) ऐप्टेरिगोटा; अपक्ष; कीट वर्ग का एक उप-वर्ग ।

**apterygotous**—(Gk. *a*, without; *pterygotos*, winged) अपक्षोपम ।

**aptychus**—(Gk. *a*, without; *ptyche*, fold) ऐप्टीकस; श्रृंगी या खरिक संरचना । जैसे गिलावरण आदि ।

**apyrene**—(Gk. *a*, not; *pyren*, first stone) नाभिक या न्यूक्लियसहीन वीर्याणु, अभिष्टहीन वीर्याणु ।

**aquarium**—जलजीव शाला; जलशाला ।

**aquatic**—(L. *aqua*, water) जलीय; जल–; जलवासी ।

**aqueduct**—(L. *aqua*, water; *ducere*, to lead) नलिका पथ; कृत्रिम जल-प्रणाल ।

**aqueduct of sylyius**—(*sylvius*, flemist-anatomist) सिलवियस का नलिका पथ; तृतीय और चतुर्थ

मस्तिष्क विवर (ventricle) को जोड़ने वाला नलिका पथ (आइटर iter)।

**aqueous**—(L. *aqua*, water) जलीय।

**aqueous humour**—ऐक्विअस ह्यूमर; नेत्रोद; चक्षुजल।

**arable**—कृष्य; कृषि गत।

**arachin**—ऐराकिन।

**arachnactis**—(Gk. *arachne*, spider: *aktis*, ray) अरेकनेकटिस, डिम्वकावस्था।

**arachnid**—(Gk. *arachne*, spider) लूता; जालक; तंतुवाय; तंतुनाभ।

**arbour**—कुंज।

**arachnida**—(Gk. *arachne*, spider) ऐरेक्निडा; अष्टपाद। वह वर्ग जिसमें मकड़ी विच्छु, खुजली के कीड़े, वीर वहूटी आदि सम्मिलित हैं।

**arachnidium**—(Gk. *arachne*, spider) तन्तुवाय यन्त्र।

**arachnoid membrane**—(Gk. *arachne*, spider; *eidos*, form) अरैक्नौयड (तन्त्वाकार) झिल्ली; तन्त्रच्छद (मस्तिष्क या मध्यच्छद या मध्यावरण)।

**araneida**—अरैनिडा; तन्तु वाय; उर्णनाभ; मकड़ी गण। अरैक्निडा (arachnida) वर्ग का वह गण (order) जिसमें मकड़िया सम्मलित हैं।

**arbor vitae**—(L. *arbor*, tree; *vita*, life) अश्वत्थ; प्राण-तरु; जीवन वृक्ष। वृक्ष विन्यास।

**arboreal or arboricolous**—वृक्षीय; वृक्षवासी; वृक्ष।

**arborescent**—(L. *arborescens*, growing iike a tree) वृक्षवत्; वक्षसम; वृक्षोपम शाखीय।

**arborisation**—(L. *arbor*, tree) वृक्षोपम; शाखन्वि (शाखीय)।

**arboroid**—(L. *arbor*, tree; Gk. *eidos*, like) वृक्षोपम।

**arbuscle**—(L. *arbuscula*, shrub) कूर्चक; लघु क्षुप (झाडी); वृक्षोपम लघु क्षुप; लघु वृक्ष।

**arbuscular**—(L. *arbuscula*, shrulc) कूर्चकोपम।

**arcade**—(L. *arcus*, a bow) तोरण।

**arch**—तोरण; चाप।

**archaean**—(Gk. *archaios* ancient) पूर्वोदय (युग); आद्यमहा (युग)। (देखिये Precambrian--जीवोदय (युग)

**archaeocyte**—(Gk. *archaios*, ancient; *kytos*, hollow) पुरा कोशिका; आद्य कोशिका।

**archaeornithes**—(Gk. *archaios*, ancient; *ornis*, bird) पुरापक्षी; पक्षी वर्ग का एक उपवर्ग जिसमें केवल एक जाति लुप्त (extinct) पुरातन पक्षी आर्कियोप्टैरिक्स (archaeopteryx) ही सम्मिलित हैं।

**archaeostomatous**—(Gk *archaios*, primitive; *stoma*, mouth) पुरामुखी।

**archaeozoic**—(Gk. *archaios*, ancient; *zoo*, life) आर्कियोजोइक; सर्वप्रथम भूगर्भयुग; एक कोशिकी (one celled) जन्तुओं का युग।

**archebiosis**—(Gk. *arche*, beginning; *biosis*, living) जीवनोदगम; जीवनोदभव; जीवन का आरम्भ।

**archedictyon**—(Gk. *arche*, beginning; *diktyon*, net) आद्य अन्तर शिरी; कुछ आद्य कीटों के पंखों के पर का अन्तर शिरा जाल।

**archegoniophore**—(Gk. *arche*, beginning; *gonos*, offspring; *pherein*, to bear) आद्यजनन धारी; फर्न स्पोर पुंज (prothalli) का वह भाग जिसमें आद्यजनन (archegonia) होते हैं।

**archencephalon**—(Gk *arche*, beginning; *engke*, *phalos*, brain) पुरामस्तिष्क।

**archenteron**—(Gk. *arche*, beginning: *enteron*, gut) आरकैन्ट्रोन; आद्यांत्र; पुरान्त्र। (देखिये Gastrocoel)

**archespore**—(Gk. *arche*, beginning; *sporos*, seed) आर्केस्पोर, आद्य स्पोर।

**archesporium**—(Gk. *arche*, beginning; *sporos*, seed) स्पोर मातृज; स्पोर मातृ कोशिका को जन्म देने वाली कोशिका।

**archiamphiaster**—(Gk. *archi*, first; *amphi*, on both sides; *aster*, star) आद्य उभयतारक; आद्य-द्वितारक।

**archi-annelida**—आरकी-एनैलिडा।

**archiblast**—(Gk. *archi*, first, *blastos*, bud) डिम्बप्रोटोप्लाज्म।

**archiblastic**—(Gk. *archi*, first; *blastos*, bud) पुरा विभाजी; पूर्ण तथा एक समान कोशिकाओं में विभाजित होने या खण्डित होने वाले डिम्ब।

**archiblastula**—(Gk. *archi* first, *blastos*, bud) पुराभ्रूण। पूर्ण और सम विभाजी डिम्बों (eggs) के विभाजन (segmentation) द्वारा रचित एक स्तर भ्रूण (blastula)।

**archicarp**—(Gk. *archi*, first; *kerpos*, fruit) आद्याण्डधानिक; पुरा अण्डधानिक; किन्हीं फन्जाई (fungi) में अण्डधानी (oogonium) धारणा करने वाला घूमा हुआ डन्ठल (stalk) का भाग।

**archicerebrum**—(Gk. *archi*, first; L. *cerebrum*, brain) पुरामस्तिष्क।

**archichlamydeous**—(Gk. *archi*, first; *chlamys*, cloak) अपंखुडिक; बिना पंखुडी वाला।

**archicoel**—(Gk. *archi*, first; *koilos*, hollow) पुरागह्वर; पुरा कोटर।

**archigony**—(Gk. *archi*, first; *gonos*, offspring) आद्यजीवनोदगम; पुराजीवनोदगम; प्रथम जीवन का आरम्भ।

**archinephric duct**—(Gk. *archi* first; *nephros*, kidney) आद्यवृक्व नलिका; आदि वृक्क वाहिनी।

**archinephros**—आदि वृक्क; पुरा वृक्क।

**archipallium**—(Gk *arch*, first; L. *pallium*, a mantle) पुरा-घ्राण प्रदेश।

**archiplasm**—(Gk. *archi*, first; *plasma*, mould) आदितत्व; पुरागतितत्व।

**archipterygium**—(Gk. *archi*, first; *pterygion*, little wing) आद्यपंखक, पुरा-क्षेपणि।

**architomy**—(Gk. *archi*, first; *tome*, cutting) अगामी पुनरुत्पादन भंज्जन।

(देखिये विलोम Paratomy—पूर्व पुनरुत्पादन भंज्जन)

**archi-type**—(Gk. *archi*, first; *typos*, type) पुरादर्श, प्रारम्भिक पुरादर्श।

**arcicentrous**—(L *arcus*, bow; *centrum*, centre) चापक कशेरूक, पुराकायी (कशेरूक); ऐसे कशेरू (vertebrae) जिसमें सेन्ट्रम (centrum) मुख्यतः तोरण तत्वों से निर्मित होता है।

**arciferous**—(L. *arcns*, bow; *ferre*, earry) आर्की-फेरस; चापधारी; टोड (toad) आदि की तरह स्कन्ध वलय (shoulder girdle) वाले जिनमें प्रीकारोकायड (precoracoid) और कोराकायड़ (coracoid) चापीय एपीकोराइड (epicoracoid) से पृथक रहते हैं।

**arcrifera**—(L. *arcus*, bow; *ferre*, to carry) अर्कीफेरा; निष्पुच्छ अर्थात् ऐन्यूरा उपवर्ग का एक गण (order)।

**arciform**—(L. *arcus*, bow; *forma*, shape) चापोपम।

**arcocentrous**—(L. *arcus*, bow; *centrnm*, centre) पुराकशेरुकायी।

**arcocentrun**—(L. *arcus*, bow; *centrum*, centre) चापक कशेरूकाय (सेन्ट्रम)।

**arctic zone**—शीत कटिबन्ध; आर्कटिक क्षेत्र।

**arcualia**—(L. *arcus*, bow) चाप।

**arcuate**—(L. *arcus*, bow) चापोपम।

**arculus**—(*Dim*. of L. *arcus*, bow) शिरा चाप, किन्हीं कीटों के पक्षों में शिरा द्वारा चाप का बना होना।

**ardellae**—(Gk. *ardein*, to spirinkle) आर्डैली; धूलसम (कण)।

**area**—(L. *area*, ground space) क्षेत्र।

**area opaca**—अपारदर्शी क्षेत्र; अविशद क्षेत्र; अस्पष्ट क्षेत्र ।

**area pellucida**—पारदर्शी क्षेत्र; विशद क्षेत्र; स्पष्टक्षेत्र।

**area vasculosa**—रक्तमय क्षेत्र; संवहनीय क्षेत्र।

**arenaceous**—(L. *arena*, sand) बालुकामय; रेतदार ।

**arenicolous**—(L. *arena*, sand; *colere*, to inhabit) बालुकावासी ।

**areola**—(L. *areola*, *dim.* of *area*, space) उपकुल्यक; गर्तिका; क्षेत्रिका। चूचुक (nipple) को घेरे हुए एक छोटा गोला; आँख की पुतली को घेरे हुए उपतारा (iris) का भाग; लाईकिन (lichens) की सतह पर का चटखा हुआ क्षेत्र ।

**areolar**—(L. *areola*, space) सछिद्र; सांतराल; ऐरियोलर।

**argentea**—(L. *argenteus*, silver) रजतोपम स्तर; परत या तट (silvery layer)।

**argenteum**—(L. *argenteus*, silver) रजत स्तर; द्युति (कोशिका); रजत पर्त । मत्स्यों में द्युति कोशिकाओं (iridocytes) का रजतोपम अन्तश्छदी (dermal) स्तर (layer) जिसमें रंजक कोशिकायें (chromatophores) नहीं होती हैं।

**argillaceous**—मृदावासी ।

**arginase**—आरजीनेस; यकृत (liver) का एक क्षोभक।

**argyrophil**—(Gk. *argyros*, silver; *philos*, loving) रजतरागी ।

**aril. arillus**—(F. *arille*, sp. *arillo*, a small hoop) अतिरिक्त बीज चोल; कुछ बीजों पर निषेक के पश्चात् एक अतिरिक्त चोल या त्वक का बन जाना।

**arillode**—(F. *arille*. hoop; Gk. *eidos*, like) अनृत बीज चोल, अणु छिद्र के क्षेत्र से एक अनृत (false)बीज चोल का निकल आना।

**arista**—(L. *arista*, awn) शूक; श्रृंग; कचीयस्पर्श श्रृंग । बहुत से द्विपक्ष (डिप्टिरा diptera) गण (order) के जन्तुओं के ऐन्टिना जिन पर कच (bristles) पाये जाते हैं।

**aristate**—(L. *arista*, awn) शूकमय; शूकी; श्रृंगी; कचीय स्पर्श श्रृंगी; जैसे कीटों का स्पर्शक (antenna) ।

**aristogenesis**—(Gk. *aristos*, best; *genesis* descent) एरिस्टोजीन विकास ।

१—जाति विकास का निर्माणक तत्व (creative principle) ।

२—जर्म प्लाज्म (germ plasm) से नवीन जैव यांत्रिक विकास प्रक्रिया का उदय होना ।

**aristotles, lantern**—अरस्तु की लालटेन (सी अर्चिन का चवण यन्त्र ।

**arkyochrome**—(Gk. *arkys*, net; *chrome*, colour) जालीय निस्ल कणी ।

**arm**—भुजा; बाहु ।

**arm pit**—बाहुकोरक; बगल का गड्ढा ।

**armature**—(L. *arma*, weapons) अस्त्र; आर्मेचर ।

**arolium**—(Gk. *arole*, protection) ऐरोलियम; कीटों (insects) के अग्रगुल्फ (pretarsus) का मध्य दल ।

**aromorph**—(Gk. *airein*, to raise; *morphe*, form) जीवन शक्ति वर्धक (रचना या लक्षण) ।

**aromorphosis**—(Gk. *airein*, to raise; *morphosis*, shaping) जीवन शक्ति वर्द्धता ।

**arrangement**—विन्यास ।

**array**—(F. *arroi*, retinue) व्यूह; आकार व्यवस्थित; आकार के अनुसार क्रम से लगा हुआ ।

**arrect**—(L. *arrectus*. set up right) सीधा खड़ा उर्ध्व ।

**arrectores pilorum**—एरेक्टस पिलोरम; केश कूपों से सम्बन्धित अधारीदार पेशी सूत्रों के पुलन्दे जिनके सिकुड़ने से रोम (hair) खड़े होते हैं।

**arrhenogenic**—(Gk. *arrhen*, male; *genos*,

offspring) नर प्रसवनी; नरसू; केवल नर बच्चे को जन्म देने वाली।

**arrhenoid**—(Gk. *arrhen*, male; *aidos*, form) नरोपम; नरानुरूप; पुंसानुरूप.

**arrhenoplasm**—(Gk. *arrhen*, male; *plasma*, mould) नर सत्व। यह मत कि समस्त प्रोटोप्लाज्म (protoplasm) नर सत्व (male plasm or arrhenoplasm) और नारी सत्व या मादासत्व (thelyp asm) का बना होता है।

**arrehenotoky**—(Gk. *arrhen*, male; *tokos*, birth) अनिषेक नरोत्पादन; अनिषेक पुंजनन। अनिषेकज डिम्बों (parthenogenetic eggs) से नर व्यक्तियों की उत्पत्ति।

**arrhostia**—(Gk. *arrhostia*, ill health) अर, होस्टिया; एक रुग्ण दशा; किन्हीं लुप्त कशेरुकों में अत्यधिक माप का होना।

**artefact**—(L. *ars*, art; *feetus*, made) कृत्रिम रचना।

**artenkreis**—(Gk. *Art*, species; *kreis*, circle) अभिजाति।

**arterial**—धमनी सम्बन्धी; धमनी–; धमनीय।

**arteriole**—(L. *arteriola*, small artery) धमनिका।

**artery**—(L. *arteria*, artery) धमनी।

**arthritic**—(Gk. *arthron*, joint) सन्धिक; संधि सम्बन्धी।

**arthrobranchiae**—(Gk. *arthron* a joint; *brangchio*, gills) संधित क्लोम; सन्धिस्थ गिल।

**arthrodia**—(Gk. *arthron*, joint) सन्धि जोड़।

**arthrodial**—(Gk. *arthron*, joint) सन्धि सम्बन्धी; सन्धि—; जोड़ की।

**arthromere**—(Gk. *arthron*, joint; *meros*, part) ससन्धि खण्ड; जोड़दार अंश।

**arthropoda**—(Gk. *arthron*, joint; *pous*, foot) अर्थोपोड़ा; सन्धिपाद (प्राणी);।

**arthropterous**—(Gk. *arthron*, joint; *pteron*, wing) संयुक्त क्षेपणी किरण (jointed fin rays)।

**arthrospore**—(Gk. *arthron*, joint; *sporos*, seed) संन्धिक बीजाणु; ग्रंथिल बीजाणु।

१—मालाकार बैक्टीरिया कोशिका।

२—कवक (hypha) के विखण्डन से बनी कोशिका।

**arthrosterigmata**—(Gk. *arthron*, joint; *sterigma*. support) संधिकप्रांगुल; ग्रंथीयप्रांगुल।

**arthrostraca**—(Gk. *arthron*, joint; *ostrakon*, shell) आर्थ्रो स्ट्रेका; सन्धिकवची; फाइलम अर्थोपोडा का एक विभाग (group)।

**articular**—(L. *articus*, joint) संधि; सन्धिका; सन्धिस्थ; सन्धिमय।

**articulata**—ससन्धि।

**articulated**—ससन्धिक।

**articulation**—(L. *articulus*, joint) सन्धि; जोड़।

**artifact**—(L. *ars*, art; *facere*, to make) कृत्रिम रचना। (देखिये artefect, कृत्रिम रचना)

**artiodactyla**—(Gk. *artios*, equal; *daktylos*, finger) आर्टिओडेक्टिला (समखुरीय गण); युग्मांगुलीय। स्तनी (mammals) का वह उपगण (suborder) जिसमें ऊँट; बैल, भेड़, बकरी, हिरन, सूअर आदि सम्मिलित हैं।

**arytaenoid**—(Gk. *arytaina*, a pitcher) एरीटोनायड; घटोपम।

**ascend**—आरोहण करना।

**ascending**—आरोही।

**ascending colon**—आरोही बृहदांत्र।

**ascent of sap**—रसारोहण।

**ascidian**—(Gk. *askidion*, dim of askos, bag) एसिडियन।

**ascidiacea**—एसिडिएसिया; पुच्छदण्डक या यूरोकोर्डा (urochorda) उपसंघ (subphylum) का एक गण (order)।

**ascidium**—(Gk. *askidion*, little bag) घटपर्णी; जैसे नेप बीज की घटपर्ण (pitcher leaf)।

**ascigerous**—(Gk. *askos*, bag; L. *gerere*, to bear) स्पोरस्योत धारी; ऐस्कसधारी। ऐस्को धारी जैसे फन्जाई (fungi) के कुछ कवक (hyphae)।

**ascocarp**—(Gk. *askos*, bag; *karpos*, fruit) ऐस्कोकार्प; स्पोर स्योत कवच; बीजाणुधानी कवच;।

**ascocyst**—एस्कोपुटी; स्पोर स्योत पुटी।

**ascogenous**—(Gk *askos*, bag; *genos*, descent) एस्कीजन; स्पोर स्योतजन; एस्कोसजन कोशिकायें या कवक आदि।

**ascogonium**—(Gk. *askos*, bag; *gonos*, off-spring) स्पोर स्योतज; ऐस्कोज।

**ascoma**—(Gk. *askoma*, leather padding) विम्बी स्पोर स्पोत कवच;।

**ascophore**—(Gk. *askos*, bag; *pherein*, to bear) स्पोर स्योतकवचधारी।

**ascorbic acid**—ऐस्कोर्विक अल्म; विशुद्ध विटामिन 'सी' $C_6 H_8 O_6$; हैक्सयूरॉनिक अम्ल; जिसकी कमी से दन्त रोग होते हैं।

**ascospore**—(Gk. *askos*, bag; *sporos* seed) स्योत बीजाणु; स्योत स्पोर।

**ascus**—(Gk. *askos*, bladder) स्पोर स्योत; एस्कस जैसे एस्कोमाइसिटीज पौधों में।

**asemic**—(Gk. *asemos*, with out sign) अचिन्ही।

**aseptate**—पटहीन।

**asexual**—(Gk. *a* without; L. *sexus*, sex) अलैंगिक; अलिंगी; निलिंगी।

**asiphonate**—(L. *a*, not; *sipho*, tube) अनलिकी; अनिनाली; साइफन हीन; ऐसे लारवा जिसकी श्वास नलिकायें सीधीबाहर खुलती हैं।

**asparagine**—(Gk. *asparagos*, asparagus) ऐस-पैराजाइन, एक यौगिक $C_4 H_8 O_3 N_2$ जिसको सबसे पहिले शतावरी (एस्परेगस) पौधों में देखा गया था।

**asperity**—(L. *asper*, rough) नतोन्नत; टेढ़ा मेढ़ा; खुरदरा दुःस्पर्शी (जैसे पत्ती)।

**asphyxia**—श्वासावरोध।

**asplanchnic**—(Gk. *a*, without; *splangchna*, viscera) अअंत्र; अन्नप्रणालीहीन।

**asporocystid**—(Gk. *a*, not; *sporos*, seed, *kystis*, bladder) लघु डिम्ब स्योति। स्पोरोजोआ (spor-ozoa) जन्तुओं की वह डिम्ब स्योति (oocyst) जिसमें युग्म कोशिका (zygote) स्पोराणुकों (sporozoites) के बिना स्पोर स्योति की स्थिति में पहुँच जाती है।

**asporous**—(Gk. *a*, without; *sporos*, seed) अरेणु; अस्पोरी।

**assimilation**—(L. *ad*, to *similis*, like) स्वांगी-करण; समीकरण। पचे हुए खाद्य पदार्थों को जीवन द्रव या प्रोटोप्लाज्म (protoplasm) में परिणित करना। Assimilation के लिये 'समीकरण' शब्द विशेषतया उपयुक्त है; क्योंकि यह assimilation के मौलिक अर्थ को पूर्णतया व्यक्त करता है।

**association**—(L. *ad*, to; *socius*, fellow) संगति; समाज; संग; सहवास; साहचर्य।

**associes**—(L. *ad*, to; *socius*, fellow) संसर्गी; अनु-क्रमी संग।

**assortment**—अपव्यूहन।

**astacene**—(L. *astacus*, crayfish) केरोटिनॉइड वर्ण; ऐस्टासिन; $C_{40} H_{48} O_4$;।

**astaxanthin**—(L. *astacus*, crayfish; Gk. *xanthos*, yellow) एस्टैजैन्थिन;।

**astely**—(Gk. *a*, without; *stele*, pillar) अरंभी; केन्द्रीय वेलन या रंभ (stele) हीन।

**aster**—(Gk. *aster*, star) ताराविन्यास; ऐस्टर। विषम कोशिका विभाजन (mitosis) में गुण सूत्रों (chromosomes) का ताराकार या तारासम विन्यास (arrangement) ।

**astericus**—(Gk. *asteriskos, dim. of aster*, star) कर्ण लघुकण; ।

**asternal**—(L. *a*, from; *stermum*, breastplate उन्मुक्त पर्शु; ऐसी पसली या पर्शु (rib) जिसका अधर छोर (ventral end) स्टर्नम से जुड़ा रहता है।

**asteroidea**—(Gk. *aster*, star; *eidos*, resemblance) ऐस्टेरोइडिया; तारोपम; ऐकाइनोडर्मेटा फाइलम का एक वर्ग (class)।

**asterospondylous**—(Gk. *aster*, star; *spondylos*, vertebra) ऐस्टीरोस्पोन्डाइलस; तारा केन्द्रक; एक प्रकार का कशेरु ।

**asthenic**—(Gk. *asthenos*, feeble) प्रलम्ब; कृशसूत्र।

**astogeny**—(Gk. *astos*, citizen; *genos*, descent) कोरकदल; कोरकों या कलिकोत्पादन (budding) द्वारा दल (colony) का निर्माण ।

**astomatous**—(Gk. *a*, without; *stoma*, mouth) निर्मुख; अमुखी ।

**astragalus**—ऐस्ट्रेगेलस; गुल्फास्थि; कशेरुकों की एक गुल्फीय हड्डी (tarsal bone) ।

**astral rays**—तारिका किरण । सेन्ट्रोसोम (centrosome) के चारों ओर अत्यन्त बारीक किरणों के समान किरणाकार प्रवर्धन वन जाते हैं, जिन्हें तारिका-किरण कहते हैं।

**astroblast**—(Gk. *aster*, star; *blastos*, bud) तंत्रिका श्लैष्मज ।

**astrocentre=centrosome**—(L. *aster*, star; *centrum*, centre) केन्द्रपिण्ड; सन्ट्रोसोम; तारक काय।

**astrocyte**—(Gk. *aster*, star; *kytos*, hollow) तारक कोशिका ।

**astropodia**—(Gk. *aster*, star; *pous*, foot) सूक्ष्म क्षणिक पादी ।

**astropyle**—(Gk. *aster*, star; *pyle*, gate) मुख्यद्वार; मुख्यछिद्र; किन्हीं रेडियोलेरिया (Radiolaria) जन्तुओं के केन्द्रीय सम्पुटिका (capsule) का मुख्य छिद्र (chief aperture) ।

**astronomy**—खगोल विज्ञान ।

**astrosclereid**—(Gk. *aster*, star; *skleros*, hard; *eidos*, form) बहुकिरणी पाषाण कोशिका ।

**astrosphere**—(Gk. *aster*, star; *sphaira*, ball) तारिका पिण्ड; तारा विन्यास पिण्ड ।

**asymmetrical**—(Gk. *a*, without; *syn*, with; *metron*, measure) असममित ।

**asymmetry**—(Gk. *a*, without; *syn*, with; *metron*, measure) असममिति ।

**asynapsis**—(Gk. *a*, not; *synapsis*, union) अयुग्मीकरण; युग्मीकरणहीन; ह्रास विभाजन (meiosis) में गुण सूत्रों का युग्मीकरण (pairing) का न होना ।

**atavism=severisam**—(L. *atavus*, ancestor) ऐटॉविज्म; पूर्वजता; पैत्रक; पुनरावृत्ति; पैतृकावृत्ति; पैतृकावर्तन ।

**atavistic**—(L. *atanus*, ancestor) पैतृकावर्त्तनीय ।

**ateleosis**—(Gk. *ateles*, imperfect) बौनता; बौनापन जिसमें व्यक्ति बहुत ही छोटे शरीर का होता है।

**ateleosis**—(Gk. *ateles*, imperfect) (१) बौनता; वह बौनापन जिसमें व्यक्ति एक सूक्ष्मकार प्रौढ़ होता है, (२) क्रोमेटिनहीनता ।

**atelia**—(Gk. *ateles*, ineffectual) (१) अपूर्णवर्धन। (२) अकारथ (लक्षण) ।

**atelomitic**—(Gk. *a*, not; *telos*, end; *mitos*, thread) अपगुणसूत्री तुर्क; ऐसे तुर्क, (spindle) जिसमें गुण सूत्र अनत्य (terminal) संलग्न न होकर कहीं और संलग्न होते हैं ।

**athalamous**—(Gk. *a*, without; *thalamous*, inner room) अपुष्पासनी; पुष्पासन हीन ।

**athrocytosis**—(Gk. *athroos*, collected; *kytos*, hollow) कोशिका या कोष्ठ क्षमता; कोशिका पुंजता ।

**atlas**—ऐटलस; शीर्षधर; प्रथम कशेरु ।

**atokous**—(Gk. *atokos*, childless) बाँझ; वन्धया ।

**atoll**—(Mal. *atoll*) एटोल—एक विशेष प्रकार की मूँगा शिला संघात (coral reef) ।

**atopy**—(Gk. *atopia*, unusual nature) असामान्य स्वभाव; असाधारण स्वभाव ।

**atretic**—(Gk, *a*, not; *tretos*, perforated) एटरेटिक ।

**atrial**—(L. *atrium*, a central room) परिकोष्ठी; परिकोष्ठ—; वहिष्कोटीय; वहिष्कोटर ।

**atriocoelomic**—(L. *atrium*, cental room; Gk. *koiloma*, a hollow) अलिदसीलोमी; एट्रीयम-सीलोम सम्बन्धी ।

**atriopore**—वहिष्कोटर-छिद्र; परिकोष्ठ-रंध्र ।

**atrioventricular**—(L. *atrium*, chamber; *venticulus*, small cavity) परिकोष्ठ निलयी; परिकोष्ठ और निलय सम्बन्धी ।

**atrium**—(L. *atrium*, chamber) अलिद; परिकोष्ठ; वहिष्कोटर ।

**atrochal**—(Gk. *a*, without; *trochos*, wheel) अचक्रक ।

**atrophy**—क्षीणता; अपुष्टि; आपकर्ष; क्षय ।

**atropous**—(Gk. *a*, without; *trope*, turn) यथार्थ बीजी; ऋजु; यथार्थ स्थिति बीजाणु ।

**attachment**—संलग्न ।

**atterminal**—(L. *ad*, to; *terminus*, end) अन्तिम-बिन्दु; अंत्य अवधिक; अन्तिम बिन्दु की ओर ।

**attraction**—(L. *attractus*, drawn to) आकर्षण ।

**attraction sphere**—आकर्षण मण्डल ।

**auditory**—(L. *audire*, to hear) श्रवण सम्बन्धी; श्रवण श्रोत्र; श्रवण-।

**auditory area**—श्रवण-क्षेत्र; श्रोत्र-क्षेत्र ।

**auditory capsule**—श्रवण कोश; श्रवण कुहर; श्रोत्र कुहर ।

**auditory centre**—श्रवण-केन्द्र ।

**auditory foramina**—श्रवण-रन्ध्र; श्रोत्र छिद्र; श्रवण छिद्र ।

**auditory nerve**—श्रोत्र तंत्रिका; श्रवण तंत्रिका ।

**auditory organ**—श्रवणेन्द्रिय; कर्णेन्द्रिय; श्रोत्रेन्द्रिय ।

**auditory ossicles**—श्रवण-अस्थिका; श्रोत्र-अस्थिक ।

**Auerbach's plexus**—(L. *auerbac*, a german anatomist) अयुर्बक जाल; क्षुद्रांत्र (small intestine) के पेशी स्तर के मध्य में अमज्जीय तंत्रिका सूत्रों का जाल ।

**augmentation**—(L. *angere*, to increase) संवर्धन, संख्या में वृद्धि ।

**augmentor**—(L. *angere*, to increase) गति वर्द्धक।

**aulophyte**—(Gk. *aulon*, hollow way; *phyton*, plant) निष्कुह वृक्ष; निष्कुह पादप; ऐसा पौधा जो दूसरे वृक्ष के गड्ढे (निष्कुह) में लगा होता है ।

**aulostomatous**—(Gk. *aulos*, *tube*; *stoma* mouth) थूथन; नलिकाकार मुख ।

**aural**—(L. *auris*, ear) कर्ण सम्बन्धी; कर्णीय; कर्ण- ।

**auricle**—(L. *auricle*, ear) ऑरीक्लि; ग्राहिका;ग्राहक कोष; अलिन्द (हृदय का); कर्णपल्लव (कान का) ।

**auricularia**—(L. *auricula*, small ear) ओरीकुलेरिया; अभिन्न मेखला; एक प्रकार का डिंभक (लारवा) ।

**auriculate**—(L. *auricula*, small ear) कर्णी; कर्णाकार; कर्ण युक्त ।

**auriculo-ventricular**--ग्राहक-क्षेपकीय; अलिन्द-निलयी ।

**auriform**—(L. *auris*, ear; *forma*, shape) कर्णोपम; कर्णसदृश ।

**aurophore**—(L. *auris*, ear; Gk. *pherein*, to bear) कर्णकधर; उपरिलंबी ।

**austral**—(L. *australis*, sowthern) ओस्ट्रल; दक्खिनी जीव भूगोलिक प्रदेश—उत्तरी अमरीका में सीमित ।

**autocarp**—स्वनिषेकफल ।

**autocoid=autoceoid**—(Gk. *autos*, self; *alos*, remedy; *eidos*, form) अन्तःस्त्राव; उद्दीपक, हार्मोन या कैलोन (chalone) ।

**autarticular**—(Gk. *autos*, self; L. *articulus*, joint) स्वसंधिक; कोणिक; गोनियल । (देखिये gonial.)

**autecology**—(Gk. *autos*, self; *oikos*, household; *logos*, discourse) एकल या स्वपरिस्थतिक; केवल एक अंगी सम्बन्धी परिस्थति विज्ञान ।

**autoblast**—(Gk. *autos*, self; *blastos*, bud) स्वच्छन्द अणु अंगी (कोशिका) ।

**autocatalysis**—(Gk. *autos*, self; *kata*, down; *lysis*, loosing) स्वह्रास्ता ।

**autochthon**—(Gk. *autos*, self; *chthon*, the ground) स्वदेशीय; स्वदेश जात; स्वस्थानिक जाति ।

**autochthonous**—(Gk. *autos*, self; *chthon*, ground) स्वभोद्भव, स्वस्थानिक ।

**autocyst**—(Gk. *autos*, self; *kystis*, bladder) स्वपुटी ।

**autodigestion**—स्वलयन ।

**autodont**—(Gk. *autos*, self; *odous*, tooth) ओटोडेन्ट; अहनुदन्त; ऐसे दांत जो जबड़े (हनु) की हड्डी पर नही लगे होते हैं ।

**autoecious**—(Gk. *autos*, self; *oikos*, house) एकाश्रयी ।

**autoecology**—स्वपारिस्थितिकी ।

**autogamy**—(Gk. *autos*, self; *gamos*, marriage) स्वयमुत्पत्ति; स्वकयुग्मन; स्वयं-निषेक ।

**autogenesis=autogeny**—(Gk. *autos*, self; *genesis*, birth) स्वयमुत्पत्ति; स्वतःजनन ।

**autogenetic**—(Gk. *autos*, self; *genesis*, birth) स्वयमुत्पत्तिक; स्वजनित ।

**autogenic**—(Gk. *autos*, self; *gennaein*, to produce) स्वगत ।

**autogenous**—(Gk. *autos*, self; *genos*, descent) स्वगत; उसी अंगी में उत्पन्न जैसे एन्जाइम ।

**autogony**—स्वयमुत्पत्ति ।

**autoinfection**—(Gk. *auto*, self; L. *inficere*, to taint) स्वसंक्रामकता; स्वसंक्रमण ।

**autointoxication**—(Gk. *autos*, self; L. *in*, in; Gk. *toxikon*, poison) स्वविषता; स्वविषाक्तन; शरीर से उत्पन्न विषकारी (toxic) पदार्थों का पुनः शोषण (reabsorption) ।

**autoimmune**—स्वप्रतिरक्षित ।

**autologous**—स्वजात ।

**autolysis**—(Gk. *autos*, self; *lysis*, loosing) स्वविध्वसंता; स्वलयन; स्वक्षयता । कोशिका या ऊतक का अपने से ही उत्पन्न क्षोभकों (enzymes) द्वारा क्षय (disintegration) ।

**automixis**—(Gk, *autos*, self; *mixis*, mingling) स्वयं निषेक ।

**autonarcosis**—(Gk. *autos*, self; *narke*, numbleness) स्वतःकार्बोसीभवन; स्वसंवेदनमन्दक; स्वजनित कार्बन डाइओक्साइड विपाक्तता ।

**autonomic=autonomous**—(Gk. *autos*, self; *nomos*, province) स्वतंत्र; स्वयं निर्देशक; स्वयशासक । (देखिये paratonic—अनुप्रेरित)

**autonomic nervous system**—स्वयं निर्देशक तंत्र; । (१) कशेरूकों में प्रेरक तंत्रिका (motornerve) का रेखित पेशीयों और ग्रन्थियों (glands) में फैला होना । मुख्य विशेषता यह होती है कि एक ही तंत्रिका सूत्र केन्द्रीय तंत्रिका तंत्र (central nervous system) से

कार्यकर (effector) तक फैला हुआ नहीं होता है। पूर्व गुच्छीय तंत्रिका सूत्र (preganglionic) जो केन्द्रीय तंत्रिका तत्र से आरम्भ होते है। कार्यकर (effector) से कुछ पूर्ण ही द्वितीय तंत्रिका कोशिका समूह से अन्त-ग्रंथन द्वारा सूत्रो से जुड़ जाते हैं जो पश्च-गुच्छीय कहे जाते हैं और यही कार्यकर से जुड़ते हैं। गुच्छ (गैंग-लिया) पश्च गुच्छीय सूत्रों की कोशिका कायों और अन्त ग्रंथन से वनते हैं। समस्त तंत्र को दो भागों—संवेदी (sympathetic) और परासवेदी (parasympathetic) में बाँटा जाता है।

**autoparasitism**—(Gk. *autos*, self; *para*, beside; *sitos*, food) स्वपरजीविता।

**autoparthenogenesis**—(Gk. *autos*, self; *parthenos*, virgin; *genesis*, descent) अन्योन्य अनिषेकोत्पादन; अनिषेक डिम्व का रासायनिक (chemical) या भौतिक (physical) उत्तेजनाओं द्वारा वर्धन।

**autophagocytosis**—(Gk. *autos*, self; *phagein*, to eat) स्वभक्षकाणुता।

**autophagous**—(Gk. *autos*, self; *phagein*, to eat) स्वतंत्रभोजी; स्वत:भोजी।

**autophagy**—(Gk. *autos*, self; *phagein* to eat) स्वतः भोजिता।

**autophyllogeny**—(Gk. *autos*, self; *phyllon*, leaf) स्वपर्णता।

**autophya**—(Gk. *autos* self; *phyein*, to produce) स्वकीय तुष; जन्तु द्वारा स्रावित तत्वों से ही वना हुआ तुष (shell)।

**autophyte**—(Gk. *autos*, self; *phyton*, plant) स्वपोषपादप।

**autoploid**—(Gk. *autos*, self; *haploos*, simple; *eidos*, form) स्वगुणित।

**autoplasma**—(Gk. *autos*, self; *plasma*, mould) स्वप्लाज्मा; स्वप्ररस; स्वद्रव्य; ऊतक कलचर (संवर्धन) हेतु उसी जन्तु के प्लाज्मा का प्रयोग।

**autoplastic**—(Gk. *autos*, self; *plastos*, formed) स्वनिविश।

**autopodium**—(Gk. *autos*, self; *pous*, foot) हाथ या पाँव।

**autopolyploid**—(Gk. *autos*, self; *polys*, many; *aploos*, one fold; *eidos*, form) स्वबहुगुणित; किसी अगी में समजात गुण सूत्रों (homologous chromosomes) के दो समूह (set) से अधिक का होना।

**autopolyploidy**—स्वबहुगुणिता।

**autopotamic**—(Gk. *autos*, self; *potamos*, river) प्रवाह समृद्धी।

**autoskeleton**—(Gk. *autos*, self; *skeletos*, dried) स्वकीय पंजर।

**autosome**—(Gk. *autos*, self; soma, body) ऑटोसोम; अलिगसूत्र; देहगुणसूत्र।

(देखिये euchromosome)

**autospore**—(Gk, *autos*, self; *sporos*, seed) जनकाभ वीजाणु; पितृकोशिका सदृश स्पोर।

**autostoses**—(Gk. *autos*, self; *osteen*, bone) उपास्थिजन अस्थि; उपस्थि (cartilage) से बनी अस्थि।

**autostylic**—(Gk. *autos*, self; *stylos*, pillar) औटोस्टाइलिक; स्वनिलंबित; स्वस्तम्भी।

**autosyndesis**—(Gk. *autos*, self; *syndesis*, a binding together) समजात गुणसूत्रयुग्मन।

**autotilly**—(Gk. *autos*, self; *tillesthai*, to pluck) स्वविच्छेदन।

**autotomy**—(Gk. *autos*, self; *tome*, cutting) स्वविच्छेदन; स्वखण्डन।

**autotransplantation**—स्वनिविशता।

**autotrophic**—(Gk. *autos*, self; *trephein*, to nourish) स्वपोषी; ऐसे पौधे जो स्वतः कार्बोहाइड्रेट

तथा प्रोटीन कार्वन डाइऑक्साइड और अजैविक यौगिकों से वना लेते हैं।

**autotropism**—(Gk. *autos*, self; *trope*, turn) स्वप्रभावी; ऐसे पौघे जिन पर वाह्य प्रभावों का कोई प्रभाव नहीं होता है।

**auxesis**—(Gk. *auxesis*, growth) वृद्धि।

(देखिये merisis)

**autoxenous**—(Gk. *autos*, self; *xenos*, host) विभन्नावस्था परजीवी; उसी पोषक (host) पर जीवन की विभिन्न अवस्थाओं में परजीवी (parasitic)।

**autozooid**—(Gk. *autos*, self; *zoon*, animal *eidos*, form) स्वतन्त्र मुकुल।

**auxesis**—(Gk. *auxesis*, growth) कोशिका वृद्धि; कोशिकामाप वृद्धि; वृद्धि।

[देखिये—merisis—कोशिका वृद्धि]

**auxetic**—(Gk. *auxein*, to increase) विभाजन प्रोत्साहक।

**auximone**—(Gk. *auximos*, promoting growth) वृद्धिकारक।

**auxins**—(Gk. *auxein*, to increase) ओक्सिन; वृद्धि नियंत्रक हारमोन। यह वनस्पति हार्मोन का समूह होता है जो जड़ों और तनों के बढ़ते हुए सिरों (आणि —tip) पर क्रियाशील कोशिका विभाजन और वर्धन के क्षेत्रों द्वारा उत्पन्न होते है। यह पौघे की वृद्धि को नियंत्रित करते है। अभी तक प्राकृतिक ओक्सिन्स जो मालूम किये जा सके हैं वे हैं इन्डोल—३—एसिटिक अम्ल (IAA) और इन्डोल—३—एसिटोनाइट्राइल (IAN)। संश्लेपित ओक्सिन—४— डाइ क्लोरोफीनोक्सी एस्टिक अम्ल है जिसका विभिन्न प्रभाव द्विवीज पत्ती और एक वीज पत्तां पर पड़ता है। यह द्विवीज पत्ती को नष्ट करता तथा एक वीज पत्ती पर कोई विषकारक प्रभाव नहीं होता है। इसका प्रयोग घास के मैदानों से खर-पतवार (weeds) को नष्ट करने में किया जाता है।

**auxocyte**—(Gk. *auxein*, to increase; *kytos*, hollow) अणु कोशिका; वर्धनकाल में स्पोर कोशिका (sporocyte), डिम्ब कोशिका (oocyte), या बीर्याणु कोशिका (spermatocyte)।

**auxospireme**—(Gk. *auxein*, to increase; *speirema*, coil) शुल्वी निर्माण; संयुजता (syndesis) के पश्चात् शुल्वी (spireme) का बनना।

**auxospore**—(Gk. *auxein*, to increase; *sporos*, seed) संयुजस्पोर; वृद्धि स्पोर; वृद्धि बीजाणु; प्रबल बीजाणु।

**auxotonic**—(Gk. *auxein*, to increase; *tonos*, strain) वृद्धि उद्यत; वृद्धि से उद्यत।

**aves**—(L. *avis*, bird) पक्षी; पक्षी-वर्ग, ऐवीज।

**avicularium**—(L. *avicula*, *dim*. of *avis*, bird) चंचुकोपम।

**avifauna**—(L. *avis*, bird; *faunus*, rural deity) पक्षी वर्ग; पक्षी समुदाय; किसी क्षेत्र के पक्षी विशेष।

**avitaminosis**—(L. *a*, from; *vita*, life; *ammoniacum*, resinous gum) आविटामिनता; विटामिन की न्यूनता से उत्पन्न रोग की दशा।

**awn**—(Gk. *ahne*, chaff) शस्य शूक; तृण शूक।

**axial**—(L *axis*, axis) अक्षस्थ; आक्षिक; ध्रौविक; अक्षीय।

**axial filament**—अक्ष-सूत्र; अक्षीय तन्तु।

**axial sinus**—अक्ष-कुल्या।

**axial skeleton**—अक्ष-कंकाल; अक्षीय कंकाल; सिर और धड का अस्थि पंजर।

**axile**—(L. *axilla*, armpit) कोण; कक्ष; शाखा और पत्ती के वीच का कोण।

**axile**—(L. *axilla*, arm pit) स्तम्भीय या अक्षीय;।

**axilemma**—(L. *axis*, axle; Gk. *lemma*, husk) अक्षच्छद्।

**axilla**—(L. *axilla*, arm pit) कक्ष; काँख; वगल।

**axillary**—कक्षीय; कक्षवर्ती; कक्षस्थ।

**axipetal**—(L. *axis*, axle; *petere*, to seek) सूत्राक्ष की ओर।

**axis**—अक्षा-रेखा; धुरी।

**axis vertebra**—अक्षा कशेरुक; द्वितीय कशेरु; अक्षक।

**axis cylinder**—सूत्राक्ष; अक्षक।

**axodendric**—(Gk. *axon*, axle; *dendron*, tree) अक्षक-द्रुमकीय।

**axon=axis cylinder**—अक्षक तंत्रिकाक्ष; ऐक्सॉन।

**axoneme**—अक्षक सूत्र; अक्ष-सूत्र।

**axonost**—(Gk. *axon*, axle; *osteon*, bone) क्षेपणी किरणसहायी।

**axoplast**—(Gk. *axon*, axle; *plastos*, found) एक्सोप्लास्ट। ट्राइपेनोसोमा (trypanosoma) में गतिकण (kinetoplast) से शरीर के अन्त तक फैला हुआ सूत्र।

**axopodium**—(Gk. *axon*, axle; *pous*, foot) अक्ष-सूत्री क्षणिक पाद।

**axosomatic**—(Gk. *axon*, axle; *soma*, body) अक्षपिण्डक।

**axostyle**—(Gk. *axon*, axle; *stylos*, pillar) अक्षदण्ड।

**azoic**—(Gk. *a*, without; *zoikos*, pert. life) अप्राणी; प्राण रहित; प्राग्जैविक।

**azygobranchiate**—(Gk. *a*, without; *zygon*, yoke; *brangchia*, gills) अयुग्मगिली।

**azygoid**—(Gk. *a*, without; *zygon*, yoke; *eidos*, form) एकाकी सूत्री। (देखिये haploid)

**azygomatous**—(Gk. *a*, without; *zygoma*, a bar) कपोलास्थि तोरण रहित।

**azygomelous**—(Gk. *a*, without; *zygon*, yoke; *melos*, limb) अयुग्म अवयवी।

**azygosperm=azygospore**—(Gk. *a*, without; *zygon*, yoke; *sperma or sporos*, seed) अनिषेक स्पोर।

**azygote**—(Gk. *a*, without; *zygon*, yoke) अयुग्मज।

**azygous=azygos**—(Gk. *a*, without; *zygone*, yoke) अयुग्म; अयुगल; अयुग्मी; अकेला अर्थात् वे जोड़े (pair) वाली।



**B cells**—बीटा कोशिकायें लेंगरहैन्स के द्वीपों की ।

**B complex**—बी कॉम्पलैक्स, सहायी खाद्य कारकों का एक समूह जिनमें निम्न कारक होते हैं ।
थायमीन-विटामिन बी$_1$; रिबोफलैविन-विटामिन बी$_2$; पेंटोथैनिक-अम्ल बी$_3$; नायसिन या पी-पी कारक; पाइरी-डोक्सिन बी$_6$; सामनोकोबाल अमिन बी$_{12}$ इनोसिटोल; कोलाइन; पैरा अमीनो वैनजोइक अम्ल; और फौलिक अम्ल ।
[देखिये—Vitamin=विटामिन]

**Babes—Ernst bodies**—बैबीज-अरनेस्ट पिण्ड; वैक्टीरिया के वोल्यूटिन कण (Volutin granules) या रंग विभेदता (metachromatic) लाने वाले कण, जिनका शोषण न्यूक्लियस निर्माण में होता है ।

**bacca**—(L. *bacca*, berry) सरस फल, वेरी (berry) ।

**baccate**—(L. *bacca*, berry) सरस गूदेदार ।

**bacciferous**—(L. *bacca*, berry; *ferre*, to bear) सरस फलधर; सरसोत्पादक; वेरी (फल) उत्पन्न करने वाले ।

**bacciform**—(L. *bacca*, berry; *forma*, shape) सरसोपम; वेरी के आकार वाला ।

**bacillary**—(L. *baeillum*, small staff) शलाका-शंकु स्तर; रेटीना की शलाका (rods) और शकु (cones) कोशिकाओं का स्तर ।

**bacillus**—(L. *bacillum*, small stick) वासिलस; दंडाणु; शलाकाणु; शलाकारक; वैक्टीरिया; कीटाणु ।

**back**—पीठ; पृष्ठ ।

**back of neck**=**nape**—गुद्दी ।

**backcross**—वर्ण संकर; संकर ।

**backbone**=**vertebral column**—रीढ़; रीढ़ की हड्डी; मेरुदण्ड; कशेरूदण्ड ।

**bacteria**—(Gk. *bakterion*, small rob) जीवाणु; वैक्टीरिया ।

**backtencidian**—(Gk. *baktesion*, small rod; L. *caedere*, to till) वैक्टीरिया नाशक; जीवाणु नाशक ।

**bacteriochlorio**—(Gk. *bakterion*, small rod; *chloros*, green) हरीत रंज्य; वैक्टीरियोक्लोरिन; गन्धक वैक्टीरिया का हरा रंग—जो क्लोरोफिल से सम्बन्धित होता है ।

**bacteriology**—(Gk. *bakterion*, rod; *logos*, discourse) जीवाणु विज्ञान; वैक्टीरिया विज्ञान ।

**bacteriolysin**—(Ok. *bakterien*, small rod; *lysis*, loosing) वैक्टिरिया ह्रासक; जीवाणु-विलयी; ।

**baeteriophage**—(Gk. *bakterion*, small rod; *phagein*, to devour) वैक्टीरिया भोजी; वह वाइरस (virus) जो वैक्टीरिया पर परजीवी होता है ।

**bacteriophagous**—(Gk. *bakterion*, small rod; *phagein*, to devour) वैक्टीरिया भक्षी; जीवाणु भक्षी ।

**bacteriostatic**—Gk. *bakterion*, small rod; *statikos*, causing to stand) विक्टोरिया निरोधी, जीवाणु निरोधी ।

**bacteriotropin**—(Gk. *bakterion*, small rod; *trope*, turn) वैक्टीरिया नाशक; रक्त सीरम का एक घटक (अंश) जो वैक्टीरिया को अधिक भक्षण योग्य बना देता है ।

**baeteroid**—(Gk. *bakterion*, small rod; *eidos*, form) वैक्टीरिया भ्रंश; वैक्टीरिया परिभ्रष्ट रूप ।

**baculiform**—(L. *baculum*, rod; *forma*, shape) दण्डकार वैक्टीरिया सम; स्योत बीजाणु (ascospore) अथवा गुणसूत्र (chromosome) के लिए प्रयोग किया जाता है ।

**baculum**—(L. *baculum*, rod) शिश्नास्थि ।

**Baillarger's line**—( *J. F. G. baillarger*, french neurologist) वैलारगार रेखा; प्रमस्तिष्क वल्क

(cerebral cortex) के तल के सामानान्तर श्वेत सूत्रों का वाह्यांतर (outer or inner) स्तर।

**balanced lethals**—संतुलित घातक; विपमयुग्मज (heterozygotes) जिनमें विभिन्न घातक परम्परा कण (जीनस) सम जात गुण सूत्रों के इतने समीप होते हैं कि उनका विनिमय (crossing over) नहीं होने पाता है।

**balancers**—(L. *bilaux*, having two scales) भार-संघानक।

**balanoid**—(Gk. *balanos*, acorn; *eidos*, like) (१) बाँजफलोपम; बाँजफलसम; बाँजफल आकारक; (२) खण्डावर (barnacles) सम्बन्धी।

**balausta**—(Gk. *balaustion* blossom) अनार (फल); दृढ़ फलभित्ति (pericarp) युक्त अस्फुटन शील (indehiscent) बहुकोशीय तथा बहुवीजी फल।

**ballistospore**—प्रक्षिप्त बीजाणु।

**baleen**—(L. *balaena*, whale) बलीन; तिमि-शृंगास्थि; ह्वेल (whale) जन्तु के ऊपरी जबड़े की श्रंगीय पट्ट।

**ball and socket joint**—कंदुक-खल्लिका सन्धि; उलूखल सन्धि; गोली और खत्ती वाली सन्धि।

**balsamiferous**—(L. *balsamnm*, balsam; *ferre*, to bear) बाल्समोत्पादी; (balsam—गुल मेंहदी)।

**band**—पट्टी; बैण्ड।

**bar**—शलाका।

**baraesthesia**—(Gk. *baros*, weight; *aisthesis*, sensation) भाव वेदना; दाबवेदना।

**barb**—(L. *berba*, beard) पिच्छक; वार्ब।

**berbate**—(L. *barbatus*, bearded) लोमगुच्छी, कूर्चकी; कूर्चधर।

**barbel**—(L. *barbes*, berbel) स्पर्श प्रवर्ध; बार्बेल।

**barbellate**—(L. *barba*, beard) रोमगुच्छीय; दृढ़रोमोपम शूकी।

**bark**—छाल, वल्क। काष्ठीय वृक्षों के पुराने तने और जड़ों पर बाहर की ओर पाई जाने वाली सख्त, रक्षात्सक, कार्क सदृश बनी तह।

**barbicle**—(L. *berba*, beard) पिच्छिका प्रवर्ध; बार्बिसिल।

**barbule**—(L. *berba*, beard) पिच्छिका।

**barataxis**—(Gk. *baros*, weight; *taxis*, arrangement) दाबप्रतिक्रिया; भारोत्तेजना प्रतिक्रिया।

**barrier**—रोध; रोधिका; बाधा।

**Bartholin's duct**—(L. *bartholin*, *jr*. Danish anatomist) बार्थोलिन नली; अद्यः जिह्वी ग्रन्थि की पृथु (larger) नली (duct)।

**Bartholin's glands**—(L. *bartholin*, *jr*. Danish anatomist) बार्थोलिन ग्रन्थि; योनि (vagina) के दोनों ओर स्थिति दीर्घ मार्ग युक्त ग्रन्थि।

**basal**—(L. *basis*, base) आधारिक; अधोभागीय; अधोभागस्थ।

**basal leaf**—आधार पर्ण; स्तम्भ के आधार पर लगी पत्ती (पर्ण)।

**basal metabolism**—आधारभूत उपापचय; विश्रामीय अंगी का आदर्श उपापचय।

**basale, basalia**—मूलास्थि; बेसेल।

**basal disc**—मूल बिम्ब; आधार बिम्ब।

**basal ganglia**—आधार गैंगलिया; सेरीब्रम (cerebrum) को अन्य केन्द्रों से जोड़ने वाला गैंगलिया।

**basal granule**—आधारकण; किन्हीं एक कोशिकीय जन्तुओं के कशातन्त्र (flagellum) के आधार पर पाया जाने वाला कण (granule) या पिन्ड (body)।

**basal placenta**—आधार कमल या नाल या अपरा या पलेसेन्टा। डिम्ब ग्रन्थि के समीपस्थ (proximal) छोर से निकलने वाला कमल या अपरा (placenta)।

**basal plates**—आधार पट्ट; एकाइनोडर्म जन्तुओं के कुछ पट्ट (plate)—क्रिनोइड्स में डन्ठल के शिखर पर

स्थिति तथा इकीनोइड मे शिखस्थ विम्ब के एक अक्ष का निर्माण करने वाली।

**basal wall**—आधार तल पक्ष; आधार भित्ति; फर्न (fern) और मॉस (moss) की डिम्बकोशिकाओं (oospores) को विभक्त करने वाली पहली भित्ति या तल पक्ष (plane)।

**basalar**—(L. *basis*, base; *ala*, wing) बैसलर; कीटों में पक्षाधर (wing base) के नीचे स्थिति पट्टिकायें (sclerites)।

**basale**—(L. *basis*, base) वैसेल (अस्थि विशेष)।

**base**—अधोभाग; पेंदी आधार।

**basement membrane**—निचली झिल्ली; किसी ग्रन्थि की सबसे निचली झिल्ली, जिसमें थैलीनुमा शाखान्वित ग्रन्थि के छोर अथवा असाधारण स्रावक भाग हों।

**baseost**—(Gk. *basis*, base; *osteon* bone) वेसिओस्ट; टिलिओस्ट (teleost) मत्स्यों की टेरीगियोफोर (pterygiophore) का दूरस्थ टूक।

**basialveolar**—(L. *basis* base; *alveolus*, pit) वेसीऐल्व्युलर; आधारगर्त; आधार कूपिका।

**basibranchial**—आधार-क्लोम; आधार गिली; वेसीब्रेन्कियल। गिल तोरण (branchial arch) की अधर अस्थि का भाग।

**basic**— Gk *basis*, base) क्षारीय।

**basichromation**—(Gk. *basis*, base, *chroma*, colonr) न्यूक्लियर रंजक; क्रोमेटिन।

**basiconic**—(Gk. *basis*, hose; *konos*, cone) शकुवर्ध; सामान्य सतह पर से शुंकु प्रवर्ध युक्त।

**basicranial**—कपालाधार; वेसीक्रेनियल; कपाल की अधर अस्थि।

**basidiocarp**—(Gk. *basis*, base; *idion*, *dim*, *karpos*, fruit) वेसीकार्प; वेसीडियोफल; वेसीडियोमाइसिटीज (Basidiomycetes) का फल।

**basidiophore**—(Gk. *basis*, base; *pherein*, to bear) वेसिडियो-धर; वेसीडियम धारी।

**basidiospore**—(Gk. *bosis*, base; *sporos*, seed) वेसीडियो स्पोर (बीजाणु); गोणा कोनिडियम।

**basidium**—(Gk. *basis*, base) वेसीडियम, किन्हीं फन्जाई (fungi) की विशिष्ट कोशिका जिससे स्पोर वनते है।

**basidorsal**—(L. *basis*, base; *dorsum*, back) आधारपृष्टिका; वेसीडार्सल।

**basifixed**—(L. *basis*, base; *tigare*. to make fast) अधः बद्ध; पुंतंतु का परागकोश के आधार पर जुड़ा होना।

**basifugal**—(L. *basis*, base; *fugere*, to flee) अग्राभिसारी; पर-आधारी; आधार से दूर वढने वाला।

**barifuge**—(L. *basis*, base; *fugere*, to flee) अक्षारीय मृदी; अम्लरागी।

**basigamous**—(L. *basis*, base; *gamos*, marriage) निभाणाण्डी; प्रत्यावर्तडिम्वी, भ्रूण स्योत (embryosac) में अनिषितडिम्ब (oosphere) का उलटा होना।

**basihyal**—(L. *basis*, base; *hyoedes*, Y-shaped) आधार-कंठिका; वेसीहायल; मूल हायल।

**basilabium**—(L. *basis*, base; *lobium*, lip) अध; प्रत्योष्ठ।

**basilar**—(L. *basis*, base) वेसीलर; आधारिक; मूलस्थ।

**basilic**—(Gk. *basilikos*, royal) वेसीलिक (शिरा); अन्तर्वाहु शिरा।

**basilingual**—(L. *basis*, base; *lingua*, tongue) जिह्वाधार; वेसीलिगुअल; अधोजिह्वी।

**basimandila**—(L. *basis*, base; *mandibular*, lower jaw) अधः निम्नास्थि।

**basimaxilla**—(L. *basis*, base; *maxilla*, upper jaw) अधः उर्ध्व हन्वास्थि।

**basioccipital**—(L. *basis*, base; *occiput*, back of heod) आधार पश्चकपाल; वेसी ओक्सिपिटल; आधार अनुकपाल।

**calycine**—(L. *calyx*, calyx) कैलिक्सी; वाह्यदल सम्बन्धी ।

**calycle**—(L. *calyculus*, little calyx) पात्रिका ।

**calyculus**—(L. *calyculus*, little clayx) कोरक ।

**calyculus gastatorius**—रसज्ञ-कौरक ।

**calyculus ophthalmicus**—नेत्र कौरक ।

**calypter**—(Gk. *kalyptos*, hidden) कैलिपटर; अधिवेष्ट; किन्हीं द्विपक्षक (diptera) में परिवर्तित पक्षिका (alula) जो समतोलक (haltere) को ढके हुए होता है ।

**calypteblastic**—(Gk. *kalyptos*, hidden; *blastos*, bud) गुप्त-मुकुली; उन जन्तु-मुकुलों (zooids या hydroids) से सम्बन्ध रखने वाली, जिसमें उत्पादक-मुकुल (gonophore) एक आवरण-उत्पादक कोष (gonotheca) के अन्दर स्थित होते हैं ।

**calyptobranchiate**—(Gk. *kalyptos*, hidden; *brangchia*, gills) गुप्त-गिलधारी; जिसमें बाहर से न दीखने वाले गिल (gills) हों ।

**calyptopsis**—(Gk. *kalyptos*, hidden; *optsis*, sight) गुप्त-चक्षुक ।

**calyptra**—(Gk. *kalyptra*, covering) शिरस्वेष्ट; कैलिपट्रा; मॉस (moss) सम्पुट (capsule) के शिखर को घेरे हुए स्त्रीधानी (archegonium) के टोपीनुमा अवशेष ।

**calyptrate**—(Gk. *kalyptra*, covering) कैलिप्ट्रेट; छदी; गोपकी । (१) ऐसे द्विपक्षक (Diptera) जिनमें समतोलक (haltores) शल्कों (squamae) से छिपे होते हैं । (२) आशुपाती (caducous) कैलिक्स जो निम्न भाग अथवा पुष्पासन (thalamus) से पृथक होती हैं ।

**calyptrogen**—(Gk. *kalyptra*, covering; *genesis*, descent) मूर्धा कोशिकास्तर।

**calyptron**—(Gk. *kalyptra*, covering) अधिवेष्टी ।

**calyx**—(Gk. *kalyx*, calyx) कैलिक्स ।

(१) वाह्यदल पुंज (पुष्पों का) ।

(२) वृक्क (kidney) की वस्ति (pelvis) का प्यालेनुमा भाग ।

(३) किन्हीं हाइड्रोरोइड (hydroid) या हाइड्रक का खोल (theca) ।

(४) क्रिनोइड (crinoid) की प्यालेनुमा काय body) ।

(५) कीटों (insects) में वृन्ती पिण्डों (pedunculate) का शीर्ष (head) या चषक (cup) ।

**cambiform**—(L. *cambium*, change; *forma*, shape) कैम्बियम कोशिका सदृश; एधोपम ।

**cambiogenetic**—(L. *cambium*, change; Gk. *genesis* origin) कैम्बियम उत्पादी; ऐसी कोशिकायें जो कैम्बियम उत्पन्न करती हैं ।

**cambium**—(L. *cambium*, change) गौणवर्धज; गौण वर्धी ऊतक जिससे तने और जड़ में गौण वृद्धि (secondary growth) होती है ।

**cambrian**—(L. *cambria*, wales) कैम्ब्रियन. कांब्रीय; पुरायुग (paleozoic) का आदि (earliest) काल (period) ।

**cameration**—(L. *cameratio*, vaulting) वेश्म विभाजित ।

**camerostome**—(L. *camera*, chamber; Gk. *stoma*, mouth) कैमरोस्टोम; छत्रमुख; किन्हीं ट्रोगुलिडी (trogulidae) के छत्र (hood) के नीचे का खातीय (hollowed) तल ।

**campaniform**—(L. *campana*, bell; *forma*. shape) गुम्बदोपम; गुम्बजोपम ।

**campanulate**—(L. L. *campana*, bell) किंकिणी रुपक; घंटाकार; यह शब्द अधिकतर दलपुंज (corolla) के लिये उपयुक्त होता है ।

**campodeiform**—(Gk. *kampe*, caterpillar; *eidos*, form; L. *forma*, shape) कम्पोडिया-सदृश (डिंभक-लारवा) ।

**campodria**—कम्पोडिया; एक प्रकार का कीट (insect)।

**camptodrome**—(Gk. *kamptos*, flexible; *dromos*,

course) वक्रकोर शिरा विन्यास, जिसमें गौण शिरायें आगे की ओर झुककर किनारे या कोर तक पहुँचने से पहिले आपस में मिल जाती हैं।

**campylospermous**—(Gk. *kampylos*, curved; *sperma*, seed) लीकी बीज; खात युक्त बीज।

**campylotropous**—(Gk. *kampylos*, curved; *trope*, turning) वक्रलघ डिम्ब; ऐसे डिम्ब जिनका भ्रूण कोष वक्र होता है।

**canal**—(L. *canalis*, canal) कुल्या; नहर; विशाखा। नाल; नली; नलिका।

**canalicular**—(L. *canaliculus*, small channel) नलिकामय।

**canalicular apparatus**—नलिकामय यंत्र।

**canaliculus**—(L. *canaliculus*, small channel) नालिका; नलिका।

**canaliform**—(L. *canalis*, canal; *forma*,. shape) नलिका सदृश।

**canal system**—नाल-तंत्र; नलिका-तंत्र।

**cancellous**—(L. *cancellosus*, chambered) स्पन्जोपम; पतले रेशे व पर्तों से बना हुआ,' जिनके जुड़ने से जालवत्' रचना बन जाती है।

**cancrisocial**—(L. *cancer*, crab; *socius*, ally) क्रैब (crab) सहभोजी; कैंब्र जन्तु के साथ सहभोजी (commensal)।

**canine**—(L. *canis*, dog) रदनक (दाँत); शून दन्त; भेदक; रंदक दन्त; कीला।

**canon bone**—कैनन अस्थि।

(१) टारसोमेटा टारसस (पक्षीयों में)।

(२) अवमवास्थि। हथेली अथवा पाँव के तलुये की हड्डियाँ में बढ़ी हुई तथा आपस में मिली हुई।

**cantharidin**—(*cantharidae*, blister beetles, form Gk. *kentharos*) कैंथेरीडिन; $C_{10}H_{12}O_4$; फफोला भृंग (blister beetle) के जनन पथ में स्थिति सहायी ग्रन्थियों का विष।

**canthus**—(Gk. *kanthos* cor..er of eye) चक्षकोण।

**cannibalism**—स्वजाति भक्षण; स्वजाति भक्षता।

**cannibalistic**—स्वजाति भक्षी।

**capacity**—धारण शक्ति।

**capillary**—(L. *capillus*, hair) केपिलरी; केशिका; बाल समान महीन नलिका; अत्यन्त सूक्ष्म पतली दीवारों वाली नलिकायें, जैसे रुधिर केशिकायें या पित केशिकायें।

**capillary system**—(L. *capillus*, hair) केशिका तंत्र।

**capillitium**—(L. *capillus*, hair) प्रदव्य जाल; तंतुजाल। किन्हीं फुंगी (fungi) में बीजाणुधानी (स्पोरेंजिया) में प्रोटोप्लाज्म के सूक्ष्म तन्तु स्पोरों (spores) को अंतः स्थापित (embedding) किये होते हैं।

**capitate**—(L. *caput*, head) समुन्ड; उपाण्डी; उपाण्डयुक्त।

**capitatum**—(L. *caput*, head) तृतीय कारपल।

**capitellum**—(L. *caput*, he.d) उपांड।

**capitulum**—(L. *caput*, head) केपिटुलम; मुंडिका; मुंडक।

(१) किसी अस्थि जैसे ह्यूमेरस (humerus) के सिरे पर स्थिति फूली हुई गाँठ नुमा सूजन।

(२) रोम अथवा टेन्टेकिल (tentacle) का फूला हुआ सिरा।

(३) कीट के ऐन्टिना (antenna) या शुंड (proboscis) का बढ़ा हुआ भाग।

(४) चींचडी (ticks) के सिर का भाग।

(५) सी-एनीमोन (Sea-anemone) के प्राकार (पैरापेट—parapet) के ऊपर का स्तम्भ (column)।

(६) पुष्पक्रम (inflo:escence) कम्पोजिटी कुल (campositae family) के पौधों में पाया जाने वाला पुष्पक्रम जिसमें मुख्य अक्ष चपटा तथा चौड़ा हो जाता है, पुष्पक अभिकेन्द्री क्रम (centipetally) पुराने पुष्पक परिधि की ओर और नये बीच में होते हैं . सम्पूर्ण

पुष्पक्रम एक सहपत्र चक्र (involucre) द्वारा घिरा होता है।

**capreolate**—(L. *capreolus*, tendril) प्रतानी।

**capsule**—(L. *capsula*, little box) कैप्सूल; सम्पुटिका; संपुट; कुहर; पात्र।

**capsuliferous**—(L. *capsula*, little box; *ferre*, to carry) कुहरधारी।

**captacula**—(L. *captare*, to lie in wait for) तंत्वाकार स्पर्शांग। स्कैफोपोडा (Scaphopoda) जन्तुओं के मुँह के पास स्थित तंत्वाकार (filamentous) स्पर्श अंग।

**caput**—(L. *caput*, head) सिर; शिखरस्थ शोफी; उपांड।

**caput epididymis**—शिखरोपांड।

**carapace**—(sp. *carapacho*, covering) पृष्ठवर्म; कैरापेस; पृष्ठावरण; कुछ जन्तुओं में पीठ को पूरी या अधूरी तौर पर ढकने वाला काईटन या अस्थिमय आवरण।

**carbohydrate**—(L. *carbo*, coal; Gk. *hydor*, water) कार्बोहाइड्रेट; कार्बोज, कार्बन, हाइड्रोजन व आक्सीजन का यौगिक (compound)।

**carbon**—कार्बन।

**carbon dioxid**—(L. *carbo*, coal; *di*, two; Gk. *oxys*, sharp) कार्बनडाईऑक्साइड; कार्बन द्विओषद; $Co_2$; कार्बोनिक अम्ल गैस; वायुमण्डल में उपस्थित भारी रंग हीन गैस जो पौधों द्वारा अपनाई (स्वांगीकरण) जाती है तथा जैविक पदार्थों के अपघटन से उत्पन्न होती है।

**carboniferous**—(L. *carbo*, coal; *ferre*, to carry) कार्बनी; कार्बनीय; कार्बनमय; कार्बनीफेरस।

**carcerule**—(L. *carcer*, prison) कार्सेरूल; बहु-कोशिकीय फल। यह फल द्वि-अण्डपी जायांग से उत्पन्न होता है, तथा बहुबीजी भिदुर (schizocarpic) फल होता है। जैसे तुलसी या हॉलीहाक (Althea) के फल।

**carcinology**—(Gk. *karkinos*, crab; *logos*, discourse) क्रस्टेसिया विज्ञान; कर्कट वर्ग विज्ञान।

**cardia**—(L. *cardiacus, pert*, stomach) कार्डिया; जठरागम; निगलक-आमाशय विवृति; निगलक (oesophagous) और आमाशय (stomach) के बीच की विवृति (opening)।

**cardiac**—(Gk. *kardia*, heart) हृदयी; जठरागमी; (१) हृदय सम्बन्धी। (२) आमाशय का अग्रभाग।

**cardioblast**—(Gk. *kardia*, heart; *blastos*, bud) हृदयज; एक भ्रूण कोशिका जो हृदय की भित्ति बनाती है।

**cardiac cycle**—हृदयी चक्र; हृत्चक्र।

**cardiac impulse**—हृदुत्तेजना।

**cardinal**—(L. *cardo*, hinge) हिन्ज; कब्जा; सन्धिविषयक; चूलक।

**cardo**—(R. *cardo*, hinge) [कर्पर–] सन्धि; कार्डो; कीटों में मैंविसला की आधार पट्टिका।

**carina**—(L. *carina*, keel) नौतल; कूटक; कील; ऊँची, फलक सदृश मेड़; जैसी पक्षियों की वक्षास्थि-स्टर्नम पर पाई जाती है।

**carinal**—(L. *carina*, keel) कैरीनल; कील सम्बन्धी; फलक मेड़ सम्बन्धी; पौधों में जाइलम (xylem) का मध्य उत्कूल (strand) जो तने से पत्ती तक होता है।

**carinate**—(L. *carina*, keel) कूटकी; नौतली; कीलयुक्त।

**cariniform**—(L. *carina*, keel) नौतल-रूप; कीलसदृश।

**carnassial**—(L. *caro*, flesh) दारक दंत; मांस—कर्तक। मांसाहारी जन्तुओं के काटने वाले दाँत—चौथा अग्र चर्वक (premolar) ऊपर का और पहला चर्वक (molar) नीचे का।

**carnivora**—कार्निवोरा (मांसाहारी गण); मांस भुज वर्ग।

**carnivorous**—(L. *caro*, flesh; *vorare*, to devour) मांसाहारी; मांसभक्षी; मांस भक्षक।

**carotenase**—(L. *carota*, carrot) कैरोटिनेज; यकृत का एक एन्जाइम जो कैरोटीन्स (carotenes) से विटामिन "ए" के निर्माण को प्रोत्साहित करता है।

**carotene**—(L. *carota*, carrot) पर्णपीतक; कैरोटीन; एक प्रकार का रंग।

**carotenoids**—(L. *carota*, carrot; Gk. *eidos*, form) पर्णपीतकी; कुछ पौधों तथा कुछ जन्तु ऊतकों में कैरोटीन, जैन्थोफिल्स (xanthophylls) तथा अन्य वसा घुलनशील वर्णों का होना।

**carotid**—(Gk. *karos*, heavy sleep) ग्रीवा—; शिरस्क—।

**carotin=carotene**—कैरोटीन; पर्णपीतक।

**carpal**—(L. *carpus*, wrist) मणि बंधिका। कार्पल। कलाई की एक हड्डी।

**carpel**—(Gk. *karpos*, fruit) गुरु बीजाणुपर्ण; अण्डप बीजाणु-पर्ण (sporophyll) जो गुरु बीजाणुधानी (megasporangia) युक्त होते है।

**carpocerite**—(L. *carpus*, wrist; Gk. *keras*, horn) कार्पोसिराइट; कुछ केंकड़ावंशी (crustacea) के स्पर्णक (antenna) का पांचवां जोड।

**carpogenous**—(Gk. *karpos*, fruit; *genos*, birth) फलजन; लालशैवाल (algae) की वे कोशिकायें जो जनन मातृ कोशिका (carpogonium) का निर्माण करती हैं।

**carpogonium**—(Gk. *karpos*, fruit; *genos*, birth) फल जननक; (१) लाल शैवाल में युग्मक धानी (gametangium); (२) थैलोफाइटा (thallophyta) अर्थात् फंजाई में जायाधानी (procarp) का निम्न भाग जिसमें मादा न्यूक्लियस होता है।

**carpolith**—(Gk. *karpos*, fruit; *lithos*, stone) फलाश्म।

**carpology**—(Gk. *karpos*, fruit; *lojos*, discussion) फल विज्ञान।

**carpometacarpus**—(L. *carpus*, wrist; Gk. *meta*, after) मणिबन्ध करभिका।

**carpophagous**—(Gk. *karpos*, fruit; *phagein*, to eat) फलाहारी; फलभोगी।

**carpophore**—(Gk. *karpos*, fruit; *pherein*, to bear) अण्डपधारी; फलधर; पुष्पाक्ष (flower axis) का वह भाग जिस पर अण्डप (carpels) लगी होती हैं।

**carpophyte**—(Gk. *karpos*, fruit; *phyton*, plant) फलपादप; फन्जाई (थैलोफाइट) जो बीजाणु-फलिका (sporocarp) बनाते हैं।

**carpopodite**—(L. *carpus*, wrist; Gk. *pous*, foot) कारपोपोडाइट; (१) कुछ क्रस्टेसिया (केकड़ा-वंशी) के अन्तः पादखण्ड (endopodite) का तृतीय जोड़ (joint)। (२) मकड़ियों (spiders) की जान्वास्थि-पटेला (patella)।

**carposperm**—(Gk. *karpos*, fruit; *sperma*, seed) फलबीजाणु; कार्पोस्पोर।

**carposporangium**—(Gk. *karpos*, fruit; *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) फलबीजाणुधानी; निषिक्त फलजननक (carpogonium) से वर्धित अन्तस्थ कोशिकायें।

**carpospore**—(Gk. *karpos*, fruit; *sporos*, seed) फलबीजाणु; फल स्पोर।

**carposporophyte**—(Gk. *karpos*, fruit; *spors*, seed; *phyton*, plant) कार्पोस्पोरोफाइट; लाल शैवाल (red algae) की युग्मसूत्री (diploid) संतति (generation)।

**carpus**—(L. *corpus*, wrist) मणिबन्ध।

**carrier**—वाहक।

**cartilage**—(L *cartilago*, cartilage) उपास्थि।

**caruncle**—(L. *caruncula*, small piece of flesh) चंचुशृंग; करंकल; अस्त्रिय शंकु (caruncula lacrimalis); पक्षीयों तथा कछ कैटरपिलर के सिर पर मांसल गांठ; कुछ किल्ली (mites) में टारसी (tarci) पर

चूषक विम्ब; बीज के खोल (testa) की एक अभिवृद्धि।

**caryolite**—(Gk. *karyon*, nut; *lytikos*, loosing) कॅरियोलाइट; पेशीह्रस्व; कीटों (insects) के वर्धन में ऐसा न्यूक्लियस युक्त पेशी टूक जिसका कि भक्षक कोशिका (phagocyte) से ह्रास हो रहा हो।

**caryopsis**—(Gk. *karyon*, nut; *opsis*, appearance) कॅरिऑप्सिस; ग्रामिनी कुल (graminae family) के एक बीजी फल; ये सुपीरियर, एकाण्डपी (monocarpellary) होते हैं तथा इनमें वाह्य फलभित्ति (pericarp) तथा बीज चोल (testa) दोनों मिले होते हैं, जैसे गेहूं, धान, मक्का, जौ आदि।

**casein**—(L. *caseus*, cheese) कॅसीन (दूध की)।

**casing (covering)**—मुख्य प्रोटीन आवेष्टन (covering)।

**cassideous**—(L. *casis*, helmet) शिरस्त्राणवत।

**caste**—प्रजाति; कीटों के दलों में पाये जाने वाले विभिन्न प्रकार के व्यक्ति। जैसे मक्षिका (bee) में रानी (queen) जो जननक्षम (fertile) मादायें होती हैं, उद्योगी (workers) जो वंध्य (sterile) मादायें होती हैं तथा नर (drones)। चींटियों (ants) में कई प्रकार के उद्योगी जो सब के सब वंध्य मादायें होती हैं। दीमकों (termites) में प्रजातियों (castes) की भिन्नता लिंग का आधार लिये नहीं होती हैं जिस प्रकार मक्षिकाओं (bees) और चींटियों (ants) में। दीमकों (termites) में कीट सैनिक (soldiers) वंध्य नर या मादा होते हैं।
[देखिये polymorphism बहुरूपता]

**castrate**—(L. *castrare*, to castrate) नपुंसकता; अख्ता या वधिया करना; अंडकोशों (शुक्र-ग्रन्थियों) से रहित करना।

**catabolism**—अपचय।

**catalyst**—उत्प्रेरक।

**catadromous**—(Gk. *kata*, down; *dromein*, to run) समुद्रोपगामी; यह शब्द उन मछलियों के लिए प्रयुक्त होता है जो प्रति वर्ष असामुद्रिक जल से समुद्र की ओर पर्यटन (migration) करती हैं।
(देखिये विलोम anadromous)

**catalase**—कॅटॅलेस; क्षोभक (enzyme) विशेष जन्तुओं और वनस्पतियों के ऊतकों में पाया जाने वाला क्षोभक (enzyme) जिसके प्रभाव से हाइड्रोजन पॅरोक्साइड (hydrogen peroxide) का विघटन पानी और आक्सीजन में हो जाता है।

**catalepsis**—(Gk. *katalepsis*, seizure) आघातमृत्यु; मृतछद्मता; जैसे कुछ मकड़ियों (spiders) में मृत-परावर्तनता प्रदर्शित होना।

**catalysis**—(Gk. *katalysis* dissolving) उत्प्रेरकता; किसी प्रतिक्रिया का उत्प्रेरक (catalyst) की उपस्थिति घटना या वढ़ना।

**catalyser**—उत्प्रेरक।

**cataphoresis**—(Gk. *katapherin*, to carry down) घनकण-संचलन; विद्युतधारा से कणों का पर्यटन या स्थान परिवर्तन (migration) जैसे जीवित कोशिकाओं में।

**cataphyllary**—(Gk. *kata*, down; *phyllen*, leaf) कलिकावेष्टन; वह न्यूनित या शुल्क पर्ण जो कलिका (bud) को ढकेलती हैं।

**catena**—(L. *catena*, chain) कैटीना; मृदापुनरावृतता।

**catenation**—(L. *catenatus*, chained) शृंखलन; गुणसूत्रों की अनवरत संलग्नता; मातृ और पितृ प्राप्त गुण सूत्रों का एक के बाद लगकर गोला सा बनाना।

**catenoid**—(L. *catena*, chain; *eidos*, form) शृंखलोपम; शृंखलाकार; जंजीरनुमा।

**catenular**—(L. *catena*, chain) शृंखलायुक्त; शृंखला सहित।

**caterpillar**—(L. *cattus*, cat; L. *pilosus*, hairy) इल्ली; कटरपिलर; तितली आदि कीटों (insects) का डिंभक (लारवा), विशेष कर लेपीडोपटिरा (lepidoptera—तनुपक्षकों) का।

**cathammal**—(Gk. *kathamma*, anything tied) कॅथामल; अन्तः फनक पलेट; कुछ मीलेन्ट्रॅटा में वह

प्लेट जो अन्तः फलक (endoderm lamella) बनाती है।

**catkin**—(A. S. *catkin*, little cat) नतकणिश; केटकिन; शूकी पुष्पक्रम जो एकलिंगी पुष्पों से बनता है। यह स्पाइक (spike) पुष्पक्रम का रूपान्तर होता है। इसमें मुख्य अक्ष पतली तथा कमजोर होती है और इसके चारों ओर अवृन्त तथा एक लिंगी पुष्प लगे होते हैं जैसे शहतूत; विलो (willow); बर्च (birch) आदि।

**catgut**—(O. E. *cat*, found also in *guttas*, to pour) ताँत।

**cauda**—(L. *cauda*, tail) पुच्छांग। किसी अंग (organ) का पुच्छाकार पिछला भाग जैसे cauda equina-आश्वोपम पुच्छांग; cauda epididymis-पुच्छोपांड।

**caudad**—(L. *cauda*, tail) पूँछ, दुम; पिछली ओर की तरफ (ओर)।

**caudal**—(L. *cauda*, tail) पुच्छीय; पुच्छ—।

**caudate**—(L. *cauda*, tail) पुच्छिल; पुच्छी; पुच्छ-युक्त; सपुच्छ।

**caudatolenticular**—(L. *cauda*, tail; *lens*, lentil) पुच्छ-मसूरोपम रेखित पिण्ड (carpus striatum) से सम्बन्धित)।

**caudex**—(L. *caudex*, dry stump) स्थाणु; दण्ड; स्तम्भ। काष्ठीय वृक्ष का अक्ष या तना।

**caudicle**—(*Dim.* of L. *cauda*, tail) कॉडिकिल; ऑर्किड (orchids) का स्तम्भ (stalk)।

**caudihaemal**—(L. *cauda*, tail; Gk. *haima*, blood) पुच्छ-रक्तीय; प्रकशेरूक (sclerotome) का पश्च निम्न भाग।

**caudineural**—(L. *cauda*, tail; Gk. *neuron*, nerve) पुच्छ-तंत्रिकीय; प्रकशेरूक (sclerotome) का पश्च ऊर्ध्व भाग।

**caudostyle**—(L. *cauda*, tail; Gk. *stylos*, columh) अन्त्य-दण्ड; कुछ परजीवी अमीबा में पाई जाने वाली अन्तस्थ (terminal) रचना।

**caul**—(M. E. *calle*, covering) १—भ्रूणावरण जरायु। २—उदरास्तर भाँज (omentum)।

**caulescent**—(L. *caulis*, stalk) पर्णधारी तना; दृश्य स्तंभी;।

**caulicolous**—(L. *caulis*, stalk; *colere*, to inhabit) स्तम्भवासी; ऐसे फन्जाइ (fungi) जो पौधो के तनों पर उगते हैं।

**cauliferous**—(L. *caulis*, stalk; *fere*, to bear) स्तम्भाधारी।

**caulifiory**—(L. *caulis*, stalk, *flos*, flower) स्तम्भपुष्पता।

**cauliform**—(L. *caulis*, stalk; *forma*, shape) स्तम्भाकार।

**cauligenous**—(Gk. *kaulos*, stem; *genos*, birth स्तम्भज।

**cauline**—(L. *caulis*, stalk) स्तंभिक; तने या स्तम्भ के ऊपरी भाग पर पत्ती का लगा होना अर्थात् द्रव वाहक (vascular) पुलन्दों (bundles) का पत्तीयों में न होना।

**caulis**—(L. *caulis*, stak) तना; स्तम्भ।

**caulocarpous**—(Gk. *kaulos*, stem; *karpos*, fruit) स्तम्भफली।

**caulome**—(Gk. *kaulos*, stem) स्तम्भोम; प्रवृन्त।

**cavernicolous**—कन्दरावासी।

**cavernosus**—(L. *cavernosus*, chambered) कोटरी; छिद्रिष्ठ।

**cavicorn**—(L. *cavus*, hollow; *cornu*, horn) कोटरशृंगी; पोले सींग वाला।

**cavity**—(L. *cavus*, hollow) कोटर; गुहिका; गुहा।

**cavum**—(L. *cavus*, hollow) गुहा; गुफा; कोठरी गुहा; वेश्म।

**cavum tympani**—मध्यकर्णीय गुफा।

**cecum**—(L *caecus*, blind) सीकम; अन्धनलिका। (देखिये caecum)

**cell**—(L. *cella*, campartment) कोशिका।

**cell cycle**—कोशिका चक्र; किसी कोशिका के जीवन काल में हुए समस्त परिवर्तन जो उस सूत्री विभाजन (mitosis) जिससे कोशिका का उद्गम होता है से लगाकर उस सूत्री विभाजन तक होते हैं जिससे दुहिता कोशिकायें (daughter cells) बनती हैं। डी एन ए (D N A) की पुनरावृत्ति के आधार पर कोशिका चक्र को जी$_1$ ($G_1$), एस (S), जी$_2$ ($G_2$) और एम (M) स्थितियों में बाँटा जाता है। सूत्री विभाजन की वह स्थिति जिसमे दुगुण मात्रा डी एन ए (D N A) की उपस्थिति रहती है जी$_1$ स्थिति कही जाती है और फिर एस (S) स्थिति जो कुछ घण्टों की होती है और इस काल में गुण सूत्रों की पुनरावृत्ति होकर डी एन ए (D N A) की मात्रा दुगनी हो जाती है। इसके पश्चात जी$_2$ स्थिति जिसमें चतुर्गुणित डी एन ए की मात्रा उपस्थिति होती है और अन्त में सम सूत्रण विभाजन स्थिति एम (M) होती है जिसमें कोशिका वटती है। कोशिका विभाजन में कम से कम १० घण्टे का समय लगता है।

**cell lineage**—कोशिका परम्परा। किसी ऊतक या भाग की भ्रूण (embryo) के किसी विशेष उत्पादन कोशिका (blastomere) से उत्पत्ति।

**cell organ**—कोशिकांग; कोशिका-अंग।

**cell products**—कोशिका उत्पाद; कोशिका सृष्ट।

**ectoplastic**—वाह्य सत्वक।

**endoplastic**—अन्तः सत्वक।

**cell sap**—कोशिकारस।

**cell wall**—(L. *cella*, compartment; L. *valum*, a rampart) कोशिकाभित्ति।

**cellifugal**—(L. *cella*, cell; *fugere*, to flee) कोशिकापगामी; कोशिका से परे जाने वाले।

**cellipetal**—(L. *cella*, cell; *petere*, to seek) कोशिकापगामी; कोशिका की ओर आने वाले।

**cellular**—(L. *cellula*, small cell) कोशिकीय; कोशिकायुक्त (मय)।

**cellulase**—(L. *cellula*, small cell) सेलुलेस; वैक्टीरिया और फन्जाई में पाया जाने वाला एन्जाइम जिससे सेलूलोज (cellulose) का जल अपघटन (hydrolysis) होता है।

**cellulose**—(L. *cellula*, small cell) सेलुलोस; $(C_6 H_{10} O_5)$ x;।

१—पादप कोशिक भित्तियाँ बनाने वाला प्रमुख कार्बोहाइड्रेट।

२—ट्यूनीकेट्स (tunicates) जन्तुओं के कवच या चोल में भी पाया जाता है।

**cement**—(L. *ceamentum*, mortar) सीमेन्ट; संयोजक। हड्डी से मिलता-जुलता एक रसायनिक पदार्थ जो दाँतों में पाया जाता है। कुछ जन्तुओं में एक प्रकार का स्राव, जो जोड़ने का काम देता है।

**cenchrus**—(Gk. *kengchros*, millet) पीत-क्षेत्र; कुछ कीटों के मध्यवक्ष पर स्थित पीले रंग का भाग।

**cenozoric era**—सीनोजोइक महाकल्प; नूतन जीव महाकल्प।

**censer mechanism**—वीज छितराने की विधि; तेज वायु द्वारा फल से वीजो के छितराने की विधि।

**centradenia**—(Gk. *kentron*, centre; *aden*, gland) सेंट्राडेनिया; सिनालधारी (siphonophore) दली जन्तुओं का एक प्रकार।

**centipede**—कातर; शतपदी; शतपाद; कनखजूरा; कांतर।

**central**—(L. *centrum*, centre) केन्द्रीय।

**central canal**—(canalis centralis) केन्द्रीयनली।

**central nervous system**—केन्द्रीय तन्त्रिका तंत्र।

**centric**—(L *centrum*, cntre) परिकेन्द्री; चक्रिक।

**centrifugal**—(L. *centrum*, centre; *fugere* to flee) अपकेन्द्री; केन्द्रोपगामी।

**centriole**—(L. *centrum*, centre) तारक केन्द्र; केन्द्र बिन्दु।

**centripetal**—(L. *centrum*, centre; *petere*, to seek) अभिकेन्द्री; केन्द्रोपगामी।

**centrodesmose or centrodesmus**—(Gk. *kentron* centre; *desmos*, bend) केन्द्र बिन्दु (centriole) संयोगी सूत्रिका या सूत्रिका तंत्र (system of fibrils)।

**centrodorsal**—(L. *centrum*, centre; *dorsum*, back) केन्द्र पृष्ठीय।

**centrogenous**—(Gk. *kentron*, centre; *genos*, descent) केन्द्रीयवर्धी; केन्द्रवर्धीय।

**centrolecithal**—(Gk. *kentron*, centre; *lekithos*, yolk) केन्द्रपीतकी; केन्द्रस्थ डिम्बात्री; केन्द्रीय-स्थल डिम्बात्री।

**centromere**—(Gk. *kentron*, centre; *meros*, part) सेन्ट्रोमियर; गुणसूत्र बिन्दु।

**centron**—(Gk. *kentron*, centre) तंत्रिका-कोशिका पिण्ड।

**centrophormium**—(Gk. *kentron*, centre; *phornis*, small basket) कंडोलिका। गोल डलिया के आकार के नौलगी पिण्ड।

**centroplasm**—(Gk. *kentron*, centre; *plasma*, mould) सेन्ट्रोप्लाज्म; केन्द्रसत्व; केन्द्र विन्यास या तारक परिकेन्द्र (centrosphere) बनाने वाला पदार्थ।

**centroplast**—(Gk. *kentron*, centre; *plastos*, formed) केन्द्रपिण्ड; कुछ निम्न जन्तुओं में न्यूक्लियस (nucleus) के बाहर स्थिति गोलाकार पिण्ड जो विषम विभाजन (mitosis) में विभाजन केन्द्र बनता है।

**centrosome**—(Gk. *kentron*, centre; *soma*, body) सेन्ट्रोसोम; तारक काय; केन्द्र पिण्ड। विषम कोशिका विभाजन (mitosis) में व्यवसाय स्फूर्ति का केन्द्र विशेष, जिसमें केन्द्र बिन्दु (centriole) और आकर्षण मण्डल (attraction sphere) सम्मिलित है।

**centrosphere**—(Gk. *kentron*, centre; *sphaira*, ball) तारक परिकेन्द्र; केन्द्र विन्यास; विषम कोशिका विभाजन (mitosis) में तारा विन्यास और केन्द्र पिण्ड centrosome) से निर्मित मध्यस्थ रचना।

**centrotaxis**—(Gk. *kentron*, centre; *taxis*, arrangement) केन्द्र-विन्यास।

**centrotheca**—(Gk. *kentron*, centre; *theke*, case) मध्याणु। (देखिए idiozome)

**centrum**—(L. *centrum*, centre) कशेरुक काय; सेन्ट्रम; केन्द्रक; कशेरु का एक भाग।

**cephal=kephal**—(Gk. *kephale*, head) सिफेल; शिरस्थ; सिर; कपाल।

**cephalad**—(Gk. *kephale*, head) किफेलड; शीर्पदिकीय; सिर की ओर या अग्र भाग की तरफ।

**cephalanthium**—(Gk. *kephale*, head; *anthos*, flower) केपिटुलम या मुण्डक; कम्पोजिटी (compositae) कुल के पौधों में पाया जाने वाला पुष्पक्रम (inflorescence)।

**cephaletron**—(Gk. *kephale*, head; *etron*, belly) शिरक्षेत्र; अग्र क्षेत्र; जीफोसुरा (xiphosura) का अग्र क्षेत्र।

**cephalic**—(Gk. *kephale*, head) शीर्षीय; सिर सम्बन्धी; सिर का।

**cephalic index**—(Gk. *kephale*, head; L. *indicare*, to show) कपालीय निर्देशिनी (सूत्र)। वह संख्या जो खोपड़ी (skull) की अधिकतम चौड़ाई को अधिकतम लम्बाई से भाग देकर प्राप्त संख्या से १०० गुना करने पर प्राप्त होती है।

**cephalisation**—(Gk. *kephale*, head) शिरोविकास; शिरोवर्धन।

**cephalon**—(Gk. *kephale*, head) सिफोलोन; सिर (आर्थोपोड़ा का)।

**cephalochorda**—(Gk. *kephale*, head; *chorde*, string) सेफेलोकॉर्डा; शिरोदण्डक; शीर्ष दण्डक।

**cephalont**—(Gk. *kephale*, head) सिफेलोन्ट; स्पोरज; ऐसा स्पोराणु (sporozoon) जो स्पोर (spore) बनने जा रहा हो।

**cephalopod**—(Gk. *kephale*, head; *pous*, foot) सेफेलोपोड; शिरस्पाद। एक प्रकार के सामुद्रिक मौलस्का (mollusca) जिनके सिर पर पेशीमय चूषक युक्त भुजायें होती हैं।

**cephalopodium**—(Gk. *kephale*, head; *pous*, foot) सिरक्षेत्र; सिफैलोपोडा (cephalopoda) जन्तुओं में सिर और भुजा (बाहु) द्वारा निर्मित सिर क्षेत्र।

**cephalostegite**—(Gk. *kephale*, head; *stege*, roof) शिरस्पटल; शिरस्कुटल; शिरोवक्षीय ढाल (cephalo thoracic shield) का अग्र भाग।

**cephalostyle**—(Gk. *kephale*, head; *stylos*, pillar) पृष्ठ दण्डाग्र; कोन्ड्रोक्रेनिया (chondrocrania) में पाया जाने वाला पृष्ठदण्ड (notochord) का आवरण (sheath) में ढका अग्र भाग।

**cephalotheca**—(Gk. *kephale*, head; *theke*, case) शिरस्त्वक (कीट प्यूपा में)।

**cephalothorax**—(Gk. *kephale*, head; *thorax*, breast) शिरोवक्ष; मकड़ी, कैंकड़े आदि जन्तुओं में शरीर का वह भाग जो सिर और वक्ष के योग से बनता है।

**cephalotrocha**—(Gk. *kephale*, head; *trachos*, wheel) शीर्ष चक्रक। टर्बिलेरिया (turbellaria) का डिंभक या अर्भक जिसके मुँह के चारों ओर आठ प्रवर्धन होते हैं।

**cephalula**—(Gk. *kephale*, head) सिफैलूला; शीर्ष-प्लावी; किन्हीं ब्रैकियोपोडा (brachiopoda) की स्वतंत्र प्लावी भ्रूणिक अवस्था।

**cerata**—(Gk. *keras*, horn) पत्र शृंग; सिरेटा।

**ceratium**—(Gk. *keration*, little horn) सिरेटियम; आभासीपट (replum) हीन सिलिक्यूआ (siliqua), क्रूसीफेरी कुल का खास फल।

**ceratobranchial**—(Gk. *keras*, horn; *branchia*, gills) किरैटोब्रैंकियल; मध्यगिलक।

**ceratohyal**—(Gk. *keras*, horn; *hyoeides*, Y-shaped) मध्यकंठिका; किरैटोहायल; मध्यहायक। ग्रीक शब्द में जो किरैटो (cerato) पद आया है, उसका अर्थ है सींग (शृंग) जो निरर्थक है, इस कारण हिन्दी पर्याय शब्द में हमने उसके स्थान में 'मध्य' पद रखना उचित समझा है। क्योंकि मध्यहायक दो ऊपरी (कठ-हायक और ऊर्ध्व-हायक) और दो निचले (अधोहायक और मूलहायक) के बीचो बीच स्थिति होता है।

**ceratotrichia**—(Gk. *keras* horn; *thrix*, hair) शृंगीरोम; उपास्थि मत्स्यो (elasmobranchs) का शृंगी और अकोशिकीय तारोपम रोम (actinotrichia)।

**cercal**—(Gk. *kerkos*, tail) पुच्छीय।

**cercaria**—(Gk. *kerkos*, tail) पुच्छार्भक; ट्रिमैटोडों (trematodes) में पाया जाने वाला डिंभक या अर्भक (लारवा) विशेष।

**cercid**—(Gk. *kerkos*, shuttle) सरसिड; परिभ्रमण कोशिका; ढरकी कोशिका।

**cercoid**—(Gk. *kerkos*, tail; *eidos*, shape) सरकोइड; पुच्छोपम।

**cercus**—(Gk. *kerkos*, tail) लूम; सर्कस; पुच्छावयव; बहुत से आर्थोपोडा (arthropoda) में उदर (abdomen) के अन्त में पाया जाने वाला जोड़दार अवयव।

**cere**—(L. *cera*, wax) सियर; पक्षियों में चौंच के मूल पर स्थित मांस की फूली हुई गद्दी।

**cerebellar**—(L. *cerebrum*, brain) अनुमस्तिष्क; सेरेबिलर।

**cerebellum**—(L *cerebrum*, brain) अनुमस्तिष्क; सेरीबिलम।

**cerebral**—(L. *cerebrum*, brain) (१) प्रमस्तिष्कीय; सेरिब्रल; प्रमस्तिष्क-सम्बन्धी। (२) मस्तिष्कीय।

**cerebral ganglia**—(L. *cerebrum*, brain; Gk. *ganglion*, swelling) प्रमस्तिष्क-गुच्छिका।

**cerebrifugal**—(L. *cerebrum*, brain; *fugere*, to flee) मस्तिष्कापगामी; मस्तिष्क-सुषुम्ना तंत्रिका सूत्र;

वे तंत्रिका सूत्र (nerve fibres) जो मस्तिष्क से सुषुम्ना (spinal cord) को जाते हैं ।

**cerebroganglion**—(L. *cerebrum*, brain; Gk. *ganglion*, swelling) मस्तिष्क गैंगलिया (गुच्छिका); निगरोर्ध्व गैंगलिया । अकशेरुकों (invertebrates) के वह गैंगलिया या गण्ड (ganglia) जो निगरण के ऊपर स्थित हों ।

**cerebropedal**—(L. *cerebrum*, brain; *pes*, foot) प्रमस्तिष्क-पाद—; मस्तिष्क-पादगण्डीय; मौलस्क या कवचधारियों (molluscs) में पाये जाने वाले वह बन्धक (connective) जो मस्तिष्क गैंगलिया (cerebral ganglia) और पाद गैंगलिया या गण्ड (pedal ganglia) को जोड़ते हैं ।

**cerebrospinal**—(L. *cerebrum*, brain; *spina*, spine) प्रमस्तिष्क-मेरु; मस्तिष्क-सौषुम्निक; मस्तिष्क और सुषुम्ना सम्बन्धी ।

**cerebrovisceral**—(L. *cerebrum*, brain; *viscera*, viscera) प्रमस्तिक-आन्तरंग—; मस्तिष्क-देहगण्डीय । मौलस्क (mollusc) में मस्तिष्क-गैंगलिया (cerebral ganglia) और देह-गैंगलिया या 'आन्तरंग-गैंगलिया (visceral ganglia) को जोड़ने वाले बन्धक (connectives) ।

**cerebrum**—(L. *cerebrum*, brain) प्रमस्तिष्क; सेरिब्रम ।

**cereous**—(L. *cereus*, waxen) सीरियस; सिक्थोपम; मोम सदृश ।

**ceriferous**—(L. *cera*, wax; *ferre*, carry) सिक्थोत्पादक; मोम बनाने वाले ।

**cernuous**—(L. *cernuus*, with face turned downwards) शिथिल; लटका हुआ या झूलता हुआ ।

**ceroma**—(Gk. *keroma*, ointment) सिरोमा; किरोमा; सियर । देखिये (cere)

**cerous**—(L. *cera*, wax) सियरोपम; सियर (cere) के समान आकृति ।

**certation**—(L. *certatio*, contest) वर्धन प्रतिद्वन्द्विता; विभिन्न जाति के पराग नलिकाओं की बढ़ने की दिशा में प्रतिद्वन्द्विता ।

**cerumen**—(L. *cera*, wax) कर्ण-सिक्थ; कान में से मोम के समान निकलने वाला मैल ।

**ceruminous glands**—सिक्थ ग्रन्थि ।

**cervical**—(L. *cervix*, neck) ग्रैव; ग्रैवेय; ग्रैवेयी; ग्रीवा सम्बन्धी; गर्दन सम्बन्धी तंत्रिका, अस्थि, रक्त नलिकायें आदि ।

**cervicum**—(L. *cervix*, neck) ग्रीवा ।

**cervix**—(L. *cervix*, neck) अंग-ग्रीवा; अंग-कण्ठ; किसी अंग-विशेष का संकुचित गर्दननुमा या संकुचित भाग जैसे गर्भाशय अंग कण्ठ (cervix uteri) ।

**cestodes**—सेस्टोडा; फीता; पट्ट देहियों (platyhelminthes) का एक वर्ग ।

**cetaceans**—सिटेशियन (तिमिगणी), जलवासी स्तनपायी विशेष ।

**cevitamic acid**—विटामिन "C" एस्कोर्बिक अम्ल ।

**chaeta=seta**—(Gk. *chaite*, hair) शूक; रोमिका ।

**chaetic**—(Gk *chaite*, hair) रोमिकी; कीटिक; शूकोपम; कीटों का एक प्रकार का स्पर्श लघु संवेदनांग; (sensilla) ।

**chaetiferous**—(Gk. *chaite*, hair; L. *ferre*, to bear) रोमिकाधारी; रोमिका युक्त ।

**chaetognatha**—(Gk. *chaite*, hair; Gk. *gnathos*, jaw) रोमिकाहनु; कीटोगिनैथा, एक वर्ग का नाम ।

**chaetophorous**—(Gk. *chaite*, hair; *pherein*, to bear) रोमिका युक्त; रोमिकाधारी ।

**chaetopoda**—कीटोपोडा; रोमिका पाद ।

**chaetosema**—(Gk. *chite*, hair; *sema*, sign) कीटोसीमा; रोमिका संवेदी; जोर्डन का अंग (Jordan's organ); किन्हीं लेपीडोप्टिरा (lepidoptera) तनुपक्षक के सिर पर स्थित दो में से एक संवेदीय अंग जो पिधानीय (sheathed) तंत्रिका (nerve) से मस्तिष्क से जुड़ा रहता है ।

**chaetotaxy**—(Gk. *chaite*, hair; *taxis*, arrangement) रोमिका-विन्यास।

**chain bahaviour**—क्रमिक व्यवहार; शृंखलीय कार्य।

**chalaza**—(Gk. *chalaza*, tubercla) कैलाजा; श्वेतक रज्जु; डिम्बान्न-बन्ध। पक्षियों में डिम्बान्न (yolk) को अण्डे की झिल्ली से जोड़ने वाला बन्ध।

**chalaziferous**—श्वेतकरज्जुमय; डिम्बान्न बन्ध युक्त।

**chalazogamy**—(Gk. *chalaza*, hail; *gamos*, marriage) डिम्बान्नवेधी निषेचन; वह निषेचन जिसमें पराग नलिका डिम्बान्न (chalaza) को वेधकर निषेचन करती है।

**chalice**—(L. *calix*, goblet) पात्रक कोशिका; ग्रन्थि कोशिका।

**chalones**—(Gk. *chalinos*, curb) कैलोन; निषेधक; क्रिया ह्रासक (अन्तः स्त्राव)।

(देखिये विलोम hormone उद्दीपक)

**chalonic**—(Gk. *chalinos*, curb) निषेधक; अवरोधक; क्रिया ह्रासक।

**chamber**—कोठरी; कोठा।

**character**—लक्षण; गुण; स्वरूप; विशेषतायें।

**chain of ganglia**—गण्ड शृंखला।

**chamaephyte**—(Gk. *chamai*, on the ground; *phyton*, plant) भूपादप; ऐसे पौधे (पादप) जिनकी शाखायें व कलियाँ जमीन पर पड़ी रहती है।

**chasmatoplasm**—(Gk. *chasma*, panse; *plasma*, mould) विस्तृत तत्वजन।

**chasmochomophyte**—(Gk. *chasma*, opening; *choma*, mound; *phyton*, plant) चट्टान दरारी पादप।

**chasmogamy**—(Gk. *chasma*, opening; *gamos*, marriage) पुष्पनिर्भिदता; उत्फल निषेचन; उन्मील परागण; परिपक्व पुष्प का निषेचन हेतु खुलना।

[विलोम—cleistogamy—बिनाखुले निषेचन; स्वयं निषेचन]

**chasmophyte**—(Gk. *chasma*, opening; *phyton*, plant) उन्मील पादप।

**cheek**—(A. S. *coeca*, cheek) कपोल; गाल।

**cheiroptera**—काइरॉप्टेरा (चमगादड गण)।

**cheiropterygium**—(Gk. *cheir*, hand; *pteryx*, wing) पञ्चांगुलावयव। उच्च कशेरुकों (vertebrates) में पाये जाने वाले पंचागुलीय (pentadactyl) अवयव (limb)।

**chela**—(Gk. *chele*, claw) कीला; चंगुल; केकड़ा-वंशी या क्रस्टेशिया (crustaceans) और अरेकनिडा-अष्टपादों (arachnida) में पाया जाने वाला चंगुल।

**chelate**—(Gk. *chele*, claw) कीलेट; चंगुलयुक्त।

**chelicerae**—(Gk. *chele*, claw; *keras*, horn) कीलिसिरी; चंगुलांग।

**cheliferous**—(Gk. *chele*, claw; L. *ferre*, to bear) चंगुल युक्त।

**cheliform**—(Gk. *chele*, claw; L. *forma*, shape) चंगुलोपम।

**cheliped**—(Gk. *chele*, claw; L. *pes*, foot) चंगुल युक्तअवयव; करजपद।

**chelophores**—(Gk. *chele*, claw; *pherein*, to bear) प्रचुंगली; चंगुलधारी; पिकनोगोनिडा (pycnogonida) का प्रथम युगल अवयव।

**chelonia**—कीलोनिया (कच्छप गण)।

**chelophores**—(Gk. *chele*, claw; *pherein*, to bear) चगुलधारी अवयव।

**chemiluminescence**—(Gk. *chymos*, juice; L. *luminescere*, to grow light) रसयान-प्रकाश; रसायन प्रक्रिया में सामान्य ताप पर प्रकाशोत्पादन।

**chemonasty**—(Gk. *chemos*, juice; *nastos*, close pressed) रसायन-अनुकुंचन; अव्यक्तरसज-न्यास। व्याप्त (diffuse) या अव्यक्त (indirect) रसायनिक उत्तेजनाओं (chemical stimuli) के प्रति प्रतिक्रिया।

**chemoreceptor**—(Gk. *chemos*, juice; L. *recipere*, to receive) रसायन-ग्राही: रस वेदनाग्राही;

रासायनिक उत्तेजनाओं (chemical stimuli) को ग्रहण करने वाला अन्तस्थ अंग (terminal organ)।

**chemoreflex**—(Gk. *chemos*, juice; L. *reflectere* to bend back) रसज-परावर्तन; रासायनिक उत्तेजनाओं (chemical stimuli) से उत्पन्न परावर्तन (reflex)।

**chemosynthesis**—(Gk. *chemos*, juice; *syn*, with; *tithenai*, to place) रासायनिक-निर्माण। जीवों में रासायनिक यौगिकों (compounds) का बनना।

**chemotaxis = chemiotaxis**—(Gk. *chemos*, juice *taxis*, arrangement) रसायन-अनुचलन; रसजन्यास; कोशिकाओं (cells) या स्वतन्त्रगामी जीवों की रासायनिक उत्तेजनाओं (chemical stimuli) से उत्पन्न प्रतिक्रिया।

**chemotropism**—(Gk. *chymos*, juice; *trope*, turn) रसायन-वृत्ति; रसायनिक उत्तेजना के प्रति पौधे या उसके किसी अंग का मुड़ना।

**chernozem**—(Russ. *chernyi*, black; *zemlya*, soil) काली मिट्टी।

**chersophyte**—(Gk. *chersa*, waste places; *phyton*, plant) बंजर-पादप; परिपादप। निर्थक भूमि पर उगने वाला पौधा (पादप)।

**chest**—(L. *cista*, box) वक्षस्थल; छाती।

**chevron**—(L. *caper*, goat) त्रि-अरी (अस्थि); शेवरन; अनेक कशेरुकों (vertebrates) में नीचे के मेरूदण्ड या सुषुम्ना (spinal column) के पुच्छ भाग में नीचे के तल (surface) पर लगी हुई 'V' अक्षर के आकार की हड्डियाँ।

**chiasma**—(Gk. *chiasma* cross) काईयेज्मा; व्यत्यासिका; क्रूश।

**chiasmatypy**—(Gk. *chiasma*, cross; *typos*, character) (१) क्रूशोपम (२) व्यत्यासिकता; युग्मीकरण (synapsis) में गुणसूत्र पदार्थ का एक प्रकार का पुनः सम्मिश्रण।

**chiastoneural**—(Gk. *chiastos*, diagonally arranged; *neuron* nerve) तंत्रिका क्रूश; ऐसे गैस्ट्रोपोड (gastropods) जिनमें दैहिक तंत्रिका रज्जु क्रूश का सा आकार बना लेती हैं।

**chilaria**—(Gk. *cheiolos*, lip) काईलेरिया; लीमूलस (limulus) में छटे अवयव जोड़े (appendage) के बीच में स्थित प्रवर्धनों का जोड़ा।

**chimaera**—(L. *chimaera*, monster) विचित्रोतकी; काइमिरा; द्विदेहांशी; द्विकायांशी; वह रौद्र (monster) जो दो भिन्न व्यक्तियों से प्राप्त मूलांश के संलय (fusion) से या दो भिन्न अनुवंश-व्यवस्थाओं (genotypes) के ऊतकों (tissues) से निर्मित हो।

**chiropterophilous**—(Gk. *cheir*, hand; *pteryx*, wing) जतुकापरागणी; चिमगादड (जतुका) द्वारा परागण।

**chin**—(Gk. *genys*, chin) चिबुक; ठोडी; ठुड्डी।

**chitin**—(Gk. *chiton*, tunic) काइटिन।

**chitinase**—(Gk. *chiton*, tunic) काइटिनेज; काइटिन छित्रक; एक क्षोभक (enzyme) विशेष।

**chitinous**—(Gk. *chiton*, tunic) काइटिनमय।

**chlamydate**—(Gk. *chlamys*, cloak) पिधानी।

**chlamydospore**—(Gk. *chlamys*, cloak; *sporos*, seed) भित्तिकस्पोर; पिधानीस्पोर; एक मोटी भित्ति वाला स्पोर; जैसा फन्जाई और प्रोटोजोआ में पाया जाता है।

**chloragen**—(Gk. *chloros*, grass green; *genos*, descent) पीतकोशिका; क्लोरेजन (सेल)।

**chloragogen cells**—पीत कोशिका या कोष्ठ।

**chloragocyte**—(Gk. *chloros*, sanday yellow; *kytos*, hollow) पीत कोशिका।

**chloragosomes**—(Gk. *chloros*, sandy yellow; *soma*, body) पीत गोलिकायें।

**chloranthy**—(Gk. *chloros*, grass green; *anthos*, flower) कोलरेन्थी; पर्ण परिवर्तनता; पुष्प पर्ण (floral leaves) का पुनः हरीत पर्ण (green leaves) में बदलना।

**chlorenchyma**—(Gk. *chloros*, grass green;

*engchyma*, infusion) पर्ण हरीत स्तम्भ ऊतक; ऐसा तने का ऊतक जिसमें पर्ण हरित (chlorophyll) हो।

**chlorocruorin**—(Gk. *chloros*, grass green; *engchyma*, infusion) क्लोरोक्रूओरिन; किन्हीं कृमियों में रक्त रस (blood plasma) में पाया जाने वाला हरा स्वांस सम्बन्धी पदार्थ।

**chlorophane**—(Gk. *chloros*, grass green; *phainein*, to appear) क्लोरोफेन, पर्णहरित वर्णक।

**chlorophore**—(Gk. *chloros*, grass green; *phore*, carrying) पर्ण हरित वर्णी; क्लोरोफिल कण युक्त।

**chlorophyll**—(Gk. *chloros*, grass green; *phyllon*, leaf) पर्णहरित; क्लोरोफिल; क्लोरोफिल a; $C_{55}H_{72}O_5N_4$ Mg; क्लोरोफिल b; $C_{55}H_{70}O_6N_4Mg$; पौधों में व कुछ जन्तुओं में हरा रंग देने वाला रसायन। यह हरा रंग समस्त शैवाल (algae) उच्च पौधों और कुछ निम्न जन्तुओं में मृतजीवी (saprophytes) और परजीवी के अतिरिक्त पाया जाता है। यह पर्ण हरित लवक (chloroplasts) में सिवाय नीले शैवाल (साइनोफाइट—cyanophyta) में स्थिति होता है। नीले हरे शैवाल में कोशिका प्राचीर पर साइटोप्लाज्म में बिखरे हुए प्रकाश संश्लेषी कलाओं में होता है। प्रकाश संश्लेषण (photosynthesis) में प्रकाश की किरण को ग्रहण करने वाला यही पदार्थ होता है और प्रकाश उर्जा को रसायनिक उर्जा में बदलने की प्रथम स्थिति इसी पदार्थ पर होती है।

**chloroplast, chloroplastid**—(Gk. *chloros*, grass green; *plastos*, moulded) पर्ण हरित कण पर्णहरित लवक।

**chlorosis**—(Gk. *chloros*, pallid) पर्णहरितहीनता; मानव में हरित रूग्णता।

**chlorostatolith**—(Gk. *chloros*, grass green; *statos*, stationary; *lithos*, stone) पर्णहरित कण।

**chlorotic**—(Gk. *chloros*, pallid) पर्ण हरित हीनता; क्लोरोटिक।

**choana**—(Gk. *choane*, funnel) पश्चनासारंध्र; अन्तर्नासाछिद्र।

**choanocyte**—(Gk. *choane*, funnel; *kytos*, hollow) कीप कोशिका।

**choanoflagellata**—(Gk. *choane*, funnel; L. *flagellum*, whip) कोऐनो-फलैजेलेटा; कीप-कपी या कीप-कपा तंत्री (मेस्टीगोफोरा mastigophora) वर्ग का एक गण (order)।

**choanoid**—(Gk. *choane*, funnel) कीपोपम; कीपनुमा; कीपसम; रिटरेक्टर बल्बाई चक्षुपेशी, यह पेशी सृप, पक्षी और उच्च प्राइमेट्स में अनुपस्थिति होती है।

**choanosome**—(Gk. *choane*, funnel) कीपस्तर; स्पंज (sponge) में कशा तंत्री कोशिकाओं से युक्त, आन्तरिक स्तर।

**cholecystokinin**—(Gk. *chole*, bile; *kystis*, bladder; *kinen*, to move) कोलेसिस्टोकाइनिन; ड्यूडेनम का एक हार्मोन जिससे पित्राशय (gall-bladder) सिकुड़ता है।

**choledoch**—(Gk. *chole*, bile; *dochos*, containing) सामान्य पित्त नली।

**choleic**—(Gk. *chole*, bile) कॉलिक अम्ल; यह अम्ल बैल के पित्त में पाया जाता है।

**cholestrol**—(Gk. *chole*, bile; *stereos*, solid) कॉलेस्ट्राल; $C_{27}H_{46}O$; एक श्वेत नस-अम्ल (fatty alcohol) जो प्रोटोप्लाज्म, तंत्रिका ऊतक पित्त, डिम्बान्न और अन्य जन्तु पदार्थों में पाया जाता है।

**choline**—(Gk. *chole*, bile) कॉलाइन; $C_5H_{15}O_2N$; एक स्फुटिक क्षार जो पौधे और जन्तु में पाया जाता है, यह लेसीथिन (lecithen) के विघटन से बनता है।

**cholinergic**—(Gk. *chole*, bile; *ergon*, work) कॉलीनर्जिक; तंत्रिकाउर्जा स्त्रोत; कोलीनधर्मोत्तेजक; परानुवेदी तंत्रिका सूत्रों जो अपने अंतस्थ छोर से

एसीटाइल कोलाइन (*acetyl choline*) मुक्त करते हैं।

**cholochrome**—(Gk. *chole*, bile; *croma*, colour) पित्तारंजक।

**cholohaematin**—(Gk. *chole*, bile; *haima*, blood) कोलोहीमेटिन।

**chomophyte**—(Gk. *choma*, mound; *phyton*, plant) कोमोफाइट; शिलापादप।

**chondral**—(Gk. *chondros*, cartilage) उपास्थिक; उपास्थि सम्बन्धी।

**chondrification**—(Gk. *chondros*, *cartilage*; *L. facere*, to make) उपास्थि संचय; उपास्थि-उत्पादन।

**chondrigen**—(Gk. *chondros*, cartilage; *genos*, descent) उपास्थिज; उपास्थि आधारक कोलेजन।

**chondrin**—(Gk. *chondros*, cartilage) कणांग।

**chondriocont**—(Gk. *chondros*, grain; *kentos*, pole) दण्ड रूपक कण पिण्ड; दण्डी कण पिण्ड।

**chondriodieresis**—(Gk. *chondros*, grain, *dieressein*, to swing about) कणांग रूपभेद; कोशिका विभाजन में कणांग (mitochondria) में परिवर्तन (रूपभेद)।

**chondriokinesis**—(Gk. *chondros*, grain; *kinesis*, movement) कणांग-विभाजन; कोशिका के विषम और ह्रास-विभाजन (mitosis and meiosis) में कणांगों chondriosomes) का विभाजन।

**chondrioma**—(Gk. *chondros*, grain) कणांग।

**chondriomere**—(Gk. *chondros*, grain; *meros*, part) कणांगटूक या खण्ड।

**chondriomite**—(Gk. *chondros*, grain; *mitos*, thread) कणांग; संकुचित कणांग।

**chondrioplast**—(Gk. *chondros*, grain; *plastos*, formed) कणांग; गोलगी शलाका।

**chondriosomes**—(Gk. *chondros*, grain; *soma*, body) chondriomites, chondriocents, chondriospheres, *chondrioplasts*, *mitochondria*. कण पिण्ड।

**chondriosphere**—(Gk. *chondros*, grain; *sphaira*, globe) गोलाकार कणांग।

**chondroblast**—(Gk. *chondros*, cartilage, *blastos*, bud) उपास्थि जन।

**chondroclast**—(Gk. *chondros*, cartilage; *klastos*, broken down) उपास्थिनाशक; बड़ी बहुनाभिक (multinucleate) कोशिका जो उपास्थि (cartilage) के आधार पदार्थ (matrix) का नाश करती है।

**chondrocranium**—(Gk. *chondros*, *certilage*; *kranion*, skull) उपास्थि-कपाल।

**chondrocyte**—(Gk. *chondros*, cartilage; *kytos*, hollow) उपास्थि-कोशिका।

**chondrogenesis**—(Gk. *chondros*, cartilage; *genesis*, descent) उपास्थि-जनन।

**chondroid**—(Gk. *chondros*, cartilage; *eidos*, shape) उपास्थिसम; उपास्थि सदृश।

**chondromucoid**—(Gk. *chondros*, cartilage; L. *mucus*, mucus; Gk. *eidos*, form) उपास्थि श्लेष्म।

**chondrophore**—(Gk. *chondros*, cartilage; *pherein* to bear) उपास्थिधारी।

**chondroskeleton**—(Gk. *chondros*, cartilage; *skeleton*, dried body) उपास्थि-पंजर।

**chondrosteous**—(Gk. *chondros*, cartilage; *osteon*, bone) उपास्थि पंजरी।

**chondrosternal**—(Gk. *chondros*, cartilage; *sternon*, breast) पर्शु, उपास्थि और वक्षास्थि (स्टर्नम) से सम्बंन्धित।

**chone**—(Gk. *choane*, funnel) कीपाकार पथ (कीप funnel)। बहुछिद्रियों (स्पंजस—sponges) के वल्क (cortex) में स्थिति पथ, जिसका वाह्य छिद्र एक या अधिक हों तथा अन्त: छिद्र केवल एक हो, जिससे कीपाकार (funnel like) आकृति बनती हो।

**chorda**—(Gk. *chorde*, string) रज्जुदण्ड; पृष्ठ दण्ड कोई रज्जु समान रचना।

**chordacentra**—(Gk. *chorde*, string; L. *centrum* centre) दण्ड केन्द्रक।

**chordae tendinae**—कंडरा रज्जु; स्नायु-रज्जु; कार्डी टेन्डिनी; कपाट रज्जु।

**chordate**—(Gk. *chorde*, string) कॉर्डेटा; पृष्ठ दण्डी; रज्जुकी।

**chordotonal**—(Gk. *chorde*, string; *tonos*, tone) ध्वनिग्राही; वेदनशलाका। कीटों (insects) में पाये जाने वाले शलाकाकार या कचाकार वेदनांग।

**chore**—(Gk. *chore*, place) कोर; इकाई क्षेत्र; वह क्षेत्र जिसमें भूगोलिक या पर्यावरणी दशाओं की इकाई प्रदर्शित होती हो।

**choreiathetose**—(Gk. *choreia*, dance; *athetos*, lawless) वेताल गति जैसे भ्रौणिक (foetal) गति।

**choriocapillaris**—(Gk. *chorion*, skin; L. *capillaris*, capillary) रक्तकपटल केशिकीय भाग; रक्तक पटल का अन्तस्थ वाहक स्तर।

**chorioid = choroid**—कोरोइड; रक्तक पटल (चक्षका)।

**chorion**—(Gk. *chorion*, skin) जरायु; चर्मिका; गर्भ की वाहरी झिल्ली।

**chorionic**—(Gk. *chorion*, skin) जरायु—; चर्मिकीय; जैसे जननांग प्रभावक हार्मोन (gonadotrophic hormone)।

**chorioretinal**—(Gk. *chorion*, skin; L *retina*, retina) रक्तपटल और रेटीना सम्बन्धी।

**choripetalous**—(Gk. *choris*, separete; *petalon*, leaf) पृथकदली; पृथग्दली।

**choriphyllous**—(Gk. *choris*, reparate; *phyllon*, leaf) पृथक परिदलपुंजी; पृथक पर्णी।

**chorisepalous**—(Gk. *choris*, sparate; F. *sepale*, sepal) पृथकवाह्यदलपुंजी; पृथकवाह्यदली।

**chorisis**—(Gk. *choris*, separate) विभजन; विद्विगुणीकरण।

**choroid**—(Gk. *chorion*, skin; *eidos*, from) रक्तक पटल।

**choroid plexus**—रक्तक जालक।

**anterior choroid plexus**—अग्ररक्तक जालक।

**posterior choroid plexus**—पश्च रक्तक जालक।

**choroidal**—रक्त पटलीय।

**chorology**—(Gk. *choros*, place; *logos*, discourse) जीव भूगोल; भूगोलिक विस्तार; जीव वितरण विज्ञान; अंग (organ) या अंगीओ (organisms) के विस्तार सम्बन्धी विज्ञान।

**choronomic**—(Gk. *choros*, place; *nomos*, law) वाह्य निर्देशक।

(देखिये विलोम–autonomic–स्वयं निर्देशक)

**chorotypes**—(Gk. *choros*, place; *typos*, pattern) स्थानीय (जन्तु आदि) स्थानीय किस्में।

**chresard**—(Gk. *chresis*, use; *ardo*, I water) जल उपलब्धता; जललभ्यता; पौधों की वृद्धि के लिए उपलब्ध जल की मात्रा।

**chromaffin**—(Gk. *chroma*, colour; L. *affinis*, related) वर्णानुरागी; वर्णरागी; क्रोमेफिन; रंजकरागी।

**chromaphil**—(Gk. *chroma*, colour; *philein*, to love) रंजकरागी।

**chromaphobe**—(Gk. *chroma*, colour; *phobos*, fear) अरंज्य (कोशिका या ऊतक); रंगाक्षम।

**chromasie**—(Gk. *chroma* colour) रंज्य वृद्धि; क्रेमिटिन की वृद्धि और उपाष्ठि का निर्माण।

**chromatic**—(Gk. *chroma* colour) वर्णिक।

**chromaticity**—(Gk. *chroma* colour) वर्णकता।

**chromatid**—(Gk. *chroma*, colour) क्रोमोटिड; अर्ध गुण सूत्र; चतुष्कांश। ह्रास विभाजन (meiosis) में पाये जाने वाले चतुष्क (tetrad) का एक भाग।

**chromatin**—क्रोमेटिन; अष्ठि रंज्य।

**chromatogen organ**—कपिशांग। एकाईनोडर्मेटा-शूल धारियों (echinoderms) में पाया जाने वाला एक भूरा सदल अंग (lobed organ)।

**chromatoid grains**—क्रोमेटिन सदृश कण; प्रोटोप्लाज्म के वे कण जो क्रोमेटिन समान ही रंग ले लेते हैं।

**chromatolysis**—(Gk. *chroma*, colour; *lysis*, loosing) निस्लकण लोप (जैसे कि थकी हुई तंत्रिका कोशिकाओं में होता) है।

**chromatophore**—(Gk. *chroma*, colour; *pherein*, to bear) वर्णकी लवक; रंग कोशिका। कोशिका समूह या जिनकी आकृति या रंग में संवेदक तंत्रिका तंत्र (*sympathetic nervous system*) के प्रभाव से परिवर्तन हो जाता है।

**chromatophorotropic**—(Gk. *chroma*, colour; *pherein*, to bear; *trope*, turn) क्रोमेटोफोरोट्रोपिक (हार्मोन)।

(१) केकड़ावंशी (crustacean) के चक्षु स्तम्भ (stalk) का हार्मोन (उद्दीपक)।

(२) पिट्यूटरी के मध्यांश (pars intermedia) द्वारा स्त्रावित इन्टरमीडिन (intermedin) हारमोन जिससे वर्णकीलवक (chromatophores) कोशिका फैलती हैं।

**chromatophyll**—(Gk. *chroma*, colour; *phyllon*, leaf) क्रोमेटोफिल; पर्णवर्ग; कपाधारियों (flagellates) का पौधों सदृश रंजक पदार्थ।

**chromatoplasm**—(Gk. *chroma*, colour; *plasma*, mould) रगसत्व; क्रोमेटोप्लाज्म।

**chromatospherite**—(Gk. *chroma*, colour; *sphaira*, globe) उपाष्ठि; न्यूक्लिओलस; केन्द्रिक। (देखिये nucleolus)

**chromidia**—(Gk. *chroma*, colour; *idion* dim) क्रोमीडिया; रंज्योपकणिका; क्रोमेटिन (अष्ठिरंज्य) के न्यूक्लियस से बाहर स्थित कण जो फिर न्यूक्लियस बन सकते हैं।

**chromidiogamy**—(Gk. *chroma*, colour; *gamos*, union) रंज्योपकणिका संयोग; दो संयोगार्थियों (conjugants) की रंज्योप कणिकाओं (chromidia) का संयोग।

**chromidiosomes**—(Gk. *chroma*, colour; *soma*, body) रंज्जोप कणिकांश।

**chromiole**—(Gk. *chroma*, colour) क्रोमियोल; रंज्यकण कणिका।

**chromoblast**—(Gk. *chroma*, colour; *blastos*, bud) रंगकोष्ठज; वर्ण कोशिकज।

**chromocentre**—(Gk. *chroma*, colour; *kentron*, centre) परिसूत्र बिन्दु; क्रोमोसेन्टर।

**chromocyte**—(*Gk. chroma, colour; kytos*, hollow) रंग कोष्ठ; रंज-कोशिका।

**chromogenic**—(Gk. *chroma*, colour; *genos*, birth) क्रोमोजनी; वर्णकोत्पादकी।

**chromomere**—(Gk. *chroma*, colour; *meros*, part) क्रोमोमीयर; रंज्यकण।

**chromonema**—(Gk. *chroma*, colour; *nema*, thread) क्रोमोनीमा। कुण्डल सूत्र; कोशिका (cell) के विपम विभाजन (mitosis) की पुरास्थिति (prophase) में पाया जाने वाला एक लिपटा हुआ बलदार सूत्र।

**chromophanes**—(Gk. *chroma*, colour; *phainein*, to show) क्रोमोफेन्स; विभिन्न वर्णी तैल्य गोलिकायें पक्षीयों, सृपी, मत्स्यों और मारसूपियल जन्तुओं के रेटीना में पाये जाने वाले विभिन्न वर्णी तैल्य गोलिकायें (oil globules)।

**chromophilous**—(Gk. *chroma*, colour; *philos*, loving) अभिरंजकरागी; रंगग्राही; शीघ्र रंग जाने वाला।

**chromophobe**—(Gk. *chroma*, colour; *phobos*, to bear) अरंज्य; अल्परंज्य।

**chromophore**—(Gk. *chroma*, colour; *pherein*, to bear) रंगधारी; क्रोमोफोर; वर्ण मूलक।

**chromoplast**—(Gk. *chroma*, colour; *plastos*, moulded) वर्णलवक।

**chromoproteins**—(Gk. *chroma*, colour; *protos*, first) वर्णकप्रोटीन; क्रोमोप्रोटीन।

**chromosome**—(Gk. *chroma*, colour; *soma*, body) क्रोमोसोम; गुणसूत्र; परम्परासूत्र। न्यूक्लियस या अष्ठि के वे सूत्राकार अंश जिनकी संख्या प्रत्येक जाति (स्पीशीज) की कोशिकाओं में निश्चित रहती है और जिनके द्वारा पिता से पुत्र (पितृ से संतान) में पारम्परिक (hereditary) लक्षण पहुँचते हैं।

**chromosomin**—(Gk. *chroma*, colour; *soma*, body) गुण सूत्र प्रोटीन; क्रोमोसोमिन; क्रोमोसोम का एक प्रोटीन तत्व।

**chromospire**—(Gk. *chroma*, colour; *spirene*, coil) रंजशुल्व; अष्टिकण उत्सेध।

**chronaxie, chronaxy**—(Gk. *chronos*, time; *axia*, value) कालमान; क्रोनेक्सी।

(१) विद्युत उत्तेजना और पेशी प्रति उत्तर के बीच का अव्यक्त काल।

(२) न्यूनतम उत्तापी काल।

**chrysalis**—(Gk. *chrysalis*, gold; *golden*, thing क्राइसेलिस; पिटिका; प्यूपावस्था; कीटों (insects) में जीवन की तृतीय अवस्था।

**chrysocarpous**—(Gk. *chryos*, gold; *kerpos*, fruit) क्राइसोकारपस; स्वर्ण फली।

**chrysophyll**—(Gk. *chryos*, gold; *phyllon*, leaf) क्राइसोफिल; पीतरंजक पदार्थ।

**chylaceous**—(Gk. *chylos*, juice) पायस स्वभावी; काइल समान।

**chyle**—(Gk. *chylos*, juice) काइल; पयोलस; पायस। पाचननाल में पायस नलिकाओं (lacteals) में पाया जाने वाला लिम्फ (लसीका) जिसमें स्नेहकण प्रचुर मात्रा में होते हैं।

**chylification**—(Gk. *chylos*, juice; L. *facere*, to make) पायसोत्पादन।

**chyliferous**—(Gk. *chylos*, juice; L. *ferre*, to carry) पायस-वाहिनी।

**chylific**—(Gk. *chylos*, juice; L. *facere*, to make) काइल उत्पादी।

**chylocaulous**—(Gk. *chylos*, juice; L. *caulis*, stem) सरस-स्तंभी; मांसल स्तम्भी; गुदगुदे तने वाला।

**chylocyst**—(Gk. *chylos*, juice; *kystis*, bladder) काइलपात्र।

**chylomicrons**—(Gk. *chylos*, juice; *mikros*, small) सूक्ष्म वसाकण।

**chylophyllous**—(Gk. *chylos*, juice, *phyllon*, leaf) पललपर्णी; गुदगुदे पत्ते वाले जैसे कुछ एक रेगिस्तानी पौधे।

**chylopoiesis**—(Gk. *chylos*, juice; *poilin* to produce) काइम उत्पादी।

**chyme**—(Gk. *chymos*, juice) काइम; अर्धपक्वान्न; अर्धपक्व भोजन; अमाशय में परिवर्तित होने के पश्चात्।

**chymification**—(Gk. *chymos*, juice; L. *facere*, to make) काइमीकरण; भोजन को काइम में परिवर्तित करने की प्रक्रिया।

**chytridium**—(Gk. *chytrdion*, little pot) स्पोर पात्र; किन्ही फन्जाई का स्पोर पात्र (vessel)।

**cicatricial tissue**—घाव पूरक ऊतक।

**cicatricle, cicatricula-cicatrix**—(L. *cicatrix*, scar) घाव का चिन्ह; क्षतचिन्ह; क्षतांक; पक्षीयों और सृपी के अण्डों का कोरक चिन्ह (blastoderm)।

**cicinual**—(Gk. *kikinuos*, curled lock) कीकीनाल; एकल शाखी ससीमाक्षी पुष्पक्रम जिसमें पार्श्व शाखाएं बारी-बारी से अक्ष के दोनों ओर निकलती हैं।

**cilia**—(L. *cilium*, eye lid) सिलिया; पक्ष्माभिका; तंत्र।

**ciliary**—(L. *cilium*, eyelid) पक्ष्माभिकी; तंत्रमय।

**ciliated**—(L. *cilium*, eyelid) पक्ष्माभिकामय; तंत्रधारी।

**ciliated epithelium**—(L. *cilium*, eyelid; gk. *epi*,

upon; *thele*, nipple) पक्ष्माभिकामय उपकला; तन्त्रधारी अधिच्छद; तन्त्र-अधिच्छद ।

**ciliograde**—(L. *cilium*, eyelid; *gradus*, step) तंत्रगामी ।

**ciliospore**—(L. *cilium*, eyelid; Gk. *sporos*, seed) तंत्र स्पोर; तंत्रधारी प्रोटोजोआ का अंकुर-स्पोर (swarm spore) ।

**cilium**=**cilia**—तन्त्र; सिलिया ।

**cinchonine**—(After countess; *de, chinchon*) सिंकोनाइन; रूवियेसी फुल के पौधें में पाया जाने वाला ऐलकेलॉइड (alkaloid) ।

**cincinnus**—(L. *cincinnus*, curl) सिन्सिनस; कुण्डलित एकलशाखी ससीमाक्ष (scorpioid cyme) पुष्पक्रम । उदाहरण—जलधनियाँ (Ranunculus); हीलियोट्रोपियम (Heliotropium) ।

**cinclides**—(Gk. *kingklis*, latticeal gate) सिनक्लाइडीज; दंशक सूत्र गवाक्ष; किन्ही एन्थेजोआ (Anthozoa) की देह भित्ति के अनेक छिद्र जिनमें से दंशकसूत्र (acontia) बाहर निकलते हैं ।

**cingulate**—(L. *cingulum*, girdle) काँचीधारी; परिवन्ध युक्त; परिवन्धधारी ।

**cingulum**—(L. *cingulum*, girdle) परिवन्ध; काँची । (देखिये—clitellum).

**circinate**—(Gk. *kirkinos*, circle) कुण्डलित; कई बार मुड़ी घड़ी के स्प्रिंग की भांति रचना ।

**circular**—वर्तुल; वृताकार ।

**circulation**—(L. *circulatio*, act of circulating) परिसंचरण; चक्रभ्रमण, परि-संचारण; परिभ्रमण; शरीर के अन्दर रक्त या अन्य किसी तरल का निश्चित नलिकाओं में नियमित रूप से चक्र में घूमना ।

**circulating system**—परिसंचरण तंत्र; परिभ्रमण तंत्र; वाहक संस्थान ।

**circumduction**—(L. *circum*, around: *ductus*, led) परिशंकुपृत; अस्थि गोलघुमाव ।

**circumferential**—(L. *circum*, around; *ferre*, to bear) परिवृत; परिधिक ।

**circumfila**—(L. *circum*, around; *filum*, thread) परिसूत्र ।

**circumflex**—(L. *circum*, around; *flectere*, to bend) परिनत— ।

**circumfluence**—(L. *circum*, around; *fluens*, flowing) परिस्तर; परिस्तर काशन; प्रोटोजोआ में खाद्य का अन्तर्ग्रहण—जिसमें प्रोटोजोआ खाद्य की ओर वहता है और स्पर्श होने पर घेर लेता है ।

**circumgenital**—(L. *circum*, around; *gignere*, to beget) परिजनन छिद्रक ।

**circumnutation**—(L. *circum*, around; *netare*, to nod) चक्राकार गति ।

**circumoesophageal**—(L. *circum*, around; Gk. *oisphagos*, gullet) परिग्रसनी; निगल परिगामी ।

**circumpolar**—(L. *circum*, around; *polus*, end of axle) परिध्रुवी; ध्रुवीय क्षेत्र के वनस्पति तथा जन्तु समूह ।

**circumscissile**—(L. *circum*, around; *scindere*, to cut) परिस्फुटन ।

**circumscript**—(L. *circumseribere*, to draw line around) परिछिद्रावरोधक (पेशी) ।

**circum vallate**—परिभित्तिक ।

**circum vallation**—(L. *circum*, around; *vallare*, to wall) परिभित्तिकाशन । प्रोटोजोआ के फैले हुए मिथ्यापाद (pseudopodia) द्वारा खाद्य का अन्तर्ग्रहण (ingestion) ।

**circumstances**—परिस्थितियाँ ।

**cirrate**—(L. *cirratus*, having ringlets) अनुरोम मय; अनुरोम युक्त; अनुरोमी ।

**cirrose**—(L. *circus*, lock) प्रतानी; सिरसी; अनुरोमी ।

**cirrus, cirri**—(L. *cirrus*, lock) सिरस; अनुरोम । (१) प्रतान (tendrils) ।

(२) वरनाक्लिस (barnacles) के अवयव।

(३) सन्धिक तन्तु (jointed filaments), क्रीनोइड जन्तुओं के।

(४) स्पर्श प्रवर्ध (मत्स्यों के)।

(५) श्वसन तथा स्पर्शक अवयव (कृमियों के)।

(६) सम्भोग अंग (मौलस्क और पट्टकृमि के)

(७) कीटों के अवयवों पर रोम सदृश आकृतियाँ।

**cisterna chyli**—काइली कुंडिका।

**citrin**—(L. L. *citrum*, lemon) सिटरीन; विटामिन 'P'; नीवू के रस का एक कारक जो कोशिकाओं की शोषणता को नियंत्रित करता है।

**citrulline**—(L. *citrullus*, water melon) सिट्रलीन; तरबूज से प्राप्त होने वाला अमीनो अम्ल; $C_6H_{13}O_3N_3$; आरनीथाइन (ornithine) से यूरिया बनने के मध्य का एक रसायन।

**cladamthous**—(Gk. *klados*, sprout; *anthos*, flower) अंकुर मंजरी; स्फुटपुष्पी; लघु पार्श्व शाखाओं के शिखर पर लगी स्त्रीधानी (archegonia) जिससे फूल सदृश आकृति दृष्टिगोचर होती है।

**cladautoicous**—(Gk. *klados*, sprout; *autos*, self; *oikos*, house) विशिष्ट स्तम्भी पुंधानी (antheridia)।

**cladode**—(Gk. *klados*, sprout) पर्णाभ पर्व; क्लैडोड; पर्णाक्ष से उद्भूत शाखा।

**cladodont**—(Gk. *klados*, sprout; *odous*, tooth) अंखुआदन्त; ऐसे दांत जिनके केन्द्रीय कस्प प्रमुख तथा पार्श्वीय कस्प छोटे होते हैं।

**cladogenesis**—(Gk. *klados* sprout, *genesis*, descent) अंखुआजनन; विकासी आकृतियों का इस प्रकार विभाजन की नये प्रारूप बन जायें।

**cladome**—(Gk. *klados*, sprout) क्लैडोम; त्रिशाखीय (triaene) में स्थिति आभासी किरणें।

**cladophyll**—(Gk. *klados*, sprout; *phyllon*, leaf) पर्णाभस्तंभ; वर्णाभपर्व।

**cladoptosis**—(Gk. *klados*, sprout; *ptosis*, falling) वर्षीय अवसाद; वर्षीय भ्रंश या पतन (शाखाओं आदि का)।

**cladose**—(Gk. *klados*, sprout) शाखीय; शाखान्वित।

**cladotyle**—(Gk. *klados*, sprout; *tylos*, knob) क्लैडोटाइल; शलकूट (rhabdus) की एक शाखा तारोपम तथा दूसरी कांडीया (tylote)।

**clandestine**—(L. *clandestinus*, from claw, secretly) अस्पष्ट विकास; ऐसा विकास जो प्रौढ़ (adult) में अस्पष्ट रहता है।

**clasmatocyte**—(Gk. *klasma*, fragment; *kytos*, hollow) पुरारक्त कोशिका।

**claspers**—(M. E. *clespen*, to hold) (१) आलिंगक; आलिंगन अंग; (२) प्रतान (tendrils)।

**clasping**—(Gk. *clasper*, to hold) आलिंगन।

**class**—(L. *classis*, division) वर्ग; क्लास; जन्तु या वनस्पति के वर्गीकरण में फाइलम या संघ (phylum) वर्ग (class) में, तथा वर्ग (class) गण (order) में विभाजित रहता है।

**classification**—वर्गीकरण।

**clathrate**—(Gk. *klethra*, lattice) क्लैथरेट; झंझरी सदृश; जालीसम।

**claustrum**—(L. *claustrum*, bar) कलॉस्ट्रम; आपांडुस्तर।

(१) प्रमस्तिष्क गोलार्ध (cerebral hemisphere) में वाह्य सम्पुट (external capsule) के पार्श्व, भूरे (अपांडु) पदार्थ का पतला स्तर।

(२) सिपरीनिडी (cyprinidae) और कारासीनिडी (characinidae) का एक ववेरियन ओसाईकिल (waberian ossicle)।

**clava**—(L. *clava*, club) मुद्गर; शूनान्त; कुछ कीटों के स्पर्शतन्त्र का घुण्डीनुमा अंतिम जोड़।

**clavate**—(L. *clava*, club) मुद्गरोपम।

**clavicle**—(L. *clavis*, key) क्लेविकल; जन्तुक; हँसली की हड्डी।

clavicular—(L. *clavis*, key) क्लेविकल सम्बन्धी।

clavicularium—(L. *clavicula*, small key) क्लेविकुलेरियम; स्पीप्लास्ट्रोन; अग्रवक्षपट्ट।

clavola—(L. *clava*, club) शूनान्त। कीटों के स्पर्शतंत्र का कपीय भाग (portion) या अंतिम जोड़।

clavus—(L. *clavus*, nail) क्लैवस; गदाखण्ड; पक्ष वर्म खण्ड; हैमिप्टेरा (Hemiptera) में पृष्ठिका पश्च (scutellum) के समीप का पक्ष वर्म (elytron) का भाग।

claw—(A. S. *clawn*, claw) नखर; पंजा।

cleavage—(A. S. *cleofan*, to cut) विदलन; दरार; विदर; विभाजन; भाजन; डिम्ब विभाजन।

cleavage nucleus—न्यूक्लियस विदलन; भजनाष्टि; नर और मादा पुराष्ठियों (pronuclei) के संयोग से उत्पन्न भ्रूण कोशिका (zygote or fertilised egg) की न्यूक्लियस।

cleidoic—(Gk. *kleis*, bar; *oon*, egg) आवृत डिम्ब; झिल्लीदार डिम्ब; तुषीय डिम्ब; कला (membrane) या तुष (shell) युक्त डिम्ब (egg)।

cleistocarp—(Gk. *kleistos*, closed; *kerpos*, fruit) क्लाइस्टोकार्प; अन्तः स्पोरी, ऐसा स्पोर स्योत कवच (ascocarp) जो बन्द रहता है और स्पोर अन्दर ही बनते हैं।

cleistocarpous—(Gk. *kleistos*, closed; *kerpos*, fruit) अन्छदी सम्पुट।

cleistogamic—(Gk. *kleistos*, closed; *gamos*, marriage) अप्रधान स्वयं निषेक पुष्पी; स्वयंनिषेक।

cleistogamy—(Gk. *kleistos*, closed; *gamos*, marriage) स्वयं निषेक; अस्पष्टजनन।

cleistogene—(Gk. *kleistos*, closed; *genos*, descent) स्वय निषेक पादप; अस्पष्ट पुष्पी पादप (पौधा)।

cleithrum—(Gk. *kleithron*, key) जन्तुकामिका।

climacteric—(Gk. *klimakter*, step of staircase) ऋतु-अवसान; जीवित जन्तुओं के जीवन का एक परिवर्तन काल।

climatype—(Gk. *klima*, climate; *typos*, image) जलवायु प्ररूप; परिस्थित जैव प्ररूप।

climax—(Gk. *klimax*, ladder) चरमावस्था; पराकाष्ठा; पराकोटि; उत्तरोत्तर उत्कर्ष।

clinandrium—(Gk. *kline*, bed; *aner*, man) क्लाइनानड्रियम; परागकोश मध्य गुहा।

cline—(Gk. *klinein*, to slant) प्रवण; प्रवणता; लक्षण तत्व।

clinidium—(Gk. *klinidion*, small couch) स्पोरज तंतु।

clinoid—(Gk. *kline*, couch; *eidos*, form) पर्याणी; तुर्क पर्याण या सिल्ला टरसीका (sella turcica) के प्रवर्ध।

clinosporangium—(Gk. *kline*, bed; *spora*, seed; *anggeion*, vessel) मंचस्पोरी।

clitellum—(L. *clitellae*, pack saddle) क्लाइटेलम; पर्याणिका; परिवन्ध; कांची; ऐनेलिडा (मुद्रा खण्डियों) में अधिच्छद (epithelium) में काठीनुमा फूला हुआ भाग विशेष। (देखिये cingulum).

clitoris—(Gk. *kleiein*, to enclose) क्लाइटोरिस; भगनासा; भगशिश्न

cloaca—(L. *cloaca*, sewer) अवस्कर; गुदाद्वार; मलवेश्म; स्तनी के अतिरिक्त कशेरुकों (vertebrates) में पाया जाने वाला सामान्य वेश्म (common chamber) जिसमें अंत्र, जनन तथा मूत्र नलिकायें खुलती हैं।

clone—(Gk. *klon*, twig) क्लोन; अनिषेकज; अलिंगी (asexual) रीति से उत्पन्न-व्यक्ति (individual)। किसी एक पूर्वज (ancestor) से अलिंगी रीति के उत्पन्न व्यक्ति समूह।

clot—थक्का; चक्का; जमना (रक्त का); आतंच; घनरक्त।

clypeal—(L. *clypeus*, shield) क्लाइपियस; शिरस्पट्टिका।

**clypeate**—(L. *clypeus*, shield) क्लिपियसी, क्लिपियस युक्त।

**clypeola, clypeole**—(L. *clypeus*, shield) बीजाणुधानी; इक्वीसीटम (Equisetum) फर्न की बीजाणुधानी (sporophyll)।

**clypeo-labral**—मुख पट्टिका-अग्रोष्ठीय; क्लिपियस और अग्रोष्ठ (labrum) के बीच की सन्धि रेखा (suture)।

**clypeus**—(L. *clypeus*, shield) क्लिपियस; मुखपाली; मुख पट्टिका; कीटों के सिर पर पाई जाने वाली एक पट्टिका (sclerite)।

**cnemial**—(Gk. *kaemis*, legging) प्रजंघिका; टिबिया सम्बन्धी; टिबिया मेड़।

**cnemidium**—(Gk. *knemis*, legging; *idion*, dim) अपक्ष-पद। पक्षीयों की टांग का पंख रहित निचला भाग।

**cnemis**—(Gk. *knemis*, legging) टिबिया पिंडली; प्रजंघा।

**cnida**—(Gk. *knide*, nettle) दंशक कोपिका।

**cnidoblast**—(Gk. *knide*, nettle; L. *blastos*, bud) दंशकोशिका; सीलेन्ट्रेटा सीलोमांत्रीयों (colenterates) में दंशक कोशिका (nematocyst)।

**cnidocil**—(Gk. *knide*, nettle; L. *cilium*, eyelid) दंश-प्रवर्ध; दंशक कोशिका सूत्र।

**cnidophore**—(Gk. *knide*, nettle; *pherein*, to bear) दंशक-कोशिकाधारी; एक प्रकार का मुकुल जिस पर दंशक कोशिकायें (nematocysts) होती हैं।

**cnidopod**—(Gk. *knide*, nettle; *pous*, foot) दंशक कोशिका आधार (पाद); दंशक कोशिका का निचला प्रवर्धित भाग जो मध्य श्लेप (mesoglea) में घुसा रहता है।

**cnidosac**—(Gk. *knide*, nettle; L. *saccus*, bag) दंशकशोथ; साइफोनोफोरा (siphonophora) में पाया जाता है।

**coaction**—(L. *cum*, with; *action*, action) पारस्परिक कार्य; समुदाय (community) में जीवों (organism) का परस्पर सम्बन्ध सूचक (reciprocal) कार्य।

**coadaptation**—(L. *cum*, with; *ad*, to; *aptare*, to fit) पारस्परिक उपयुक्तता; पारस्परिक अनुकूलता।

**coagulation**—(L. *cum*, with; *agere*, to drive) स्कंदन, श्यानता; जमना; घनीभूत होना।

**coagulin**—(L. *cogere*, to drive together) श्यानक; घनीकारक।

**coagulum**—(L. *cogere*, to drive together) स्कंद; श्यान; जमा हुआ पदार्थ।

**coarcate**—(L. *coarctare*, to press together) संकुचित मध्य; संकुचन (constriction) से पृथक वक्ष (thorax) और उदर (abdomen) वाला।

**coarctate larva or pupa**—(L. *coarctare*, to press together) संकुचित मध्य लारवा या प्यूपा।

**cocci (pl.)**—(Gk. *kokkos*, seed) गोलाणु (बहुवचन) (see sing. coccus.)

**coccogone**—(Gk. *kokkos*, seed; *gonos*, birth) कोकोगॉन; जनन कोशिका (शैवाल) किन्हीं शैवाल (algae) की एक उत्पादक कोशिका।

**coccoid**—(Gk. *kokkos*, seed; *eidos*, form) गोलाणु सम; गोलाणु-सम्बन्धी।

**coccolith**—(Gk. *kokkos*, seed; *lithos*, stone) खरिक स्पीक्यूल; किन्हीं कशाधारियों (flagellates) के खरिक स्पीक्यूल (calcareous spicule)।

**coccospheres**—(Gk. *kokhos*, seed; *sphaira*, globe) दृढ़शेष; किन्हीं शैवाल (algae) और रेडियोलेरियन्स (Radiolarians) के दृढ़ अवशेष।

**coccus**—(Gk. *kokkos*, seed) कॉक्स; गोलाणु (एक वचन)।

**coccygeal**—(Gk. *kokkyx*, cuckoo) अनुत्रिक; पुच्छास्थि; पुच्छास्थि सम्बन्धी।

**coccyx**—(Gk. *kohhyx*, cuckoo) अनुत्रिक; पुच्छास्थि; कशेरुदण्ड का वह भाग जो त्रिक्रम के पश्चात् स्थित रहता है।

**cochlea**—(Gk. *kochlias*, snail) कर्णावर्त; कोकलिया; कम्बु ।

**cochlear**—(Gk. *kochlias*, snail) कम्बुक; कम्बु—; कम्बुसम्बन्धी ।

**cochleariform**—(Gk. *kocklis*, snail; L. *forma*, shape) पेंचनुमा; चम्मचनुमा ।

**conchleate**—(Gk. *kochlias*, snail) पेंचदार कम्बु सदृश; पेंच सदृश; पेंचनुमा ।

**cockroach**—तिल चट्टा; तेलचोर; आर्थोपोडा फाइलम का एक जन्तु विशेष ।

**cocoon**—(F. *cocon*, shell) कोकून; कोया; पिटका । जन्तुओं द्वारा अपने डिम्बों अथवा अपने लिये जैसे प्रोटोपेटेरा लगफिश में निर्मित रेशम या अन्य प्रकार का आवरण (खोल) ।

**coclarium**—दैहिक अधिच्छद ।

**coel**—(Gk. *koilia*, belly) सील; गह्वर ।

**coelenteron**—(Gk. *koilia*, belly) आंतर गुहिका; सीलोमात्र; गह्वरांत्र; सीलेन्ट्रेटा (colenterata) जन्तुओं की देह गुहा (body cavity) ।

**coelenterata**—(Gk. *koilia*, belly) सीलेन्टरेटा; सीलो मांत्री; (coelenterates) अकशेरुक दण्डियों (invertebrates) के एक फाइलम (संघ) का नाम । इस संघ (फाइलम) के जन्तुओं में केवल दो प्रमुख जनन स्तर (primary germinal layers) होते है और सीलोम (coelom) तथा अरकेन्ट्रोन-पुरान्त्र (archentron) अलग-अलग नहीं होते ।

**coeliac**—(Gk. *koilla*, belly) उदर-गुहा; औदरिक; उदर-सम्बन्धी ।

**coeloblast**—(Gk. *koilos*, hollow; *blastos*, bud) सीलोब्लास्ट; गह्वरज भ्रौणिक (embryonic) अन्तःस्तर (hypoblast) का एक भाग ।

**coeloconic**—(Gk. *koilos*, hollow; *kanos*, cone) सीलनक (संवेदिका); गुह्याकार प्रवर्धयुक्त संवेदिकायें (sensillae) ।

**coelogastrula**—(Gk. *koilos* hollow; *gaster*, stomach) कोटर द्विस्तर; आद्यद्विस्तर (गैस्ट्रूला) ।

**coelom**—(Gk. *koilos*, hollow) सीलोम; देहगुहा; गह्वर; कोटर । त्रिकोरकी (triploblastic) जन्तुओं के शरीर की मुख्य देह गुहा जिसमें अन्त्र आलम्बित रहती है । यह मध्यजन स्तर में स्थिति होती है और इसमें अधिच्छद (epithelium) जिसे मध्याधिच्छद (mesothelium) कहते हैं का अस्तर लगा होता है । वह तरल युक्त होती है । इसकी भित्ति या इसके किसी विशिष्ट भाग में जनन कोशिकायें (germ cells) परिपक्व होती है और इसमें (सीलोम) में मुक्त कर दी जाती है और सामान्यतः प्रगुहा वाहिनीयों (coelomoducts) या कशेरुकों में डिम्ब वाहिनी (oviducts) द्वारा बाहर ले जाई जाती है । अनेक जन्तुओं में विसर्जित पदार्थ इसमे एकत्रित होते हैं जहाँ से प्रगुहावाहिनी या वृक्कक (nephridia) द्वारा विसर्जित कर दिये जाते है । सीलोम (देह गुहा) इकाईनोडमेटा (echinodermata), कशेरुक (vertebrata), एनेलिडा में हीरुडीनिया के अतिरिक्त पोलीकीट और ओलीगोकीट में विस्तृत होती है । हीरुडीनिया (Hirudinea) में यह पर्यंतरंग गुहिका (perivisceral cavity) होती है । आर्थोपोडा और मॉलस्का में यह केवल जनन ग्रन्थि (gonads) और विसर्जन (excretory) अंगों की गुहिका (cavity) होती है । इसमें पर्यतरग गुहिका न होकर रक्त गुहा (haemocoel) होती है ।

**coelomate**—सीलोमेट; सीलोम वाले; गह्वरधारी; कोटर युक्त ।

**coelomesoblast**—(Gk. *koilos*, hollow; *mesos*, middle; *blastos*, bud) कोटर मध्यांकुर ।

**coelomic**—देहगुहा; देहगुहा सम्बन्धी; देह कोटर सम्बन्धी ।

**coelomic epithelium**—देहगुहा उपकला; गह्वराधिच्छद ।

**coelomic fluid**—देहगुहा रस; देह कोटर रस ।

**coelomoblast**—(Gk. *koilos*, hollow; *mesos*,

middle; *blastos*, bud) कोटर मध्यांकुर; डिम्ब विभाजन (segmentat on) में मध्यस्तर का वह भाग जो वर्धित होने पर देहगुहा (सीलोम) की भित्ति को बनाता है।

**coelomocytes**—(Ok. *koilos*, hollow; *kytos*, hollow vessel) कोटररसकण।

**coelomoduct**—(Ok. *koilos*, hollow; L. *ducere*, to lead) देहगुहावाहिनी। प्गुहावाहिनी।

**Coelomopores**—(Ok. *kciloma*, hollow; *poros*, passage) परिहृत्य वाहिनी छिद्र; ऐसी वाहिनी (ducts) जो परिहृत्य गुहा (Pericardial cavity) से सीधी बाहर खुलती हैं, ऐसा विशेषतः नॉटीलस (Nautilus) जन्तु में होता है।

**coelomostome**—(Gk. *koilos*, hollow; *stoma*, mouth) देहगुहा द्वार; गह्वर नली द्वार।

**coelosperm**—(Ok. *koilos*, hollow; *sperma*, seed) नौकाभ बीज; अन्तः पुटाकार बीज; अन्तः पुटी अंडपी।

**coelozoic**—(Ok. *koilos*, hollow; *zoon*, animal) कोटरवासी; देहगुहा वासी।

**coenanthium**—(Ok. *koinos*, common; *anthos*, flower) सीनेनथीयम (पुष्प क्रम); ऐसा पुष्पक्रम (inflorescence) जिसमें सम ल पात्र (flat receptacle) होता है तथा किनारे कटे हुए नहीं होते हैं।

**coenenchyma, coenenchyme**—(Ok. *koinos*, common; *engchyma*, infusion) योजकोतक; सीनेन काइमा; सामान्य क्वाघ; सर्वऊतक; यौगिक कोरल (coral) में पाया जाने वाला सर्वऊतक (common tissue) जो मुकुलों (polyps) को जोड़ता है।

(देखिये—coenosarc सर्वऊतक या सामान्य तन्तु)

**coenobium**—(Gk. *koinos*, common; *bios*, life) सिनोवियम; संमडल; अभेदी जन्तु दल। एक कोशिकीय (unicellulor) जन्तुओं का ऐसा दल (colony) जिसमें पौष्टिक (vegetative) और उत्पादन शील (reproductive) व्यक्ति भेद नहीं होता।

**coenoblast**—(Gk. *koinos*, common; *blastos*, bud) सामान्य स्तरज; सीनोब्लास्ट; वह जनन स्तर (germinal layer) जिससे मध्य और अन्तः स्तर दोनों बनते हों।

**coenocentre**—(Gk. *koinos*, common; *kentron*, सहकेन्द्र; संकेन्द्र; कुछ फन्जाई (fungi) में डिम्ब के साथ अत्यधिक गहरा रंग लेने वाला पिण्ड (body)।

**coenocyle**—(Gk. *koinos*, common; *kytos*, hollow) संकोशिका; सीनोसाइट; पादप काय जिसमें प्रकण (प्रोटोप्लास्ट) कोशिका भित्ति से पृथक नहीं होते हैं।

**coenoecium**—(Gk. *koinos*, common; *gamos*, union) सर्व-आधारक; सर्वाधारक।

**coenogamete**—(Gk *koinos* common; *gamos*, union) सीनोगेमिट; बहुनाभिक जन्यु; बहुअष्टिक जन्यु; युग्मक संमन्डल।

**coenosarc**—(Gk *koinos*, common; *sarx*, flesh) सीनोसार्क; सामान्यऊतक; योजकनाल; संयुक्त जन्तु दल (compound colony) में वह सामान्य (common) ऊतक या तन्त्र जो मुकुलों को आपस में जोड़े रहता है।

**coenosteum**—(Gk. *koinos*, common; *osteon*, bone) सामान्यपंजर। मूंगे या कोरल (corals) आदि में पाया जाने वाला सामान्य जन्तुदलीय (colonial) पंजर।

**coenozygote**—(Gk. *koinos*, common; *zygon*, yoke) सीनोजाइगोट; सामान्य भ्रूण कोशिका; भ्रूण कोशिका; वह भ्रूण कोशिका जो सामान्य जन्तुओं (coenogametes) से बना हो।

**coenurus**—(Gk. *koinos*, common; *oura*, tail) सामान्य स्योतिगर्भक; सामान्य स्योतिडिंभक। दीर्घ कोशिका युक्त स्योतिकार्भक (metacestode) जिनकी भित्ति (wall) से कई एक दुहितासिस्ट (daughter cyst) पृथक सिर लिये बनते हैं।

**co-enzyme**—(L. *cum*, with; Gk. *en*, in; *zyme*,

le..ven) कोएन्जाइम; सहक्षोभक; ऐसा रमायन जो क्षोभक के प्रभाव को तीव्र करे।

**coherent**—(L. *cohaerere*, to stick together) सम्बद्ध; संसक्त।

**cohesion**—(L. *cohaerere*, to stick together) संश्लेप; संयोग; संलग्नता; पुष्प चक्र (floral whorl) में पृथक भागों का आपस में मिल जाने की दशा।

[देखिये—adhesion—आसंग; आसक्ति]

**cohort**—(L. *cohors*, enclosure) सम्बन्ध-कुल समूह।

**coil**—(L. *colligere*, together) कुण्डली; लपेट; लपेटना।

**coiled**—(L. *colligere*, together) कुण्डलित; लिपटा हुआ; कुण्डलाकार।

**coition**—(L. to *coire*, to go together) मैथुन।

**colchicine**—(L. *colchicum*, meadow saffron from *colchis*, ancient Mingrelia) कोलकौसिन, एक एल्केलाइड, $C_{22}H_{25}O_6N$; यह सूत्री विभाजन (mitosis) तथा ऊतक उपापचय (tissue metabolism) को प्रभावित करता है।

**coleogen**—(Gk. *koleos*, sheath; *genos*, generation) पूर्वअन्तः स्तरज; विभज्योतकी (meristematic) स्तर जो अन्तःस्तर (endodermis) को जन्म देती है।

**cold blooded**—अनियततापी; अमिततापी; भिन्नतापी।

**coleogen**—(Gk. *koleos*, sheath; *genos*, generation) कॉलियोजन; कञ्चुकस्वरज।

**coleopterous**—(Gk. *kolios*, sheath; *pteron*, wing) कञ्चुक पक्ष।

**coleoptile**—(Gk. *koleos*, sheath; *ptilon*, feather) कोलियोपटिल; प्रथमपर्ण छद या कवच; एक बीज पत्री पौधों के बीजांकुरण में निकलने वाली पहली पत्ती का कवच या छद।

**coleorhiza**—(Gk. *koleos*, sheath; *rhiza*, root) मूलांकुर चोल; मूलांकुर (radicle) को घेरने वाला स्तर।

**colic**—(Gk. *kolon*, colon) वृहदांत्र—; वृहदंत्रीय; वृहदंत्रिक।

**collagen**—(Gk. *kolla*, glue; *genos*, descent) कॉलाजन।

**collar**—(Gk. *koler*, collar) कॉलर; परिवन्ध; पट्ठा।

**collateral**—(L. *cum*, with; *lateron*, sides) संपार्श्विक; सहगामी।

**collenchyma, collenchyme**—(Gk. *kolla*, glue; *engechyma*, infusion) स्थूलकोण-ऊतक; कोशिका क्वाथ; स्पंज का मध्यस्तर (middle layer)।

**collenocyte**—(Gk. *kolla*, glue; *kytos*, hollow) श्लेपी कोशिका; निष्कण कोष्ठ; छिद्रदेहियों—स्पंज में पाई जाने वाली स्पष्ट कोशिका (clear cell) विशेष, जिसमें धागे जैसे वारीक अस्थिरपाद (pseudopodia) होते हैं।

**collet**—(F. *collet*, collar) त्वकावरण हीन स्थल; बीजपत्राधार (hypocotyl) का वह मूल (root) क्षेत्र (zone) जहाँ तनुत्वकावरण (cuticle) नहीं होता है।

**colleterium**—(Gk. *kolla*, glue) श्लेष्म ग्रन्थि; श्लेष्मिका। कीटों (insects) के स्त्री जनन तन्त्र (female reproductive system) में पाई जाने वाली श्लेष्म (mucous) उत्पादक ग्रन्थि विशेष।

**colleters**—(Gk. *kolletos*, glued) श्लेष्मजरोम; सग्रंथिरोम ऐसे रोम जो चिपचिपा श्लेप स्राव करते हैं जो कलिकाओं (buds) को ढकता है।

**colletocystophore**—(Gk. *kolletos*, glued; *kystis*, bladder) समतुलक-करत दण्ड; आसंजपुटीधर; कोलेटोसिस्टोफोर। हैलीक्लिसटस का समतुलक-कण दण्ड (statorhab)।

**colliculus**—(L. *colliculus*, little hill) पिण्डक; वप्र।

(१) नेत्र चतुष्पिंड (corpora quadigemina) का या छद प्राधान्य (prominence)।

(२) एरीटॉनाइड (arytaenoid उपास्थि के अग्र पार्श्व तल (antero-lateral surface) के शिखर के समीप का उत्तुंग (elevation)।

(३) दृष्टि तंत्रिका (optic nerve) का रेटीना के प्रवेश स्थल का उत्तुंग (elevation)।

(४) शिशन शीर्ष (urethral crest) का उत्तुंग।

**colloblast**—(Gk. *kolla*, glue; *blastos*, bud) कॉलोब्लास्ट; नियसिज; टीनोफोर (ctenophore) जन्तुओं में पाया जाने वाला स्पर्श तन्त्र (tentacle) और पाश्रांग (pinna) पर स्थित कोशिका विशेष जिस पर चिपकने वाले तरल की बूंदें लगी रहती हैं।

**colloid**—(Gk. *kolla*, glue; *eidos*, form) कोलॉइड; कलिल।

**collophore**—(Gk. *kolla*, glue; *pherein*, to bear) निर्यास नली; कोलमवोला की अधर नली।

**collum**—(L. *collum*, neck) कोलम; ग्रीवा; गर्दन; कोई परिबन्ध (collar) समान रचना।

**colon**—(Gk. *kolon*, colon) कोलन; वृहदन्त्र; (१) वृहदन्त्र (large intestine) का मुख्य भाग। (२) कीटों (insects) के अन्त्र का द्वितीय भाग।

**colon ascending**—आरोही कोलन।

**colon descending**—अवरोही कोलन।

**colony**—(L. *colonia*, farm) कॉलोनी; निवह; जन्तु-दल।

**colour**—(L. *color*, akin to) रंग; वर्ण।

**colostrum**—(L. *colostrum*, colostrum) कॉलेस्ट्रम; प्रसव के अन्त का दूध; नवस्तन्य; नवदुग्ध; पीयूष।

**colulus**—(dim. of L. *colus*, distaff) पेवनी।

**columella**—(L. *columella*, small column) स्तम्भिका; कालूमेला; स्तम्भास्थि।

(१) बीजाणुधानी (sporangium) के वृन्त का बढ़ा हुआ भाग।

(२) कुछ प्रवाल (corals) की अस्थि का केन्द्रीय स्तम्भ।

(३) गैस्ट्रोपोडा कवचीयों का केन्द्रीय स्तम्भ।

(४) एपीटेरीगाइड (epipterygoid)।

(५) पक्षी, सर्पी, तथा एम्फीबिय (जल थल चर) के अन्त: कर्ण (internal ear) कर्ण पट (tympanum) से जोड़ने वाली मुग्दरनुमा अस्थि (columella) विशेष।

(६) काक्लिया (cochlea) का अक्ष (axis)।

(७) नासा विभाजक भित्ति (nasal septum) का अध: भाग।

**column, columna**—(L. *columna*, pillar) यूप स्थाणु; स्तंभ।

**columnar**—(L. *culumen*, column) स्तम्भी; स्तम्भाकार।

**coma**—रोम गुच्छ।

**comes**—(L. *cames*, companion) संसर्गी। रक्त वाहिनी जो तंत्रिका के साथ-साथ रहती है।

**comitalia**—(L. *comitari*, to accempany) कॉमीटेलिया; स्पंज में द्वि या त्रि अरी स्पीक्यूल।

**comma**—(Gk. *komma*, short clause) (१) पुच्छ; पूँछ। (२) सोम्य कोशिका (३) हैजे के बैक्टीरिया। (४) रोम गुच्छ।

**commensal**—(L. *cum*, with; *mensa*, table) सहभोजी; वह प्राणी जो किसी अन्य प्रकार के जीव के साथ रह कर भोजन में हिस्सा बटावे। इस प्रकार के सामान्य जीवन से प्राय: दोनों जीवों का पारस्परिक लाभ होता है।

**commensalism**—(L. *cum*, with; *mensa*, table) सह भोजिता; सहभोजता।

**comminator**—(L. *cum*, with; *minari*, to threaten) कमीनेटर; अरस्तु लेंटर्न के समीक्षी जबड़ों को जोड़ने वाली पेशियाँ।

**commissure**—(L. *cum*, together; *mittere*, to sent) संधायी; परियोजी; सम्बन्धक; संयोजक।

(१) आर्थोपोडा और एनेलिडा जन्तुओं में दुहरी तंत्रिका रज्जु (double nerve-cord) के प्रत्येक गैंगलिया युग्म के गैंगलिया को जोड़ने वाली तंत्रिका सूत्रों की अनुप्रस्थ रज्जु (transverse cord)।

(२) अर्थोपोडा और एनेलिडा—सरकम-इसोफेजियल कमिशयोर (circum-oesophageal commissure)

इसोफेगस के ऊपर और नीचे स्थित गैंगलिया को जोड़ने वाला तंत्रिका रज्जु (nerve cord)।

(३) कशेरुकों (vertebrates) में तंत्रिका सूत्रों के बंडल जो मस्तिष्क और सुषुम्ना के दायें और बायें ओर के भागों को जोड़ते हैं।

(४) मोलस्का (mollusca) में गैंगलिया को जोड़ने वाले तंत्रिका रज्जु।

**common**—(L. *communis*, prob. from *com*, together, *and munis*, serving, obliging) साधारण; सामान्य; सह; सर्वी।

**community**—(L. *communitas*, common) समुदाय; निकर।

**comose**—(L. *comosus*, hairy) रोमगुच्छक।

**companion cell**—सहकोशिका; एक संकुचित कोशिका जो एक अन्य कोशिका से निर्मित होती है तथा जिसके साथ चालनी नालिका खण्ड (sieve tube segment) का भी निर्माण होता है।

**compass**—(L. *cum*, together; *passus*, pace) द्विभक्ति आकृति; अरस्तु लैन्टर्न (Aristotle's lantern) का एक भाग।

**compass plants**—दिक् सूचक पादप; ऐसे पौधे (पादप) जिनकी पत्तियों के किनारे सदैव उत्तर दक्षिण की दिशा को रखते हैं।

**compensation point**—प्रतिफल विन्दु।

(१) सामान्यतः हरे पौधे अंधकार में श्वसन क्रिया करते हैं जिसमें वे ऑक्सीजन लेते तथा कार्बन डाइ ऑक्साइड बाहर निकालते हैं। प्रकाश में प्रकाश संश्लेषण (photosynthesis) की क्रिया होती है जिसमें वे कार्बन डाइ ऑक्साइड लेते और ऑक्सीजन बाहर निकालते हैं। इन दोनों क्रियाओं के मध्य एक ऐसा विन्दु आ जाता है, जिसमें प्रकाश संश्लेषण और श्वसन समान होते हैं और इस स्थिति में कार्बन डाइ आक्साइड और आक्सीजन कोई भी बाहर नहीं निकलते हैं, इस विन्दु को प्रतिफल विन्दु (compensation point) कहा जाता है।

(२) कार्बन डाइ ऑक्साइड सांद्रण (carbon-dioxide concentration) सम्बन्धी प्रतिफल बिन्दु का भी वर्णन किया जाता है। कार्बन डाइ आक्साइड सांद्रण प्रतिफल विन्दु वह कार्बन डाइ आक्साइड की सांद्रणता सम्बन्धित वातावरण में होती है जिस पर कार्बन डाइऑक्साइड का प्रकाश संश्लेषण में लेने की दर और श्वसन में निकालने की दर समान होती है।

**competence**—(L. *competere*, to sint) योग्यता; सामर्थ्य; शक्ति।

**complement**—(L. *complere*, to fill up) पूरक; कम्पलीमेन्ट; (१) अलेक्सिन (alexin)। (२) रक्त सीरभ का वह पदार्थ जो ऊष्मा से नष्ट कर देने पर विदलनात्मक प्रतिरक्षी (amboceptor) के साथ विलयता (lysis) लाता है। (३) एक समूह जो न्यूक्लियस से उद्भित एक, दो या अधिक गीनोम (न्यूनतम सूत्री) या गुणसूत्र सेट का बना होता है।

**camplemental air**—व वायु का आयतन जो सामान्य श्वसन के अतिरिक्त ले लिया जाता है।

**complemental male**—पूरक नर; किन्हीं जन्तुओं जैसे बरनाक्लिस (barnacles) में विशुद्ध नर का सामान्य उभयलिंगी के समीप पाया जाना।

**complementary**—(L. *complere* to fill up) पूरक; (१) कोरोनोइड अस्थि; (२) कार्क ऊतक (cork tissue) की विगलित (loosely arranged) कोशिकायें जिनसे वायु पथ का निर्माण होता है। (३) जीन्स (genes) जो विगलित कोशिकाओं सदृश ही प्रभाव उत्पन्न करती हैं।

**complexity**—गूढ़ता।

**complexus**—(L. *cum*, together; *plectere*, to knit) समुदाय।

**complicant**—(L, *cum*, together; *plicare*, to fold) तह किया हुआ।

**complicate**—(L. *cum*, together; *plicare*, to fold) संवलित; पर्ण अथवा पक्ष जो अनुदैर्घ्य प्रकार से एक दूसरे पर संवलित (folded) रहते हैं।

**composite**—(L. *cum*, together, *ponere*, to place) घना विरचित; गुच्छीय; संग्रथित। (१) कम्पोजिट पुष्पक्रम जैसे मुण्डक या केपिटुलम। (२) संग्रथित फल जैसे सोरोसिस (Sorosis) कटहल, अनानास, शहतूत; साइकोनस (syconus) अंजीर, गूलर, बरगद।

**compound**—(L. *cum*, together; *ponere*, to place) यागिक; संयुक्त जैसे फूल, पत्ती, चक्षु आदि।

**compound eye**—(L. *componere-com-*, *ponere*, to place) संयुक्त नेत्र; यौगिक नेत्र।

**compressor**—(L. *cum*, together; *premere*, to press) संपीडी; संकोची (पेशी)।

**conarium**—(Gk. *konarion*, little cone) शंकुक; कोनेरियम; (१) पिनियल ग्रन्थि (२) सेरेब्राई अधिप्रवर्ध (epiphysis cerebri) (३) वेलीला (velella) का पारदर्शक लारवा (larva)।

**concatenate**—(L. *cum*, together; *catenatus*, (curved) श्रृंखलिक (स्पोर आदि)।

**concentration**—(L. *con*, *centrum*, Gk. kentron, point) एकत्रीकरण।

**concentrating (nerve fibres)**—(L. *con*, centrum Gk. *kentron*, point) एकत्री कारक (तंत्रिका सूत्र)।

**concentric**—(L. *cum*, together; *centrum*, centre) एक केन्द्रीय।

**conceptacle**—(L. *concipere*, to conceive) युग्मकधानी पात्र; किन्ही शैवाल (algae) के थेलस (पर्णस्तम्भी स्थल) का गड्ढा जिसमें युग्मकधानी (gametangia) होती हैं।

**conception**—(L. *concipere-ceptum*, to conceive) गर्भाधान।

**conceptive**—(L. *concipere*, to conceive) निषेकी; निषेक युक्त।

**concha**—(Gk. *koncha*, shell) शंखिका; शंख; कर्ण कुहर; (१) वाह्य कर्ण कुहर जो वाह्य ध्वनि पथ (meatus) में खुलती है। (२) नासा कुहर की पार्श्व भित्ति का उर्ध्व मध्यीय और अधः प्रवर्ध। (३) घूर्णास्थि; टरवाइनल पिण्ड (turbinal body)। (४) स्फीनोइडल (sphenoidal) अस्थि की एक या दो वक्र (curved) प्लेट (plate)।

**conchiform**—(Gk. *kongche*, shell; L. *forma*, shape) शंखोरम।

**concha**—(Gk. *koncha*, shell) शंख; कर्ण कुहर।

**conchae (turbinals)**—घूर्णास्थि।

**conchiolin**—(Gk. *knogche*, shell) कॉन्कियोलिन। वह पदार्थ जो मौलस्का या कवचधारियों (molluscs) में कर्पर (shell) बनाता है।

**conchology**—(Gk. *kongche*, shell; *logos*, discourse) कवची विज्ञान; मौलस्का विज्ञान; जन्तु विज्ञान (zoology) की वह शाखा जो मौलस्का (mollusca) का प्रतिपादन करती है।

**conchula**—(Gk. *kengche*, shell) शंखोष्ठ; कोनकूला।

**concolorate**—(L. *concolor*, of the same colour) द्विओर समरंगी; समवर्णी; दोनों ओर से समान रंग वाला।

**concrescence**—(L. *concrescere*, to grow together) सहवर्धन; भागों का साथ-साथ बढ़ना।

**conditioned**—स्थपरावर्तनक; प्रतिबंधित; ऐसी उत्तेजना जो स्थपरावर्तन क्रिया को उत्साहित करती है।

**conducting**—(L. *conducere*, to lead together) प्रवाहक; सवाहक।

**conduction**—(L *conducere*, to lead together) संचारण; स्थानान्तरण; घुलनशील पदार्थों का एक भाग से दूसरे भाग में स्थानान्तरण (transference); तंत्रिका तंत्र का कार्य उत्तेजना का प्रेषण (संचारण)।

**conductivity**—चालकता; संवाहकता।

**conduplicate**—(L. *conduplicate*, to fold together) अधोदुगुणी; बीजपत्र (cotyledous) का संवलित होकर मूलांकुर को छूना।

**condylar**—(Gk. *kondylos*, knuckle) अर्बुदी।

**condyle**—(Gk. *kondylos*, knuckle) अस्थिकन्द; अर्बुद; अस्थि-अर्बुद; गुम्मट।
**condyloid**—(Gk. *kondylos*, knuckle) अर्बुदोपम।
**cone**—(Gk. *konos*, cone) शंकु।
(१) कोनीफरी कुल का मादा पुष्प-कोन (cone)।
(२) स्ट्रोबिला (strobila)—साइफोजोआ (scyphozoa) के वर्धन की एक स्थिति विशेष।
(३) अण्डे पर निषेक से पूर्व पाया जाने वाला शंकु रूपी उच्छित स्थल।
(४) रेटीना की फलास्क सदृश कोशिका।
**cone of origin**—उद्गम शंकु; आरोपण शंकु; तंत्रिकाक्ष उन्नतभाग (axon hill)।
**confluence**—(L. *cum*, with; *fluere*, to flow) मेल।
**congeneric**—(L. *con*, with; and *genus*, *generis*, kind) सम जातीय; एक जाति के।
**congenital**—(L. *cum*, with *gignere*; to beget) जन्म जात; जन्मज; जन्म से विद्यमान।
**congestin**—(L. *congestus*, heaped up) कन्जेस्टिन; स्पर्शक विष; सीएनी मोन के स्पर्शकों का विष।
**conglobate**—(L. *com*, together; *globus*, ball) संपिंडित; संगोलित; गोलोपम ग्रन्थि; कॉन्गलेवेट; कीटों (insects) में पाई जाने वाली शुक्रवाहिनी नली (ductus ejaculatorius) के अधोभाग पर स्थित ग्रन्थि विशेष।
**conglomerate gland**—(L. *cum*, together; *glomerare*, to wind) संगुटिका ग्रन्थि; गुच्छ ग्रन्थि।
**congression**—(L. *congressio*, meeting) समाघात; गुण सूत्र विषवत् गमन; विभाजन की उत्तर स्थिति (metaphase) में गुण सूत्रों (chromosomes) की तर्कुट (spindle) के विषवत् तल (equatorial plane) की ओर गति।
**conidial**—(Gk. *konis*, dust; *idion*, dim) कोनिडियम सम्बन्धी।
**conidiiferous**—(Gk. *konis*, dust; *idion*, *dim*;. L. *ferre*, to bear) कोनिडियाधारी।
**conidiocarp**—(Gk. *konis*, dust; *idion*, dim; *karpos*, fruit) कोनीडिया फल युक्त; कोनिडिया फलिका।
**conidiophore**—(Gk. *konis*, dust; *idion*, *dim*.; *pherein*, to bear) कोनिडियाधारी; कवक तंतु (hyphae) की एक शाखा जिस पर कोनिडिया अवस्थित होते हैं।
**conidium**—(Gk. *konis*, dust; *idion*, dim) कोनिडियम; फन्गस स्पोर।
**conidiferous**—(L. *conous*, cone; *ferre*, to bear) शंकुधारी; कोनिडिया धारी।
**conjugant**—(L. *cum*, together; *jugare*, to yoke) संयुग्मक; संयुग्मी।
**conjugate**—(L. *cenjugare*, to join together) सयुग्मी; संयुग्मन होना।
**conjugated**—(L. *cenjugare*, to join together) संयुग्मित।
**conjugation**—(L. *cum*, together; *jugare*, to yoke) संयुग्मन; संयुजता।
**conjunctiva**—(L. *cum*, together; *jungere*, to join) नेत्रश्लेष्मला; कन्जैक्टाइवा। आँख की श्लैष्म कला जो पलकों का अस्तर बनाती है तथा स्क्लीरा (sclera) के अगले भाग पर कार्निया (cornea) आधिच्छद बनाती है।
**conjunctive**—(L. *cum*, together; *jungere*, to join) युति; निर्यासक कोशिकायें (parenchyma cells)।
**connate**—(L. *cum*, together; *gnatus*, born) सहजात।
**connective**—(L. *cum*, together; *nectare*, to bind) योजी; संयोगी; बन्धक; दो गैंगलिया को जोड़ने वाला तंत्रिका सूत्र।
**connective tissue**—योजी ऊतक; संयोजक तन्तु; बन्धक तन्तु।
**connexivum**—(L. *conneetere*, to fasten to-

gether) संवद्वोदरी; उड़िस या उद्दंश (bugs) जैसे खटमल के उदर का चपटा पार्श्व तट ।

**connivent**—(L. *connivere*, to clese the eyes) अभिसारी ।

**conoid**—(Gk. *konos*, cone; *eidos*, from) शंकुभ; शंकुसम ।

**conoid ligament**—कोनोइड लिगामेन्ट; शंकुभ गुम्फक; कोरेको-क्लैविकुलर (coraco clavicular) पेशीवंध (ligament) का एक गुम्फक (fasciculi) ।

**conoid tubercle**—कोनोइड टयूवर्किल; शंकुभ अपाण्ड; क्लैविकिल (clavicle) अस्थि के पश्च तट पर एक एक छोटी गाँठ जिस पर शंभुक गुम्फक (कोनोइड लिगा मेन्ट) जुड़ा होता है ।

**conotheca**—(Gk. *konos*, cone; *thehe*, case) शंकावरण; शंकुच्छद ।

**consensual**—(L. *consentive*, to feel together) अनैच्छिक ऐच्छिक कार्य; ऐसे अनैच्छिक कार्य जिनके साथ ऐच्छिक कार्य का भी साथ-साथ पुट हो ।

**consociation**—(L. *consociatis*, partnership) अनुषंगी; पादप संगति की एक इकाई जिसमे एकल प्रबल जाति का प्रभुत्व होता है ।

**consortes**—(L. *consortes* partners) सहअंगी; सहसंगी; सहवासी । ऐसे साथ-साथ रहने वाले अगी (organisms) जो सहजीवी (symbionts), सहभोजी (commensals) या पोषक (host) और परजीवी (parasites) से भिन्न हों ।

**consortium**—(L. *consortio*, community. संयुजता; संयुक्यता; लाइकेन (lichens) का संयुक्त थैलस (thallus) ।

**constitution**—(L. *constituere*, to make) वनावट ।

**constricted**—(L. *constrictur*, drawn together) संकुचित; सिकुड़ा हुआ ।

**constriction**—(L. *constrictus*, drawn together) संकीर्णन; संकुचन ।

**constrictor**—(L. *constrictus*, drawn together) संकीर्णक; संकोचक (पेशी); संकोचनी (पेशी); सिकोड़ने वाली पेशी; शरीर की वह पेशी जो किसी भाग कमे सिकोड़ती है ।

**contabescence**—(L. *centabascere*, to waste away) पुंगकेसर पात ।

**contact receptor**—स्पर्श वेदना ग्राही, स्पर्श संग्राहक; वाह्य चर्म या चर्म में स्थिति स्पर्श वेदना ग्राही ।

**contagious (disease)**—(L. *contagio*, to touch) संसर्गज; स्पर्शज; स्पर्शजन्य; छूत का रोग ।

**context**—(L. *cum*, together; *texese*, to weave) वयनोतक; विस्तर; किन्हीं फन्जाई (fungi) में हाइ-मीनियम (hymenium) और यथार्थ कवकजाल (mycelium) के वीच के वृद्धि प्राप्त स्तर (layers) ।

**continuous**—(L. *continuare-continuus*, joined) सतत; अखण्ड; अभिच्छिन्न; अविरत ।

**contorted**—(L. *contortus*, tunısted together) व्यावर्तित । पुष्पदल-विन्यास (aestivation) जिसमें दल का एक भाग ढक जाता है जैसे—भिण्डी; गुडहल, कपास, कनेर इत्यादि ।

**contortuplicete**—(L. *cum*, with; *torquere*, to twist; *plicare*, to fold) व्यावर्तित कलिका ।

**contour**—(F. *contourner*, to twist) कन्टूर; परि-णाह; रूपरेखा ।

**contour feather**—देह-पिच्छ; परिणाह पक्ष ।

**contraction**—(L. *con*, together; *trahere*, to draw) संकुचन; आकुंचन ।

**contractile**—(L. *cum*, together; *trahere*, to draw) संकुचनशील ।

**contractile cell**—संकुचन शील कोशिका ।

**contractile vacuole**—संकुचनशील रिक्तिका; संकुचन शील कुण्डिका (स्थली) ।

**contractility**—(L. *cum*, together; *trahere*, to draw) संकुचनता ।

**contractin**—कोंट्रैक्टिन; रंजक संकुचक; तंत्रिका द्रव

जो केकड़ावंशी (crustacea) में रंजक कोशिकाओं में निकुंचन उत्तेजित करता है।

**contracture**—(L. *contractus*, drawn together) प्रवृत्त पेशी संकुचन; उत्तेजना के हट जाने के बाद भी पेशी का संकुचन होता रहे।

**contra-deciduate**—(L. *contra*, opposite to; *decidere*, to fall off) प्रति प्रत्या; अपरापोपिका (allantois) का पश्च भाग।

**conus**—(Gk. *konos*, cone) कोनस; शंकु; कोई भी शंकु जैसी आकृति।

**conus arteriosus**—धमनी शंकु।

**conus medullaris**—सुषुम्ना शंकु।

**convergence**—(L. *convergere*, to incline together) अभिसरण; समाभिरूपता; समानीकरण। भिन्न समुदाओं के जन्तुओं में से एक से लक्षणों का उत्पन्न हो जाना।

**contranatant**—(L. *contra*, against; *natare*, to swim) धाराविरुद्ध प्लवकी; प्रतीपतरण।

[देखिये—denatant—धारा वाहिक]

**conuli**—(*dim*. of L. *conus*, cone) शंकुकि; शंकु-उदग्रता।

**conversion**—रूपान्तरण; सात्करण; भोजन तत्वों का शरीर के निर्माण हेतु सात्करण करना।

**convolute**—(L. *cum*, together; *volvere*, to wind) संवलित; लपेटदार; लिपटा हुआ।

**convolution**—(L. *cum*, together; *volvere*, to wind) संवलन; लपेट।

**coordination**—(L. *cum*, together: *ordo*, order) समन्वय; समव्यवस्था।

**cooperative partnership**—सहयोगी साथीपन।

**coprodaeum**—(Gk. *kopros*, dung; *odos*, way) पूर्व-अवस्कर; मल पायु; पायु (cloaca) का वह भाग जिसमें मलाशय या रेक्टम (rectum) खुलता है।

**coprolite**—(Gk. *kopros*, dung; *lithos*, stone) कोप्रोलाइट; मलोरमन।

**coprophagous**—(Gk. *kopros*, dung; *phagein*, to eat) विष्टाभोजी; पुरीष भक्षक; मलभक्षी; मलाहारी; विष्ठाहारी।

**coprophil**—(Gk. *kopros*, dung; *philos* loving) मलानुरागी; विष्ठानुरागी।

**coprozoic**—(Gk. *kopros*, dung; *zoon*, animal) विष्ठावासी; मलवासी।

**copula**—(L. *copula*, bond) सेतुक; (१) जिव्हा वर्धन में द्वितीय और तृतीय वलयों के अधर छोरों के संयुक्त होने से बनी एक मेड़; (२) किन्ही सूपी में अधोहायल (basihyal) या मध्य जिव्हास्थि (os interglossum)।

**copularium**—(L. *copula*, bond) परिस्योति; कोपुलेरियम; ग्रिगेराइन्स (gregarines) में दो सह युग्मक जनकों (gametocytes) के ऊपर बनी स्योति (cyst)।

**copulation**—(L. *copula*, bond) मैथुन; एक कोशिकीय-प्रोटोजोआ में दो व्यक्तियों का संलय (fusion)।

**copulatory organ**—(L. *copula*, bond) मैथुनांग।

**coracoid**—(Gk. *korax*, crow; *eidos*, form) असंतुण्ड; कोरेकाइड; अंसक; अंसास्थि।

**coracoid process**—(Gk. *korax*, crow; *eidos*, form; L. *processus*, advance) कोरेकाइड प्रवर्द्धन।

**coral**—(L. *corallium*, coral) कोरल; प्रवाल; मूंगा।

**coralliferous**—(Gk. *korallium*, coral; L. *ferre*, to bear) कोरल निर्माणी; कोरलोत्पादी; कोरल बनाने वाला।

**coralline**—(Gk. *korallion*, coral) कोरलसम।

**corallite**—(Gk. *korallium*, coral) प्रवालनाल; कोरालाइट।

**coralloid**—(Gk. *korallium*, coral; *eidos*, form) कोरल सम; कोरल सदृश; कोरल सदृश शाखों वाला।

**corallum**—(Gk. *korallium*, coral) प्रवाल पंजर; संयुक्त कोरल का पंजर।

**corbicula**—(L. *corbis*, basket) कार्बीक्यूला; कंडोलक। (१) मधुमक्खी का पराग एकत्रित करने का यन्त्र

(२) कीट (insect) की टिबिया के किनारे पर की बालों का झालड़ (fringe)।

**corbula**—(L. *corlus*, basket) कण्डोलिका; कार्बूला; प्रपिटक; पर्याय (alternate) शाखीय तना जिसकी शाखायें ऊपर उठकर फली सदृश (pod like) आकृति बनाती हैं।

**cord**—(Gk. *chorde*, cord) रज्जु।

**cordate**—(L. *cor*, heart) हृदयाकार; हृद्याकार; हृत्याकार।

**cordiform tendon**—डायफ्राम (diaphragm) का केन्द्रीय चपटा बंध (tendon)।

**cordylus**—(Gk. *kardyle*, swelling) छत्रोपम; कोरडाइलस; स्पर्शक मध्यी (intertentacular) वाह्य छत्रक (exumbralar) आकृति जिसका मध्यभाग (core) धानी युक्त कोशिकाओं (vacuolated cells) और चपटी वाह्य चर्म वाला होता है।

**coremata**—(Gk. *korema*, broom) मैथुन संमार्जकी; कोरीमेटा; सहायी मैथुनांग; मॉथ या शलभ (moth) में पाया जाने वाला युगल रोमीय कोष जो सातवें और आठवें उदर खण्डों के बीच में स्थिति होते हैं।

**coremium**—(Gk. *korema*, broom) संमार्जनिक कोनिडिया धानीदों (conidiophores) का समुच्चय।

**coriaceous**—(L. *corium*, leather) चर्मिच; चर्मिल पर्ण जैसे आम, चाँदनी की पत्ती जो दृढ़ तथा चर्मवत होती हैं।

**corium**—(L. *corium*, leather) चर्म।
(देखिये cutis या derm)

**cork**—(Sp. *alcorque*, cork) कार्क; काग; काष्ठीय पौधों में वल्क के वाह्य स्तर से प्राप्त ऊतक।

**corm, cormus**—(Gk. *kormos*, trunk) घनकन्द या कॉर्म; एक प्रकार का भूमिगत तना (stem) जैसे वण्डा, घुइयां, जिमीकन्द। यह गोल या अण्डाकार फूला हुआ भूमिगत तना होता है। जिसके सिरे पर शीर्षस्थ कलिका होती है। इसकी सतह पर अनेक भूरे रंग के शल्क पत्र होते हैं प्रत्येक शल्क पत्र नोड (node) से निकलकर अगले इन्टरनोड (internode) तक फैला होता है।

**cormel**—(Gk. *kormos*, trunk) गौणघनकंद; गौण कॉर्म।

**cormidivm**—(Gk. *kormos*, trunk *idion*, *dim*) व्यष्टिगुच्छ; कॉर्मीडियम।

**cormoid**—(Gk. *kormos*, trunk; *eidos*, form) घनकंदोपम; कार्मोइड;।

**cormophylogeny**—(Gk. *kormos*, trunk; *phyle*, tribe; *genos*, off spring) वंशोत्पादन; वंशवर्धन।

**cormophyte**—(Gk. *kormos*, trunk; *phyton*, plant) कॉर्मोफाइटा; तने और जड़ वाले पौधे।
[देखिये थैलोफाइटा-एल्गी और फंजाई जिनमें वास्तविक जड़, तना और पत्तियां नहीं होती—इनकी आन्तरिक संरचना में जाइलम और फ्लोरम का अभाव होता है।]

**cormous**—(Gk. *kormos*, trunk) कॉर्मधारी; कॉर्मोत्पादी।

**cornea**—(L. *cornu*, horn) कार्निया; (१) चक्षुगोलक (eyeball) के अग्र भाग का पारदर्शक आवरण. (२) यौगिक नेत्र (compound eye) का वाह्य (outer) पारदर्शक भाग।

**corneagen cells**—कार्निया-कोशिका; कार्निया उत्पादक कोशिकायें।

**corneal**—(L. *cornu*, horn) कार्निया—; कार्निया सम्बन्धी।

**corneoscute**—(L. *corneus*, horny; *scutum*, shield) कार्निया पट्ट; अधिच्छद (epidermal) शल्क (scale)।

**corneus**—(L *cornu*, horn) शृंगीय; शृंगमय; सींघ जैसे या सींघ पदार्थ से बनी हुई।

**cornicle**—(L. *dim*. of *cornu*, horn) कोरनीकिल; स्निग्ध स्त्रावी।

**corniculate**—(L. *cornu*, horn) शृंगधारी।

**corniculum**—(L. *cornu*, horn) शृंगिका।

**cornification**—(L. *cornu*, horn; *facere*, to make) शृंगीकरण ।

**cornua**—(L. *cornu*, horn) सींघ; सींघ जैसे प्रवर्धन (process) ।

**cornucopia**—(L. *cornu*, horn; *copia*, plenty) प्रचुर शृंगी; कॉरनूकोपिया; चतुर्थ वेन्ट्रीकिल के पट्टाकृति का अनुदैर्घ्य भाग ।

**cornute**—(L. *cornu*, horn) शृंगी; सींघ जैसे प्रवर्धन वाला ।

**corolla**—(L. *corolla*, small crown) दल-पुंज; पुष्प की पंखुडियाँ; कोरोला ।

**corollaceous**—(L. *corolla*, crown) दल पुंजाभ; दलाभ ।

**corolliferous**—(L. *corolla*, small *crown*; ferre, to bear) दल-पुंजी; कोरोलाधारी ।

**corona**—(L *corona*, crown) किरीट; कोरोना ।

**corona radiata**—(L *corona*, crown; *radius*, ray) कोशिका पंक्ति; डिम्बकिरीट; स्तनपायियों या स्तनी के डिम्ब को घेरने वाली कोशिकाओं की एक पंक्ति ।

**coronal**—(L. *corona*, crown) कोरोनल ।

(१) फ्रन्टल और पेराइटल अस्थिओं के बीच की सेवनी ।

(२) घास की उत्तर जड़ें (later roots) ।

**coronary**—(L. *corona*, crown) कोरोनरी; सृपी (reptiles) की एक हड्डी ।

**coronary artery**—(L. *corona*, crown) कोरोनरी धमनी; हृद-धमनी ।

**coronated**—(L. *corona*, crown) किरीटी; कोरोना युक्त ।

**coronet**—(L *corona*, crown) कोरोनेट; मृगविषाण के सिर का खुर-खुरा भाग ।

**coronoid**—(Gk. *korox*, crow; *eidos*, form) चञ्चुवत; कोरोनोइड ।

**corpora**—(L. *corpus*, body) कार्पोरा; वसा-पिण्ड; पिण्ड ।

**corpora adiposa**—कार्पोरा एडीपोसा; वसा-पिंड; मेद-पिण्ड ।

**corpora albicantia**—श्वेतपिण्ड ।

**corpora allata**—कोरपोरा एलेटा, कीटों की अन्तःस्त्रावी ग्रन्थि ।

**corpora bigemina**—कार्पोरा बाइजेमिना; पिण्ड युगल; नेत्र द्विपिंड; अक्षि द्वय पिंड ।

**corpora cavernosa**—कन्दरी पिण्ड; शिश्न (penis) या भगनासा (clitoris) का उत्थान शील (erectile) ऊतक विशेष ।

**corpora quadrigemina**—कार्पोरा क्वाड्रीजेमिना; पिण्ड चतुष्टि; नेत्र चतुष्पिंड; अक्षि चतुष्क पिण्ड ।

**corpus**—(L. *corpus*, body) कॉर्पस; पिंड ।

**corpus callosum**—कॉर्पस कैलोसम; महासयोजक पिंड; कैलोसम पिण्ड ।

**corpus luteum**—कॉर्पस ल्यूटिय; पीतपिंड; ल्यूटियम पिंड ।

**corpus spongiosum**—कॉर्पस स्पंजिओसम; स्पंजाभ पिंड; स्पंजी पिंड ।

**corpus striatum**—कॉर्पस स्ट्रिएटम; रेखित पिंड

**corpuscle**—(L. *corpusulus*, small body) कणिका; रक्त कण; कण ।

**corpse**—(L. *corpus*, bo-y) शव; मृतदेह; लाश ।

**correlation**—(L. *cor-*, with and relate-relatus, to bring back) सहसम्बन्ध; परस्पर सम्बन्ध; अन्योन्य सम्बन्ध ।

**correlator**—(L. L. *correlatio*, relation ship) परस्पर संबद्धकारक, इतरेतर सम्बन्धी; प्रसरणशील पदार्थ जो प्रांकुर चोल (coleoptile) के अग्रभाग (tip) और बीजपत्राधर (hypocotyl) की प्रतिक्रियाओं का परस्पर सम्बन्ध कराता है ।

**corresponding**—(L. *cor*, with; *respondere*, *re-*, back; *spondere*, to promise) अनुरूप ।

**corrugator**—(L. *cum*, together; *rugare*, to wrinkle) झुर्रीदार; सिकुड़नदार।

**cortex**—(L. *cortex*, bark) कॉर्टेक्स; वल्कुट; वल्क; किसी अंग का बाह्य या ऊपरी भाग।

**cortical**—(L. *cortex*, bark) वल्कुट-; वल्कीय-; वल्क-।

**corticate**—(L. *cortex*, park) वल्कावृत।

**corticiferous**—(L. *cortex*, bark; *ferre*, to carry) वल्कधारी; वल्कल; छाल सदृश वल्क युक्त।

**corticosterone**—कोर्टोकोसस्ट्रीरोन; $C_{21}H_{30}O_4$; एड्रीनल हार्मोन का सक्रिय तत्व।

**corticostriate**—(L. *cortex*, bark; *stria*, channel) वल्कसूत्र; कार्पस स्ट्रायेटम (corpus striatum) और प्रमस्तिष्क वल्क (cerebral cortex) को जोड़ने वाले सूत्र।

**corticotropic**—(L. *cortex*, bark; Gk. *trope*, turn) कार्टीकोट्रोपिक; पिट्यूटरी (pituitary) हार्मोन, जो एड्रीनल वल्क (adrenal cortex) को उत्तेजित करता है।

**cortin**—(L. *cortex*, bark) कॉर्टिन; एड्रीनल वल्क (adrenal cortex) का हार्मोन जो पोटेशियम उपापचय को प्रभावित करता है।

**cortina**—(L. *cortina*, curtain) वीलम; परदा सदृश आकृति।

**cortinate**—(L. *cortive*, curtain) वीलमी; वीलम युक्त।

**corti's organ**—(A. *corti*, italian histologist) कोर्टी का अंग।

**coruscation**—(L. *coruscatio*, flash) टिमटिमाना; झिलमिलाना।

**corymb**—(Gk. *korymbos*, cluster of flowers) समशिख; कोरिम्ब (पुष्पक्रम—inflorescence)। इसमें मुख्य अक्ष छोटी, पुष्पवृन्त विभिन्न लम्बाई के, सिरे की ओर के वृन्त छोटे तथा नीचे के लम्बे, जिससे सब ही पुष्प एक ही सतह पर स्थित दिखाई देते हैं उदाहरण—कैण्डीटफ्ट; केशिया।

**corymbore**—(Gk. *korymbos*, cluster of flowers) समशिखी; कोरिम्बीय।

**cosmine**—(Gk. *kosmios*, regular) कोस्मीन; डेन्टीन सदृश पदार्थ विशेष।

**cosmoid**—(Gk. *kosmios*, regular; *eidos*, form) कोसमीन युक्त।

**cosmopolitan**—(Gk. *kosmos*, world; *polites*, citizen) विश्वजनीन; विश्व-व्यापी।

**costa**—(L. *costa*, rib) पर्शुका; कॉस्टा; नस।

**costaeform**—(L. *costa*, rib; *forma*, shape) पर्शु-; सम; पसली सदृश।

**costal**—(L. *costa*, rib) पर्शुकी; पसली की; पर्शु-; पर्शु सम्बन्धी; पत्तीयों की मध्य नस; कीट पक्ष की अग्रनस (costa)।

**costalia**—(L. *costa*, rib) सहप्लेट; कोस्टेलिया। क्लैडोइडिया (cladoidea) के चोल (thece) की साधने वाली प्लेट।

**costate**—(L *costa*, rib) मेड़ युक्त; पर्शु रेखित।

**costerminous**—(L. *cum*, with; *terminus*, end) सहावसानी; समविस्तृत।

**cotyledon**—(Gk. *kotyle*, cup) कॉटिलीडन; ग्राहक-गुच्छ; स्तनी में आंवल या कमल (placenta) ग्राहकांकुरों (villi) का एक क्षेत्र (patch) (२) बीज पत्र पर्ण।

**cotyledonary**—(Gk. *kotyle*, cup) (१) ग्राहक गुच्छीय। (२) बीज पत्रीय; बीज पर्णीय।

**cotyloid**—(Gk. *kotyle*, cup; *eidos*, form) चूषकाकार।

**cotylophorous**—(Gk. *kotyle*, cup; *pherein*, to bear) ग्राहक गुच्छीय आंवल युक्त।

**cotype**—(L. *cum*, with; *typus*, image) सहप्ररूप; समरूपी; आदर्श संगी—।

**courtship**—अनुरंजन; आराधन।

**covariation**—(L. *cum*, with; *varius*, diverse) सह विचरण; सहभिन्नता।

**cover scales**—लघु शल्क; कोनीफर शंकु (cone) के अक्ष पर लघु शल्क।

**covert**—(F. *couvrir*, to cover) देह-पिच्छ; कवटंपक्ष; तल पक्ष।

**cowled**—(L. *cercullus*, hood) हुडयुक्त; शिरावरणी।

**cowper's gland**—(W. Cowper-English surgeon) काउपर-ग्रन्थि।

**coxa**—(L. *coxa*, hip) कक्षांग; कॉक्सा; कीटों (insects) की टांग का समीपस्थ (proximal) जोड़।

**coxal**—(L. *coxa*, hip) श्रोणि-; कॉक्सा सम्बन्धी।

**coxite**—(L. *coxa*, hip) कोक्साइट; पार्श्वप्लेट। कीट स्टर्नम के तारतम्य में लगी पार्श्व प्लेटों के युग्म (pair) की एक प्लेट।

**coxopodite**—(L. *coxa*, hip; Gk.. *pous*, foot) कक्षी पादांश; प्रमूल पादांश।

**coxosternum**—(L. *coxa*, hip; *sternum*, breast bone) कोक्साइट स्टर्नमी (प्लेट); विनकूलम; कोक्सोस्टर्नम बन्ध; रेखा बन्धनी।

**crampon**—(O. H. G. *chramph*, crooked) क्रैम्पोन; वायवीमूल।

**cranial**—(Gk. *kranion*, skull) कपालीय; कपालिक; कपाल सम्बन्धी; कपाल—।

**craniata**—क्रेनियटा; कपाली; कपालयुक्त जन्तुओं का एक वर्ग।

**cranidium**—(Gk *kranion*, skull; *idion*, dim) क्रेनीडियम; ट्राइलोबाइट में स्थपनी (glabella) और स्थिर कपोलिका (genae) मिले हुए।

**cranihaemal**—(Gk. *kranion*, skull; *kaima*, blood) कपालरक्तीय; प्रकशेरुक का अग्र अधो भाग।

**cranineural**—(Gk. *kranion*, skull; *neuron*, nerve) कपालतंत्रिकीय; प्रकशेरुक का अग्रोर्ध्व भाग।

**craniology**—(Gk. *kranion*, skull; *logos*, discourse) कपाल विज्ञान।

**craniometry**—(Gk. *kranion*, skull; *metron*, measure) कपाल माप विज्ञान।

**cranium**—(Gk. *kranion*, skull) कपाल; क्रेनियम; मस्तिष्क कोटर।

**craspedodromous**—(Gk. *kraspedon*, edge; *dromein*, to run) मध्य-तटी तंत्रिकीय (रेखीय); मध्य रेखा (mid rib) से तट की ओर जाने वाली नसों (तंत्रिका) वाले।

**craspedote**—(Gk. *kraspedon*, edge) अंचल युक्त; क्रेस्पीडोट; नीलम युक्त।

**craspedum**—अन्त्रयुज तन्तु; सी एनीमोन (sea-anemone) जन्तुओं को अन्त्रयुज (mesentric) का एक तन्तु (filament)।

**craticular**—(L. *craticula*, gridiron) क्रेट सदृश; क्रेटीय; डायऐटम (diatom) की जीवन इतिहास की एक स्थिति विशेष; जिसमें नये कपाट पुराने कपाटों के नष्ट होने से पूर्व ही बन जाते हैं।

**creatine**—(Gk. *kreas*, flesh) क्रियेटिन; नाइट्रोजन युक्त पदार्थ विशेष जो कशेरुकों (vertebrates) के मस्तिष्क (brain), खून (blood) और पेशीयों (muscles) में पाया जाता है।

**creatinine**—(Gk. *kreas*, flesh) क्रियेटिनाइन; $C_4H_7ON_3$; पेशी या अन्य ऊतकों की ह्रास या अपचय प्रक्रिया के फलस्वरूप बना पदार्थ जो मूत्र के साथ विसर्जित कर दिया जाता है।

**cremaster**—(Gk. *kremamastos*, hung) क्रिमेस्टर। (१) वीर्याणु रज्जु के साथ-साथ चलने वाली पतली मांस पेशी (२) अधोभूमिक (subterranean) कीटों के प्यूपा का दृढ़ अन्तस्थ (terminal) और उदरस्थ (abdominal) कूट (spine) (३) प्यूपा को लटकाने वाली गुदीय हुक (anal hook)।

**cremocarp**—(Gk. *kremannumai*, to hang; *karpos*, fruit) क्रेमोकार्प; यह फल द्वि अण्डपी, द्विकोष्ठी

organ), जैसे पेशी (muscle), विद्युत अंग (electric organ), प्रकाशांग (luminous organ), ग्रन्थियाँ (glands) आदि।

**efferent**—(L. *ex*, out; *ferre*, to carry) अपवाही; बहिर्गामी।

**efferent fibre**—अपवाही सूत्र; बहिर्गामी सूत्र।

**efferent organ**—अपवाही अंग; बहिर्गामी अंग।

**efflorescence**—(L. *efflores cere*, to blossom) स्फुटित; प्रफुल्ल, विकसित स्फुटित कुसुम।

**effuse**—(L. *effusus*, poured out) निःसरण।

**efoliate**—पर्णहीन।

**efoliation**—विपर्णता; विपत्रण।

**efoveolate**—खात हीन

**egest**—(L. *ex*, out; *gerere*, to carry) उत्सर्जन; विसर्जन; बाहर निकालना।

**egesta**—(L. *egestus*, discharged) विसर्जित; प्रस्त्रावी।

**egestion**—(L. *ex*, out; *gerere*, to carry) खाद्या-विशेष उत्सर्जन।

**egg**—(L. *ovum*, egg) अंडा; अंड; डिम्ब; परिपक्व मादा जनन कोशिका।

**egg-albumin**—(अंड) शुक्लांश; अंडे की सफेदी।

**egg capsule**—डिम्ब-पेटी; अंड-पेटी।

**egg case**—डिम्ब मंजूषा; अंड-पेटिका।

**egg cell**—डिम्ब कोशिका।

**egg laying**—अंड स्थापन; डिम्ब स्थापन।

**egg membrane**—डिम्बकला; अंड की झिल्ली।

**egg nucleus**—डिम्ब केन्द्रक; डिम्ब न्यूक्लियस; मादा।

**egg tooth**—डिम्ब दन्त; ऊपरी जबड़े या चोंच पर स्थित छोटी-सी रचना जिससे भ्रूण (embryo) अंडे के खोल (shell) को भेदता है।

**egg yolk**—अंड पीतक।

**eiloid**—(Gk. *eilein*, to soll up; *eidos*, form) तुमुलोपम।

**ejaculate**—(L. *ejaculatus*, thrown out) उत्क्षेप; प्रक्षेप।

**ejaculatory**—(L. *ex*, out; *jacere*, to throw) उत्क्षेपक; प्रक्षेपक।

**ejaculatory duct**—स्खलनीय वाहिनी।

**ejection**—निष्कासन; निःसरण, निकालना।

**elaborate**—(L. *ex*, out; *laborare*, to work) बहुश्रमेण निर्माण।

(१) सरल पदार्थों से संयुक्त जैविक पदार्थों का निर्माण।

(२) अपक्व अवस्था से परिपक्व अवस्था में लाना, जिससे स्वांगीकरण हो सके।

**elaeoblast**—(Gk. *elaion*, oil; *blastos*, bud) खाद्य समूह (निकर); कुछ ट्यूनी केट्स के शरीर के पश्च भाग में पाया जाने वाला खाद्य पदार्थों का समूह (निकर)।

**elaeocyte**—(Gk. *elaion*, oil, *kytos*, hollow) तैल-कोशिका; मेदीय कोशिका; ऐसी कोशिका जिसमें मेद (fat) की बिन्दु हो।

**elaeodochon**—(Gk. *elaiodochos*, oil containing) तैल-ग्रन्थि (पक्षियों में)।

**elaioplast**—(Gk. *elaion*, oil; *plastos*, moulded) तैलज; तैल कण; वनस्पति कोशिकाओं में पाया जाने वाला कण जो तैल गोलिकाओं (oil globules) को जन्म देता है।

**elaiosphere**—(Gk. *elaion*, oil; *sphaira*, globe) तैल गोलिका; वनस्पति कोशिका की तैल गोलिका (oil globule)।

**elasmobranch**—(Gk. *elasmos*, a beaten metal plate; *branchia*, gills) उपास्थिमीन; उपास्थि मत्स्य।

**elastic**—(Gk. *elasticos*, to drive) प्रत्यास्थ; लचीली; स्थिति स्थापक।

**elastic fibrocartilage**—प्रत्यास्थ सूत्र उपास्थि; लचीली सूत्रमय उपास्थि। ऐसी उपास्थि जो उपास्थि कोशिकाओं और पीले प्रत्यास्थ या लचीले सूत्रों (yellow elastic fibres) से व्याप्त आधार पदार्थ (matrix) से बनी होती है।

**elastica externa**—वाह्य इलैस्टिका, वाह्य स्थिति स्थापिका; पृष्ठ रज्जु पिधान (notochordal sheath) का वाहरी स्तर।

**elastic interna**—आन्तर इलैस्टिका; अन्तः स्थिति स्थापिका; पृष्ठ रज्जु कोशिकाओं का अधिच्छद सदृश स्तर।

**elastin**—(Gk. *elaunein*, to draw) इलास्टिन; स्क्लीरोप्रोटीन जिससे प्रत्यास्थ सूत्र बने होते हैं।

**elater**—(Gk. *elater*, driver) विस्तारक; ऐसी कोशिकायें जो बीजाणु या स्पोर (spore) को फैलाने में सहायता देती हैं।

**elaterophore**—(Gk. *elater*, driver; *pherein*, to bear) विस्तारकधारी; ऐसे ऊतक जो विस्तारक (elaters) युक्त होते हैं।

**elbow**—(Gk. *elater*, driver) कोहनी; कफोणी।

**electosome**—(Gk. *eklektikos*, chosen; *soma*, body) प्रपिण्ड; वह कणांग (chondriosome) जो प्रोटोप्लाज्म के रसायनिक तत्वों के वनाने का केन्द्र (centre) समझा जाता है।

**electric organ**—विद्युत-अंग।

**electroplax**—(Gk. *elektron*, amber; *plax*, plate) विद्युत-पट्ट। विद्युत-अंग (electric organ) के घटक पट्टों (constituent plates) में से एक।

**electrotaxis**—(Gk. *elektron*, amber; *taxis*, arrangement) विद्युत-न्यास; विद्युत क्षेत्र 'electric field) के अन्तर्गत गति (movement) का दिक्‌विन्यास (orientation)।

**electrotonic**—(Gk. *elektron*, amber; *tonos*, tension) विद्युदुत्तानिक; विद्युत-उत्तानिक। विद्युत उत्तान (electric tension) की अवस्था से सम्बन्ध रखने वाला।

**electrotonus**—(Gk. *elektron*, amber; *tonos*, tension) विद्युदुत्तान। विद्युत की निरन्तर धारा के कारण तंत्रिका की परिवर्तित दशा।

**eleidin**—(Gk. *elaia*, otine) इलीडिन; कणाभ; वाह्य चर्म (epidermis) के कणाभ-स्तर (stratum granulosum) में पाया जाने वाला कणमय पदार्थ।

**element**—(L. *elementum*, pl. *elementa*, first principles) तत्व; मूलतत्व; टूक; टुकड़ा।

**eleutheroantherous**—पृथक पुंकेसरी।

**eleutherodactyl**—(Gk. *eleutheros*, free; *daktylos*, finger) पृथक पश्चपादांगुलिक।

**eleutheropetalous**—(Gk. *eleutheros*, free; *petalon*, petal) मुक्तदली; पृथकदली।

**eleutherophyllous**—(Gk. *eleutheros*, free; *phyllon*, leaf) पृथक-पर्णी; पृथक परिदलपुंजी (perianth); परिदल पुंज (perianth) के चक्रों (whorls) के घटकों का पृथक—२ होना।

**eleutherosepalous**—(Gk. *eleutheros*, free; F. *sepale*, sepal) पृथक वाह्यदली।

**eleutherozoa**—(Gk. *eleutheros*, free; *zoon*, animal) एलुथीरोजोआ।

**eleuthrozoon**—(Gk. *eleutheus*, free; *zoon*, animal) अवद्धप्राणी।

**elevated**—(L. *elevare*, to lift up) उन्नत, उत्थित; उत्थापित।

**elevation**—(L. *elevare*, to lift up) उत्थान; उत्थापन उन्नयन।

**elevator**—(L. *elevare*, to lift up) उत्थापक; ऐलिवेटर; उपरिकर्षक; उर्ध्वकर्षक।

**eligulate**—(L. *ex*, out; *ligula*, little tongue) इलि-गूलेट; जिह्विकाहीन; अजिह्विकी। (२) अजीविकी या अग्नि मूली लिग्यूलहीन।

**elimination**—(L. *eliminare*, a threshold) विलोपन; निरसन; विसर्जन।

**elliptical**—(Gk. *ellipsis*, a falling short) दीर्घवृत्ताकार; दीर्घवृत्तीय, अण्डाकार।

**elongated**—(L. *elongare*, long) वितत; आयत; लम्बायत्ति।

**eluvial**—(L. *ex*, out; *luere*, to wash) उद्धायन, सतह; ऊपर की सतह आँधी द्वारा हटाई गई।

**elytriform**—(Gk. *elytron*, sheath; L. *forma*, shape) पिधानोपम; पिधानाकार।

**elytroid**—(Gk. *elytron*, sheath; *eidos*, resemblance) पिधानोपम; पिधानाकार।

**elytrum**—(Gk. *elytron*, sheath) पक्षवर्म; पक्ष-पिधान; शल्क-पिधान। (१) कुछ कीटों में दृढ़ और आवरणोपम अग्र पक्ष (anterior wing)। (२) कुछ कृमियों (worms) के पृष्ठतल (dorsal surface) पर पाये जाने वाले शल्क (scales) या फलिकाकार (shield like) पट्टों में से एक।

**emarginate**—(L. *ex*, out; *marginare*, to delimit) भंग शिखरी। अपने शिखर (apex) या सिरे (end) पर त्रिकोणाकार (triangular) भंग (notch) रखने वाला।

**emasculate**—(L. *masculus*, male) नपुंसकी-करण; वधिया करना; नपुंसक करना।

**embole, or emboly**—(Gk. *embole*, throwing in) अन्तर्वलत; किसी रचना (structure) का क्रम वर्धन (development) में अन्दर को घुस जाना।

**embolic**—(Gk. *embole*, a throwing in) अन्तरा-रोही; अन्तर्वलनी।

**embolium**—(Gk. *embole*, a throwing in) अन्तर्वलक; पर्शुकांशक। किन्हीं कीटाणुओं के पंख का बाहरी भाग।

**embolomerous**—(Gk. *embolè*, a throwing in; *meros*, part) अन्तर्खण्ड।

**emboly**—(Gk. *embole*, a throwing in) अन्तर्वलन; अन्तरारोहण; किसी रचना (structure) का क्रम वर्धन (development) में अन्दर को घुस जाना।

**embryo**—(Gk. *embryon*, embryo) भ्रूण; स्वावलम्बी (self supporting) होने से पूर्व क्रम वर्धन (development) की प्राथमिक स्थिति (stage)। वनस्पति विज्ञान में तरुण पौधा जो लैंगिक या अनिषेक-जनन द्वारा डिम्ब से उत्पन्न होता है। बीज युक्त पौधों में भ्रूण बीज में होता है। जन्तु विज्ञान में निषिक्त डिम्ब या अनिषेक जननित प्रक्रिया द्वार सक्रिय डिम्ब जिससे वर्धन प्रक्रिया द्वारा भ्रूण विकसित होता है। भ्रूण डिम्ब कलाओं (egg membranes) अथवा मादा के शरीर के अन्दर होती है इन कलाओं से स्फुटन (hatching) या प्रसव तक भ्रूण काल (embryonic period) माना जाता है।

**embryo cell**—भ्रूण कोशिका।

**embryosac**—(१) गुरु बीजाणु (megaspore); (२) आवृत बीजी (angiosperm) में मादा युग्मकोद्भिद (gametophyte)।

**embryogeny**—(Gk. *embryon*, embryo; *gonos*, birth) भ्रूणोद्भव; भ्रूण निर्माण। वह प्रक्रियायें (processes) जिनसे भ्रूण बनता है।

**embryology**—(Gk. *embryon*, embryo; *logos*, discourse) भ्रूण विज्ञान; भ्रौणिकी; वर्धन विज्ञान; प्राणी विज्ञान की वह शाखा जो भ्रूण की रचना (structure) तथा वर्धन (development) का वर्णन करती है।

**embryonic**—(Gk *embryon*, embryo) भ्रूणीय; भ्रौणिक।

**embryonic membrane**—भ्रूण कलायें जैसे जरायु (amnion); ऐलेन्टोइज (allantois), चर्मिका (chorion) आदि।

**embryophore**—(Gk. *embryon*, embryo; *pherein*, to bear) भ्रूण पिधान; भ्रूणावरण; अनेक फीता जन्तुओं (tape worms) में वह तन्त्रयुक्त (ciliated) पिधान (mantle) जो भ्रूण (embryo) के ऊपर उत्पादन कोशिकाओं या ब्लास्टोमियर (blastomere) से बनता है और भ्रूण को घेरे रहता है।

**embryotegia**—(Gk. *embryon*, embryo; *tegos*, roof) भ्रूणावरण; चोल छदांश।

**embrytrophy**—(Gk. *embryon*, embryo; *trephein*, to nourish) भ्रूण पोषण।

**emergence**—(L. *ex*, out; *mergere*, to dip) निर्गमन; उद्भव; उद्गमन; निकलना।

**emersed**—(L. *ex*, out; *mergere*, to dip) जलोत्थानक; पानी की सतह से ऊँची उठी हुई पत्ती आदि।

**eminence**—(L. *emindens*, eminent) गस्थिमेढ़; अस्थितल पर मेढ़ या प्रवर्ध।

**emissary**—(L. *emittere*, to send out) निःसृत; उन शिराओं (veins) के लिये उपयुक्त होता है जो कापालिक भित्ति (cranial wall) के छिद्रों से निकल कर अन्दर की कुल्याओं (sinuses) और बाहर की शिराओं में सम्बन्ध स्थापित करती हैं।

**emmenine**—(Gk *emmenos*, monthly) एमेनिन; जननांग प्रभावक हमोन।

**empodium**—(Gk. *en*, in; *pous*, foot) चुंगल मध्यस्थ। बहुत से कीटों में चंगुलों (claws) के बीच स्थित एक छोटी भिन्नाकार (variable) रचना।

**emulsion**—(L. *emulgere*, to milk out) पायस; इमल्शन; एक तैल युक्त सफेद तरल पदार्थ, जिसमें ६० प्रतिशत खरिक (calcium) और मैग्नेशियम (magnesium) के लवण (salts) होते हैं।

**enamel**—(O. F. *esmailier*, to coat with enamel) इनेमल; दन्त वल्क।

**enantioblastic**—(Gk. *enantios*, opposite; *blastos*, bud) ऑवल अभिमुखी; अण्डप अभिमुखी।

**enantiomorphic**—(Gk. *enantios*, opposite; *morphe*, form) प्रतिबिम्ब रूपी; विपरीताकृति; अभिमुखाकृति।

**enarthrosis**—(Gk. *en*, in; *arthron*, joint) उलूखल सन्धि।

**enation**—(L. *enatus*, grown from) उद्वर्धन; उद्वर्ध।

१—बीजाणु उद्भिद् (स्पोरोफाइट) की सतह से निकला हुआ अनुत्पादक सहायी भाग।

२—किसी भी चिकनी सतह से निकलने वाला भाग।

**encephalisation**—(Gk. *engkephalos*, brain) मस्तिष्क निर्माण।

**encephalocoel**—(Gk. *engkephalos*. brain; *koilos*, hollow) मस्तिष्क कोटर।

**encephalomere**—(Gk. *ekgkephalos*, brain; *meros*, part) मस्तिष्क खण्ड।

**encephalon**—(Gk. *engkephalos*, brain) मस्तिष्क।

**encephalospinal**—(Gk. *engkepralos*, brain; L. *spina*, spine) मस्तिष्क-सुषुम्ना सम्बन्धी।

**enchylema**—(Gk. *en*, in; *chylos*, juice) अतितरल; कोशिका या सेल का अधिक तरल भाग।

**encretion**—(Gk. *en*, within; *krinein*, L. *cernere*, to put apart) उद्दीपक; क्रिया वर्धक अंतःस्राव। (देखिये hormone)

**encyst**—(Gk. *en*, in *kystis*, bladder) पुटीभव; कोशिकावृत होना।

**encystation or encystment**—(Gk. *en*, in; *kystis*, bladder) पुटीभवन; कोशिकीकरण।

**endarch**—(Gk. *endon*, within; *arche*, beginning) केन्द्रीय प्रोटाजाइलमी; एण्डार्क; मध्यादिदारुक; केन्द्रीय प्रोटोजाइलम (central protoxylem) युक्त।

**endaspidean**—(Gk. *endon*, within; *aspis*, shield) अतंवर्धीशल्क; अंतविस्तृतशल्क। टारसस (tarsus) के अन्तः तल तक विस्तृत शल्क (scutes)।

**end bulbs**—अन्त्यपिण्ड। सूक्ष्म बेलनाकार (cylindrical) या अण्डाकार (oval) रचनायें जो सूत्राक्ष (axis cylinder) के अन्तिम छोर पर होती है।

**end cell**—अन्तिम कोशिका; ऐसी कोशिका जो और आगे विभक्त न हो सके।

**endemic**—(Gk. *en*, in; *demos*, people) देशज; स्थानीय।

**enderon**—(Gk. *en*, in; *deros*, skin) अन्तःस्तर। (देखिये—endodermal)

**enderonic**—(Gk. *en*, in; *deros*, skin) अन्तःस्तरीय।

**endites**—(Gk. *endon*, within) अंतः पालि शाखिका; सन्धिपादों (arthropods) में कुछ अवयवों (appendages) के मध्य तल (middle surface) पर स्थिति शाखायें।

**endobasal**—(Gk. *endon*, within; *basis*, base) अन्तंपिण्ड।

**endoblast**—(Gk. *endon*, within; *blastos*, bud) अन्तः स्तर।

**endocardiac**—(Gk. *endon*, within; *kardia*, heart) हृदान्तरिक; हृदय के अन्दर स्थित।

**endocardium**—(Gk. *endon*, within; *kardia*, heart) हृदन्तश्छद; हृदय के आन्तरिक तल (inner surface) का अस्तर (lining) बनने वाली झिल्ली।

**endocarp**—(Gk. *endon*, within; *karpos*, fruit) अन्तः फलभित्ति; ड्रूपीय (drupaceous) फलो में अधिकतर सख्त परिफल भित्ति (pericarp) का सबसे अन्दरूनी स्तर।

**endocarpoid**—(Gk. *endon*, within, *karpos*, fruit; *eidos*, form) विम्बोपम्र स्पोर स्योती; विम्बोपम बीजाणुधानी कवची।

**endochite**—(Gk. *endon*, within; *chiton*, coat) यूगोनियम अन्तः स्तर; डिम्ब मातृ कोशिका अन्तः स्तर; आद्य डिम्ब कोशिका (oogonium) का सबसे अन्दुरूनी स्तर।

[देखिये exochite—डिम्ब मातृ कोशिका वाह्य स्तर
mesochite—डिम्ब मातृ कोशिका मध्य स्तर।

**endochondral**—(Gk. *endon*, within; *chondros*, cartilage) अन्तः उपास्थिक; अन्दर की ओर से अस्थि करण। [देखिये perichondral—वाह्य उपास्थिक; बाहर की ओर से अस्थिकरण]

**endochondrostosis**—(Gk. *endon*, within; *chondros*, cartilage; *osteon*, bone) मध्योत्सारी अस्थि करण; उपास्थि में भीतर से वाहर की ओर अस्थि सचय।

**endochone**—(Gk. *endond*, within; *crane*, funnel) अन्तः कीप; स्पंज (sponge) में वल्क (cortex) के नीचे स्थित विस्तृत गुहिका (crypt) जिससे अन्तर्गामी नलिकायें (incurrents canals) निकलती हैं।

**endochorion**—(Gk. *endon*, within; *chorion*, chroion) अन्तर्चर्मिका; अंतः जरायु।

**endochrome plate**—अन्तः रंज्य पट्ट।

**endochromidia**—(Gk. *endon*, within; *chroma*, colour; *idion*, dim) अन्तः क्रोमीडिया; अन्तः अतिरिक्त न्यूक्लियक कण; मेट्रोक्रोमेटिन (metachromatin) के कलल घोल से निर्मित मेटाक्रोमेटिक कणिकायें (corpuscles)।

**endochylos**—(Gk. *endos*, within; *chylous*, juice) अंतः जल कोशिकीय; अंतः ऊतक (internal tissue) के अन्दर जल कोशिका (water cells) युक्त।

**endocoelar**—(Gk. *endon*, within; *koilos*, hollow) अन्तंभिति सम्बन्धी। गह्वर या सीलोम (coelom) की आन्तरिक (inner wall) अर्थात् अ तंभित्ति (splanchnopleure) से सम्बन्ध रखने वाला।

**endocoelic**—(Gk. *endon*, within; *koilos*, hollow) गुहा अंन्तस्थ।

१—सीएनीमोन (sea-anemones) में विम्ब पर पाया जाने वाला वह अरीय क्षेत्र (radial area) जो एक ही युग्म को दो पेशी व्यवधानों (mesentries) के मध्य में हो।

२—स्पर्शकों (टेन्टीकिल्स) का अंतः चक्र।

**endocone**—(Gk. *endon*, within; *konos*, cone) अन्तः शंकु।

**endocortex**—अन्तः वल्कुट।

**endocranium**—(Gk. *endon*, within; *kranion*, skull) कपालान्तःस्थ। इन्डोक्रेनियम। कुछ कीटों में कपाल के (cranium) आन्तरिक तल (inner surface) पर स्थित एक प्रवर्धन (process)।

**endocrine**—(Gk. *endon*, within; *krinein*, to

seperate) अन्त: स्त्रावी; नि: श्रोत (ग्रन्थि); नलीहीन (ग्रन्थि)।

**endocrinology**—अन्त: स्राव-विज्ञान; अन्तस्राविकी।

**endocuticula**—(Gk. *endon*, within; L. *dim*, of *cutis*, skin) अन्त: त्वक्; अन्त: क्यूटिकल; अन्त: उपत्वचा; कीटों की क्यूटिकल की प्रत्यास्थ अन्त: स्तर; मकड़ियों (spiders) में त्वक् (integument) का अन्त: स्तर।

**endocycle**—(Gk. *endon*, within; *kyklos*, circle) अन्तश्चक्रीय; अंत: ऊतक स्तर; अन्त: फलोएम (internal phloem) के अन्त: स्तर (endodermis) से पृथक करने वाला एक ऊतक स्तर।

**endocyclic**—(Gk. *endon*, within; *kyklos*, circle) अन्त: ऊतक स्तरी।

**endocyst**—(Gk. *endon*, within, *kystis*, bladder) अन्तपुटिका; अन्तर्कोपिका।

**endoderm**—अन्तश्चर्म; अन्तस्त्वचा; अन्त: स्तर।

**endoderm lamella**—आन्त: स्तरिक पटल; कुछ सीलेन्ट्रेट्स (coelenterates) के पास-पास की अरनलिकाओ radial canals) के बीच तथा वृत्ताकार नली (circular canal) और सीलेन्ट्रोन (coelentron) के बीच में स्थित अन्त: स्तर की बारीक तह।

**endodermis**—(Gk. *endon*, within; *derma*, skin) अन्त: स्तर।

**endoenzyme**—(Gk. *endon*, within; *en*, in; *zyme*, leaven) अन्त: एन्जाइम; कोई कोशिकान्तर्गत एन्जाइम।

**endogamy**—(Gk. *endon*, within; *gamos*, marriage) वंश परिणय; अन्तंजन्युता; सजातीय विवाह।

**endogastric**—(Gk. *endon*, within; *gaster*, belly) अन्तंजठर।

**endogenous**—(Gk. *endon*, within; *genos*, birth) अन्तंजात; प्राणी के भीतर उत्पन्न होने वाली।

**endogeny**—अन्तंजनन; किसी गहरी सतह में उत्पत्ति।

**endognath**—(Gk. *endon*, within; *gnathos*, jaw) अन्तंहनु; मौखिकी अवयव शाखा।

**endognathion**—(Gk. *endon*, within; *gnathos*, jaw) एन्डोग्नेथियन; मानव उर्ध्व हनु (premaxilla) का मध्यी टूक (mesial segment)।

**endogonidium**—(Gk. *endon*, within; *dim*, of *gone*, seed) एन्डोगोनीडियम; अन्त: उत्पादक कोशिकायें।

१—युग्मकोद्भिद (gametophyte) पर उत्पन्न अलैंगिक अचल उत्पादक कोशिकायें।

२—निवह (colony) कोशिकायें जैसे वोल्वोक्स (volvox) में।

**endolabium**—(Gk. *endon*, within; L. *labium*,) अन्त: प्रत्योष्ठ।

**endolaryngeal**—(Gk. *endon*, within; *laryngx*, laryax) अंत: स्वयंत्रीय।

**endolithic**—(Gk. *endon*, within; *lithos*, stone) अन्तर्शिमी; अंत: पाषाण; अंत: शैल; शिलान्तर्वासी।

**endolymph**—(Gk. *endon*, within; L. *lympha*, water) अन्तंलसीका; अन्त: कर्ण का तरल पदार्थ।

**endolymphangial**—(Gk. *endon*, within; L. *lympha*, water; Gk. *anggeion*, vessel) अंत: लसीका वाहिनी; अन्तंलसीका वाहिनी।

**endolymphatic**—(Gk. *endon*, within; L *lympha*, water) अन्तंलसीका—; अन्त: लसीकी।

**endolysin**—(Gk. *endon*, within; *lysis*, loosing) एन्डोलाइसिन; श्वेताणुओं (leucocytes) का कोशिकान्तर (intracellular) द्रव्य (substance) जो परिवेष्टित (engulfed) बैक्टीरिया का नाश कर देता है।

**endomere**—(Gk. *endon*, within; *meros*, part) अंत: चर्मज; अन्तन: जनन स्तर (hypoblast) कोशिका जो अंत: चर्म (endoderm) बनाती है।

**endometrium**—(Gk. *endon*, within; *metra* womb) गर्भाशय- अन्त:स्तर गर्भ कला; गर्भाशय का

अस्तर बनाने वाली शलेष्मिक कला. (mucous membrane)।

**endomitosis**—(Gk. *endon*, within; *mitos*, thread) अंतः सममूत्र विभाजन; न्यूक्लियस के विभाजन के बिना ही गुण सूत्रों का गुणन (multiplication)।

**endomixis**—(Gk. *endon*, within; *mixis*, mixing) अन्त: मिश्रण; न्यूक्लियस पदार्थ का अन्दर ही अन्दर मिश्रण।

**endomysium**—(Gk. *endon*, within; *mys*, muscle) पेशीसूत्र बन्धक; महीन मांस के रेशों को बाँधने वाला ऊतक।

**endoneurium**—(Gk. *endon*, within; *neuron*, nerve) तंत्रिका सूत्र बन्धक।

**endoparasite**—(Gk. *endon*, within; *para*, beside; *sitos*, food) अन्त: परजीवी; आंतरिक परजीवी।

**endoperidium**—(Gk. *endon*, within; *peridion*, little pouch) अंतः कवक फलभित्ति।

**endophragma**—(Gk. *endon*, within; *phragma*, fence) अन्त: प्राचीर।

**endophragmal**—(Gk. *endon*, within; *phragma*, fence) अन्त: प्राचीर सम्बन्धी।

**endophyte**—(Gk. *endon*, within; *phyton*, plant) अन्त: पादप; वृक्षान्तर जीव; वृक्षान्तर वृक्ष।

**endophytic**—(Gk. *endon*, within; *phyta*, tree) अन्त पादपी; वृक्षान्तर जीवी; वृक्षों के अन्दर रहने वाला।

**endoplasm**—(Gk. *endon*, within; *plasma*, mould) अन्त: प्रद्रव्य; अन्त: सत्व; अंतर्द्रव्य।

**endoplastic**—(Gk. *endon*, within; *plasma*, mould) अन्त: सत्वक।

**endoplastule**—(Gk. *endon*, within; *plastos*, moulded) प्रजीवी अणु-न्यूक्लियस; किन्ही प्रजीवी (protista) का लघु या अणु न्यूक्लियस (micronucleus)।

**endopleura**—(Gk. *endon*, within; *pleura*, side) अंतः बीजावरण; आंतरिक बीजावरण।

**endopleurite**—(Gk. *endon*, within; *pleura*, side) अन्त: पार्श्वकांश।

१—आंतरवर्ध (apodeme) का पश्च पार्श्व पट्टिका सम्बन्धी (epimeral) भाग (अंश)।

२—पार्श्व पटल पट्टिकाओं (pleurites) के मध्य की भांज (अन्तर्वलय)।

**endopodite**—(Gk. *endon*, within; *pous*, foot) अन्त: पादांश; अंतःपादांश। क्रस्टेशिया (केकड़ा वंशियों) में पाई जाने वाली द्विशाखी (biramous) अवयव की आन्तरिक शाखा।

**endopolyploidy**—(Gk. *endon*, within; *polys*, many; *aploos*, one fold; *eidos*, form) अन्तर्बहुगुणितता।

**endoral**—(Gk. *endon*, within; L. *os*, mouth) मुखान्तरिक; कुछ प्रोटोजोआ (protozoa) में पाई जाने वाले ड्योढी (vestibule) में स्थित रचनायें (structures)।

**endorachis**—(Gk. *endon*, within; *rhachis*, stem) एन्डोरेक्सि; अन्त: यष्टि।

**endosarc**—(Gk. *endon*, within; *sarx*, flesh) अन्त: प्रदव्य; अन्त: सत्व।

**endosiphuncle**—(Gk. *endon*, within; L. *siphunculus*, little tube) अन्त: अणुनलिका।

**endoskeleton**—(Gk. *endos*, within; *skeletos*, hard) अंतः कंकाल; अन्त: पंजर; भीतर का अस्थि पंजर।

**endosmosis**—(Gk. *endos*, within; *osmos*, impulse) अन्त: परासरण; अन्त: प्रसरण; किसी प्रसरणशील (permeable) या अर्धप्रसरणशील (semipermeable) झिल्ली में होकर किसी घोल का अन्दर चले जाना।

**endosome**—(Gk. *endon*, within; *soma*, body) अन्तर्पिण्ड; अन्त: काय।

**endosperm**—(Gk. *endon*, within; *sperma*, seed) अन्तः पोषी; भ्रूण पोष।

१—किन्हीं बीजों का पोषक ऊतक।

२—भ्रूण को घेरे हुए मादा प्रोथैलस में बचा हुआ पोषक पदार्थ।

**endospore, endosporium**—(Gk. *endon*, within; *sporos*, seed) स्पोर स्योती अंतश्चोल; अन्तर्बीजाणु चोल; बीजाणु अंतश्चोल।

१—कुछ प्रोटोजोआ में स्पोर स्योति (sporocyst) का अन्तश्चोल (inner coat)।

२—एक अलैंगिक स्पोर।

३—स्पोर कोषकी स्पोर (sporangial spore)।

४—स्पोर भित्ति का अन्तश्चोल (अस्तर की तह)।

**endosteal**—(Gk. *endon*, within; *osteon*, bone) अन्तः अस्थिछद्—; अंतः अस्थिछदी।

**endosternite**—(Gk. *endon*, within; L. *sternum*, sternum) अन्तर्वक्षास्थि।

**endosteum**—(Gk. *endon*, within; *osteon*, bone) आन्तरिक अस्थि वष्टन; अंतः अस्थिछद।

**endostosis**—(Gk. *endon*, within; *osteon*, bone) उपास्थि अस्थिकरण।

**endostracum**—(Gk. *endon*, within; *ostrakin*, shell) कर्परान्तर की अन्दर की तह; कर्पर।

**endostyle**—(Gk. *endon*, within; *stylos*, pillar) अधोग्रसनी धूक; एन्डोस्टाइल; थाइरोइड ग्रन्थिका अग्रेसर।

यह आकृति यूरोकॉर्डेटा (urochordata), अक्रेनिया (acrania) और लेम्प्रे (lamprey) के एम्मोसीट डिम्भक (ammococte larva) में होती है। इसका सम्बन्ध पक्ष्माभ संभरण (ciliary feeding) से होता है। इससे श्लेष्म (mucus) के सूत्र निकलते हैं जिनसे खाद्यान्न चिपक कर इसकी पक्ष्माभ गति से ग्रसिका (gullet) में पहुँचते हैं। एमोसीट डिम्भक में अधोग्रसनी धूक (endostyle) से प्रौढ़ लेम्प्रे की थाइराइड (thyroid) वाहिनी विकसित होती है, इस कारण कशेरुकों के थाइराइड को भी इसके समजात (homologous) माना जाता है।

**endotergite**—(Gk. *endos*, within; L. *tersum*, back) पटल भांज। कीटों में पृष्ठ पटल (tergite) का अंतर्वलय (infolding) जिससे पेशियाँ (muscles) लगी रहती हैं।

**endotheca**—(Gk. *endon*, within; *theke*, box) अन्तर्पेटिका।

**endothecial**—(Gk. *endon*, within; *theke*, box) अंतस्थीस्यिम सम्बन्धी।

**endothecium**—(Gk. *endon*, within; *theke* box) अंतः स्थीस्यिम।

१—परागकोश (anther) की अंतस्तर।

२—आकृतबीजी (angiosperms) का अंतः स्फुटन स्तर।

३—लिवरवर्टस (liverworts) और मॉस (mosses) की निषिक्त डिम्ब कोशिका (oospore) की मूलोपरीय अष्ठक (apibasal octant) का केन्द्रीय क्षेत्र।

**endotheliocyte**—(Gk. *endon*, within; *thele*, nipple; *kylos*, hollow) पुरारक्त कोशिका।

**endothelium**—(Gk. *endon*, within; *thele*, lining) अन्तश्छद; अन्तः स्तर। वह अधिच्छद (epithelium) जो सीदक कोटरों (serous cavities); हृदय (heart), रक्त और लसीका वाहिनियों का अस्तर (lining) बनाता है।

**endothorax**—(Gk. *endon*, within; *thorax*, chest) अन्तर्वक्ष।

**endotoxin**—(Gk. *endon*, within; *toxikon*, poison) अन्तर्विष।

**endotrachea**—(Gk. *endon*, within, L. *trachia*, windpipe) श्वासिकान्तर स्तर; कीटों में पाई जाने वाली श्वासिकाओं (ट्रेकियल नलिकाओं) की सबसे अन्दर की काइटिनमय (chitinous) तह।

**endotrophic**—(Gk. *endon*, within; *trophe*, nourishment) परांतः पोषित; अन्तः पोषणी; अन्तः पोषी।

**endozoochore**—(Gk. *enpon*, within; *zoon*' animal; *chora*, place) जन्तु प्रकीर्णन; कोई बीज, स्पोर या अंगी का जन्तु के अन्दर ले जाया जाकर प्रकीर्णन (dispersal)।

**end plates**—अन्त: पट्ट।

**end sac**—अन्तर्कोष; कुछ क्रस्टेशिया (केकड़ा वंशियों) के विसर्जन ग्रन्थियों में पाई जाने वाली सीलोम का थालीनुमा अवशिष्ट (vestigial) अंश।

**endysis,**—(Gk. *endysis*, putting on) पुनर्वेष्टन; नए आवरण या वेस्टन का बनना।

(देखिये—ecdysis)।

**energesis**—(Gk. *energein*, to be active) शक्ति-नि:सरण; वह प्रक्रिया (process) जिससे शक्ति (energy) निकले।

**energid**—(Gk. *energos*, working; *idiom*, dim) इर्नजिड; एनरजिड; कोई जीवित सेल (कोशिका) भित्ति युक्त या हीन एक केन्द्रक जीवन सत्व इकाई।

**enervose**—(L. *ex*, without; *nervus*, sinew) अशिरी; शिराहीन।

**engram**—(Gk. *en*, in; *graphein*, to write) एनग्राम; लक्षणछाप।

**engraved**—(Gk. *en*, in; A. S. *grafan*, to dig) खुदा हुआ।

**enlarged**—बढ़ा हुआ; वर्धित।

**ensiform**—(L. *ensis*, sword; *forma*, shape) खड्गाकार, खड्ग (असि) के आकार का।

**entelechy**—(Gk. *en*, in; *telos*, end; *echein*, to hold) जीव सत्ता; जीवों या प्राणियों के अन्तर्गत रहने वाली वह सत्ता (principle) जो उन्हें समुचित (right direction) चलाती रहती है।

**entepicondylar** (foramen)—(Gk. *entos*, within; *epi*, upon; *kondylos*, knob) अर्बुद अन्तरांश (छिद्र)।

**enteral**—(Gk. *enteron*, gut) अंत्रान्तरिक। आँतों के भीतर स्थित।

**enteric**—(Gk. *enetron*, gut) आँत्र; आन्त्रिक; आन्त्रीय; अंत्र—; आँत सम्बन्धी।

**enteroblast**—(Gk. *enteron*, gut; *blastos*, bund) अन्तर्जनत स्तरज; मध्यजनन स्तर (mesoblast) के निर्माण के पश्चात अंतर्जनन स्तरज (hypoblast)।

**enterocoele**—(Gk. *enteron*, gut; *koilos*, hollow) आंत्र गुहा। ऐसा सीलोम (coelom) जो पुरान्त्र (archenteric cavity) से एक या अधिक कोपों (pouches) के रूप में बनकर पृथक होता है।

**enteroderm**—(Gk. *enteron*, gut; *derma*, skin) अन्तर्जनन स्तरज; एन्टीरोब्लास्ट।

**enterogastrone**—(Gk. *enteron*, gut; *gaster*, stomach) एन्टीरोगैस्ट्रोन; ड्यूडेनम का हार्मोन जो आमाशय के स्राव तथा गति आदि को प्रोत्साहित करता है।

**enterokinase**—(Gk. *enteron*, gut; *kinein*, to move) एन्टीरोकाइनेज; अंत्र रस का क्षोभक विशेष जो ट्रिपसीनोजन (trypsinogen) को ट्रिपसिन (trypsin) में बदल देता है।

**enteron**—(Gk. *enteron*, gut) अंत्र; आंत; अन्त्र-प्रणाली; अंत्रनली; आहार नलिका।

**enteronephric**—(Gk. *enteron*, gut; *nephros*, kidney) अन्त्रोत्सर्गिका।

(देखिये exonephric—वहिउत्सर्गिका)

**enteroproct**—(Gk, *enteron*, gut; *proktos*, anus) अंत्र-पश्च गुदीय।

**enterostome**—(Gk. *enteron*, gut; *stoma*, mouth) अन्त्राभिमुख।

**enterosympathetic**—(Gk. *enteron*, gut, *syn*, with; *pathos*, feeling) अंत्र सवेदक; तन्त्रिका तंत्र (nervous system) का वह भाग जो आँतों (intestine) में संलग्न रहता है।

**enterozoa**—(Gk. *enteron*, gut; *zoon*, animal) अन्त्रधर।

**enterozoon**—(Gk. *enteron*, gut; *zoon*, animal) अंत्रपरिर्जवी ।

**entire**—(M. E. *aentr*, untouched) पूर्ण; समग्र; सम्पूर्ण; अविच्छिन्न; विना कटा हुआ ।

**entobranchiate**—(Gk. *entos*, within; *brangchia*, gills) अंतर्गिली; आन्तरिक गिल (gill) वाला ।

**entobronchus**—(Gk. *entos*, within; *brongchos*, windpipe) अंत: श्वासिनी; पक्षीयों में श्वास नलिका (bronchus) की पृष्ठ (dorsal) गौण (secondary) शाखा ।

**entochondrostosis**—(Gk. *entos*, within; *chondros*, cartilage; *ostion*, bone) अंतर्खंरिक संचय; भीतर से आरम्भ होकर बाहर की ओर जाने वाला अस्थिकरण (ossification) ।

**entocodon**—(Gk. *entos*, within, *koden*, ball) एन्टोकोडोन; अंतर्गोलक; गुहिका निर्माणक; कोटर निर्माणक ।

**entocoel**—(Gk. *entos*, within; *koilos* hollow) अंतर्गुहा; व्यवधानान्तरगुहा; एन्थोजोआ (प्रसूनकायों) में पाई जाने वाली किन्हीं दो व्यवधानों के बीच का स्थल (space) ।

**entocondyle**—(Gk. *entos*, within; *kondylos*, knob) अन्तर्बुद; हड्डी के मध्य तल (mesial surface) पर लगा हुआ अर्बुद या अस्थिकन्द (condyle) ।

**entoconid**—(Gk. *entos*, within; *konos*, cone) अन्तर्कस्पी; निम्न चर्वक का पश्चादान्तरिक (postero-internal) कस्प (cusp) ।

**entocuneiform**—(Gk. *entos*, within; *kuneos*, wedge; L. *forma*, shape) अन्त: शंकु; सबसे आन्तरिक दूरस्थ (distal) गुल्फास्थि (tarsal bone) ।

**entocyemate**—(Gk. *entos*, within; *kyema*, embryo) भ्रूणावरणी भ्रूण; जरायु (एमनियोन-amnion) रक्षक और एलनटोइज (allantois) पोषण भ्रूणावरण युक्त भ्रूण ।

**entoderm see endoderm**—अन्तस्त्वचर्म ।

**entogamy**—कीट-परागण ।

**entogastric**—(Gk. *entos*, within; *gaster*, belly) आमाशयान्तरिक; आमाशय के भीतर का ।

**entoglosal**—(Gk. *entos*, within; *glossa*, tongue) अंत: जिह्विका; रसनान्तरिक जिह्वा या जीभ के अन्दर स्थित ।

**entoglossum**—(Gk. *entos*, within; *glossa*, tongue) अंत: जिह्वक ।

१—जिह्विन्तजिह्वक (glassohyal) ।

कुछ मत्स्यों में जिह्वा तक आधार कंठिका (basihyal) का बढ़ा हुआ भाग ।

**entomogamy**—(Gk. *entomon*, insect; *genos*, birth) कीट जनन ।

**entomogenous**—(Gk. *entomon*, insect; *genos*, birth) कीट वर्धी जैसे कुछ फन्जाई ।

**entomology**—(Gk. *entomon*, insect; *logos*, discourse) कीट विज्ञान; षटपाद विज्ञान; षटपद विज्ञान।

**entomophilous**—(Gk. *entomon*, insect; *philein*, to love) कीटपरागी ।

**entoneural**—(Gk. *entos*, within; *neuron*, nereve) अंतस्तंत्रिक; इकाईनोडर्मस (echinoderms) में अपमुख (aboral) परिधि तंत्रिकाओं और जनन तंत्रिकाओं का तंत्र (system) ।

**entopic**—(Gk. *en*, in; *topos*, place) यथास्थानी; अपने समुचित या आदर्श (normal) स्थान में स्थित ।
[देखिये ectopic-स्थानच्युत]

**entoplastron**—(Gk. *entos*, within; F. *plastron*, breat plate) अंतर्वक्ष पट्ट; कूर्मों (chelonia) के वक्ष पट्ट में पाया जाने वाला अग्र मध्यवर्ती (anterior median) पटल या पट्ट (plate) ।

**entopterygoid**—(Gk. *entos* within; *pteryx*, wing; *eidos*, form) अन्त: पक्षिका; एन्टोटेरीगाइड (कपाल की अस्थि); कुछ मत्स्यों में पैलेटाइन के पीछे लगी कला जात अस्थि ।
(देखिये ectopterygoid बाह्य पक्षिका)

**entosphere**—(Gk. *entos*, within; *sphaira*, globe) अन्तर्मण्डल । आकर्षक मण्डल (attraction sphere) का आन्तरिक भाग ।

**entosternite**—see **endosternite**—अन्तः वक्षास्थि ।

**entosternum**—(Gk. *entos*, within; L. *sternum*, breast bone) अन्त: अधरक. अंतः स्टर्नम; एन्टोस्टर्नम; आर्थोपोडा के स्टर्नम का एक अंतः प्रवर्ध ।

**entothorax**—(Gk. *entos*, within; *thorax*, chest) अन्तर्वक्ष; वक्ष पटल (sternite); अध; स्फीतिका (कीट एपोफाइसिस) ।

**entoturbinals**—(Gk. *entos*, within; L. *turbo*, whorl) एन्टोटरबाइनल; एथमोटरबाइनल का एक भाग ।

**entotympanic**—(Gk. *entos*, within; *tympanon*, drum) अन्त: आतकी; अन्त: कर्णपटहास्थि ।

**entovarial**—(Gk. *entos*, within; L. *ovum*, egg) अन्त: डिम्बाशयी ।

**entozoa**—(Gk. *entos*, within; *zoon*, animal) अन्तर्जीवी; आन्तरिक (internal) परजीवी (parasite) जन्तु ।

**entozoic**—(Gk. *entos*, within; *zoon*, animal) अन्तर्जीवी; अन्तर्जीवी सम्बन्धी; किसी अन्य जन्तु या पौधे के शरीर के अन्दर रहने वाला ।

**entrochite**—(Gk. *en*, in; *trochos*, wheel) एन्ट्रोकाइट; स्तम्भी (stalked) क्रिनाइड (crinoid) के जीवाश्म तने की एक सन्धि ।

**enucleate**—(L. *e*, out of; *nucleus*, kernel) (१) न्यूक्लियस हीन (२) न्यूक्लियस हीन करना ।

**envelope**—(F. *envelope*, covering) आवरण; एनवेलप; परिवेष्टन; वाह्यावरण ।

**environment**—(F. *environ*, about) वातावरण; परिस्थिति; किसी जीव पर प्रभाव डालने वाली चारों ओर की परिस्थितियाँ ।

**enzootic**—(GK. *en*, in; *zoon*, animnl) जन्तुपीड़क; जन्तुओं पर आक्रमण करने वाला रोग आदि ।

**enzyme**—(Gk. *en*, in; *zyme*, leaven) एन्जाइम; क्षोभक । वह पदार्थ या रसायन जो अन्य पदार्थों या रसायनों को उत्तेजित करता है। ऐसे रासायनिक पदार्थ जो केवल जीवित प्राणियों द्वारा ही बनते हैं (ऐसा अब तक था पर अभी हाल में कृत्रिम एन्जाइम-रीबोन्यूक्लियक अम्ल का निर्माण हो गया है) । इनकी उपस्थिति के कारण विशिष्ठ रासायनिक पदार्थ एक रूप से दूसरे रूप में परिणित हो जाते हैं और क्षोभक में स्वयं कुछ भी क्षति या भेद नहीं होता । एन्जाइम जिस विशिष्ट पदार्थ की अपक्रांतिकता (reactivity) को तीव्र करते हैं उसे क्रियाधार या कार्यद्रव (सबस्ट्रेट) कहा जाता है। जीवित में उपापचय प्रक्रियायें पूर्ण रूप से एन्जाइम पर निर्भर होती हैं। एन्जाइम मिलकर क्रियाधार को सक्रिय करता है और जैसे ही क्रियाधार आगे रासायनिक परिवर्तन करने लगता है, एन्जाइम इससे पृथक हो जाता है । इस प्रक्रिया के कारण एन्जाइम खर्च नहीं होता है और यह एन्जाइम पुन: और क्रियाधार के साथ रासायनिक क्रिया कराने हेतु प्राप्त हो जाता है। यह क्रिया बहुत कम समय में होती है, इस कारण एन्जाइम की बहुत कम मात्रा क्रियाधार की बहुत बड़ी मात्रा को सक्रिय करने की क्षमता लिये होती है । यह मापा गया है कि कैटालेस (catalose) का एक परमाणु (molecule) हाइड्रोजन परआक्साइ के ४०,००० परमाणु का विघटन प्रति सैकन्ड हिमीकरण (freezing) विन्दु पर कर सकता है।

अधिकांश एन्जाइम केवल एक प्रकार के क्रियाधार रसायन को सक्रिय कर सकते हैं अतः उपापचय की विभिन्न प्रक्रियाओं हेतु बड़ी संख्या में संगतिकारक एन्जाइम होते हैं। प्रत्येक एन्जाइम को इष्टतम (optimum) निष्पादन (perfomance) हेतु कुछ निश्चित प्रतिवन्धों की आवश्यकता होती है ।

एन्जाइम अस्थाई रसायन होते हैं और सरलता से कई रसायनों से उच्चतम क्रियाहीन या नष्ट हो जाते

हैं। यह जीवित कोशिकाओं में ही उत्पन्न होते हैं और उनके अन्दर या बाहर कार्य करते हैं। कोशिकाओं की उपापचय प्रक्रियाओं में, तथा पाचन आदि में तंत्र के रूप में कार्य करते हैं। क्योंकि एक प्रक्रिया का उत्पाद, दूसरे के लिए क्रियाधार बनता है।

कोशिका के अन्दर किसी एन्जाइम की प्रभावी मात्रा दो प्रकार से नियंत्रित होती है।

(१) जीव की सक्रियता के नियंत्रण होने से—नवीन एन्जाइम के परमाणु संश्लेषित या अवरुद्ध होते हैं।

(२) किसी उत्पाद (product) के आ जाने से—यह उत्पाद या तो स्वय एन्जाइम के परमाणु हों अथवा किसी अन्य के जो श्रृंखला में होते हैं।

एन्जाइम का नाम अंग्रेजी में क्रियाधार के स्वभाव को दर्शाने वाले शब्द के साथ अंत में-ase प्रत्यय लगा देने से बनता है। जैसे एमाईलेस (amylase), डिहाइड्रोजिनेस (dehydrogenase) आदि या फिर उनकी विशेषता दर्शाते हुए जैसे—

प्रोटीन अ घटक (प्रोटीनलयी) एन्जाइम (proteolytic enzyme), समएन्जाइम (isoenzyme), सहेतुक एन्जाइम (adaptive enzyme)।

**eocene**—(Gk. *eos*, dawn; *kainos*, recent) इओसीन; आदि नूतन; नवोदय। एक युग (epoch) का नाम।

**eogaea**—(Gk. *eos*, dawn; *gaia*, land) पुराभूमि। पृथ्वी का एक जन्तु भौगोलिक विभाग (zoogeographical division) जिसमें अफ्रीका, दक्षिण अमेरिका, आस्ट्रेलिया तथा एशिया सम्मिलित है।

**eosinophil**—(Gk. *eos*, dawn; *philein*, to love) इओसिनोफिल; ईओसिन प्रेमी; ऐसी कोशिकायें जो ईओसिन रंग से लाल हो जाते हैं।

**eozoic (period)**—(Gk. *eos*, dawn; *zoe*, life) जीवोदय काल।

[देखिये archaean और precambrian]

**epacme**—(Gk. *epi*, upon; *akme*, point) परमोन (परम + ऊन) विकास; किसी जन्तु समूह के विकास में वह स्थिति (stage) जो विकास की पराकाष्ठा (highest point) से जरा पहिले रहती है

**epalpate**—(L. *ex*, without; *palpus*, palp) अमर्शकी; मर्शकहीन; बिना मर्शक (palp) वाला।

**epanthous**—(Gk. *epi*, upon; *anthos*, flower) पुष्पवासी।

**epapillate**—(L. *ex*, without; *papila*, nipple) अकूटकी; कूट हीन; बिना कूट (papilla) का।

**epapophysis**—(Gk. *epi*, upon; *apophysis*, offshoot) मध्य प्रवर्द्धन; कशेरु (vertebra) में सुषुम्ना तोरण (neural arch) पर बीचों-बीच लगा हुआ प्रवर्द्धन (process)।

**eparterial**—(Gk. *epi*, upon; L *arteria*, artery) धमनोपरि।

**epaulettes**—(F. *epaule*, shoulder) अंसिका (१) अनेक मेडयूसाकायों (scypozoa) में मुख भुजाओं (oral arms) की बाहरी तट से निकले हुए शाखा युक्त (branched) या ग्रन्थिल (knobbed) प्रवर्धन (processes)। (२) शल्यीप्लूटियस (echinopluteus) में तन्त्रों (cilia) से बनी अर्ध-चन्द्राकार (crescentric) मेड़ (ridge)।

**epaxial**—(Gk. *epi*, upon; L. *axis*, axle) अक्षापरिस्थ। अक्ष रेखा (axis) से ऊपर स्थिति।

**epedaphic**—(Gk. *epi*, upon; *edaphos*, soil) आबोहवानुसार; आबोहवा पर निर्भर।

**epencephalon**—(Gk. *epi*, upon; *engkephalos*, brain) उर्ध्वपश्चात मस्तिष्क; सेरेबिलम।

**ependyma**—(Gk. *ependyma*, outer garment) बहिअस्तर; मस्तिष्क और सुषुम्ना कोटरों (cavities) का कोशिकाओं से निर्मित अस्तर।

**ependymal**—(Gk. *epeondyma*, outer garment) बहिअस्तर सम्बन्धी।

**epharmosis**—(Gk. *epi*, towards; *harmos*, fitting) अनुकूलन प्रक्रिया।

**ephebic**—(Gk. *epi*, upon; habem; puberty) प्रौढ़।

**ephemeral**—(Gk. *ephemeros*, daily) अल्पकालिक; अल्पायु; अल्प जीवित।

**ephippial**—(Gk. *ephippion*, saddle cloth) पर्याणिका सम्बन्धी; शीतकालीन अण्डे जैसे रोटीफर्स (rotifers) और डेफनिड्स (daphnids) के।

**ephippium**—(Gk. *epi*, upon; *hippos*, horse) पर्याणिका; काठी या पर्याण (saddle) जैसा।

**ephyra**—(Gk. *ephyra*, nymph's name) एफिरा; कुछ मेड्यूसाकाओं (scyphozoa) की एक स्वतन्त्र प्लावी (free-swimming) स्थिति जो पुटिका (scyphistoma) के शृंखलीकरण (strobilation) से बनती है।

**epiaxial**—(Gk. *epi*, upon; L. *axis*, axis) अक्षोर्ध्व।

**epibasal**—(Gk. *epi*, upon; L. *basis*, base) मूलोपरीय; मूल (base) के ऊपर स्थित।

**epibenthos**—(Gk. *epi*, upon; *benthos*, depths) एपीबेनथोस; शतोपरिफैंदमी; वे जन्तु और वनस्पति समुदाय (fauna and flora) जो ज्वार-माटा के निम्न समतल (low water mark) और १०० फैदम (fathom) की गहराई के बीच पाये जाते हैं।

**epibiotic**—(Gk. *epi*, upon; *bios*, life) जीवोपरिवासी; अतिजीवी; अधिजीववासी।

**epiblast**—(Gk. *epi*; upon; *blastos*, bud) अधिकोरक; वाह्य स्तर; द्विस्तर भ्रूण (gastrula) का वाहरी स्तर (layer)।

**epiblema**—(Gk *epiblemma*, cover) मूलवाह्य स्तर; मूल वहिःस्थ स्तर; मूलोपरि; मूल (जड़) ऊतक का सबसे बाहरी स्तर।

**epibole, epiboly**—(Gk. *epi*, upon; *bole*, throw) इपीबोल; इपीबोली; वहिवलन; भ्रौणिक स्थितियों (embryonic stages) में इस प्रकार वढ़ना कि वह किसी अन्य भाग के ऊपर चढ़ता चला जाये।

**epibolic**—(Gk. *epibole*, putting on) परिवलन।

**epibranchial**—(Gk. *epi*, upon; *brangchia*, gills) अधिगिल; उर्ध्वगिलक।

**epicalyx**—(Gk. *epi*, upon; *kalyx*, cup) वाह्यदलोपरि; एपिकैलिक्स; अतिरिक्त बाह्यदल रचना।

१—अनुपर्ण (stipules) युग्मों में जुड़े हुए जिससे अतिरिक्त कैलिक्स (extra calyx) रचना वन जाती है।

२—कैलिक्स के ठीक नीचे सहपत्रों (bracts) और लघु सहपत्रों (bracteoles) के एकत्रित होने से बनी रचना।

**epicanthus**—(Gk. *epi*, upon; *kanthos*, corner) उपाक्षच्छद। ऊपरी पलक (upper eyelid) का आँख के भीतर कोण (inner angle) पर बढ़ा हुआ होना।

**epicardium**—(Gk. *epi*, upon; *kardia*, heart) हृद्वहिछ्च्छद।

**epicarp**—(Gk. *epi*, upon; *karpos*, fruit) एपीकार्प; परिफलभित्ति; वाह्यफलभित्ति बहिस्तर; बाह्यफल भित्ति का बाहरी स्तर।

[देखिये— exocarp—वाह्यफलभित्ति]

**epicentral**—(Gk. *epi*, upon; *kentron*, centre) केन्द्रकोपरीय; केन्द्रकोपरी; अधिकेन्द्र। कशेरू (vertebra) के केंद्रक (centra) से लगा या उठा हुआ।

**epicerebral**—(Gk. *epi* upon; L. *ceredrum*, brain) मस्तिष्कोपरीय।

**epichilium**—(Gk. *epi*, upon; *cheilos*, lip) परिपंखुडीदल; ऑरकिड (orchid) के निम्न पंखुडी (lower petal) की अन्तस्थ पत्ती (दल)।

**epicole**—(Gk. *epi*, upon; *coel*, cavity) उपरिवासी।

**epichordal**—(Gk. *epi*, upon; *chorde*, cord) पृष्ठ दण्डोपरीय। पृष्ठ दण्ड या नोटोकोर्ड (notochord) के ऊपर स्थित।

**epicoel**—(Gk. *epi*, upon; *coel*, cavity) उर्ध्वपश्चादगुहा; अनुमस्तिष्क गुहा; उर्ध्वपश्चात मस्तिष्क गुहा; (१) उर्ध्वपश्चात मस्तिष्क (epencephalon) या सैरेबिलम (cerebellum) की गुहा (२) अन्तर्वलन गह्वर; वह

गह्वर (सीलोम–coelom) जो अन्तर्वलन (invagination) से बने।

**epicondylar**—(Gk. *epi*, upon; *kondylos*, knob) अर्बुद शोफीय; अर्बुद शोफ (epicondyle) सम्बन्धी।

**epicondyle**—(Gk. *epi*, upon; *kondylos*, knob) अर्बुद शोफ; अधिअस्थि कंद। प्रगण्डास्थि (humerus) और जंघास्थि (femur) के दूरस्थ अन्त (distal end) पर स्थित एक शोफ (protruberance)।

**epicone**—(Gk. *epi*, upon; *konos*, cone) अधिशंकु; मेखलाग्र। मेखला कशीयों या डाइनोफिलैजिलेटेस (dinoflagellates) में मेख (girdle) से आगे का भाग।

**epicoracoid**—(Gk *epi*, upon; *korax*, crow) उपांसक; अधिअंस तुण्ड। एम्फीबिया या द्विधाजीवी (amphibians), सरीसृपों (reptiles) और पुरास्तनीयों (monotremes) में पाई जाने वाली अंसक (coracoid) के वक्ष (sternum) की ओर वाले छोर पर स्थित एक हड्डी या उपास्थि।

**epicormic**—(Gk. *epi*, upon; *kormos*, trunk) सुप्तकलिकाजात; सुप्तकोरक प्रभव; सुप्त कोरक से उत्पन्न होने वाला।

**epicotyl**—(Gk. *epi*, upon; *kotyle*, vase) एपीकोटाइल; बीजपत्रोपरिक; प्रांकुर (plumule) अक्ष।

**epicoxa**—(Gk. *epi*, upon; L. *coxa*, hip) अधिवक्षांग; अधिकोन्सा।

**epicoxite**—(Gk. *epi*, upon; L. *coxa*, hip) कक्षांगप्रवर्ध।

**epicranial**—(Gk. *epi*, upon; *kranion*, skull) उपकपालीय; अधिकपाली।

**epicranium**—(Gk. *epi*, upon; *kranion*, skull) उपकपाल; अधिकपाल। १—कीटों (insects) में आँखों के बीच और पीछे वाला भाग। २—कपाल के ऊपर स्थित बनावटें।

**epicranius**—(Gk. *epi*, upon; *kranion*, skull) एपीक्रेनियस (शिरोवल्क—scalp—पेशी)।

**epicrine**—(Gk. *epi*, upon; *krinein*, to separate) एपीक्राइन; कोशिकाहीन स्राव परित्यक्तता; ऐसी ग्रन्थियां जो स्राव को बिना कोशिका विघटन के निकालती हैं।

**epicritic**—(Gk. *epi*, upon; *krinein* to judge) त्वग्वेदनीय। यह शब्द त्वचा (skin) में स्पर्श आदि सम्बन्धी तंत्रिकामण्डल (nervous system) या उत्तेजनाओं (stimuli) के लिये प्रयुक्त होता है।

**epicuticula**—(Gk. *epi*, upon; L. *dim*, of *cutis*, skin) अधित्वक्; अधिक्यूटिकल।

**epicyst**—(Gk. *epi*, upon; *krinein*, to judge) बहिर्कोषिका; बाह्यस्योति कोषिकावृत (encysted); एक कोष्ठकों या प्रोटोजोआ (protozoa) में बाहरी प्रतिरोधी (resistant) सिस्ट या कोषिका (cyst)।

**epicyte**—(Gk. *epi*, upon; *kytos*, hollow) बहिःप्रद्रव्य बाह्य स्तर; बहिःप्रद्रव्य (एक्टोप्लाज्म) का बाहरी स्तर।

**epidemes**—(Gk. *epi*, upon; *demes*, body) पक्षसन्धिक। कुछ कीटों (insects) में पाई जाने वाली छोटी-छोटी रचनायें (structures) जो पंखों (wings) के जोड़ (articulation) से घनिष्ठ सम्बन्ध रखती हैं।

**epidermis**—(Gk. *epi*, upon; *derma*, skin) उपत्वक्; अधिचर्म; बहिश्चर्म; बहिश्च्छद; बाह्यत्वचा। त्वचा (skin) की ऊपर की तह।

**epididymis**—(Gk. *epi*, upon; *didymis*, testicle) उपांड; एपिडिडिमिस।

**epidural**—(Gk. *epi*, upon; L. *dura*, hard) दृढ़च्छदीय।

**epigamic**—(Gk. *epi*, upon; *gamos*, marriage) विपरीतलिङ्गाकर्षी का मद; प्रियानुरञ्जी। विपरीतलिङ्गी (opposite sex) को आकर्षित करने वाला जैसे आराधन (courtship) में चमकीले रंग आदि का प्रदर्शन।

**epigaster**—(Gk. *epi*, upon; *gaster*, belly) पश्चांत्र। भ्रौणिक (embryonic) आंत्र (intestine) का वह भाग जो बाद में बृहदान्त्र (colon) बन जाता है।

**epigastric**—(Gk. *epi*, upon; *gaster*, belly) उर्ध्व-जठर।

**epigastrium**—(Gk. *epi*, upon; *gaster*, stomach) उर्ध्व जठर क्षेत्र; जठरोपरि; कीटों में मध्यवक्ष (mesothorax) और पश्चवक्ष (metathorax) के वक्षीय (sternal) भाग (portions)।

**epigeal**—(Gk. *epi*, upon; *gaia*, land) भूम्युपरिक; भूतलवासी; पृथ्वी के ऊपर रहने वाला।

**epigenesis**—(Gk. *epi*, upon; *genesis*, descent) पश्चजनन; नवजननवाद; वर्धन (development) के विषय में यह मत है कि भ्रूण (embryo) पूर्णतया नई निर्मित रचना (creation) होती है न कि यह मत कि भ्रूण में पूर्व रचित (preformed) बनावटें होती हैं जो केवल खुलती चली जाती हैं।

**epigenotype**—(Gk. *epi*, upon; *genos*, descent; *typos*, image) परिसमजीवी; अनुवंश व्यवस्था (सम-जीवी—genotype) और व्यक्तादर्श (phenotype) प्रक्रियायों की श्रृंखला का निरन्तरन (concatenation)।

**epigenous**—(Gk. *epi*, upon; *genos*, descent) तलोपरि; तल पर उगने वाला या वृद्धि पाने वाला।

**epiglottis**—(Gk. *epi*, upon; *glotta*, tongue) एपीग्लॉटिस; घांटीढक्कन; उपकण्ठ; कण्ठाच्छादन; कण्ठोपरिपत्रक।

**epignathous**—(Gk. *epi*, upon; *gnathos*, jaw) लम्बोर्ध्वहनु; ऐसे जन्तु जिनका ऊपर का जबड़ा नीचे के जबड़े से ज्यादा लम्बा हो।

**epigonial**—(Gk. *epi*, upon; *gonos*, offspring) जननोपृष्ठपरि; जनन उत्संगोपरि; जनन उत्संग का निष्फल पश्च भाग।

**epigonium**—(Gk. *epi*, upon; *gone*, seed) वहिर्गोनियम; लिवरवर्तस (liverworts) का तरुण स्पोर कोष (sporangial sac)।

**epigynal**—(Gk. *epi*. upon; *gyne*, woman) वाह्यमादा जननांगी।

**epigynous**—(Gk. *epi*, upon; *gyne*, woman) जापांगोपरिक; डिम्बाशय संहत; विभिन्न चक्र डिम्बाशय (ovary) पर ही संहत या रोपित।

**epigynum**—(Gk. *epi*, upon; *gyne*, woman) वाह्यमादाजननांग; एरेकनिडा (aracnida) आदि में।

**epigyny**—(Gk. *epi*, upon; *gyne*, woman) जांपागोपरिकता; डिम्बाशय संहता।

**epihyal**—(Gk. *epi*, upon; *hyoides*, Y—shaped) एपिहायल; उर्ध्व हायक।

**epilabrum**—(Gk. *epi*, upon; L. *labrum*, lip) प्रोष्ठपार्श्वक; आयुतपादों (मिरियापोडा—myriapoda) में पाया जाने वाला अग्रोष्ठ (labrum) के पार्श्वीय भाग (side) पर एक प्रवर्धन (process)।

**epilemmal**—(Gk. *epi*, upon; *lemma*, skin) मासाँच्छदी; माँसाच्छद (sarcolemma) के तल पर पाई जाने वाली संवेदनीय तंत्रिका अन्त्य (nerve endings) आदि।

**epilithic**—(Gk. *epi*, upon; *lithos*, stone) पापाणोपरि—।

**epilobus**—(Gk. *epi*, upon; *lrpes*, lobe) उर्ध्व-दली।

**epimandibular**—(Gk. *epi*, upon; L. *mandibulum*, jaw) एपीमेन्डीबूलर; नीचे के जबड़े की एक हड्डी।

**epimeral**—(Gk. *epi*, upon; *meros*, part) पश्च पार्श्व पट्टिका सम्बन्धी।

**epimere**—(Gk. *epi*, upon; *meros*, part) उर्ध्ववंट।

**epimerite**—(Gk. *epi*, upon; *meros*, part) अध्यंशक; एपीमेराइट; अधिखण्ड; किन्हीं गिरिगैरीनिना (gregarinina) में प्रोटोमेराइट (protomerite) का पाती (deciduous) भाग।

**epimeron**—(Gk. *epi*, upon; *meros*, part) एपीमिरान; पश्च पार्श्व पट्टिका; सन्धिपादों (arthropoda) में पार्श्वपटल (pleuron)।

**epimorpha**—(Gk. *epi*, upon; *morphe*, form) पूर्णावयवी; वे लारवा या अभ्रक (larvae) जिनमें प्रोद्भव

(hatching) समय से ही पूर्व सब अवयव (appendages) विद्यमान रहते हैं।

**epimorphosis**—(Gk. *epi*, upon; *morphosis*, shaping) क्रमोत्पत्ति; पुनरुत्पत्ति (regeneration) का वह प्रकार जिसमें नए भाग (new part) के बनने से पहले नया तत्व (material) सतत वृद्धि (proliferation) द्वारा बढ़ता है।

**epimysium**—(Gk. *epi*, upon; *mys*, muscle) पेशी पिधान; सम्पूर्ण पेशी को ढ़के रहने वाला सान्तराल ऊतक (aereolar tissue) का बना हुआ पिधान (sheath)।

**epinasty**—(Gk. *epi*, upon; *nastos*, close-pressed) अधोकुंचन; एपीनेसटी। पृष्ठ-अधर (dorso--ventral) अंग के ऊपरी तल की अधिक वृद्धि जिसके कारण नीचे की ओर झुकन या टेढ़ापन आ जाता है।

**epinephric**—(Gk. *epi*, upon; *nephros*, kidney) उपवृक्क रस--एड्रीनेलिन (adrenalin) आदि।

**epinephrine**—(Gk. *epi*, upon; *nephros*, kidney) एपीनेफरिन या एपीनेफरिन या एड्रोनेलिन या एड्रीनिन उपवृक्क रस।

**epinephros**—(Gk. *epi*, upon; *nephros*, kidney) उपवृक्क।

**epineural**—(Gk. *epi*, upon; *neuron*, nerve) अधितंत्रिक; (१) सुषुम्ना तोरण (neural arch) से से उद्भित होने वाली (तंत्रिका आदि)। (२) कीटों में भ्रूण और योक (डिम्बान्न) के मध्य कुल्या (साइनस), जिससे देह गुहा का निर्माण आरम्भ होता है। (३) इकाईनोडर्मेटा में अरीय तंत्रिका (radial nerve) के वाहर की नाल (canal)।

**epineurium**—(Gk. *epi*, upon; *neuron*, nerve) रज्जु वेष्टन; तंत्रिकावरण; तंत्रिका रज्जुका वाह्यावरण।

**epinotum**—(Gk. *epi*, upon; *notom*, back) एपीनोटम; पूर्वश्रृंखिका; उपपृष्ठिका।

**epiopticon**—(Gk. *epi*, upon; *opsis*, sight) एपीओपटीकॉन; कीटों में दृष्टि पालियों (optic lobes) के के मध्य का मण्डल (zone)।

**epiotic**—(Gk. *eip*, upon; *ous*, the ear) अधिकर्णिक; एपीओटिक; उपरिकर्णक; उपरिकर्णास्थि-अस्थि विशेष।

**epiparasite**—(Gk. *epi*, upon; *para*, beside; *sitos*, food) वाह्य परजीवी; वहिष्परजीवी।

**epipatalous**—(Gk. *epi*, upon; *petalon*, petal) दललग्न (पुंकेसर)।

**epipharyngeal**—(Gk. *epi*, upon; *pharynx*, throat) कण्ठ पृष्ठीय। कण्ठ (pharynx) के ऊपरी या पृष्ठ तल से सम्बन्ध रखने वाला।

**epipharynx**—(Gk. *epi*, upon; *pharynx*, throat) अधिग्रसनी; उपकण्ठक; कीटों (insects) के मुख विवर (mouth cavity) में पाई जाने वाली रचना विशेष।

**epiphragm**—(Gk. *epi*, upon; *phragma*, covering) उप-पट।

**epiphyle**—(Gk. *epi*, upon; *phyllon*, leaf) अधिपर्ण; पर्णपादप; ऐसा पौधा (पादप) जो पत्तियों पर उगते हैं जैसे कुछ लाइकिन्स (lichens)।

**epiphyllous**—(Gk. *epi*, upon; *phyllon*, leaf) परिदल लग्न; अधिपर्णी।

**epiphysial**—(Gk. *epi*, upon; *phyein*, to gr.. v) अग्र-तरूणास्थिकी।

**epiphysis**—(Gk. *epi*, upon; *phyein*, to grow) अधिप्रवर्ध; एपीफाइसिस।

(१) वर्धित अस्थि का प्रवर्ध से अस्थि गठित (ossified) छोर (end) जो सन्धि में भाग लेता है। स्तनी की अवयव अस्थियों (limb bones) और कशेरुक (vertebra) पर अधिप्रवर्ध (epiphysis) होता है। अधिप्रवर्ध का भाग-शेष अस्थि (अस्थि कांड—diaphysis) से उपास्थि पट्ट (cartilage plate) द्वारा पृथक रहता है। समस्त अस्थि की वृद्धि अस्थिकांड (diaphysis) की ओर से नवीन अस्थि द्वारा उपास्थि पट्ट पर अतिक्रमण करने से और अधिप्रवर्ध की ओर से उपास्थि

निर्माण करने से होती है। जब वर्धन पूर्ण हो जाता है। दोनों अधिप्रवर्ध और अस्थि कांड आपस में संलयित हो जाते है।

(२) अधि प्रवर्ध (epiphysis) पिनियल काय (pineal body) के लिये पर्यायनाम (synonym) है।

**epiphyte**—(Gk. *epi*, upon; *phyton*, plant) एपिफाइट, अधिपादप। ऐसे पौधे जो अन्य किसी पौधे की सतह पर रहते हैं।

**epiphytic**—(Gk. *epi*, upon; *phyton*, plant) अधिपादपीय।

**epiphytotic**—(Gk. *epi*, upon; *phyton*, plant) पादप महामारी।

**epiplankton**—(Gk. *epi*, upon; *plangktos*, wandering) अधिप्लवक।

**epiplasm**—(Gk. *epi*, upon; *plasma*, mould) शिष्ट सत्व; अधिद्रव्य; गर्भ-मातृ कोशिका (brood mother cell) का साइटोप्लाज्म (cytoplasm) जो सन्तति निर्माण के बाद बचा रहे।

**epiplast**—(Gk. *epi*, upon; *plastos*, moulded) अधिलवक; ऐपीप्लास्ट।

**epiplastron**—(Gk. *epi*, upon; F. *plastron*, breast plate) एपिपलास्ट्रोन; अग्रवक्ष पट्ट।

**epipleura**—(Gk. *epi*, upon; *pleuron*, rib) अधिपार्श्वक; उपपुर्शक।

**epiploic**—(Gk. *epiploon*, coil of entrails) उदरास्तर भांज सम्बन्धी। (देखिये omentum)

**epiploon**—(Gk. *epiploon*, coil of entrails) (१) वृहत् उदरास्तर। (२) मेदोमय ऊतक (कीट आदि का)

**epipodial**—(Gk. *epi*, upon; *pous*, foot) अधिपादी; पादापारिक सम्बन्धी।

**epipodium**—(Gk. *epi*, upon; *pous*, foot) पादापरिक; (१) गैस्ट्रोपोडा में पाद (foot) के छोर पर पाई जाने वाली भांज (fold); मेड़ (ridge) या दल (lobe), पर्णफलक या लैमिना।

**epipodite**—(Gk *epi*, upon; *pous*, foot) उपपादांश।

**epiprecoracoid**—(Gk. *epi*, upon; L. *prae*, before) उप अग्रांसक; कुछ कूर्मो (chelonia) के अंस वलय (pectoral girdle) में अग्रांसक (precoracid) के निचले सिरे (छोर) पर लगी हुई एक छोटी उपास्थि (cartilage)।

**epiproct**—(Gk. *epi*, upon; *proktos*, anus) गुदोर्ध्व पट्ट।

**epipteric**—Gk. *epi*, upon; *petron*, wing) एपिटेरिक; एक हड्डी का नाम; पक्षोपम; पाक्षिक; पक्षोपरिस्थि।

**epipterygoid**—(Gk. *epi*, upon; *pteryx*, wing) एपिटेरीगॉइड (कपाल की लघु अस्थि); अधित्र्यांगिक (अस्थि)।

**epipubic**—(Gk. *epi*, upon, L. *pubes*, adult) अधिजघनास्थि; उपनितम्वास्थिनी।

**epipubis**—(Gk. *epi*, upon; L. *pubes*, adult) उपनितम्वास्थि।

**epirhizous**—(Gk. *epi*, upon; *rhiza*, root) मूलोपरिक; मूल (जड़) पर लगा हुआ।

**epirrhysa**—(Gk. *epirrhein*, to flow into) आवाही या निक्षेपिक नाली (स्पंज में)।

**episematic**—(Gk. *epi*, upon; *sema*, sign) अधिबोधक; अभिज्ञापक; पहिचानने में सहायता देने वाला, जैसे रंग चिन्ह (markings) आदि।

**episeme**—(Gk. *epi*, upon; *sema*, sign) अधिचिन्ह।

**episepalous**—(Gk. *epi*, upon; F *sepole*, sepal) अधिवाह्यदली; वाह्यदलसंलग्नी।

**episome**—(Gk. *epi*, upon; *soma*, body) अधिकाय; एपीसोम; वे असंतत (discrete) आनुवंशिक (genetic) तत्व (elements) जो बैक्टीरिया कोशिकाओं में स्वायत्त दशा (autonomous condition) या समाकलित दशा (integrated condition) में

**ferruginous**—(L. *ferruginus*, rusty) जंकोपम; लोहमय।

**fertile**—(L. *fertilis*, fertile) उत्पादनक्षम्य; उर्वर; जननक्षम्य। (१) सन्तति उत्पन्न करने की योगयता या सामर्थ्य रखने वाला। (२) उपजाऊ। (३) फलद।

**fertilisation**—(L *fertilis*, fertile) निषेक; निषेचन; नर (male) और नारी (female) पुराष्ट्यों या प्राक्केन्द्रक (pronuclei) का संयोग (union)।

**fertilised**—(L. *fertilis*, fertile) निषिक्त; निषेचित।

**fertility vitamin**—टोकोफिरोल; विटामिन 'ई'।

**fertilizin**—(L. *fertilis*, fertile) फरटीलाइजिन; घुलनशील कलल पदार्थ जो कुछ अण्डे (eggs) उत्पन्न करते हैं और जिससे शुक्राणुओं का एकत्रीकरण तथा डिम्ब विभाजन आरम्भ होता है।

**fetlock**—(Icel. *fet*, step; *lokka*, tuft of hair) पेस्टर्न रोमगुच्छ; अश्व में पेस्टर्न सन्धि के पीछे पाया जाने वाला रोम गुच्छ।

**fibre**—(L. *fibra*, band) सूत्र; रेशा; तन्तु।

**fibril, fibrillae**—(L. *fibrilla*, small fibre) सूत्रिका; तंतुक।

**fibrillate**—(L. *fibrilla*, small fibre) सूत्रिका युक्त।

**fibrin**—(L. *fibra*, band) फाइब्रिन; रक्त का थक्का बनने के पश्चात् पाया जाने वाला अनघुलनशील प्रोटीन जिसका पाचन, आमाशयिक रस में सरलता एवं शीघ्रता से हो जाता है।

**fibrinogen**—(L. *fibra*, band; Gk. *genos*, descent) फाइब्रिनोजन; रक्त की घुलनशील प्रोटीन जो थ्रोमबिन की क्रियाशीलता से फाइब्रिन बनाकर रक्त का थक्का बनाती है।

**fibroblast**—(L. *fibra*, band; Gk. *blaskos*, band, फाइब्रोब्लास्ट; वन्धक ऊतक कोशिकायें जैसे फाइब्रोसाइट (fibrocyte) डेसमोसाइट (desmocyte) आदि।

**fibro-cartilage**—(L. *fibra*, band; *cartilago*, gristle) सूत्रोपास्थि।

**fibrous**—(L. *fibra*, band) सूत्री; सूत्रयुक्त; रेशेदार।

**fibula**—(L. *fibula*, buckle) फिबुला; पिण्डली (shin) की छोटी और बाहरी हड्डी; बहिर्जंघिका।

**fibulare**—(L. *fibula*, buckle) फिबुलर; अन्तःगुल्फिका; गुल्फ (tarsus) की समीपस्थ पंक्ति (proximal row) का बाहरी टुक या तत्व (element)।

**field**—(A. S *feld*, the open country) क्षेत्र; खेत; स्थान।

**filament**—(L. *filum*; thread) सूत्र; तन्तु।

**filial cell**—संतान कोशिका।

**filial generation**—संतति श्रेणी (पीढ़ी); संतानीय पीढ़ी।

**filial regression**—संतति परावर्तन; सतानीय प्रतिक्रमण; प्रमुख पितरों (outstanding parents) से उत्पन्न सन्तति (offspring) की अपने लक्षणों में जाति प्रकार (species) की सामान्य अवस्था (average) की ओर लौट जाने वाली प्रवृत्ति (tendency)।

**filiation**—वंशाग्र तत्व।

**filicauline**—(L. *filum*, thread; *candis*, stalk) सूत्रोपम स्तंभी।

**filiciform, filicoid**—(L. *filix*, fern; *forma*, shape; Gk. *eidos*, form, फर्नवत; फर्नोपम; फर्नसदृश; पर्णांगोपम; पर्णांग (फर्न) सदृश।

**filicoid**—पर्णांगाभ; फर्नाभ।

**filiform**—(L. *filum*, thread; *forma*, shape) सूत्राकार; सूत्रोपम; तंतु रूप।

**filiform papillae**—सूत्रोपम कूट।

**filigerous**—(L. *filum*, thread; *gerere*, to carry) सूत्रोपम कषी।

**filippi's glands**—फिलीपी ग्रन्थियाँ; वाहिनी युक्त युगल कोशेय ग्रन्थि (silk gland) जो चिक्कण (viscid) स्राव को कोशेय नलिकाओं में पहुँचाती हैं।

**fillet**—(L. *filum*, thread) श्वेत पदार्थ पट्ट (मस्तिष्क में)।

**filoplume**—(L *filum*, thread; *pluma*, feather) रोमपर्ण। बाल सरीखा पतला पर (feather) जिसका अक्ष (axis) लम्बा और अगले सिरे पर कुछ थोड़े तंत्रों (बार्बो-barbs) से युक्त होता है।

**filopodia**—(L. *filum*, thread; Gk. *pous*, foot) सूत्रास्थायी पाद; सूत्रपादाभ। कुछ एक कोशिकाओं (प्रोटोजोआ-protozoans) में पाए जाने वाले सूत्रोपम अस्थायी पाद (pseudopodia)।

**filose**—(L. *filum*, thread) सूत्राकार; तागे जैसा बारीक।

**filter**—passers निस्पंदन अंगी; ऐसे अंगी जो चालनी में से निकल जाते हैं जैसे वाइरस (virus)।

**filterable virus**—निस्पंदी वाइरस (विषाणु)।

**filum terminale**—सुषुम्नांत।

**fimbria**—(L *fimbria*, fringe) झल्लरी; कोई झालर नुमा (fringe-like) रचना (structure)।

**fimbriated**—(L *fimbria*, fringe) झालरदार; झल्लरी युक्त।

**fin**—(A. S. *finn*. fin) फिन; क्षेपणी।

**finger**—(A. S. *finger*) उँगली; अँगुली।

**finials**—(L. *finis*, end) अन्त्यास्थिक। कुमुदोपम-जन्तुओं (crinoids) में दूरस्थ शाखाओं (distal rami) के अस्थिक (ossicles) जो फिर विभक्त नहीं होते।

**fin rays**—क्षेपणी किरण; फिन की किरणें।

**fish**—(L *piscis*, fish) मत्स्य; मीन; मछली।

**fissilingual**—(L. *fissus*, cleft; *lingua*, tongue) द्विभक्त जिह्वी।

**fission**—(L *fissus*, cleft) भंजन। किसी एक कोशकीय (unicellular) जन्तु का दो या अधिक भागों में विभक्त होना।

**fissiparous**—(L. *fissus*, cleft; *parere*, to beget) भंजनोत्पादी। भंजन (fission) द्वारा उत्पादन (reproduction) करने वाला।

**fissiped**—(L. *fissus*, cleft, *pes*, foot) दीर्णपद। अर्थात् अंगुलियों (digits) में विभक्त चरण या पद (foot) वाला।

**fissirostral**—(L. *fissus* cleft; *rostrum*, beak) दीर्ण चञ्चु।

**fissure**—(L. *fissus*, cleft) दरार; दरण।

**fistula**—(L. *fistula*, pipe) प्रणालोपम; नालव्रण; नाल व्रण; नालीदार (पाइप सदृश) जख्म।

**fix, fixing**—(L. *fixus*, fixed) दृढ़ करना; संस्थापन करना। सजीव ऊतकों (tissues) को किसी रासायनिक विधि (chemical method) से मार कर यथावत् रूप में स्थापित करना।

**flabellate**—(L. *flabellare*, to fan) व्यजनोपम;

**flabelliform**—(L. *flabellum*. fan; *forma*, shape) व्यजनोपम; व्यजनाकार।

**flabellinerved**—(L. *flabellum*, fan, *nervus*; sinew) किरणवाहन; विकिरण पर्ण; अनेक विकिरण शिरायुक्त पर्ण।

**flabellum**—(L *flabellum*, fan) व्यजनिका।

**flagellata**—(L *flagellum*, whip) कशाधारी। कशाधारी (mastigophora) वर्ग (class) का एक गण (order)।

**flagellate**—(L *flagellum*, whip) कशी; कशाधारी।

**flagelliform**—(L *flagellum*, whip; *forma*, shape) कशोपम।

**flagellula**—(L. *flagellula*, dim. of flagellum, whip) कशारेणु; कशाधारी (flagellate) रेणुजन्तु (zoospore)।

**flagellum**—(L. *flagellum*, whip) कशा तन्त्र।

**flame cells**—लोलान्तकोष्ठ। कृमियों (worms) के विसर्जन संस्थान (excretory system) की शाखाओं (branches) के अन्तिम (terminal) कोशिका या सेल (cells) जिनका कोटर (cavity) नली (duct) के अन्तःस्थल (lumen) से मिला रहता है और इनके अन्दर एक तन्त्र (cilium) या तंत्र गुच्छ (bunch of cilia) रहता है। इन तंत्रों की गति (movement) दिये की बत्ती की तरह चंचल (लोलित) प्रतीत होती है।

**flavescent**—(L. *flancscere*, to turn yellow) पीला होते जाना।

**flavin**—(L. *flavus*, yellow) फ्लेविन। कोशिकों का पीला रंग।

**flavoxanthin**—(L. *flavers*, yellow; Gk. *xanthos*, yellow; फ्लेवोज़ेन्थिन; पीला रंजक पदार्थ, वनस्पतियों आदि में): $C_{40}H_{56}O_{3}$।

**flatworms**—पट्ट कृमि; पट्ट देही (जन्तु); प्लेटिहेल्मिन्थ।

**flea**—(A. S flears) पिस्सू; पिस्सी।

**flex**—(L. *flectere*, to bend) मोड़ना; आनमन करना।

**flexor**—(L. *flexus*, bent) आनमनी (पेशी); आकोचनी।

**flexor plate** नमन पट्ट; नमन प्लेट, कीटों में ...

**flexuous** —(L. *flexus*, bent) अक्रामय वक्री; अक्रमिक घुमाव वाला।

**flexure** —(L *flexus*, bent) गति; वक्रता; घुमाव।

**float** —(A. S. *flota*, ship) प्लवन।

**floating ribs**—उन्मुक्त या स्वतन्त्र पर्शुका।

**floccose** —(L *floccus*, a lock of wool) गुम्फिकीय; लोमश; ऊन सदृश गुच्छों से ढका हुआ।

**floccular**— (L *floccus*, lock of wool) गुम्फिका-; गुम्फिकीय; गुम्फिका-सम्बन्धी।

**flocculence**—(L. *floccus*, lock of wool) पत्रक; फलक; संस्तर।

**flocculent**—(L. *floccus*, lock of wool) ऊर्णी; लोमश; ऊर्ण गुच्छकीय।

**flocculus** —(L. *floccus*, lock of wool) गुम्फिका। (१) सेरिबेलम (cerebellum) के प्रत्येक पार्श्वीय दल (lateral lobe) पर स्थित एक छोटा सा दल; (२) कुछ तनुपक्षों (hymenoptera) में पाया जाने वाला एक पिछला (posterior) बालदार (hairy) गुच्छा (tuft)।

**floccus**—(L. *floccus*, lock of wool) पुच्छ गुम्फ; पूँछ के अन्तिम भाग (सिरे) पर स्थित बालों का गुच्छा। (२) रोम पक्ष (पक्षियों के बच्चों में)।

**flora**—(L. *flos*, flower) वनस्पति समुदाय। किसी देश (country), क्षेत्र (area) या काल (period) की वनस्पतियाँ (पौधे)।

**floral** —(L. *flos*, flower) (१) पुष्पीय; पुष्प। (२) वनस्पति समुदाय सम्बन्धी।

**florescence**—(L. *florescence*, to begin to flower) पुष्पणकाल।

**floret**—(L. *flos*, flower) पुष्पक; कम्पोजिटी पुष्प का एक फूल।

**floricome**—(L. *flos*, flower, *coma*, hair) प्रसूनोपत्र (स्पीक्यूल); पुष्पिका (स्पीक्यूल); एक प्रकार का शाखीय षष्ट तारा (hexaster) स्पीक्यूल।

**florigen**—(L. *flos*, flower; *gignere*, to produce) फ्लोरिजेन; पुष्प-हार्मोन; ऐसा हार्मोन (पादप पदार्थ) जो कलियों को पुष्प बनने हेतु प्रोत्साहित करता है।

**florigenic**—(L *flos*, flower; *gignere*, to produce) फ्लोरिजेनिक; पत्तियों में पाया जाने वाला पदार्थ विशेष जो पौधे को पुष्प धारण करने हेतु उत्तेजित करता है।

**floscelle**—(L. *flosculus*, little flower) प्रसून मुख। मुख के चारों ओर स्थित फूल नुमा बनावट शल्लियों (echinoids) में।

**floss** —(O. F *flosche*, down) मृदुलोमी या कौशेय पदार्थ; कौशेय तूक (कोकून में)।

**flower**—(L. *flos*, flower) पुष्प; प्रसून; फूल, पुष्प एक परिवर्तित प्ररोह; पर्ण प्ररोह (shoot) जो उत्पादन कार्यों के हेतु अनुकूलित होता है।

**fluctuating** – दोलायमान; अनवस्थित।

**fluviatile** –(L. *fluviatilis*, pert; river) नादेय; नदी-सम्बन्धी; सरितावासी। नदी में या नदी के आसपास रहने वाला।

**fluviomarine**—(L. *fluvius*, stream; *mare*, sea) सागर सरिद्वासी।

**fluvioterrestial**—(L. *fluvius*, stream; *terra*, land) सरिद्भौमिक; नदियों और उनके निकट की भूमि (land) में पाया जाने वाला।

**flux**—(L. *fluere*, to flow) अस्थायी दशा; वह जाति (species) जो अभी तक स्थायी (stable) रूप में नहीं आई हैं।

**foetal**—(L. *foetus*, offspring) भ्रौणिक।

**foetid glands**—दुर्गन्ध ग्रन्थियाँ। छोटी थैलीनुमा (sac-like) ग्रंथियाँ (glands) जो दुर्गन्ध युक्त द्रव (ill smelling fluid) बनाती हैं [कुछ षटपादों (insects) में]।

**foetus**—(L. *foetus*, offspring) भ्रूण। अण्डे (egg) या माता के (womb) गर्भ में स्थित शिशु।

**fold** —(A. S. *fealdon*, to fold) भांज; सिलवट; शिकन; प्लेट; तह।

**foliaceous**—(L. *falim*, leaf) पर्णोपम, पर्णाकार; पत्राकार; पर्णिल।

**folian process**—(E. *folli or folius*, italion anatomist) फोलियन प्रवर्धन; जैसे—मेलियस (malleus) अस्थिक का अग्र प्रवर्धन (process)।

**foliar**—(L. *folium*, leaf) पर्णी।

**foliate papiliae**—पत्राकार कूट; पर्णिल पौपिला।

**foliobranchiate**—(L. *folium* leaf; Gk. *brangchia*, gills) पर्णगिली; पत्र गिली; पत्ते जैसे गिल (gills) वाला।

**foliolae**—(L. *folium*, leaf) पत्राग: अंतगण्ड (टीलमटेलम) (telum) के पत्ती सदृश अवयव या अनुबन्ध (appendages)।

**foliolate**—(L. *folium*, leaf, पत्रकांग (leaflet like): पत्रकांगी (having leaflets)।

**foliose**—(L. *folium*, leaf) बहुपत्री: बहुत सी पत्तियों वाला।

**folium**—(L. *folium*, leaf) फोलियम: सेरेबिलम (cerebellum) में एक चपटी रचना, जिसके पार्श्वीय भाग (lateral part) बढ़ कर ऊर्ध्व चन्द्रार्ध पालियें (superior semilunar lobules) बनाते हैं।

**follicle**—(L. *folliculus*, small sac) कोषक: कूप: गर्त: पुटक: डिम्ब (ovum) या रोम (hair) कूप।

**follicular**—(L. *folliculus*, small sac) कोषकीय: कोषक (follicle) सम्बन्धी।

**folliculose**—(L *folliculus*, small sac) कोषकीय: कूप गर्तकीय।

**fontanelle**—(F. *fontanelle*, little fountain) रन्ध्र: कलांतराल; कपाल (cranium) की अस्थियों में कला (membrane) युक्त या कला से ढके हुए रन्ध्र (gaps)।

**fonticulus**—(L. *fonticulus*, *dim. of tons*, fountain) (१) रन्ध्र: (२) स्तनंग के अग्रछोर का गर्त: (३) जुगुलर भंग (notch)।

**food vacuole**—खाद्य कुण्डिका: खाद्य-रिक्तिका: एक कोशिक (प्रोटोजोआ) में पाई जाने वाली कुण्डिका या रिक्तिका (vacuole) जिसमें द्रव और खाद्य पदार्थ होते हैं।

**foot**—(A S. *fot*, foot)

(१) पोषण-संरचना: संवहनी क्रिप्टोगैमो (vascular cryptogams) में भ्रूणिक संरचना (embryonic structure) जिसके द्वारा प्रोथैलस (prothallus) से पोषण पदार्थ लिए जाते है।

(२) उद्भिद आधारांग: मॉस (moss) के बीजाणु उद्भिद (sporophyte) का आधारित भाग या आधारांत (basa' portion)।

(३) चरण: पाद: पाँव; गतिकारी अंग (अकशेरुकों में), इकाइनोडर्मेटा में नलिका पाद (tube feet): कवची में मांसल पाद (muscular foot), अन्य कशेरुकी के चरण या पाद: कीटों में टारसस (tarsus)।

**foramen**—(L. *foramen*, opening) छिद्र: अस्थि छिद्र: बीजाण्ड (ovule) चोलों का छेद।

**foramen of monro**—मनरो (एक वैज्ञानिक का नाम) का छिद्र।

**foramen magnum**—महाछिद्र: बृहद्छिद्र: फोरामन मैगनम।

**foraminate** (L. *foramen*, opening) रन्ध्र युक्त।

**foraminiferous**—(L. *faramen*, opening; *fere*, to carry) रन्ध्रधारी: छिद्रधारी।

**forceps**—(L. *forceps*, tongs) चिमटी: संदंशिका: नक-चूरी: भृकुटी।

**forcipate**—(L. *forceps*, tongs) संदंशिका कार: चिमटी सदृश।

**forcipulate**—(dim. of L. *forceps*, tongs) संदंशिका कार।

**forearm**—प्रकोष्ठ; कुहनी के नीचे वाला भाग।

**fore brain**—अग्र मस्तिष्क।

**fore finger**—तर्जनी।

**fore gut**—अग्रांत्र।

**fore head**—ललाट।

**fore limb**—अग्रपाद; अगला अवयव; अग्रिम अवयव।

**fore spore**—अग्रस्पोर: बैक्टीरिया में अर्न्तबीजाणु (endospore) की पूर्व स्थिति।

**forfex**—(L. *forfex*, sheers) फोरफेक्स: कीटों में एक युग्म गुदांगों का जो अनुबन्ध खुलते व बन्द होते है।

**forficate**—(L. *forfex*, sheers) भंग: गहरा कटा हुआ।

**form**—(L *forma*, shape) रूप: आकृति: आकार: शक्ल।

**forma**—(L *forma* shape) वर्गिक इकाई. वनस्पति वर्गीकरण में सबसे छोटी इकाई (form)।

**formation**—(L. *forma*, shape) निर्माण: रचना: बनना।

**formative** (L *forma*, shape) निर्माण: निर्माण कारी।

**formicarium**—(L *formica*, ant) पिपीलिका गृह (कृत्रिम, जो अध्ययन हेतु निर्मित किया गया हो)।

**formicated**—(L. *fornicatus*, vaulted) मेहराब युक्त: मेहराबदार।

**fornix**—(L. *fornix*, vault) फॉर्निक्स; चापिका ।

**fossa, fosse**—(L *fossa*, ditch) खात; परिखात ।

**fossette**—(F. *fossette*, small from L. *fossa*, ditch) खातिका ।

**fossil**—(L. *fossilus* dug up) फॉसिल; जीवाश्म ।

**fossiliferous**—(L. *fossilus*, dug up; *ferre*, to carry) जीवाश्ममय ।

**fossilification**—(L *fossilus*, dug up) जीवाश्मीकरण ।

**fossorial**—(L. *fossor*, digger) खननी ।

**fossula**—(*Dim.* of L *fossa*, ditch) लघुखात; लघुगर्त ।

**fossulate**—(*Dim* of L *fossa*, ditch) लघुखात युक्त; खातिकी ।

**fossulet**—(*Dim* of L. *fossa*, ditch) अपकर्षण; संकीर्ण पात ।

**fovea**—(L. *fovea*, depression) खात; खातिका; कोई छोटा गड्डा; खात (fossa) या अन्दर को दबा हुआ स्थल (depression). ।

**fovea centralis (depression)**—केन्द्र खातिका ।

**foveate**—(L. *fovea*, depression) खातिका युक्त ।

**foveola**—(L. *foveola*, small pit) अस्थि खातिका; किसी हड्डी में उथला (shallow) गढा ।

**foveolate**—(L. *foveola*, small pit) खातिका युक्त; अस्थि खातिकायें ।

**fragmentation**—(L. *frangere*, to break) खण्डता ।

**free**—(A. S. *freo*, acting at pleasure) अलग्न; युक्त ।

**free central placentation**—मुक्तस्तम्भीय बीजाण्ड-न्यास; इसमें बीजाण्ड (ovule) केन्द्रीय अक्ष के चारों ओर विकसित होते हैं ।

**free living**—(A. S. *fero*, acting at pleasure) मुक्त जीवी ।

**free-martin**—फ्रीमार्टिन (जुड़वाँ); बन्धय मादा का नर के साथ जुड़वाँ होना ।

**freely movable**—उनमुक्तगामी (–चर) ।

**free swimming**—मुक्त प्लावी ।

**frenate**—(L. *frenum*, bridle) प्रग्रही; फ्रेनुलम युक्त ।

**frenulum**—(L. *frenulum*, dim. of *frenum*, bridle) फ्रेनुलम ।

**frenum**—(L. *grenum*, bridle) फ्रीनम ।

**freshwater**—असामुद्रिक जल; स्वच्छ जल; सरिता जल ।

**frog**—मण्डूक; मेंढक ।

**frond**—(L *frons*, leafy branch) फ्रौंड; (१) फर्न या ताड (palm) की पत्ती विशेष; (२) कुछ समुद्री शैवाल (सी-वीड्स sea-weeds) का थैलस (thallus) ।

**frondescence**—(L. *frondescere*, to put forth leaves) पर्ण वर्धन; पत्तियों का परिवर्धन (विकास) ।

**frons**—(L. *frons*, forehead) ललाटिका ।

**frontal**—(L. *frons*, forehead) ललाट; ललाट-सम्बन्धी; मस्तिष्कीय ।

**frontal bone**—ललाटास्थि ।

**frontal lobe**—ललाट-दल ।

**frontal pole**—ललाट-ध्रुव ।

**frontal section**—पटलम्ब कर्तन (काट) ।

**frontal sinus**—ललाट-कुल्या ।

**frontocarebellar fibres**—ललाट-प्रमस्तिष्कीय सूत्र ।

**frontoclypeus**—(L. *frons*, forehead; *clypeus*, shield) ललाटिका-क्लिपियस । ललाटिका (frons) और क्लाईपियस (clypeus) संगलित (fused) (कीटों-insects में) ।

**fronto-ethmoidal**—फ्रन्टल-इथमोइडल (सेवनी); ललाट-झर्झरास्थि सम्बन्धी ।

**fronto-nasal**—(L. *frons*, forehead; *nasus*, nose) ललाट-नासीय; ललाट और नासा क्षेत्र से सम्बन्धित (नलिकायें और प्रवर्ध) ।

**fronto spherioidal**—(L. *frons*, forehead; Gk. *sphen*, wedge, *eidos*, form) ललाट स्फीनोइडल; जाइगोमैटिक अस्थि का एक प्रवर्धन जो फ्रन्टल (frontal) से जुड़ता है ।

**fructiferous**—फलधारी ।

**fructification**—(L. *fructus*, fruit; *facere*, to make) फलन ।

**fructose**—(L. *fructus*, fruit) फल-शर्करा ।

**frugivorous**—(L. *frux*, fruit; *vorare*, to devour) फलाहारी ।

**fruit**—(F. *fruit*, from L. *fructuos*, fruit) फल; पौधे की निषिक्त एवं विकसित डिम्बाशय (ovary) ।

**frustule**—(L. *frustulum*, small fragment) फ्रस्ट्यूल; डायएटम (diatom) का द्विकँवची कवच तथा प्रोटोप्लाज्म।

**frutescent**—(L. *frutex*, shrub) झाड़ीनुमा; क्षुपोपम।

**frutex**—(L. *frutex*, shrub) झाडी; क्षुप।

**fruticose**—(L. *frutex*, shrub) क्षुपिल।

**fruticulose**—(L. *frutex*, shrub) लघु झाडी सदृश; लघु क्षुपोपम; क्षुपादि; क्षुपिका सम।

**fucivorous**—(L. *fucus*, rock lichen; *vorere*, to devour) समुद्रकुतृण हारी।

**fucoid**—(L. *fucus*, rock lichen: Gk. *eidos*, form) समुद्री शैवालोपम।

**fucosam**—(L. *fucus*, rock lichen) फ्यूकोसन: कार्बन समीकरण का उत्पाद (भूरे समुद्री शैवाल में)।

**fucoxanthin**—(L. *fucus*, rock lichen; Gk. *xanthos*, yellow) फ्यूकोजैन्थिन; समुद्री शैवाल का पीला रंज्य पदार्थ।

**fugacious**—(L. *fugax*, swift) आशुपाती, शीघ्र गिर जाने वाले।

**fulcral**—(L. *fulcrum*, support) आलम्बी: फल्क्रम: सहायी। हाइमेनोप्टेरा (Hymenoptera) में शूकिकाओं (stylets) की गति को सहारा देने वाली त्रिकोणक प्लेटें।

**fulcrate**—(L. *fulcrum*, support) फल्क्रम युक्त; आलम्बी।

**fulcrum**—(L. *fulcrum*, support) फल्क्रम: आलम्ब।

**function**—(L. *functus*, performed) कार्य: व्यापार: व्यवसाय: प्रकार्य: अभिलक्षक।

**functional**—(L. *functus*, performed) (१) कार्य या व्यापार सम्बन्धी: कार्यकारी। (२) सार्थक।

**functionless vestiges**—कार्यहीन अवशिष्ट।

**fundatrix**—(L. *fundere*, to produce) स्तम्भी मादा। नये जन्तु-मण्डल (colony) को अण्ड स्थापन (oviposition) द्वारा स्थापित करने वाली मादा।

**fundiform**—(L. *funda*, sling: *forma*, shape) गोफणा कार।

**fundus**—(L. *fundus*, bottom) फंडस, अवतल, जैसे आमाशय (stomach) मूत्राशय (urinary bladder) आदि में।

**fundus uteri**—गर्भाशय-मूल।

**fungicidal**—कवकनाशी।

**fungicolous**—(L. *fungus*, mush room: *colere*, to inhabit) फफूंदवासी; कवकवासी।

**fungiform**—(L. *fungus*, mush room: *forma*, shape) कवकवत; कवकोपम: कवक सदृश।

**fungine**—(L. *fungus*, mush room) फुन्जाइन: कवक की कोशिका भित्ति बनाने वाला काइटिन पदार्थ।

**fungistatic**—(L. *fungus*, mush room: Gk. *statikos*, causing to stand) कवकावरोधक।

**fungivorous**—(L. *fungus*, mush room, *vorare*, to devour) कवक भोजी।

**fungous**—(L. *fungus*, mush room) कवकोपम।

**funicle**—(L. *funiculus*, small cord) रज्जुका: बीजाण्ड वृन्त।

**funicular**—(L. *funiculus*, small cord) रज्जुकाभ: रज्जुका; रज्जुका सम्बन्धी; बीजाण्ड वृन्ती।

**funiculus**—(L. *funiculus*, small cord) रज्जुका; सुषुम्ना के श्वेत पदार्थ का कोई एक अधरीय, पार्श्वीय या पृष्ठीय स्तम्भ।

**funnel**—(L. *fundibulum*, funnel) कीप।

**funnel form**—कीपाकार।

**furca**—(L. *furca*, fork) फर्का; कीटों (insects) में पाई जाने वाली रचना विशेष; द्विविभ।

**furcal**—(L. *furca*, fork) फर्का युक्त; शाखीय तंत्रिका।

**furcate**—(L. *furca*, fork) अवशाखित।

**furciferous**—(L. *furca*, fork: *ferre*, to carry) द्विशाखी: चिरे हुए अवयव (forked appendage) वाला (कीट–insect)।

**furcula**—(L. *furcula*, dim of *furca*, fork) फर्कुला: विशाख।

**fur**—(O. Fr *forre*, sheath) समूर: लोम।

**fuscin**—(L. *fuscus*, tawny) फ्यूसिन, रेटिना अभिरंजक का भूरा वर्ण।

**fuscan**—(F *fuseau*, from L. *fusus*, spindle) तर्कु सम आकृति।

**fused**—(L. *fundere*, to melt) संगलित: संयुक्त।

**fusi**—(L. *fuscus*, spindle) वायक; मकड़ियों (spiders) में पाये जाने वाले संकुचन शील (retractile) प्रवर्धन (process) जो तागे (threads) बनाते हैं।

**fusiform**—(L. *fuscus*, spindle; *forma*, shape) तर्कुटाकार; तर्करूप।

**fusion**—संलय; विलयन।

**fusion nucleus**—संलयाष्टि; संयुक्त न्यूक्लियस।

**fusulae**—(*Dim.* of L. *fusus*, spindle) गड़ारी; सूक्ष्म तर्कु; वायन ग्रन्थि (spinneret) की गड़ारी (तागा लपेटने वाली)।

## G

**Galactose**—(Gk. *gala*, milk) गैलेक्टोज: दुग्ध क्षोभक; दूध में पाया जाने वाला ट्रिपसिन (trypsin) समान क्षोभक रस (enzyme)।

**galactin**—(Gk. *gala*, milk) गैलेक्टीन: दुग्धोद्दीपक।

**galactoblast**—(Gk *gala*, milk; *blastos*, bud) दुग्धज; वसायुक्त ग्लोब्यूल (गोलिका)।

**galactophorous**—(Gk. *gala*, milk; *pherein*, to carry) दुग्धधारी: दुग्धवाहिनी।

**galactose**—(Gk. *gala*, milk) दुग्ध शर्करा: गैलेक्टोस।

**galactosis**—(Gk. *gala*, milk) दुग्ध स्राव; दुग्ध स्रवण।

**galactotropic**—(Gk. *gala*, milk; *tripe*, turn) दुग्धस्रावक (हार्मोन) जैसे प्रोलेक्टिन।

**galbulus**—(L. *galbulus*, cypress nut) गाल्ब्युलस; मांसल शंकु। मांसल शल्क युक्त परिवर्तित शंकु जैसे साइप्रस (cypress) पौधों में।

**galea**—(L. *galea*, helmet) उष्णीष; गैलिया; शिरस्त्राणाकार दल (पंखुड़ी)।

**galeate**—(L. *galea*, helmet) उष्णीषाकार: उष्णीषोपम; उष्णीष-युक्त: औष्णीषिक।

**gall**—(A. S. *gealla*, gall) पित्त; यकृत्-स्राव; पिटिका; माघु; स्राविक जमाव।

**gall-bladder**—पित्ताशय।

**galloxanthin**—(L *gallus*, cock; Gk. *xanthos*, yellow) कुक्कुट पीनक; गैलोजेन्थिन; कुक्कुट के रेटीना शंकु से सम्बन्धित कैरोटिनोइड रंज्य (वर्ण)।

**galvanotaxis, galvanotropism**—(L. *galvani*, italian physiologist) विद्युत्ज वृत्ति।

**gametal**—(Gk. *gametes*, spouse) जन्यु–; जन्यु सम्बन्धी: जन्यु का।

**gametangium**—(Gk. *gametes*, spouse; *anggeion*, vessel) युग्मकधानी; गैमिटैन्जियम; लैंगिक कोशिका उत्पन्न करने वाली रचना।

**gametes**—(Gk. *gametes*, spouse) जन्यु; जननाणु; निषेकांणु; गैमीट्स (युग्मक)। वह उत्पादन कोशिका जिसका न्यूक्लियस दूसरे गैमीट (युग्मक) के न्यूक्लियस के साथ संयोग कर जाइगोट (युग्मनज) बनाता है और जो वर्धित होकर नवीन व्यक्ति का रूप लेता है। ये मादा युग्मक (डिम्ब) और नर युग्मक (शुक्राणु) होते हैं। यह संलयित होकर युग्मनज (जाइगोट) बनाते हैं। कुछ जन्तु और पौधे ऐसा युग्मक (जो मादा होता है) बनाते हैं जो बिना निषेक के (जैसे अनिषेक जनन–parthenogenesis) में नवीन व्यक्ति वर्धित हो जाते हैं। ऐसे युग्मक दुगुणित (diploid) होते हैं।

**gametic**—(Gk, *gametes*, spouse) जान्यव; जान्यविक; युग्मकी।

**gametids**—(Gk. *gametes*, spouse) प्रजन्युज; प्रमुख जन्युज जो जन्यु (gametes) बन जाता है।

**gametoblast**—(Gk. *gametes*, spouse; *blastos*, bud) जन्युज।

**gametocyst**—Gk *gametes*, spouse; *kystis*, bladder) जन्यु कोषिका।

**gametocyte**—(Gk. *gametes*, spouse; *kytos*, hollow) जनन कोषिका; जन्यु मातृ कोषिका; युग्मक जनक।

**gametogenic**—(Gk. *gametes*, spouse; *genos*, descent) स्वविभिन्नतायें; युग्मक के गुण सूत्रों के स्वपरिवर्तनों से आने वाली विभिन्नतायें।

**gametogenesis**—(Gk. *gametes*, spouse; *genos*, descent) जन्युजनन; युग्मक जनन।

**gametogonium**—(Gk *gametes*, spouse; *gonos*, offspring) जन्युज; जन्युमातृ कोशिका; युग्मक जननी।

**gametokinetic**—(Gk. *gametes*, spouse; *kinein*, to move) युग्मक उत्तेजक।

**gametophore**—(Gk. *gametes*, spouse; *pherein*, to bear) युग्मकधारी; युग्मकधर।

**gametophyll**—(Gk. *gametes*, spouse; *phyllon*, leaf) जननांगी पर्ण; परिवर्तित पर्ण (पत्ती) जो लैंगिक अंगों को धारण करें; लघु बीजाणु पर्ण (microsporophyll) or गुरु बीजाणु पर्ण (macrosporophyll)।

**gametophyte**—(Gk. *gametes*, spouse; *phyton*, plant) युग्मकोद्भिद्: (१) पौधों की लैंगिक संतति; (२) पराग-कण और भ्रूण-कोष (embryo-sac); (३) एकाकी सूत्र-स्थिति (haplophase)।

**gamic**—(Gk. *gamos*, marriage) निषिक्त।

**gamobium**—(Gk. *gamos*, marriage: *bios*, life) लिङ्गोत्पत्तिक; उत्पत्ति विपर्यय (alternation of generations) में लिंगी संततियाँ (sexual generations)।

**gamocyst**—(Gk. *gamos*, marriage; *kystis*, bladder) जन्युसिस्ट; जन्यु कोषिका; डिम्ब कोषिका।

**gamodeme**—(Gk. *gamos*, marriage; *demos*, people) गैमोडेम; गैमोडीम: एक डीम द्वारा पृथक संकरज (intrabreeding) समूह (community) निर्माण।

**gamodesmic**—(Gk. *gamos* marriage; *desma*, bond) संलयित संवहन-बंडली (पूली)।

**gamogastrous**—(Gk. *gamos*, marriage; *gaster*, belly) युक्ताण्डाशयी, ऐसा स्त्री केसर जो डिम्बाशयों की संयुक्तता से बना हो परन्तु वर्तिका (style) और वर्तिकाग्र (stigmata) स्वतन्त्र हों।

**gamogenesis**—(Gk *gamos*, marriage: *genesis*, descent) लिङ्गी उत्पादन (*sexual reproduction*)।

**gamogenetic**—(Gk. *gamos*, marriage: *genesis*, descent) लैङ्गिक; लिङ्गी।

**gamogony**—(Gk. *gamos*, marriage; *gone*, descent) [illegible] या [illegible] एक कोशिकी (प्रोटोज़ोआ) में।

**gamont**—(Gk. *gamos*, marriage; *on*, being) गैमोन्ट; स्पोरोन्ट।

**gamopetalous**—(Gk. *gamos*, marriage; *petalon* petal) संयुक्तदली।

[देखिये–sympetalous संयुक्तदली]

**gamophase**—(Gk. *gamos*, marriage; *phasis*, aspect) संयुक्त स्थिति; जीवन चक्र की अर्ध-सूत्री स्थिति; एकाकी सूत्र स्थिति (haplophase)।

[देखिये–zygophase युग्म सूत्र स्थिति]

**gamophyllous**—(Gk. *gamos*, marriage; *phyllon*, leaf) संयुक्त परिदली (perianth)।

[देखिये–monophyllus एकदली]

**gamosepalous**—(Gk. *gamos*, marriage; F. *sepale*, sepal) संयुक्त बाह्यदली; एक बाह्यदली।

**gamostele**—(Gk. *gamos*, marriage; *stele*, pillar) संयुक्त रंभ; कई रंभों (steles) से बना एक रंभ (stele)।

**gamostelic**—(Gk. *gamos*, marriage; *stele*, pillar) संयुक्त रंभी।

**gamostely**—(Gk. *gamos*, marriage; *stele*, pillar) संयुक्त रंभक; बहुरंभी तनों का ऐसा विन्यास जिनमें पृथक रंभ आपस में मिले हों तथा परिरंभ (pericycle) और अन्तः चर्म (endodermis) से घिरे हों।

**gamotropism**—(Gk. *gamos*, union; *trope*, turn) जन्युकर्षिणी वृत्ति; जन्यु (gametes) के परस्पर आकर्षण होने की प्रवृत्ति (tendency)।

**gangliar**—(Gk. *ganglion*, little tumour) गाण्डिक; गैंगलियर: गण्डीय: गण्ड–; गण्ड (ganglion) या गुण्डिका सम्बन्धी।

**gangliate**—(Gk *ganglion*, little tumour) गैंगलिएट: [illegible] गण्ड-युक्त: गुण्डिका युक्त।

**gangliform**—(Gk. *ganglion*, little tumour) [illegible]

**ganglioblast**—(Gk. *ganglion*, little tumour) [illegible]

**gangliocyte**—(Gk. *ganglion*, little tumour) [illegible] तंत्र (central nervous system) के [illegible] गण्ड-कोशिका।

**ganglioid**—(Gk. *gangglion*, little tumour) गैंगलियोइड; गण्डाकार; गण्डोपम; गुच्छिकासम ।

**ganglion** – (Gk. *ganglion*, little tumour) गैंगलिऑन; गुच्छिका, गैंगलियन; तंत्रिका–उपकेन्द्र; तंत्रिका कोशिकाओं (nerve cells) का पुंज (mass) जिससे तंत्रिका सूत्र (nerve fibres) निकलते हैं ।

**ganglionated**—(Gk. *gangglion*, little tumour) गैंगलियोनेटड; गण्डमय; गण्ड या गुच्छिका युक्त ।

**ganglioneural** —(Gk. *gangglion*, tittle tumour) गैंगलियो-न्यूरल; तंत्रिका-गैंगलिया सम्बन्धी; ऐसा तंत्रिका तंत्र जिसमें गैंगलिया (ganglia) की श्रेणी (series) तंत्रिका सूत्रों (nerve strands) से जुड़ी रहती है ।

**ganglioneuron**—(Gk. *gengglion*, little tumour) गैंगलिया–तंत्रिका कोशिका ।

**ganglionic**—(Gk. *gangglion*, little tumour) गुच्छिका–; गाण्डिक; गण्डीय; गण्ड सम्बन्धी ।

**ganglioplexus**—(Gk. *gangglion* little tumour) गैंगलिया जाल; प्रसारित गैंगलिया (diffuse ganglion) ।

**ganoblast**—(Gk. *ganos*, sheen, *blastos*, bud) इनैमलकोरक (ameloblast) ।

**ganoid**—(Gk. *ganos*, sheen; *eidos*, form) गैनॉइड; एक प्रकार की मछलियों के शल्क (scales) ।

**ganoine**—(Gk. *ganos*, sheen) गनोइन ।

**gape**—(A. S. *geapan*, to open wide) जम्भ; जंभ; मुँह या मुख का फैलाव; पक्षी, मछली, आदि में खुले हुए जबड़ों के बीच की दूरी ।

**gas gland**—वाति ग्रन्थि; मछलियों के वायु कोष का ग्रन्थिमय (glandular) भाग ।

**gasserian ganglion**—(J. L. *gasser*, german anatomist) गसेरियन गैंगलिया; गसेरियन गण्ड ।

**gasteromycetous**—(Gk. *gaster*, stomach; *mykes*, mushroom) गैस्टीरोमाइसिटस; ऐसे स्पोर युक्त जो स्पोरधानी के बाह्यचोल (peridium) के अन्दर केन्द्रीय भाग (gleba) से बना हो ।

**gastraea**—(Gk. *gaster*, stomach) द्विस्तर जन्तु । एक काल्पनिक (hypothetical) द्विस्तर (gastrula) भ्रूण सदृश जन्तु । हेकल (haeckal) वैज्ञानिक के मतानुसार बहुकोशिकीय जन्तुओं का पूर्वज ।

**gastraeum**—(Gk. *gaster*, stomach) (शरीर का) अधरतल ।

**gastral**—(Gk. *gaster*, stomach) जठरीय; आमाशयिक; आमाशय सम्बन्धी ।

**gastralia**—(Gk. *gaster*, stomach) (१) उदर पर्शुका । (२) आमाशय दृढ़ा; षट किरणियों (hexactinellida) की आमाशयिक झिल्ली (gastral membrane) में पाये जाने वाले सूक्ष्मदृढ़ा (microscleres) ।

**gastric**—(Gk. *gaster*, stomach) जठरीय; आमाशयी; आमाशयिक; आमाशय–; आमाशय सम्बन्धी ।

**gastric gland**—आमाशय ग्रन्थि; जठर ग्रन्थि ।

**gastrine**—(Gk. *gaster*, stomach) गैसट्रीन; आमाशयोद्दीपक । वह उद्दीपक रस (hormone) जो आमाशयिक श्लैष्मिक झिल्ली (gastric mucous membrane) पर थूक से उत्पन्न पदार्थों के प्रभाव से बनता है ।

**gastrocentrous**—(Gk. *gaster*, stomach; *kentron*, centre) उदर केन्द्रीय (कशेरू) ।

**gastrocnemius**—(Gk. *gaster*, stomach; *kneme*, tibia) गैस्ट्रॉनिमियस; पिण्डली की एक बड़ी मांस पेशी ।

**gastrocoel**—(Gk. *gaster*, stomach; *koilos*, hollow) पुरान्त्र । [देखिये–archentron]

**gastrocolic**—(Gk. *gaster*, stomach; *kolon*, gut) आमाशय शोषणान्त्रिक; आमाशय (stomach) और शोषणांत्र (colon) सम्बन्धी ।

**gastrocutaneous**—(Gk. *gaster*, stomach; L. *cutis*, skin) आमाशय-त्वकी; अर्धपृष्ठ दण्डियों (hemichorda) में अन्त्र (intestine) से सतह तक पाये जाने वाले छिद्र ।

**gastrocystis**—(Gk. *gaster*, stomach; *kystis*, bladder) जनन कोषिका ।

**gastrodermis**—(Gk. *gaster*, stomach; *derma*, skin) गैस्ट्रोडर्मिस; जठरचर्म; आंत्र चर्म ।

**gastroduodenal**—(Gk. *gaster*, stomach L *duodeni*, twelve each) आमाशय-पक्वाशयी; आमाशय (stomach) और पक्वाशय (duodenum) सम्बन्धी ।

**gastrointestinal**—(Gk. *gaster*, stomach; L. *intus*, within) जठरांत्र; आमाशयान्त्रिक; आमाशय (stomach) और अंत्र (intestine) सम्बन्धी ।

**gastrolienal**—(Gk. *gaster*, stomach; L. *lien*, spleen) आमाशयप्लैहिक; आमाशय (stomach) और प्लीहा (spleen) सम्बन्धी ।

**gastrolith**—(Gk. *gaster*, stomach; *lithos*, stone) चर्वाशियोपल; चर्वाशियोर्ध्व खरिककण; क्रस्टेशिया (केकड़ा वंशियों) में चर्वाशय (gizard) के दोनों ओर खोल बदलने (ecdysis) से पहले पाया जाने वाला खरिक पदार्थ (calcareous matter) का पुंज (mass) ।

**gastroparietal**—(Gk. *gaster*; stomach; L. *paries*, wall) आमाशय देह भित्तिक । आमाशय (stomach) और देह भित्ति (body wall) सम्बन्धी ।

**gastrophrenic**—(Gk. *gaster*, stomach; *phren*, midriff) आमाशय–प्राचीरिक । आमाशय (stomach) और मध्य प्राचीर (diaphragm) सम्बन्धी ।

**gastropod**—(Gk. *gaster*, stomach; *pous*, foot) गैस्ट्रोपोड; सूपीपाद । एक प्रकार के मोलस्क या कवचधारी (molluscs) ।

**gastropores**—(Gk. *gaster*, stomach; *poros*, channel) गुह छिद्र; मुकुल कोरल (hydroid corals) के बड़े छिद्र जिनसे पोषक तत्व लिए जाते हैं ।

**gastropulmonary**—(Gk. *gaster*, stomach; L. *pulmo*, lung) आमाशयफुप्फुसीय; आमाशय (stomach) और फुप्फुस (lung) सम्बन्धी ।

**gastrosplenic**—(Gk. *gaster*, stomach; *splen*, spleen) आमाशय प्लैहिक । आमाशय (stomach) और प्लीहा (spleen) सम्बन्धी ।

**gastrostege**—(Gk. *gaster*, stomach; *stege*, roof) गैस्ट्रोस्टीगे; अधर शल्क (साँपों आदि में) ।

**gastrovascular**—(Gk. *gaster*, stomach; *vasculum*, small vessel) परिसंचरणपाचन; पाचन संवहनी; (ऐसी नलिकाएं) जो पाचन (digstive) तथा परिसंचरण (circulatory) दोनों व्यापार (functions) करती हैं जैसी कि कुछ सीलेन्टरेटों (coelenterata) में पाई जाती हैं ।

**gastrozooid**—(Gk. *gaster*, stomach; *zoon*, animal; *eidos*, form) पाचन युग्मक; गैस्ट्रोजोआइड ।

**gastrula**—(Gk. *gaster*, stomach) गैस्ट्रुला; द्विस्तर, द्विस्तर भ्रूण ।

**gastrulation**—(Gk. *gaster*, stomach) द्विस्तर-निर्माण; गैस्ट्रुला-भवन; एक स्तर (blastula) अवस्था से द्विस्तर (gastrula) का बनना । भ्रूण वर्धन में विदलन काल (cleavage period) के अन्त होने पर कोशिकाओं का निश्चित स्थान में आना जिनसे भावी आंतरिक अंगों का निर्माण होता है । सम्भावित आंतरिक अंगों का भिन्नीकरण दो कोशिका स्तरों—अन्तः चर्म (endoderm) और मध्य चर्म (mesoderm) में अधिक होता है । बाह्य चर्म जो भावी बाह्य स्तर होता है और जो भविष्य में तंत्रिका तंत्र को जन्म देता है पुनर्व्यवस्थित होकर आंतरिक स्थान ले लेता है ।

**geitonogamy**—(Gk. *geiton*, neighbour; *gamos*, marriage) सजातपुष्पी इतर-परागण; सजात पुष्पी परागण; उसी पौधे के दूसरे फूल से निषिक्त होना ।

**gelatine**—(L. *gelare*, to congeal) जिलेटिन; शिलपि । पशुओं के ऊतक (टिशू) से प्राप्त चिपचिपा सरेससम पदार्थ ।

**gelatinous**—(L. *gelare*, to congeal) जिलेटिनी; श्लेषी; शिलपिवत् (सम); जिलेटिन जैसा ।

**geminate**—(L. *gemini*, twins) युग्मी; युग्म (pairs) में उगने वाला ।

[देखिये–binate युग्मी – दो पत्तों में बनी पत्ती]

**gemini**—(L. *gemini*, twins) मिथुन; जेमिनाइ; मिथुन; द्वैधसूत्री ।

**geminiflorous**—(L. *gemini*, twins; *flos*, flower, युग्मपुष्पी; ऐसा पौधा जिसमें फूल युग्मों में लगे होते हैं ।

**gemma**—(L. *gemma*, bud) जेमा, [illegible] । पौधे (plant) या जन्तु (animal) के शरीर पर बनने वाली कली (bud) या उद्वर्ध (outgrowth) जो नये पौधे या जन्तु के रूप में परिवर्तित हो जाती है ।

**gemmaceous**—(L. *gemma*, bud) उद्वर्ध [illegible] सम्बन्धी ।

**gemmate**—(L. *gemma*, bud) [illegible] ।

**gemmation**—(L. *gemma*, bud) [illegible] जिसके द्वारा पौधे या जन्तु के शरीर पर [illegible]

**gemmiferous**—(L. *gemma*, bud; *ferre*, to bear) कलिकाधारी ।

**gemmiform**—(L. *gemma*, bud: *forma*, shape) कलिकोपम; कलिकाकार ।

**gemmiparous**—(L. *gemma*, bud; *parere*, to produce) कलिकोत्पादी; कलिकोत्पादनशील ।

**gemmulation**—(L. *gemmula*, little bud) दाय कण निर्माण; जेम्यूल निर्माण ।

**gemmule**—(L. *gemmula*, little bud) जेम्यूल; दायकण । [देखिये–pangenesis]

**gena**—(L. *gena*, cheek) जीना; कपोल; कपोलिका । कीटों (insects) के सिर का अग्र पार्श्वीय (antero-lateral) भाग ।

**genal**—(L. *gena*, cheek) कपोलिका सम्बन्धी; कपोलक; ट्राइलोबाइट्स (trilobites) का आनन से बनी तथा कपोल कोण ।

**genes**—(Gk. *genos*, birth) जीन; परम्परा कण; क्रोमोसोम के अन्तर्गत विद्यमान वंश परम्परा (heredity) निर्धारित करने वाली इकाइयाँ । **जीन की परिभाषा**—जीन (gene) की कार्यकी इकाई **समपार या सिस्ट्रोन** (cistron) होती है । यह वह **डी एन ए** की लम्बाई होती है जो **आर एन ए** बनाती है, और यह **आर एन ए** विशिष्ट पोलीपेप्टाइड श्रृंखला (polypeptide chain) का निर्माण करती है, जिससे कोशिका या जीव की आर्थिक व्यवस्था सम्पन्न होती है । अतः जीन **गुण सूत्र** (क्रोमोसोम) की एक छोटी लम्बाई होती है जो विशिष्ट लक्षणों के समुदाय को मुख्यतया प्रभावित करती है । यह गुण सूत्र की लम्बाई तथा लक्षणों का समुदाय एक इकाई बनाते हैं क्योंकि **डी एन ए** की लम्बाई के अन्दर जो भी **उत्परिवर्तन** (mutation) होता है वह समस्त लक्षण समुदाय को प्रभावित करता है । **डी एन ए** के अन्दर इस प्रकार की कार्यकी इकाई इस कारण होती है कि प्रत्येक जीन एक बड़े संरचन जीन से सम्बन्धित होता है जिससे प्रोटीन संश्लेषण में ठीक एक प्रकार के **अमीनो अम्ल** (amino acid) द्वारा एक विशिष्ट पोलीपेप्टाइड श्रृंखला ही बनती है । जीन का **डी एन ए** कई भिन्न जीन का बना होता है । वर्धन में प्रत्येक जीन बराबर पुनरावृत्ति करता है और जब जीन में उत्परिवर्तन आ जाता है तब इसकी बदली हुई आकृति पुनः पूर्व की तरह पुनरावृत्ति करती है और यदि यह एक संरचन जीन होता है तो इससे एक प्रोटीन बनता है जिसमें अमीनो अम्ल (amino acid) का अनुक्रम बदला हुआ होता है । इस प्रकार उत्परिवर्तित जीन और आदि रूपक जीन एक दूसरे के **विकल्पी** (एलील) होते हैं ।

**जीन एक आनुवंशिक कारक** (hereditory factor)—

कुल सम्बन्धी जीवों में पाई जाने वाली समानता अधिकतर समान वंशागत पदार्थ होने के कारण होती है । यह वंशागत पदार्थ जटिल विविध रूपक अपनी शुद्ध प्रतियाँ देने वाला होता है और यह पितृ से पुत्र में पहुँचता है । यह पदार्थ अत्यन्त स्थिर लक्षणों वाला होता है और जीव के हर पहलू पर अपना प्रभाव रखता है । प्रत्येक व्यक्ति अपना जीवन इस पदार्थ से आरम्भ करता है जो एक या दो पितृ से प्राप्त होता है । बहुकोशिकीय में पश्चातवर्ती वर्धन तथा अन्य में उत्पादन द्वारा यह पदार्थ बारम्बार अनुलिपि होता है, इसे **पुनरावृत्ति** (replication) प्रक्रिया कहा जाता है, यही कारण है कि कुल सम्बन्धित व्यक्तियों में समानता होती है ।

इस शताब्दी की सबसे बड़ी खोज यह मानी जाती है कि वंशागति पदार्थ (material of inheritance) न्यूक्लियिक अम्ल (nucleic acid) है । अधिकांश में यह **डिआक्सीरोन्यूक्लिइक अम्ल** (डी एन ए) होता है । कुछ वाइरस आदि में **रिबोन्यूक्लियिक अम्ल** (आर एन ए) होता है । पौधों और जन्तुओं में **डी एन ए**, न्यूक्लियस (केन्द्रक) के सूत्राभ क्रोमोसोमों (गुण सूत्रों) में होता है, यद्यपि यह कुछ साइटोप्लाज्मिक संरचनाओं में भी पाया जाता है जिनमें प्रोटीन होता है । बैक्टीरिया में क्रोमोसोम सीधा सरल एक लम्बे **डी एन ए** सूत्र का होता है ।

**genecology**—(Gk. *genos*, descent; *oikos*, household; *logos*, discourse) आनुवंशिक परिस्थिति की ।

**Gene's organ**—जेनी का अंग । जेनी एक इटालियन वैज्ञानिक का नाम । किलीलियों (ticks) में पाई जाने वाली ग्रन्थि विशेष जिससे चिपचिपा पदार्थ स्राव होता है और जो अण्डों को पृष्ठतल पर रखने के काम आता है ।

**geneology**—(Gk. *genos*, descent) वंश विज्ञान: वंश की; वंशक्रम: वंश श्रेणी परम्परा (वृक्ष)।

**genera**—(L. *genus*, race) जीनस: वंश।
[देखिये—genus]

**generalised**—(L. *generails*, of one kind) सामान्यी कृत; सामान्यीभूत [तुलना के लिये specialised]।

**generation**—(L. *generatis*, reproduction) (१) पीढ़ी: वंश: श्रेणी (२) उत्पत्ति।

**generations, alternation of**—उत्पत्ति-विपर्यय। किसी जन्तु के जीवन में लिङ्गी (sexual) और निर्लिङ्गी (asexual) दो प्रकार की श्रेणियों (generations) का क्रमश: विद्यमान होना।

**generation, first filial**—प्रथम संतति श्रेणी (पीढ़ी)।

**generation of teeth**—दन्त श्रेणी।

**generative**—(L. *generare*, to beget) जनन-: जनन सम्बन्धी।

**generative organs**—जननेन्द्रियां।

**generic**—(L. *genus*, race) जातिक: जाति सम्बन्धी।

**generitype**—(Gk. *genus*, race: *typus*, image) आदर्श प्रकार (जाति का)।

**genesis**—(Gk. *genesis*, descent) जनन। किसी कोशिका (cell) अङ्ग (organ), व्यक्ति (individual), या प्रकार (specie) का बनना या वर्धन होना (development)।

**genetic**—(Gk. *genesis*, descent) आनुवंशिक: पारस्परिक: परम्परा सम्बन्धी।

**genetics**—(Gk. *genesis*, descent) आनुवंशिकी: परम्परा विज्ञान। जीव विज्ञान (biology) की वह शाखा जो वंश परम्परा (heredity) और विभिन्नता (variation) का अध्ययन करती है।

**genial**—(Gk. *genion* chin) चिबुक- चिबुक सम्बन्धी।

**genic**—(Gk. *genos* descent) जीन सम्बन्धी. परम्परा क्रम सम्बन्धी।

**genicular**—(L. *geniculum*, little knee) जानु-प्रदेशीय।

**geniculate**—(L. *geniculum* little knee) [illegible]

**geniculum**—(L. *geniculum* little [illegible]) [illegible]

**genioglossal**—(Gk. *geneion*, chin: *glossa*, tongue) चिबुक जिह्वा योजक: चिबुक (chin) और जिह्वा (tongue) को जोड़ने वाला।

**geniohyoid**—(Gk. *geneion*, chin: *hyoides*, y shaped) चिबुक जिह्विकी: चिबुक-कण्ठक। चिबुक (chin) और जिह्विका या कण्ठक (hyoid) सम्बन्धी।

**genital**—(L. *gignere*, to beget) जननिक: जननांगी: जनन: जनन सम्बन्धी।

**genital pouch** जनन कोटर।

**genitalia**—(L. *gignere*, to beget) जननेन्द्रियां: विशेषतया जनन सम्बन्धी बाह्य अंग (external organ)।

**genito-anal**—(L. *gignere*, to beget: *anus* vent) जननेन्द्रिय-गुदा सम्बन्धी।

**genitocrural**—(L. *gignere*, to beget: *crus*, leg) जननेन्द्रिय जंघा सम्बन्धी: प्रथम व द्वितीय कटि तन्त्रिकाओं से उदित तन्त्रिका विशेष।

**genito-enteric**—(L. *gignere*, to beget: Gk. *enteron*, gut) जननेन्द्रिय-आंत्र सम्बन्धी।

**Gannari's band**—(F. *Gennari*, Italian anatomist) [illegible] प्रमस्तिष्क वल्कुट (cerebral cortex) के कोशिका पटल (cell lamina) के मध्य में श्वेत सूत्रों का एक स्तर।

**genoblast**—(Gk. *genos*, offspring: *blastos*, bud) परिपक्व जनन कोशिका।

**genoholotype**—(Gk. *genos*, race: *holos*, whole, *typos*, image) [illegible]

**genome**—(Gk. *genos*, offspring) [illegible]

**genomere**—(Gk. [illegible] offspring [illegible]) [illegible]

**geno**[illegible]**ma**—(Gk. [illegible]) [illegible]

**genonomy**—[illegible]

**genotype**—(L. *genus*, race; *typos*, image) समजीनी; जीनी संरचना; अनुवंश व्यवस्था। किसी व्यक्ति (individual) की आनुवंशिक या परम्परा सम्बन्धी (genetic) बनावट (constitution) [तुलना के लिये देखिये–phenotype]।

**genotypic**—(Gk. *genos*, race; *typos*, image) समजीनी सम्बन्धी।.

**genu**—(L. *geni*, knee) जानुका; जानुपम; किसी अंग में पाया जाने वाला घुटने (जानु) नुमा झुकाव।

**genus, genera**– (L. *genus*, race) जीनस; वंश।

**genys**—(Gk. *genys*, jaw) अधोहनु; नीचे का जबड़ा।

**geobionts**—(Gk. *ge*, earth; *bion*, living) भूमिवासी; मृत्तिकावासी।

**geobios**—(Gk. *ge*, earth; *dios*, life) मृत्तिकाजीवी; भौमिक। [देखिये–edaphore]

**geoblast**—(Gk. *ge*, earth; *blastos*, bud) अंतभौंमांकुर; अंकुरित प्रांकुर, जिनके बीज-पत्र (cotyledons) धरती के अन्दर ही रहते हैं।

**geobotany**—भू-वनस्पति विज्ञान।

**geocarpic**—(Gk. *ge*, earth, *karpos*, fruit) भूमध्य स्थान फलन; ऐसे फल वाले जिनके फल भूमि के अन्दर ही परिपक्व होते हैं।

**geology**—(Gk. *ge*, earth; *logos*, discourse) भू-विज्ञान; भौमिकी; भूस्तर शास्त्र; भूगर्भ विज्ञान। पृथ्वी की बनावट (structure) चरित्र, क्रियायें (activities) और इतिहास (history) से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान।

**geomalism**—(Gk. *ge*, earth; *omalos*, level) गुरुत्व प्रति उत्तरता।

**geonemy**—(Gk. *ge*, earth; *nemein*, to inhabit) भूभौगोलिक वितरण (जन्तुओं का)।

**geophilous**—(Gk. *ge*, earth; *philein*, to love) भू-वासी; स्थल-वासी; जमीन पर या जमीन में रहने वाला।

**geophyte**—(Gk *ge*, earth; *phyton*, plant) (१) भूपादप, (२) भूगर्भोद्भिद्, ऐसा पौधा जिसके कुछ भाग जैसे ट्यूबर्स, बल्ब, राइजोम आदि पृथ्वी के अन्दर ही होते हैं।

**geosere**—(Gk. *ge*, earth; L. *sescre*, to put in a row) भू क्रमक; शुष्क पादप।

**geotaxis**—(Gk. *ge*, earth; *taxis*, arrangement) गुरुत्वीय अनुचलन; गुरुत्व न्यास।

**geotonous**—(Gk. *ge*, earth; *tonos*, tension) गुरुत्व स्थिति।

**geotropism**—(Gk. *ge*, earth; *trope*, turn) गुरुत्ववृत्ति।

**gephyrocercal**—(Gk. *gephyra*, bridge; *kerkos*, tall) क्षीणान्तपुच्छ; क्षीणांतपुच्छीय। ऐसा गौण (secondry) द्विभक्त पुच्छीय फिन (diphycercal fin) जो समदल (homocercal) पुच्छीय या असमदल पुच्छीय (heterocercal) फिन (fin) के आखरी सिरे के क्षीण हो जाने से बनता है।

**geratology**—(Gk. *geras*, old age; *logos*, discourse) वयोवृद्ध विज्ञान; वयोवृद्धता (old age) और अवसाद (decadence) के कारकों (factors) का अध्ययन।

**germ**—(Gk. *germen*, bud) जर्म; जीवाणु।

**germ cell**—जनन कोशिका; उत्पादन कोशिका।

**germ centre**—जनन केन्द्र। लसीका ग्रन्थियों के ऊतक (lymph gland tissue) में पाया जाने वाला लसीकाकणों (lymph corpuscles) का विभाजन क्षेत्र (area of division)।

**germ disc**—जनन-बिम्ब।

**germ layer**—जनन-स्तर।

**germ nucleus**—जननाष्टि; जनन न्यूक्लियस; जनन केन्द्रक।

**germ plasm**—जनन सत्व। एक विशेष प्रकार का जीवन सत्व (प्रोटोप्लाज्म) जो वीजमैन (Weismann) वैज्ञानिक के मतानुसार उत्पादन कोशिकाओं (germ cells) द्वारा एक संतति से दूसरी संतति में अपरिवर्तित पहुँचता रहता है और जो प्रत्येक व्यक्ति में शरीर कोशिकाओं (soma) को जन्म देता है पर स्वयं किसी भी प्रकार व्यक्ति के वातावरण से प्रभावित नहीं होता है इसको जीवन सत्व निरन्तर मत (theory of continuity of the germ plasm) कहा जाता है।

**germ pore**—जनन छिद्र।

**germ stock**—प्ररोहक [आच्छादियों (tunicates) में]।

**germ theory**—परतन्त्रोत्पत्ति; परन्त्रोत्पादन।
[देखिये–biogenesis]

**germ track**—जनन कोशिका की निरन्तरता ।

**germ tube**—जनन नलिका; अंकुरित स्पोर से निकलने वाली छोटी-छोटी सूत्रीय नलिकायें ।

**germ vitellarium**—जनन डिम्बात्री अंग, जर्म विटेलेरियम; प्लेटीहैलमिन्थस का अंग जो डिम्ब और डिम्बान्न (vitalline) पदार्थ दोनों उत्पन्न करता है ।

**germ yolk gland**—जनन डिम्बान्न ग्रन्थि ।

**germarium**—(L. *germen*, bud) डिम्बाशय । [देखिये–ovary]

**germiduct**—(L. *germen*, bud; *ducere*, to lead) जनन नलिका; डिम्ब नलिका । ट्रिमेटोड्स (trematodes) की डिम्ब नलिका (oviduct) ।

**germigen**—(L. *germen*, bud; *generare*, to beget) डिम्बज; डिम्बाशय ।

**germinal**—(L. *germen*, bud) जनन–; जनन का; जनन सम्बन्धी ।

**germinal cells**—जनन कोशिका ।

**germinal disc**—जनन बिम्ब ।

**germinal epithelium**—जननाधिच्छद; जनन–अधिच्छद् ।

**germinal layers**—जननस्तर । वर्धनशील डिम्ब (ovum) से बनने वाले तीन मौलिक स्तर (primary layers) बाह्य, मध्य और अन्तः स्तर ।

**germinal spot**—जनन बिन्दु ।

**germinal vesicle**—जननाष्टि; जनन न्यूक्लियस । ध्रुव पिण्डों (polarbodies) के बनने से पहले डिम्ब (ovum) में पाया जाने वाला केन्द्रक या न्यूक्लियस (nucleus) ।

**germination**—(L. *german*, bud) अंकुरण, अंकुरित होना ।

**germination hormone**—अंकुरण हार्मोन; ग्रैमिनी (Gramineae) कुल में पाया जाने वाला उद्दीपक जिससे आकुर चोल (coleoptile) की वृद्धि प्रोत्साहित होती है तथा मूल की वृद्धि अवरुद्ध होती है ।

**germiparity**—(L. *german*, bud; *parere*, to beget) जर्म-उत्पादन; जर्म निर्माण (जनन कोशिकाओं) द्वारा उत्पादन ।

**germogen**—(L. *germen*, bud; Gk. *genos*, offspring) आद्य जननीय कोशिका ।

**gerontal**—(Gk. *geron*, old man) वृद्ध; जराजन्य ।

**gerontic**—(Gk *geron*, old man) वृद्धावस्था–; वृद्धावस्था सम्बन्धी ।

**gerontology**—(Gk. *geron*, old man; *logos*, discourse) वृद्ध विज्ञान; वयोवृद्ध विज्ञान ।

**gestalt**—(Ger *Gestalt*, form) व्यवस्थित प्रति उत्तर ।

**gestation**—(L. *gerere*, to carry) गर्भ-काल । गर्भाधान (conception) और प्रसव (delivery) के बीच का समय या भ्रूण (embryo) का गर्भ (womb) के भीतर वर्धन (development) होने का समय ।

**giant**—(Gk. *gigantos* giant) (१) बृहत्काय; स्थूल; (२) दानव ।

**giantism**—(Gk. *gigantos*, giant) बृहत्कायिता ।

**giant cells**—बृहत्-कोष्ठ; बृहत् कोशिका ।

**giant fibres**—बृहत्-सूत्र ।

**Gibberellins**—जिबरेलिन्स; वनस्पति हार्मोनों का एक वर्ग । यह हार्मोन कुछ पौधों के तनों को लम्बा करता है । यह पौधों के बढ़ते हुए भागों पर पाया जाता है । सर्वप्रथम इसको जिबरेला फ्यूजीक्यूरोई (Gibberella fujikuroi) से प्राप्त किया गया था ।

**gibbous**—(L. *gibbus*, hump) प्रोत्थ; कुब्जित; उत्सिक्त; वातपूरण; जैसे क्रूसीफरी कुल के पुष्पों के पार्श्व बाह्यदल (sepals) ।

**gigantocyte**—(Gk. *gigas*, giant; *kytos*, hollow) बृहत् कोष्ठ; बृहत् कोशिका ।

**gill**—(M.E. *gille* gill) गिल; गिलफड़ा; जल क्लोम ।

**gill arch**—गिल तोरण; गिल चाप ।

**gill basket**—गिल टोकरी । लैम्प्रियों (lampreys) में ।

**gill book**—गिल-ग्रन्थ । [देखिये–book gill]

**gill cleft**—गिल दरार; गिल छिद्र ।

**gill cover**—गिलावरण ।

**gill pouch**—गिल थैली, गिल कोष ।

**gill rakers**—गिल कंघक; गिल कर्षणी ।

**gill rod**—गिल शलाका ।

**gill slits**—गिल दरार ।

**gingival**—(L. *gingiva*, gums) मसूड़ा–, मसूड़ा सम्बन्धी ।

**ginglymus**—(Gk. *gingglymos*, hinge joint) एक-दिशा सन्धि। एक ओर को ही गति होने देने वाली संधि (articu ation)।

**giraldes organ**—(J. A. C. C. *Giraldes*, Portugese surgeon) जिरालडीज अंग; पैराडाइडिमिस; पराउपांड।

**girdle**—(A. S. *gyrdan*, to gird) वलय; मेखला।

**girdle, pelvic**—श्रोणि वलय।

**girdle, shoulder**—अंस वलय।

**gizzard**—(M. E. *gizer*, gizzard) चर्वाशय; गिजर्ड।

**glabella**—(L. *glaber*, bald) ग्लैबिला; स्थयनी।

**glabrate**—(L. *glaber*, smooth) चिकना; चिक्कण तली।

**glabrous**—(L. *glaber*, smooth) चिकण तल युक्त।

**glacial**—(L. *glacies*, ice) हिमनदीय; हिमाच्छादित। उस काल के लिए प्रयुक्त होता है, जिसमें समय-समय पर हिमाच्छादन (glaciation) होता है।

**gladiate**—(L. *gladius*, sword) खड्गोपम: खड्गाकार; असिसमान; तलवार की शक्ल का।

**gladiolus**—(L. *gladiolus*, small sword) मीसोस्टर्नम; कार्पस स्टरनाई; स्टर्नेब्री (sternebrae) के जुड़ने से एक मीसोस्टर्नम अस्थि बनी हुई।

**gladius**—(L *gladius*, sword) काइटिन कवच ग्लैडियस; कोन्ड्रोफोरा (chondrophora) का काइटिन का बना कवच।

**glairine**—(F. *glaire*, white of egg) भास्वत, जूगलोइआ (zoogloea) द्वारा बनी सतह पर चमकीली तह।

**gland**—(L. *glans*, acorn) ग्रन्थि।

**gland cell**—ग्रन्थि कोशिका।

**gland, ductless**—निःस्रोत ग्रन्थि; नलीहीन ग्रन्थि।

**gland, green**—हरित ग्रन्थि। केंकड़ा वंशियों (crustaceans) की मलोत्सर्ग ग्रन्थि (excretory gland)।

**gland, hermaphrodite**—उभयलिङ्गी ग्रन्थि।

**gland, hibernating**—शीततान्द्रिक ग्रन्थि।

**gland, lieberkuhn's**—लीवरकुन-ग्रन्थि।

**gland, oil**—तैल ग्रन्थि।

**gland, spinning**—वायन-ग्रन्थि। वह ग्रन्थि जिससे कि मकड़ी (spider) अपना जाल बुनने का पदार्थ बनाती हैं।

**gland uropygial**—पुच्छ कुब्जीय ग्रन्थि; तैल-ग्रन्थि। पक्षियों के पुच्छ कुब्ज (uropygium) पर स्थित ग्रन्थि विशेष, जिससे परों (feather) को चिकना करने वाला तेल समान पदार्थ निकलता है।

**glandula**—(L. *glandula*, small acorn) ग्रन्थि।

**glandula vesiculosa**—शुक्राशय।

**glandular**—(L. *glandula*, small acorn) ग्रन्थि-; ग्रन्थि मय; ग्रन्थियुक्त; ग्रन्थि सम्बन्धी।

**glandular epithelium**—ग्रन्थि-अधिच्छद्। ग्रन्थिमय अधिच्छद्; ग्रन्थिमय उपकला।

**glandular tissue**—ग्रन्थि तंतु, ग्रन्थिमय ऊतक।

**glans**—(L. *glans*, acorn) मुण्ड।

**glans clitoridis**—भगनासा मुण्ड; भगशिश्न मुंड।

**glans penis**—शिश्न मुण्ड।

**glasserian fissure**—(J. H. *glaser*, swiss anatomist) ग्लैसेरियन दरार।

**glaucescent**—(L. *glaucus*, sea-green) नीलाभ हरित।

**glaucous**—(L. *glaucus*, sea-green) नीलाभ हरा।

**gleba**—(L. *gleba*, clod) स्पोरयंत्र; ग्लीबा; (१) कुछ पौधों में स्पोर निर्माणक यंत्र; (२) कुछ फन्जाई में स्पोरधानी का केन्द्रीय भाग।

**glebula**—(L. *glebula*, small clod) ग्लेबुला; लघुउत; लघुउत्कर्ष; लाइकिन के थैलस पर एक छोटा उत्कर्ष (उत)।

**glenoid**—(Gk. *glene*, socket) गर्त्तोपम; गर्त्ताकार-गिलानाइड गर्त।

**glia**—(Gk. *glia*, glue) तंत्रिका श्लैष्म कोशिका।

**gliosomes**—(Gk. *glia*, glue; *soma*, body) श्लैष्मकण, तंत्रिका श्लैष्म (न्यूरोगलिया neuroglia) के प्रोटोप्लाज्म में माइटोकोन्ड्रिया से सम्बन्धित कण।

**glisson's capsule**—(F. *glison*, English Physician) ग्लीसन कुहर। यकृत (liver) के अन्दर पाया जाने वाला एक सूत्रमय कुहर (fibrous capsule), जिसके अन्दर हिपेटिक धमनी (hepatic artery) पोर्टल शिरा (portal vein), लसीका वाहिनियाँ (lymhatic vessels) और पित्त नली (bile duct) रहती हैं।

**globate**—(L. *globus*, globe) ग्लोबेट; गोलाकार।

**globigerina ooze**—ग्लोबिजेराइना कीच (मृदुमृत्तिका) फोरामिनीफेरा (Foraminifera) के कवचों से पूर्ण समुद्रतल कीच।

**globin**—(L. *globus*, globe) ग्लोबिन; हीमोग्लोबिन का प्रमुख प्रोटीन।

**globoid**—(L. *globus*, globe; Gk. eidos, form) ग्लोबोइड; गोलाकार पिण्ड।

**globose**—(L. *globus*, globe) गोलाकार; गोल।

**globule**—(L. *globulus*, small globe) गोलिका।

**globus pallicles**—पांडु गोलिका पिण्ड।

**globulin**—(L. *globus*, globe) ग्लोब्युलिन; जल में अनघुलनशील एक प्रोटीन विशेष।

**glochidiate**—(Gk. *glochin*, arrow point) अंकुशलोमी।

**glochidium**—(Gk. *glochis*, arrow point; *idion*, dim) ग्लोकीडियम; एक प्रकार का लारवा (larva); अंकुशलोम।

**gloea**—(Gk. *gloia*, glue) ग्लोइआ; किन्हीं प्रोटोजोआ का चिपचिपा स्राव।

**glomerular**—(L. *glomus*, ball) ग्लोमेरुलर; गुल्म-; गुल्माकार; गुल्म सम्बन्धी।

**glomerulate**—(L. *glomus*, ball) गुच्छ विन्यासी।

**glomerule**—(L. *glomis*, ball) श्यानगुच्छ; घनागुच्छ; ग्लोमेरुल (१) गुँथा हुआ गुच्छा; (२) आवृत्त पुष्पों से बना घना ससीमाक्ष (cyme) पुष्पक्रम।

**glomerulus**—(L. *glomus*, ball) ग्लोमेरुलस; गुल्म; गुच्छक; केशिकाओं (capillaries) का जाल (net work); केशिका गुच्छ।

**glomus**—(L. *glomus*, ball) ग्लोमस; प्रगुल्म; केशिका गुच्छ शृंखला।

**glossa**—(Gk. *glossa*, tongue) जिह्विका; कीटों में प्रयोष्ठ (labium) के मध्य भाग में स्थित जिह्वाकार प्रवर्धन (projection)।

**glossal**—(Gk. *glossa*, tongue) जिह्विका-; जिह्विका सम्बन्धी; जिह्विकीय।

**glossarium**—(Gk. *glossa*, tongue) अनुजिह्विका; कुछ डिप्टेरा (मक्खी) की पतली नोक मानो जिह्विका (glossa)।

**glossate**—(Gk *glossa*, tongue) जिह्वा धारी या जिह्वा सदृश रचना वाले वाला।

**glosso-epiglottic**—(Gk. *glossa*, tongue *epi*, upon; *glotta*, tongue) जिह्वा-कण्ठ पिधानीय; जिह्वा और कण्ठ-पिधान (epiglothis) सम्बन्धी।

**glossohyal**—(Gk. *glossa*, tongue; *hyoides*, y-shaped) जिह्वान्तर्जिह्वक। मछलियों का मध्य स्थित मूल जिह्वक (median basihyal)।

**glossopalatine**—(Gk. *glossa*, tongue; L. *palatus*, palate) जिह्वातालव्य; जिह्वा (tongue) और कोमल तालु (soft palate) को जोड़ने वाला।

**glossophagine**—(Gk. *glossa*, tongue; *phagein*, to eat) जिह्वाहारी। जिह्वा द्वारा खाना प्राप्त करने वाला।

**glossopharyngeal**—(Gk. *glossa*, tongue; *pharynx*, gullet) जिह्वा-ग्रसनी तंत्रिका; जिह्वा-कण्ठी नवम् कपालीय तंत्रिका (cranial nerve)।

**glossopodium**—(Gk. *glossa*, tongue; *pous*, foot) पिधानी पर्णाधार; आम्छदपर्णाधार आइसोईटीज (Isoetes) का पिधानी पर्ण-आधार (sheathing leaf base)।

**glossotheca**—(Gk. *glossa*, tongue; *hicke*, box) तुण्डच्छद; प्रोथच्छद; कीट निर्मोक या प्यूपा (insect pupa) के त्वक (integument) का वह भाग जो प्रोथ या तुण्ड (proboscis) को ढके रहता है।

**glottis**—(Gk. *glotta*, tongue) कण्ठ द्वार; वायु द्वार; घांटी।

**glucase**—(Gk. *glykys*, sweet) ग्लूकेस; पाचक एन्जाइम जो माल्टोज (maltose) से ग्लूकोज (ग्रेप शुगर) बनाता है।

**glucokinin**—(Gk. *glykys*, sweet; *kinein*, to more) ग्लूकोकाइनिन; रक्त शर्करा अवमापक।

**glucose**—(Gk. *glykys*, sweet) ग्लूकोज; द्राक्ष शर्करा; ग्लूकोस।

**gluma**—(L. *gluma*, husk) तुष; (तुषसहपत्र-bract); स्पाइकिका (spiklet) के आधार पर के सहपत्र (bract) का युग्म।

**glumaceous**—(L. *gluma*, husk) तुषी; तुषमय।

**glumiferous**—(L. *gluma*, husk; *ferre*, to bear) तुषधारी।

**glumiflorous**—(L. *gluma*, husk; *flos*, flower) ग्लूमपुष्पी।

**glutaeal**—(Gk. *gloutos*, buttock) श्रोणि-, श्रोणिका श्रोणि सम्बन्धी।

**glutaeus**—(Gk. *gloutos*, buttock) श्रोणि-पेशी ग्लूटियस (पेशी); नितम्ब पेशी।

**glutathione**—(L. *gluten*, glue; Gk. *theion*, sulphur) ग्लूटाथियोन; विभिन्न ऊतकों में पाया जाने वाला गन्धक युक्त त्रि-पेपटाइड (tripeptide); $C_{10}H_{17}O_6N_3S$।

**gluten**—(L. *gluten*, glue ग्लूटेन; कुछ अनाजों में पाया जाने वाला पदार्थ (संश्लेषण द्रव्य)।

**glutenin**—(L. *gluten*, glue) ग्लूटेनिन; ग्लूटेनज; ग्लूटेन बनाने वाला पदार्थ।

**glutinous**—(L. *gluten*, glue) संयुजी।

**glycerin or glycerol**—(Gk. *glykys*, sweet) ग्लीसरीन; रसायनिकसूत्र $C_3H_5(OH)_3$। प्राकृतिक वसा तथा तेलों का मिष्ठ अंश।

**glycogen**—(Gk. *glykys*, sweet) ग्लाईकोजन; जन्तु स्टार्च; $(C_6H_{10}O_5)_n$ रसायनिक सूत्र वाला।

**glycogenase**—(Gk. *glykys*, sweet; *genes*, producing) ग्लाकोजनज; ग्लाईकोजन उत्पन्न करने वाला क्षोभक (enzyme)।

**glycolysis**—(Gk. *glykeys*, sweet; *lyein*, to loosen) ग्लाईकोजन ह्रासी।

**glycophyte**—(Gk. *glykys*, sweet; *phyton*, plant) मिष्टरागी; अल्प लवण अनुरागी; ऐसा पौधा जो ०·५ प्रतिशत से अधिक सोडियम क्लोराइड के घोल की उपस्थिति में पनपता नहीं है।

**glycoproteins**—(Gk. *glykys*, sweet; *potos*, first) म्यूकोप्रोटीन; ग्लाईकोप्रोटीन; प्रोटीन का यौगिक जिसमें कार्बोहाइड्रेट म्यूसिन और म्यूकोइड होते हैं।

**glycosecretory**—(Gk. *glykys*, sweet; L. *secsetus*, set apart) ग्लाईकोजन स्राविक।

**glycotropic**—(Gk. *glykys*, sweet; *trope*, turn) इन्सुलिन निषेधक; ग्लाईकोट्रोपिक; प्रीपिट्यूटरी (prepituitary) द्वारा स्त्रावक कारक जिससे इन्सुलिन (insulin) का परिधि प्रभाव निषिध हो जाता है।

**gnathic**—(Gk. *gnathos* jaw) हनु सम्बन्धी; हनु-।

**gnathism**—(Gk. *gnathos*, jaw) हनु निर्माण।

**gnathites**—(Gk. *gnathos*, jaw) मुखावयव (कीटों insects) के।

**gnathobase**—(Gk. *gnathos*, jaw; *basis*, base) हनु प्रवर्धन; केकड़ा वंशियों (crustacea) में मुख के पास वाले अवयवों (appendages) के आधार पादांश protopodites) पर स्थित अन्दर की ओर मुड़ा हुआ एक चर्वक प्रवर्धन (masticatory process)।

**gnathopod**—(Gk. *gnathos*, jaw; *pous*, foot) मुख पाद; केकड़ावंशियों (crustacea) के मुख प्रदेश (oral-region) में पाया जाने वाला अवयव (limb) जो भोजन करने में सहायता दे।

**gnathopodite**—(Gk. *gnathos*, jaw; *pous*, foot) हनुपाद। (सन्धिपादों—आर्थोपोड़ों-arthropods का)। [देखिये—maxilliped]

**gnathos**—(Gk. *gnathos*, jaw) ग्नेथोस; हनुपट्टिका; शल्की पक्षकों (लेपीडोपट्रस्-lepidoptera) में नवें टरगम (tergum) के अधर पर स्थित मध्यस्थ पट्टिका (median sclerite)।

**gnathostegite**—(Gk. *gnathos*, jaw; *stege*, roof) मुखमुकट; कुछ केकड़ा वंशियों (crustaceans) के मुखावयवों (mouth parts) को ढकने वाली पट्टिका (plate)।

**gnathostomatous**—(Gk. *gnathos*, jaw *stoma*, mouth) हनुमुखी; जिसका मुख जबड़ेदार (jawed) हो।

**gnathotheca**—(Gk. *gnathos*, jaw; *theke*, case) हनुच्छद्। पक्षियों (birds) के निचले जबड़े (lower jaw) पर का सख्त खोल या दृढ़ावरण।

**gnesiogamy**—(Gk. *gnesios*, lawful; *gamos*, marriage) विधिवत् पणिय।

**goblet cells**—पात्रक कोशिका; श्लेष्मज कोशिका। स्तम्भाकार अधिच्छद् (columnar epithelium) के श्लेष्म (mucus) स्राव करने वाले (secreting) कोशिका।

**golgi apparatus or bodies**—(*C. golgi*, Italian, histologist) गौलगी यंत्र या पिण्ड। जन्तु और वनस्पति कोशिकाओं के साइटोप्लाजम में पाई जाने वाली एक विशेष संरचना। इलेक्ट्रान सूक्ष्मदर्शी से देखने पर यह युग्मिक कलाओं का एक समूह दिखाई देता है जो कई चपटे कोषों जिन्हें कुंडिकायें

(cisternae) कहते हैं, बना होता है। कशेरुकों में इस प्रकार की संरचना 'एक' होती है जबकि पौधों में 'कई'। इनका कार्य अज्ञात है पर अनुमान यह है कि यह 'स्राव' उत्पन्न करते हैं।

**golgi, organs of**—गोलगी अङ्ग।

**golgi mazzoni corpuscles**—(C. *golgi*, and *V mazzoni*, Italian histologists) गोल्गी-मैंजोनी कण।

**gomphosis**—(Gk. *goniphos*, bolt) अर्गल संयोग। किसी गर्त (socket) में शंकु जैसे (conical) प्रवर्धन (process) के घुसने से बनने वाली सन्धि (articulation), उदाहरणार्थ स्तनियों (mammals) के दांत।

**gonad**—(Gk. *gone*, birth) गोनड; जननांग। जनन ग्रंथि; लिङ्गग्रन्थि अर्थात् डिम्बाशय (ovary), वीर्यग्रन्थि (testes) या डिम्ब-शुक्र ग्रन्थि (ovotestis)।

**gonadectomy**—(Gk. *gone*, birth; *ek*, out; *tome*, cutting) जननांग कर्त्तन। लिङ्ग-ग्रन्थि (gonads) को काट कर हटा देना। नर (male) में बधिया करना (castration) अर्थात् शुक्र ग्रन्थि (testes) को निकाल देना तथा मादा (female) में डिम्ब-ग्रन्थि (ovary) को निकाल देना (spaying)।

**gonadin**—(Gk. *gone*, birth) लिंगाभितत्व; गोनैडिन। जनन-ग्रन्थियों (sexglands) का सक्रिय तत्व (active principle) जो लिङ्ग-विशेषताओं का निग्रह करता है।

**gonadotrophin**—(Gk. *gone*, birth; *trephein*, to nourish) गोनैन्डोट्रोफिन (हार्मोन)।

यह अग्रपिट्यूटरी के दो हार्मोन होते हैं:

(१) प्रोलान-ए—कोपक (follicle) प्रोत्साहक हार्मोन। युग्मक उत्तेजक हार्मोन; थाइलाकेन्ट्रिन (thylakentrin)।

(२) प्रोलान-बी—अन्तराल कोशिकीय उत्तेजक हार्मोन—जिसे ल्यूटेनाइजिंग (Luteinsing) हार्मोन भी कहते हैं; मेटाकेन्ट्रिन (metakentrin)।

**gonadotropic**—(Gk. *gone*, birth; *trope*, turn) जननांग प्रभावक। जनन ग्रन्थि (gonad) पर प्रभाव डालने वाला।

**gonadotropin**—(Gk. *gone*, birth, *trope*; turn) गोनैडोट्रोपिन; कोई एक गोनैन्डोट्रोफिन हार्मोन; जननांग प्रभावी हार्मोन।

**gonaduct**—(Gk. *gone*, duct: L. *ducere*, to lead) जनन नलिका।

**gonal**—(Gk. *gone*, birth) जननांग (गोनड) उत्पादक।

**gonangium**—(Gk. *gone*, birth: *anggeion*, vessel) जनन पुट। [देखिये–gonotheca]

**gonapophyses**—(Gk. *gone*, birth: *apo*, from: *phyein*, to grow) मैथुनांग; कीटों (insects) में पाये जाने वाले काईटिनमय (chitinous) उद्वर्धन (outgrowths) जो मैथुन में प्रयुक्त होते हैं।

**gone**—(Gk. *gone*, generation) गोन; (१) वर्धी कोशिका (auxocyte) की चार दुहिता कोशिकाओं में से एक। (२) गोनोत्पादी।

**gongylidia**—(Gk. *gongylos*, round: *idion*, *dim.*) कवककतंतुगंड (फन्जाई में)।

**gonia**—(Gk. *gone*, seed) आद्य जनन कोशिका; अर्थात् आद्य शुक्र कोशिका (spermatogonia) और आद्य डिम्ब कोशिका (oogonia)।

**gonial**—(Gk. *gonia*, corner) कोणिका; गोनियल। कुछ कशेरुकों (vertebrates) में नीचे के जबड़े (jaw) की एक हड्डी।

**gonic**—(Gk. *gone*, generation) वीर्य सम्बन्धी।

**gonidangium**—(Gk. *dim.* of *gone*, seed: *anggeion*, vessel) गोनिडिया धानी।

**gonidia, gonidium**—(Gk. *dim* of *gone*, seed) गोनिडिया; अलैंगिक गतिहीन उत्पादी कोशिकायें।

**gonidial**—(Gk. *dim.* of *gone*, seed) गोनिडिया सम्बन्धी।

**goniferous**—(Gk *dim.* of *gone*, seed. L. *ferre*, to carry) गोनिडिया धारी।

**gonidimium**—(L. L. *dim.* of *gone*, seed) लघु गोनिडिया।

**gonidiogenous**—(Gk. *dim*, of *gone*, seed; *genes*, producing) गोनिडिया धारी।

**gonidiod**—(Gk. *dim.* of *gone*, seed; *eidos*, form) गोनिडियोसम; गोनिडियाभ।

**gonidiophore**—(Gk. *dim.* of *gone*, seed; *pherein*, to bear) गोनिडिया धर।

**gonidiophyll**—(Gk. *dim.* of *gone*, seed; *phyllon*, leaf) गुच्छित पर्ण।

**gonimoblasts**—(Gk. *gonimos*, productive; *blastos*, bud) निषिक्त वर्धी तन्तुक ; कुछ शैवाल में निषिक्त कार्पोगोनियम (carpogonium) के वर्धी तन्तुक ।

**gonion**—(Gk. *gonia*, angle) (हनु का) कोण विन्दु (angle point) ।

**gonoblast**—(Gk. *gonos*, offspring; *blastos*, bud) जनन कोशिका ।

**gonoblastid-gonoblastidium**—(Gk. *gonos*, offspring; *blastos*, bud; *idion* dim.) मेड्युसाधारी । [देखिये–blastostyle]

**gonocalyx**—(Gk. *gonos*, offspring; *kalyx*, cup) जनन घंटिका । किसी मेड्युसाकार उत्पादक मुकुल (medusiform gonophore) की घंटिका (bell) ।

**gonocheme**—(Gk. *gonos*, offspring; *ochema*, support) लिंग कोशिका धारी; हाइड्रोजोआ (Hydrozoa) जन्तुओं में लिंग कोशिकाओं युक्त मेम्यूसाकार (medusoid) ।

**gonochorism**—(Gk. *gonos*, offspring; *chorisein*, to divide) लिङ्गभेद । भिन्न लिङ्गों के बनने (sex differentiation) का इतिहास या वर्धन (development) । [देखिये–dioecism]

**gonochoristic**—(Gk. *gonos*, birth; *chorisein*, to divide) भिन्न लिङ्गी; पृथक लिङ्गी । पृथक्-पृथक् नर व मादा व्यक्तियों को पैदा करने वाला ।

**gonocoel**—(Gk. *gone*, seed; *koilos*, hollow) जननाङ्ग कोटर; जननाङ्ग गह्वर; गोनोसील ।

**gonocytes**—(Gk. *gone*, seed; *kytos*, hollow) (१) लिङ्ग कोशिका, छिद्र देहियों (sponges) में । (२) मातृ निषेकाणु; डिम्ब (ova) तथा वीर्याणु (spermatozoa) के मातृ कोशिका (mother cells) ।

**gonodendron**—(Gk. *gonos*, offspring; *dendron*, tree) शाखीय कोरक स्तम्भ । फाइसेलिया (Physalia) जन्तु का शाखीय कोरक स्तम्भ (blastostyle) ।

**gonoduct**—(Gk. *gone*, seed; L. *ductus*, duct) जनन नलिका; युग्मक वाहिनी ।

**gonomery**—(Gk. *gonos*, birth; *meros*, part) सूत्र–पार्थक वाद । यह मत कि समस्त यावत् जीवन (through out life) पैतृक और मातृक परम्परा सूत्र (paternal and maternal chromosomes) अलग-अलग समुदायों में रहते हैं ।

**gononucleus**—(Gk. *gonos*; begetting; L. *nucleus*, kenel) उत्पादक अष्टि; जननाष्टि; जनन केन्द्रक ।

**gonophore**—(Gk. *gone*, seed; *pherein*, to bear) जनन पोलिप–; उत्पादक मुकुल—हाईड्राकारजन्तु दल (hydroid colony) का ।

**gonoplasm**—(Gk. *gone*, seed; *plasm*, mould) उत्पादन सत्व ।

**gonopodium**—(Gk. *gone*, seed; *pous*, foot) मैथुनांग (१) नर कीट का मैथुनांग । (२) कुछ मत्सयों के नर में पाया जाने वाला परिवर्तित गुदीय फिन (anal fin) जिसका कार्य मैथुन का होता है ।

**gonopore**—(Gk. *gone*, seed; *poros*, channel) जनन-छिद्र ।

**gonosome**—(Gk. *gone*, seed; *soma*, body) जनन-काय; सहउत्पादीय मुकुल (हाइड्रोजोआ निवह में) ।

**gonosphaerium**—(Gk. *gone*, seed *sphaira*, globe) अनिषिक्त डिम्ब । [देखिये–oosphere]

**gonostyle**—(Gk. *gonos*, birth; *stylos*, pillar) (१) जनन स्तम्भ (२) मेड्युसाधारी ।

**gonotheca**—(Gk. *gonos*, birth; *theke*, cup) जनन पुट; गोनोथीका; जनन प्रावरक ।

**gonotome**—(Gk. *gonos*, birth; *temnein*, to cut) जनन खण्ड । वह भ्रौणिक खण्ड (embryonic segment) जिसमें जननांग (gonad) की आद्य स्थिति (perimordium) होती है ।

**gonozooid**—(Gk. *gonos*, birth; *zoon*, animal; *eidos*, form) उत्पादक मुकुल ।

**gonys**—(Gk. *genys*, lower jaw) चंचुनिम्न । पक्षियों (birds) की चोंच (bill) का नीचे का भाग या कील (keel) ।

**graafian follicle**—(R. *de*, *greaf*, dutch anatomist) ग्रैफीयन कोषक ।

**graber's ogran**—ग्रैवर-अङ्ग ।

**gracilis**—(L. *gracilis*, slender) गैसीलिस; जाँघ की एक पेशी ।

**grade**—(L. *gradus*, astep) श्रेणी ।

**graded groups**—क्रमानुगत समुदायों ।

**graduated**—(L. *gradus*, step) क्रमिक: (१) आहिस्ता-आहिस्ता लम्बा और छोटा होते जाना: (२) क्रम-चिह्नांकित; अंशांकित।

**grain**—(L. *granum*, grain) कण: दाना: अनाज: अन्न।

**granimifolious**—(L. *gramen*, grass; *folium*, leaf) तृणपर्णी; घास सदृश पत्रीयुक्त।

**graminivorous**—(L. *gramen*, grass; *vorare*, to eat) तृणा हारी: घासाहारी: घास भोजी।

**Grandry's corpuscle**—(*Grandry*, Belgian anatomist) स्पर्शांग: पक्षियों के चंचु और जिह्वा के अन्त पर स्थित स्पर्श संवेदनांग।

**granellae**—(L. *dim.* of *granum*, grain) अण्डाकार कण।

**granellarium**—(L. *dim.* of *granum*, grain) अण्डाकार कणी।

**granose**—(L. *granum*, grain) मालाकार: मालोपम। मनकों (beads) की माला जैसा।

**granular**—(L. *granum*, grain) (१) कणी: कणमय; कणिकामय। (२) दनदाने दार: रवेदार: दानेदार।

**granulation**—(L. *granum*, grain) दनदाना।

**granule**—(L. *granulum*, small grain) कण; दनदाना; कणिका: कनी।

**granule cells**—कणमय कोशिकायें।

**granule glands**—कण-ग्रन्थियां।

**granulocytes**—(L. *granulum*, small grain; Gk. *kytos*, cell) कणीश्वेताणु।

**graphiohexaster**—(Gk. *graphein*, to write: *hex*, six: *aster*, star) ग्रैफीहेक्सास्टर; आरेखीषट् तारक (स्पीक्यूल)।

**gravid**—(L. *gravidus*, loaded) गर्भिणी: गर्भवती।

**graviperception**—(L *gravis*, heavy: *percipere*, to feel) गुरुत्व-बोध।

**gravity**—(L. *gravis*, heavy) गुरुत्व: आकर्षण शक्ति।

**green gland**—हरित ग्रन्थियां। किन्हीं पेक्चा कवचियों (crustaceans) की स्पर्श तंत्र (antenna) पर स्थित विसर्जन ग्रन्थि।

**gregaloid**—(L. *grex*, flock: Gk. *eidos*, form) अनिश्चिताकार दल [एक कोशिका-प्रोटोजोआ-protozoa का]।

**gregarious**—(L. *grex*, flock) यूथी: यूथाभिसारी: यूथ या झुण्ड (herd) में रहने की रुचि (tendency) वाला।

**grey matter**—धूसर पदार्थ: धूसर द्रव्य।

**grey nerve fibres**—धूसर नाड़ी सूत्र।

**groin**—(L *icel*, *grein*, branch) ऊरु, उपांग। उदर (abdomen) और जांघ (thigh) के बीच का दबा हुआ भाग।

**groove**—(*dut*, *groef* channel) परिखा, खांच, नाल; खाँचा।

**growing point**—वृद्धि स्थान; वृद्धि बिन्दु।

**growth**—(A. S. *growan*, conn, with green) वृद्धि।

**growth hormones**—वृद्धि-उद्दीपक; वृद्धि कारक हार्मोन।

**grumose**—(L. *grumus*, hillock) गठीला: दनेदार। दनदाने दार दलों में जमा हुआ।

**grumulus**—(*Dim.* of L. *grumus*, hillock) पुञ्ज कोशिका समुच्चय (कीट भ्रूण में)।

**gryochrome**—(Gk. *gry*, mossel: *chroma*, colour) निस्सकण अवमिक बिखरे हुए।

**guanidine**—(*Peruvian*, *huano*, dung) ग्वानिडीन: $CH_5N_3$: ग्वानिन के आक्सीकरण से उत्पन्न पदार्थ, जिसका उपापचय पैराथाइराइड (parathyroid) से नियंत्रित होता है।

**guanine**—(*Peruvian*, huano, dung) ग्वानिन, $C_5H_5ON_5$: एक प्यूरिन क्षारक (purine base) जो कुछ पौधों, अस्थि मत्स्यों और पक्षी में पाया जाता है।

**guanophore**—(L. peruvian, *huano*, dung: Gk. *pherein*, to bear) पीत कोशिका।

**guanylic**—ग्वानीलिक- ऐसा न्यूक्लिक अम्ल जो ग्वानीन पदार्थ बनाता है।

**guard cell**—द्वार-कोशिका; स्टोमेटा (stomata) का छिद्र को घेरे हुए कोशिकायें, स्तम्भ पत्र के वायवी अधिचर्म (aerial epidermis) के छिद्र को घेरे हुए कोशिकायें।

**gubernaculum**—(L. *gubarnare*, to govern) लांगल।

**guest insect**—परनीड़ी। दूसरे के नीड़ (nest) में रहने या बच्चे देने वाला कीट (insect)।

**gula**—(L. *gula*, gullet) कण्ठिका। कण्ठ (throat) का ऊपरी (upper) भाग। कीट (insect) के सिर (head) की पट्टिका (sclerite)।

**gulamentum**—(L. *gulla*, gullet; *mentum*, chin) कण्ठिकाचिबुक। कीटों (insects) में पाया जाने वाला कण्ठिका (gula) और प्रत्योष्ठ मूल (submentum) के संलय (fusion) से निर्मित पट्ट (plate)।

**gular**—(L. *gula*, gullet) कण्ठ; कण्ठी; कण्ठीय; कण्ठ सम्बन्धी।

**gullet**—(O. F. *goulet*, from; L. *gula*, gullet) निगरण; निगलक; ग्रास नली; ग्रसिका।

**gum**—(L. *gumani*, gum) गोंद।

**gummiferous**—(L. *gummi*; gums; *ferre*, to carry) गोंद निर्यासक; गोंद स्त्रावक; गोंद उत्पन्न कर्ता।

**gummosis**—(L. *gummi*, gum) गोंदार्ति; गमोसिस; पादप ऊतक की वह दशा जब कोशिका भित्ति चिपचिपे पदार्थ (गोंद) युक्त हो जाती है।

**gums**—(A. S. *goma*, jaw) मसूड़ा।

**gustatory**—(L. *gustare*, to taste) रसज्ञ; स्वादुक; रस संवेदी।

**gustatory cells**—(L. *gustare*, to taste) स्वादुक कोशिका; रससंवेदी कोशिका।

**gustatory calyculus**—रसज्ञ कोरक।

**gustatory pores**—रसज्ञ छिद्र; स्वादु-छिद्र; रस संवेदी रन्ध्र।

**gut**—(A. S. *gut*, channel) (१) आंत (२) अन्न प्रणाली; पाचन नली; आहार नली; भोजन नली।

**gut fore**—अग्रांत्र; अन्न प्रणाली का अगला भाग।

**gut mid**—मध्यांत्र; अन्न प्रणाली का मध्य भाग।

**gut hind**—पश्चांत्र, अन्न प्रणाली का पश्च भाग।

**gutta**—(L. *gutta*, drop) रंज्य बिन्दु; वर्ण चिह्न; कीट पक्ष पर छोटा-सा रंगीन बिन्दु (वर्ण चिह्न)।

**guttate**—(L. *gutta*, drop) बिन्दुक।

**guttation**—(L. *gutta*, drop) जल बिन्दुता; अमृत स्तुत।

**guttiform**—(L. *gutta*, drop; *forma*, shape) बिन्दुसम; बिन्दु सदृश।

**guttulate**—(L. *guttula*, small drop) लघुबिन्दु चिह्नित।

**gymnanthous**—(Gk. *gymnos*, uncovenared; *anthos*, flower) नग्नपुष्पी; पुष्पावरण हीन; अपरिदली; अनावृत पुष्पी।

**gymnetrous**—(Gk. *gymnos*, naked; *etron*, abdomen) गुदा क्षेपणी हीन; गुदा क्षेपणी (anal fin) रहित।

**gymnoarian**—नग्न जननांग।

**gymnoblastic**—(Gk. *gymnos*, naked; *blastos*, bud) नग्न मुकुली। हाइड्रा पुट (hydrotheca) और जनन पुट (gonotheca) से रहित (कुछ सीलोमान्त्री coelenterates) में।

**gymnocarpous**—(Gk. *gymnos*, uncovered; *karpos*, fruit) नग्न पुष्पक; अनावृत फल।

**gymnocidium**—(Gk. *gymnos*, uncovered; *oikos*, house, *idion*, *dim.*) आधार स्फीति; नग्नाधार; किन्हीं मॉस कैप्सूल के अधोभाग की स्फीति।

**gymnocyte**—(Gk. *gymnos*, uncovered; *kytos*, hollow) अभित्तिक कोशिका। कोष्ठ या कोशिका भित्ति (cell wall) से रहित कोष्ठ (कोशिका)।

**gymnocytode**—(Gk. *gymnos*, naked; *kytos*, hollow; *eidos*, form) अनावृत प्रोटोप्लाज्म; कोशिका भित्ति या न्यूक्लियस हीन प्रोटोप्लाज्मिक ओघ (mass)।

**gymnogenous**—(Gk. *gymnos*, naked; *genos*, offspring) नग्न जात; पक्षहीन उत्पन्न होने वाला (पक्षी)।

**gymnogynous**—(Gk. *gymnos*, naked; *gymnos*, female) अनावृत जायांगी; अनावृत डिम्बाशयी।

**gymnoplast**—(Gk. *gymnos*, naked, *plastos*, formed) नग्न प्रोटोप्लाज्म; अनावृत प्रोटोप्लाज्म।

**gymnopterous**—(Gk. *gymnos*, naked; *pteron*, wing) नग्न पक्षक; अशल्क पक्षक।

**gymnorhinal**—(Gk. *gymnos*, naked; *rhis* nose) नग्ननासा । पक्षहीन नासा प्रदेश (nostril region not covered by feathers) वाले (पक्षी) ।

**gymnosomatous**—(Gk. *gymnos*, naked; *soma*, bud) नग्न काय । कर्पर (shell) या पिधान (mantle) रहित शरीर वाले (मोलस्का या कवचधारी molluscs) में ।

**gymnospermous**—(Gk. *gymnos*, naked; *sperma*, seed) अनावृत बीजी ।

**gymnospore**—(Gk. *gymnos*, naked; *sporos*, seed) अनावृत स्पोर; नग्न स्पोर ।

**gymnostomatous**—(Gk. *gymnos*, naked; *stoma*, mouth) नग्न मुखी ।

**gynaecaner**—(Gk. *gyne*, women; *aner*, man) नारीनर (चींटी) ।

**gynaecoid**—(Gk. *gyne*, woman; *eidos*, form) अण्डज उद्योगी (चींटी); नारीयोपम ।

**gynaecology**—स्त्री रोग विज्ञान ।

**gynaecophore**—(Gk. *gyne*, woman; *pherein*, to carry) नारीधारक; कुछ कृमि जो अपने शरीर में पार्श्वों को घुमाकर खाँच बना लेते है तथा नारी (मादा) को उसमें रखकर घूमते हैं ।

**gynandrism**—(Gk. *gyne*, woman; *aner*, man) उभयलिङ्गता ।

**gynandromorph**—(Gk. *gyne*, woman; *aner*, man; *morphe*, form) नरनारी; स्त्रीपुंरूप । नर (male) और नारी (female) लक्षणों (characters) के खचित रूप (mosaic form) में मिलने से बना हुआ व्यक्ति (individual) । [देखिये–intersex]

**gynandromorphism**—(Gk. *gyne*, woman; *aner*; man : *morphe*, form) नरनारिता; स्त्रीपुंरूपता । [देखिये–gynandromorph]

**gynandrophore**—(Gk. *gyne*, woman; *aner*, man; *pherein*, to carry) पुंजायांगधर; स्पोर पर्ण धारक अक्षीय प्रलंबन ।

**gynandrosporous**—(Gk. *gyne*, woman; *aner* man; *spores*, seed) स्त्रीपुंबीजाणुक ।

**gynandrous**—(Gk. *gyne*, woman; *aner*, man) संयुक्त केसरी; पुंस्त्री केसरी; पुंकेसर और स्त्री केसर जुड़े हुए जैसे कुछ आरकिड्स (orchids) में ।

**gynantherous**—(Gk. *gyne*, woman; *anthos*, flower) स्त्रैण पुंकेसरी; पुंकेसर स्त्रीकेसर मे परिवर्तित ।

**gynase**—(Gk. *gyne*, woman) नारी कारक ।

**gynatrium**—(Gk. *gyne*, woman; L. *atrium*, entrance hall) गर्भाशय: किन्हीं कीटों का मादा जनन आशय ।

**gyne**—(Gk. *gyne*, woman) नारी या मादा चींटी ।

**gynecomastic**—दुग्ध ग्रन्थि का नर में सक्रिय होने की दशा ।

**gynecium**—(Gk. *gyne*, woman, *oikos*, house) जायांग; फूल के मादा अंग जैसे स्त्रीकेसर (pistil), और अंडप (carpel) ।

**gynobase**—(Gk. *gyne*, woman; L. *basis*, base) जायांगनाभिक; जायांग मूल: वह दशा जिसमें वर्तिका (style) डिम्बाशय (ovary) से उद्भिद होता हुआ प्रतीत होता है ।

**gynodioecious**—(Gk. *gyne*, woman, *dis*, twice; *oikos*, house) उभयलिंग पुष्पी; भिन्नस्थोभय-स्त्री लिंगी ।

**gynoecium**—(Gk. *gyne*, woman; *oikos*, house) जायांग ।

**gynogenesis**—(Gk. *gyne*, woman; *genesis*, descent) जायाजनन; ऐसे डिम्बों (ovum) से जनन जिनमें शुक्राणु बिना केन्द्रक (nucleus) के प्रवेश करता है, जैसा कुछ गोलकृमि (nematodes) में ।

**gynogonidia**—(Gk. *gyne*, woman, *gonidion*, small seed) स्त्रैण-गोनिडिया ।

**gynomerogony**—(Gk. *gyne*, female; *meros*, part; *gone*, generation) आधान दर्शन ।

**gynomonoecious**—(Gk. *gyne*, woman; *mono*, alone; *oikos*, house) स्त्री एकलिंगी (पुष्पी); ऐसे पौधे जिनके फूलों में केवल स्त्री केसरी (pistillate) और उभयलिंगी (hermaphrodite) पुष्प होते हैं ।

**gynophore**—(Gk. *gyne*, woman, *pherein*, to carry) जायांगधर: डिम्बाशय को धारे हुए स्तम्भ, मादा-जनन योनिज पुष्प ।

**gynospore**—(Gk. *gyne*, female, *sporos*, seed) स्त्री बीजाणु; मादा स्पोर; स्थूल बीज; महाबीजाणु ।

**gynostegium**—(Gk. *gyne*, woman; *stege*, roof) पुंजायांग छत्र; जायांगावरण; पुंकेसर जायांग आवरण ।

**gynostemium**—(Gk. *gyne*, woman; *stemon*, warp) पुंजायांग स्तंभ।

**gypsophil**—(Gk. *gypsos*, chalk, gypsus; *philein*, to love) खरिक रागी; जिप्सम मृदवासी।

**gyral**—(L. *gyrus*, circle) भंवर; घुमेड़-सम्बन्धी; गोलाकार या चक्राकार गति।

**gyration**—(L. *gyrare*, to revolve) परिभ्रम; अपरिवृत्ति।

**gyrencephalic**—(Gk. *gyros*, circle; *engkephalcs*, brain) प्रमस्तिष्की घुमेड़ युक्त।

**gyrose**—(L. *gyrare*, to revolve) संवलित; लहरी; ऊँची-नीची रेखा युक्त।

**gyrus**—(L *gyrus*, circle) घुमेड़। प्रमस्तिष्क (cerebrum) में पाई जाने वाली, किसी भी दो सीताओं (sulci) के बीच से स्थित घुमावदार मेड़ (convolution)।

# H

**H disc**—एच बिम्ब; हैन्सन्स बिम्ब (Hensen's disc); पेशीतन्तुक के विषमदेशीय पट्ट में पाया जाने वाला लघु या हल्का क्षेत्र।

**habenula**—(L, *habena*, strap) हेबेनुला; कोई फीतेनुमा या पट्टनुमा संरचना।

**habit**—(L. *habitus*, state) स्वभाव; आदत।

**habitable**—(L. *habitare*, to inhabit) निवास योग्य; वास योग्य।

**habitat**—(L. *habitare*, to inhabit) वास, स्थान; आवास; (किसी प्राणी का) निवास स्थल (locality) या वाह्य वातावरण (environment)।

**habitual**—(L. *habitus*, state) स्वभाविक।

**habituation**—(L. *habituare*, to bring into a habit) अभ्यस्तीकरण; अभ्यस्तता [किसी कोशिका (cell) या अंगी (organism) का]। किसी उत्तेजना के प्रति ऐसा अभ्यस्त होते जाना कि इसकी फिर पुनरावृत्तियों (repetition) का प्रभाव क्रमशः कम होता जाए।

**habitus**—(L. *habitus*, appearance) स्वरूप; रूप गुण; किसी पौधे या जन्तु के स्वरूप लक्षण।

**hackle**—कंठपिच्छ।

**hydrocentric**—(Gk. *hadros*, thick; *kentron*, centre) जलवाहोतक केन्द्री; जाइलम (xylem) को घेरे हुए फ्लोएम (phloem) युक्त।

**hydrome**—(Gk. *hadros*, thick) हाईड्रोम; जाइलम का वाहक ऊतक।

**haem**—(Gk. *haima*, blood) हीम; रुधिर में पाया जाने वाला पदार्थ विशेष।

**haemachrome**—(Gk. *haima*, blood; *chromos*, colour) हीमेक्रोम; रुधिर रंग।

**haemacyte**—(Gk. *haima*, blood; *kytos*, hollow) रक्त-कण; रुधिर-कण।

**haemad**—(Gk. *haima*, blood) हीमेड; हृत्पार्श्ववर्ती।

**haemamoeba**—(Gk. *haima*, blood; *amoibe*, changes) हीमामीबा; रक्तामीबा।

**haemal**—(Gk. *haima*, blood) राक्तिक; रक्तीय; रक्त या रुधिर सम्बन्धी; हीमल।

**haemapoietic**—(Gk. *haima*, blood; *poiein*, to form) रुधिरोत्पादक; रक्तोत्पादक; खून बनाने वाला।

**haemapophysis**—(Gk. *haima*, blood, *apo*, from; *phyein*, to grow) पार्श्वोदर प्रवर्धन। कशेरूदण्ड (vertebral column) के पार्श्वोधरीय तलों (latero-ventral surfaces) से निकला हुआ कांटे समान (spine like) या पट्टाकार (plate like) प्रवर्धन (process)।

**haematal**—(Gk. *haima*, blood) रक्तिक; रक्तीय; रक्त या रुधिर सम्बन्धी।

**haematid**—(Gk. *haima*, blood) लाल रक्त-कण।

**haematin**—(Gk. *haima*, blood) हीमेटिन; $C_{34}H_{33}O_5N_4Fe$ रक्त रंजक (haemoglobin) के क्षय (decomposition) से उत्पन्न होने वाला रंग या वर्ण विशेष।

**haematobic**—(Gk. *haima*, blood; *bios*, life) रुधिर-वासी; खून में रहने वाला।

**haematobium**—(Gk. *haima*, blood; *bios*, life) रुधिर-वासी; खून में रहने वाला जीव या अङ्गी (organism)।

**haematoblast**—(Gk. *haima*, blood; *blastos*, bud) रुधिर कणज; वह कोशिका जो लाल रक्त कण (red blood corpuscle) बन जाती है।

**haematochrome**—(Gk *haima*, blood; *chroma*, colour) हीमेटोक्रोम; कुछ शैवाल (algae) का लाल वर्ण।

**haematocryal**—(Gk. *haima*, blood; *kryos*, cold) अमित तापी; भिन्न तापी।
[देखिये–cold-blooded या poikilothermal]

**haematocyanin**—(Gk. *haima*, blood, *kyanos*, dark blue) हीमेटोसाइनिन; मौलस्का (mollusca); केकड़ा वंशी (crustacea) तथा मकड़ी वंशी (arachnids) के रक्त में पाया जाने वाला हीमोग्लोबिन (haemoglobin) सदृश रक्त रंग जिसमें लोहे (iron) के स्थान पर तांबा (copper) होता है।

**haematocytozoon**—(Gk. *haima*, blood; *kytos*, hollow; *zoon*, animal) रक्त कणीपरजीवी; रक्त कणों (blood corpuscles) के अन्दर रहने वाला परजीवी (parasite)।

**haematodocha**—(Gk. *haima*, blood; *docha*, receptacle) हीमेटोडोका; सूत्र-प्रत्यास्थ कोष।

**haematogen**—(Gk. *haima*, blood; *genos*, birth) हीमेटोजन। केन्द्रक या न्यूक्लियस (nucleus) में पाया जाने वाला प्रोटीन (protein) विशेष।

**haematogenesis**—(Gk. *haima*, blood; *genesis*, descent) रक्त निर्माण; रक्तोत्पादन।

**haematogenous**—(Gk. *haima*, blood; *genos*, birth) रक्तज; रक्त निर्मित; रक्त (blood) में या रक्त से उत्पन्न।

**haematoid**—(Gk *haima*, blood; *eidos*, form) रक्तोपम; रक्ताकार।

**haematoidin**—(Gk. *haima*) blood; *eidos*, form) बिलरुबिन सदृश; हीमोग्लोबिन का लोहमुक्त व्युत्पन्न (derivative) यौगिक।

**haematology**—(Gk. *haima*, blood; *logos*, discourse) रुधिर विज्ञान; रक्त विज्ञान।

**haematolysis**—(Gk. *haima*, blood; *lysis*, loosing) रक्तह्रास, रक्त द्रावण। [देखिये–haemolysis]

**haematophagous**—(Gk. *haima*, blood; *phagein*, to eat) रक्ताहारी; रुधिर भोजी।

**haematophyte**—(Gk. *haima*, blood; *phyton*, plant) हीमेटोफाइट; रक्तपादप; रक्त का वनस्पतिक अणु जीवी (micro-organism)।

**haematoporphyrin**—हीमेटोपोरफाइरिन; $C$[illegible]$H$[illegible]$O$[illegible] $N_4$; हीमेटिन के विघटन से प्राप्त लोहहीन यौगिक।

**haematosis**—(Gk. *haimatocin*, to change to blood) रक्त निर्माण; रक्तोत्पादन।

**haematothermal**—(Gk. *haima*, blood; *thermos*, warm) परिमित तापी।
[देखिये–warm-blooded या homoiothermal]

**haematozoon**—(Gk. *haima*, blood; *zoon*, animal) रक्तजीवी; रक्तपरजीवी।

**haemerythrin**—(Gk. *haima*, blood; *erythros*, red) हीमेरीथ्रिन; कुछ एनेलिडा और साइपनकुलिड्स के शरीर तरल की कणिकाओं में पाया जाने वाला लाल श्वसन वर्ण।

**haemic**—(Gk. *haima*, blood) रक्त-; रक्तिक; रक्त-सम्बन्धी; रुधिर सम्बन्धी।

**haemin**—(Gk. *haima*, blood) हेमिन; $C_{34}H_{32}O_4N_4FeCl$; रक्त थक्के में बना क्लोराइड।

**haemochromes**—(Gk. *haima*, blood; *chroma*, colour) रक्त वर्ण जैसे हीमोग्लोबिन, हीमोसायनिन, क्लोरोक्रूरिन, इरीथ्रोक्रूरिन, हीमेरिथ्रिन।

**haemochromogen**—(Gk. *haima*, blood; *chroma* colour; *genos*, birth) हीमोक्रोमोजन; हीमोग्लोबिन के न्यूनीकरण और क्षार के प्रभाव से उत्पन्न एक क्रोमोप्रोटीन।

**haemoclastic**—(Gk. *haima*, blood; *klastos*, broken) रक्त नाशक; रक्त कोशिका भंग (नाशक)।

**haemocoele**—(Gk. *haima*, blood; *koilos*, hollow) रुधिर गुहिका, रक्त कोटर; रक्त समुद्र; रक्त झील; रक्त मण्डल (blood system) का फैला हुआ भाग जो सीलोम या प्रगुहा (coelom) का स्थान ले लेता है।

**haemocyanin**—(Gk. *haima* blood, *kyanos* dark blue) रक्त [illegible], हीमोसायनिन। [illegible] प्राणियों (molluscs), केकड़ा प्राणियों (crustaceans), और मकड़ियों (arachnids), के रक्त में पाया जाने वाला [illegible]

रंजक (haemoglobin) सदृश पदार्थ जिसमें लोहे (iron) के स्थान में तांबा (copper) होता है।

**haemocyte**—(Gk. *haima*, blood; *kytos*, hollow) रक्त कोष्ठ; रक्त कोशिका; रुधिराणु।

**haemocytoblast**—(Gk. *haima*, blood; *kytos*, hollow; *blastos*, bud) मूल रक्त कोशिकज; वह मूल मातृ कोशिका (primitive germ cell) जिससे सब रक्त कोशिका (blood cells) बनते हैं।

**haemocytolysis**—(Gk. *haima*, blood; *kytos*, hollow; *lyein*, to dissolve) लाल रक्ताणु ह्रासक।

**haemocytotrypsis**—(Gk. *haima*, blood; *kytos*, hollow; *tribein*, to rub) हीमोसाइटोट्रिप्सिस; दबाव से रक्त कणिकाओं का टूटना।

**haemoerythrin**—(Gk. *haima*, blood; *erythros*, red) रक्त शोण, हीमोइरीथ्रिन। कुछ कशेरुहीनों (invertebrates) में पाया जाने वाला श्वासक (respiratory) पदार्थ।

**haemofuscin**—(Gk. *haima*, blood; L. *fuscus*, tawny) हीमोफस्नि; पीत रक्त वर्ण; जिसका जमाव रोग की दशा में होता है।

**haemoglobin**—(Gk. *haima*, blood; *globos*, sphere) श्वास रंजक; हीमोग्लोबिन। लौह (iron) युक्त रुधिर को लाल बनाने वाला पदार्थ। कशेरुकों की लाल रुधिर कोशिकाओं में तथा कुछ अन्य जन्तुओं में जैसे केंचुआ (earth worm) के रक्त में तथा गोल कृमि (round worms) की पेशियों में पाया जाने वाला श्वास-रंजक (respiratory pigment) पदार्थ। यह सेम वंशीय (leguminous) पौधों में नाइट्रोजन स्थिरीकरण (nitrogen fixing) करने वाली मूल ग्रन्थियों (root noduls) में भी पाया जाता है। यह पदार्थ आक्सीजन मिश्रित चमकीला लाल तथा आक्सीजनहीन नीला होता है। प्रत्येक जन्तु प्रजाति में भिन्न हीमोग्लोबिन होता है। यहाँ तक कि स्तनी की मादा के गर्भ में स्थित शिशु और प्रौढ़ में भी यह भिन्न होता है।

**haemoid**- (Gk. *haima*, blood; *eidos* form) रक्तोपम; रक्त-सदृश; रक्त की तरह का।

**haemohistioblast**—(Gk. *haima*, blood; *histion*, tissue; *blastos*, bud) हीमोतन्तुज; शिरा रक्त में पाई जाने वाली मुक्त बृहद् भक्षक कोशिका।

**haemolymph**—(Gk. *haima*, blood; *lymphe*, fluid) रुधिर-लसीका, रक्त-लसीका; रक्त-लिम्फ; कशेरूहीनों (invertebrates) के सीलोम या गह्वर (coelom) में पाया जाने वाला तरल (fluid) जो उच्च श्रेणी के जन्तुओं (higher animals) के खून (blood) और लिम्फ या लसीका (lymph) के तुल्य (equivalent) माना जाता है।

**haemolysin**—(Gk. *haima*, blood; *lyein*, to dissolve) रक्त कण नाशक।

**haemolysis**—(Gk. *haima*, blood; *lysis*, loosing) रक्त द्राव; रक्त द्रवीकरण।

**haemophilia**—(Gk. *haima*, blood; *philos*, loving) श्यानाक्षमता। बहे हुए खून (shed blood) को शीघ्र थक्का बनाने (coagulation) की क्षमता न रखने वाला।

**haemoplasmodium**—(Gk. *haima*, blood; *plasma*, mould) रक्त-प्रजीवी। खून (blood) में रहने वाला एक कोशिक (unicellular) परजीवी (parasite)।

**haemoplastic**—(Gk. *haima*, blood; *plastos*, formed) रक्त निर्माणक। [देखिये–विलोम haemoclastic–रक्त नाशक]

**haemopoiesis**—(Gk. *haima*, blood; *poiein*, to make) रुधिर निर्माण; रक्तोत्पादन।

**haemopoietic**—(Gk. *haima*, blood; *poietrikos*, productive, रक्त निर्माणिक; रुधिर निर्माणक।

**haemopsonin**—(Gk. *haima*, blood; *opsonein*, to cater) हीमोपसोनिन; लाल रक्ताणु हेतु बैक्टीरिया नाशक।

**haemorrhage**—(Gk. *haima*, blood; *rhegnvnai*, to burst) रक्त प्रवाह; खून का निकलना।

**haemorrhoidal**—(Gk. *haima*, blood; *rheein*, to flow) मलाशयी रक्त नलिकायें।

**haemosiderin**—(Gk. *haima*, blood; *sideros*, iron) हीमोसिडेरिन; लौह युक्त रक्त पीत वर्ण।

**haemostatic**—(Gk. *haima*, blood; *statikos*, causing to stand) रक्त स्थिरक; हीमोस्टेटिक; सन्धिपादों में ट्रोकेन्टर और फीमर सन्धि पर की कला।

**haemotoxin** - (Gk. *haima*, blood; *toxiken*, poison) रक्त नाशक।

**haemotropic**—(Gk. *haima*, blood; *trope*, turn) रुधिर-प्रभावक; खून पर प्रभाव डालने वाला।

**haemozoin**—(Gk. *haima*, blood; *zoon*, animal) रजकावशेष; हीमोजोइन; मलेरिया परजीवियों (malarial parasites) द्वारा रक्त रंजक (haemoglobin) के पाचन (digestion) के पश्चात् बचे हुए भाग, जो काले कणों (black granules) के रूप के होते हैं।

**hair**—(A. S. *haer*) बाल; केश; रोम; कच।

**hair cell**—केश कोशिका।

**hair follicle**—केश कोषक; केश कूप।

**haliplankton**—(Gk. *halo*, sea; *plangktos*, wandering) समुद्र-प्लवक। समुद्र या सागर में बहने वाला जन्तु पुंज। [देखिये–plankton]

***Haller's organ***—(*G. Haller*, German zoologist) हैलर-अंग; चीचडी (ticks) के गुल्फ (tarsus) पर स्थित रसायन-ग्राही (chemoreceptor)।

**hallux**—(L. *hallus*, great toe) पाँव का अंगूठा; प्रथम पादांगुली; पादांगुष्ठ।

**halobios**—(Gk. *halo*, sea; *bios*, life) समुद्र-प्राणी मात्र; समुद्री जीव समूह; समुद्र में रहने वाले सम्पूर्ण जीव।

**halolimnic**—(Gk. *hals*, sea; *limne*, marsh) हेलोलिमनिक; सामुद्रिक जन्तु जो स्वच्छ जल में रहने योग्य हो जाते हैं।

**halophilic, halophilous**—(Gk. *hals*, salt; *philein*, to love) लवण-रागी; लवण-प्रेमी; लवण-समृद्धी; लवण (salt) की उपस्थिति (presence) में समृद्ध होने वाला (thriving)।

**halophyte**—(Gk. *hals*, salt, *phyton*, plant) लवण समृद्धी पादप; लवण-पादप; लवणमृदोद्भिद्।

**haloplankton**—(Gk. *hals*, salt; *plangktos*, wandering) समुद्रप्लवक। [देखिये–haliplankton]

**halosere**—(Gk. *hals*, salt; L. *serere*, to put in a row) लवण क्रमक।

**halters**—(Gk. *halter*, weight) समतोलक; भार-संधानक; द्विपक्षों (diptera) के पिछले अर्द्ध विकसित (rudimentary) पंख जो दो छोटी-छोटी मुग्दराकार रचनाओं के रूप में होते हैं।

**hamate**—(L. *hamatus*, hooked) हुकोपम।

**hamatum**—(L. *hamatus*, hooked) अंकुशास्थि; हैमेटम; कलाई की एक हड्डी का नाम।

**hamirostrate**—(L. *hamus*, hook; *rostrum*, beak) वक्र चंचुक; मुड़ी हुई चोंच (beak) वाला।

**hamula**—(L. *hamulus*, little hook) हैमुला।

**hamulus**—(L. *hamulus*, little hook) हैमुलस; हुकी; हुक सदृश प्रवर्धनी।

**hand**—(A. S. *hand*, to seize) हस्त; हाथ।

**hapaxanthous**—(Gk. *hapax*, once; *anthos*, flower) सकृत्पुष्पी; एकपुष्पावधिक; केवल एक पुष्प-अवधि (flowering period) में प्रफुल्लित होने वाले।

**haplobiont**—(Gk. *haploos*, simple; *bion*, living) एकविध जीवी; एक प्राणी जीव; एक ही प्रकार के व्यक्तियों से बना जीव।

[देखिये–विलोम diplobiont–द्वि-प्राणी जीव]

**haplocaulescent**—(Gk. *haploos*, simple; L. *caulis*, stem) साधारण अक्षीय; मुख्य अक्ष पर [illegible] धारण करने वाला।

**haplochlamydeous**—(Gk. *haploos*, simple, *chlamys*, clock) (१) [illegible] पुष्पी। (२) बीजाणु पर्ण (sporophyll) पर अर्ध-विकसित पत्तियों युक्त।

**haplo-diploid**—(Gk. *haploos*, simple; *diploos*, double) अर्ध-द्विगुणी गुणित; लिंग विभिन्नता—जिसमें नर अगुणित (haploid) और मादा द्विगुणित (diploid) होती है।

**haplodont**—(Gk. *haploos*, simple; *odous*, tooth) सरल शिखरी; सरल शिखर (simple crowns) [illegible] चर्वणकों (molars) वाला।

**haploid**—(Gk. *haploos*, simple; *eidos*, form) एकाकी-गुणी; [illegible] (१) [illegible] स्थिति (condition) या कोशिका (cell) [illegible] गुणसूत्रों (chromosomes) की [illegible] परिपक्व जनन-कोशिकाओं (mature germ cells) में पाई जाती है। (२) [illegible] (meiosis) के पश्चात् जनन कोशिकाओं (germ cells) में पाई जाने वाली [illegible] गुणसूत्रों (chromosomes) की न्यूनित (reduced) [illegible]

**haplomitosis**—(Gk. *haploos*, simple; *mitos*, thread) सामान्य सूत्रण; [illegible] विभाजन;

**haplont**—(Gk. *haploos*, simple; *in*, being) अयुग्म सूत्री जीव।

**haploperistomous**—(Gk. *haploos*, simple; *peri*, around; *stoma*, mouth) सामान्य परिमुखी; एक पंक्ति दन्त युक्त परिमुख।

**haplopetalous**—(Gk. *haploos*, simple; *petalon*, petal) एकदलवर्ती।

**haplophase**—(Gk. *haploos*, simple; *phasis*, aspect) एकाकी सूत्र-स्थिति; प्राणी या अङ्गी (organism) के जीवन इतिहास (life history) में अयुग्म सूत्री (haploid) स्थिति (stage)।

**haplosis**—(Gk. *haploos*, simple) अर्धता, न्यूनता एव पृथक्करणता।

**haplostemonous**—(Gk. *haploos*, simple; *stemon*, warp) एकवृत्त पुंकेसरी।

**haptera**—(Gk. *haptein*, to fasten) स्थापनांग।

**haptic**—(Gk. *haptein*, to touch) स्पर्श–; उत्तेजनायें और प्रतिक्रियायें।

**haptogen**—(Gk. *haptein*, to fasten; *genes*, producing) हैपटोजन; स्थापनज।

**haptomonad**—(Gk. *haptein*, to fasten; *monas*, unit) बद्ध कपीय; बद्धएकक; कुछ परजीवी कषातन्त्रीयों का एक निश्चल प्रकार।

**haptophores**—(Gk. *haptein*, to fasten, *pherein*, to carry) संभू विषकारकी; समस्त विष जैसे लाइसिन (lysin) ओपसोनिन (opsonin), प्रेज़ीपिटिन या एग्लुटिनन आदि सबकी मिली हुई विशेषतायें लिये हुए विष।

**haptotropic**—(Gk. *haptein*, to fasten; *trope*, turn) स्पृर्शानुवर्ती; स्प्रशाभिवृत्ति।

**haptotropism**—(Gk. *haptein*, to fasten; *trope*, turn) स्पृर्शाभिमुखी वृत्ति। स्पर्शोत्तेजना (contact stimuli) का प्रत्युत्तर देने वाली प्रवृत्ति।

**hard**—(A. S. *heard*, hard) कठोर; दृढ़; कठिन।

**hard palate**—(A. S. *heard*, hard; L. *palatum*, palate) कठोर तालु।

**harderian gland**—(J. J. *harde*, swiss anatomist) हार्डेरियन ग्रन्थि।

**harlequin lobe**—अण्डाशय पाली (दल); हेमिप्ट्रिरा (Hemiptera) में पाया जाने वाला अण्डाशय पाली (दल) जिसकी कोशिकायें अन्य दलों की कोशिकाओं से भिन्न होती हैं।

**harmonic suture**—प्रसंवादी सेवनी; संमति सेवनी; संसंयोग सेवनी; जैसे पैलेटाइन अस्थियों के मध्य होती है।

**hare**—(A. S. *hara*, hare) खरहा।

**harelip**—खरहा-होठ; ऊपरी होठ का v की शक्ल की दरार से फटा होना।

**harmony**—(L. *harmonia*, a fitting) सामंजस्य।

**harmosis**—(Gk. *harnosis*, fitting) सामंजस्यता; किसी उत्तेजना के प्रति सामंजस्यता (विन्यास एवं अनुकूलता)।

**harmozone**—(Gk. *harmoto*, I regulate) हार्मोजोन; वह उद्दीपक (hormone) जो वृद्धि (growth) तथा पोषण (nutrition) पर प्रभाव डालता है।

**harpagones**—(Gk. *harpage*, hook) लवित्रिका; कुछ नर कीटों (insects) के आलिङ्गक (claspers) या वाल्व (valves); मच्छरों (mosquitoes) में लवित्रों (harpes) और आलिङ्गकों (claspers) के बीच की पट्टिकाओं (sclerites) का युग्म (pair); शल्की पक्षों (lepidoptera) का लवित्र (harpes)।

**harpes**—(Gk. *harpe*, sickle) लवित्र। (१) मच्छरों (mosquitoes) में आलिङ्गकों (claspers) के बीच में स्थित काइटिन मय (chitinous) प्रवर्धन (processes)। (२) शल्की पक्षों (Lepidoptera) के आलिंगक (claspers) या वाल्व (valves)।

**Hassall's concentric corpuscles**—(A. H. *Hassall*, English physician) हसल कोशिका नीड; हसल की एक समान केन्द्री कणिकायें; थाइमस (thymus) के मध्यांश में पाई जाने वाली अधिच्छद कोशिकाओं के नीड (nests)।

**hastate**—(L. *hosta*, spear) हैस्टेट; त्रिकोणक।

**hatching**—(M. E. *hacchen*, from an assumed) प्रोद्भव, अण्डोदगमन।

**hatschek's pit**—(B. *hatschek*, Italian zoologist) हैचक का गर्त।

**haulm**—(A. S. *healm*) विसर्पी; पलाल (स्तम्भ)।

**haustellate**—(L. *huriere*, to suck) चूषक तुण्डी; चूसने (sucking) के उपयुक्त तुण्ड (proboscis) वाला।

**haustellum**—(L. *hauriere*, to suck) चूषक तुण्ड।

**haustorial**—(L. *hauriere*, to drink) चूषक प्रवर्धनी; पुष्टि प्रवर्धनी।

**haustorium**—(L. *hauriere*, to drink) चूषकांग; किन्हीं परजीवी पौधों में तना, जड़ या कवक तन्तु का प्रवर्धन (अभिवृधि) जो पोषक से खाद्य चूसता है।

**haversian canal**—(C. *havers*, English anatomist) हैवर्सियन नलिका। हड्डी के अन्दर स्थित छोटी-छोटी नलिकायें जिनमें रक्त कोशिकायें (blood capillaries), तंत्रिका या नाड़ी (nerve) और लसीका कोटर (lymph spaces) आदि होते है।

**head**—(A. S. *beafod*, head) सिर; शिर।

**head case**—सिर का खोका; कीटों (insects) के सिर पर बाह्य दृढ़ावरण।

**head fold**—अग्र भांज; शिरस्क भांज; शीर्ष भांज।

**head kidney**—अग्र-वृक्क।

**health**—(A. S. *haelth*, whole) स्वास्थ्य; तन्दुरुस्ती; आरोग्य।

**hearing**—(A. S. *hyran*, hear) सुनना; श्रवण।

**heart**—(A. S. *heorte*,) (१) हृदय; दिल। (२) किसी फल या वृक्ष का केन्द्रक भाग।

**heat**—(A. S. *hactum*) (१) गर्मी; ताप। (२) मद।

**heat spot**—ताप बिन्दु; ताप क्षेत्र।

**hectocotylus**—(Gk. *hekaton*, hundred, *kotyle*, vessel) शुक्रार्पण (भुजा)। नर शिरपादों (cephalopod) में एक भुजा जो वीर्याणु या शुक्राणु (sperms) को स्थानान्तरित (अर्पण) करने में प्रयुक्त होती है।

**hedge hog**—झाऊ; कण्टकी मूस।

**hedonic**—(Gk. *hedone*, pleasure) मद सम्बन्धीय।

**heel**—(A. S. *hela*) एड़ी; पार्ष्णि।

**hekistotherm**—(Gk. *hekistos*, least; *therme* leaf) न्यूनतम ऊष्मी। ऐसे पौधे जो कम से कम (न्यूनतम) गर्मी में विकसित होते है जैसे [illegible] (elpine) पौधे।

**helicine**—(Gk. *helix*, spiral) कुंडलित; [illegible] [illegible]।

**helicoid**—(Gk. *helix*, spiral; *eides*, like) (१) पेंचदार (२) कुंडलिनी रूप (३) [illegible] पुष्पक्रम (inflorescence) जिसमें पार्श्व शाखायें एक ही ओर निकलती है (४) संधिताक्षी शाखाक्रम (sympodial branching)।

**helicorubin**—(L. *helix*, spiral; *ruber*, red) हेलीकोरूबिन: अन्न का लाल वर्ण (कुछ गैस्ट्रोपोडा का)।

**hilicotrema**—(Gk. *helix*, spiral; *trema*, hole) भ्रमक छिद्र: कम्बु (cochlea) के शिखर के पास एक छोटा छेद।

**heliophyte**—(Gk. *helios*, sun; *phyton*, plant) प्रकाशपादप; आतपपादप; आतपोद्भिद्।

**heliosis**—(Gk. *helios*, sun) प्रकाश-विक्षतता; आतप क्षति: सूर्य की धूप से पत्तियों के जगह-जगह पर वर्णहीनता का आ जाना।

**heliotaxis**—(Gk. *helios*, sun; *taxis*, arrangement) प्रकाशाभिमुखी गति वृत्ति; प्रकाशानुचलता या गति द्वारा या अन्य किसी प्रकार से प्रत्युत्तर (response) देने की प्रवृत्ति।

**heliotropism**—(Gk. *helios*, sun; *trepein*, to turn) सूर्यानुवर्तन; प्रकाशाभिमुखी वक्रवृत्ति, प्रकाश उत्तेजना का झुककर प्रत्युत्तर देने की प्रवृत्ति।

**helix**—(Gk. *halix* spiral) हेलिक्स (१) [illegible] का बाह्य तट (rim) (२) अकशेरुकियों (invertebrate.) में कोई भी पेंचदार (spiral) घूमी हुई बनावट।

**helmet**—(O. F. *halmet* head covering) [illegible], शिरस्क।

**helminthology**—(Gk. *helmins*, worm; *logos*, discourse) कृमि विज्ञान।

**helophyte**—(Gk. *helos*, marsh; *phyton*, plant) [illegible]; दलदली पौधा, [illegible]।

**helotism**—(Gk. *helos* laconian town) [illegible] [illegible] (symbiosis) [illegible] [illegible] (ants) [illegible] (species) [illegible]।

**hemelytron, hemelytrum** (Gk. *hemi*, half, *elytron*, wing) (१) [illegible] (insects) [illegible]। (२) [illegible]।

[illegible]

**hemera**—(Gk. *hemera*, day) हेमेरा; जीवाश्मी स्तर काल।

**hemeranthous**—दिवापुष्पी।

**hemerophyte**—(Gk., *hemeros*, tame; *phyton*, plant) कृतकोद्भिक; कृष्यपादप।

**hemibasidium**—(Gk. *hemi*, half; *basis*, base) अर्ध आधारी; अस्टीलाजीनेलीज (ustilogineles) का पुराकवक जाल (promycelium)।

**hemibathybial**—(Gk. *hemi*, half; *bathys*, depths) अर्धागाध वासी। सागर तटीय (littoral) और अगाध सागरीय (bathybial) क्षेत्रों (zones) के मध्य में पाया जाने वाला प्लवक (plankton)।

**hemibranch**—(Gk. *hemi*, half; *brangehia*, gills) अर्धगिल। ऐसा गिल (gill) जिसके केवल एक ओर ही गिल सूत्र (gill filaments) लगे हों।

**hemicellulase**—(Gk. *hemi*, half; L. *cellula*, small cell) हेमीसेल्यूलेज (एन्जाइम); कुछ भ्रूणपोष (endosperm) फन्जाई और कुछ अकशेरुक में पाया जाने वाला एन्जाइम जिसके प्रभाव से हेमीसल्यूलोज (hemicellulose) का जल विघटन होता है।

**hemicellulose**—(Gk. *hemi*, half; L. *cellula*, small cell) हेमीसेल्यूलोज (कोशिका भित्ति घटक)।

**hemicephalous**—(Gk. *hemi*, half; *kephale*, head) क्षीण शिरस्क; (क्षीण=reduced)।

**hemichordata**—(Gk. *hemi*, half; *chorde*, string) अंशदण्डक; अस्पष्ट दण्डक। पृष्ठ दण्डकों (chordates) का एक उपसंघ (sub-phylum)।

**hemilytron**—(Gk. *helos*, half; *elytron*, wing) पिधान पक्षाग्र। [देखिये–hemelytron]

**hemiepiphyte**—(Gk. *hemi*, half; *epi*, upon; *phyton*, plant) अर्धाधिपादप; ऐसा पौधा (पादप) जिसके बीज दूसरे पौधे पर अंकुरित (germinate) होते हैं, पर बाद में अपनी जड़ें पृथ्वी तक पहुँचा देते हैं।

**hemignathous**—(Gk. *hemi*, half; *gnathos*, jaw) असमहनु; (ऐसे पक्षी) जिनमें एक जबड़ा दूसरे से छोटा हो।

**hemikaryon**—(Gk. *hemi*, half; *karyon*, kernel) अर्धाष्टि; पूर्व केन्द्रक; पूर्वाष्टि (pronucleus)।

**hemimetabola**—(Gk. *hemi*, half; *metabole*, change) अंशरूपान्तरी; अपूर्ण रूपान्तरण; ऐसे कीटों (insect) जिनके जीवन इतिहास (life history) में पूर्ण रूपान्तर (complete metamorphosis) नहीं होता।

**hemimetabolic**—(Gk. *hemi*, half; *metabole*, change) अंश रूपान्तरीय; अपूर्ण रूपान्तरिक।

**hemiparasitic**—(Gk. *hemi*, half; *para*, beside; *sitos*, food) अपूर्ण परजीवी; आंशिक परजीवी; अर्ध परजीवी।

**hemipenis**—(Gk. *hemi*, half; L. *penis*, penis) अर्धशिश्न। छिपकली (lizards) तथा साँपों (snakes) के दो मैथुनांगों (copulatory organs) में से एक।

**hemipneustic**—(Gk. *hemi*, half; *pnein*, to breathe) अपूर्ण वातछिद्री। ऐसा जन्तु जिसमें वातछिद्रों (spiracles) के एक या एक से अधिक युग्म (pairs) बन्द हों।

**hemisaprophyte**—(Gk. *hemi*, half; *sapros*, dung; *phyton*, plant) अर्धगलितोपजीवी; अंशगलितोपजीवी; अपूर्ण गलितोपजीवी; ऐसा पौदा जो अंशतः (partly) सड़े-गले पदार्थों से आहार ग्रहण करता है।

**hemisome**—(Gk. *hemi*, half; *soma*, body) समांशार्ध। किसी जन्तु में मध्यस्थ खड़े तल (median vertical plane) के एक ओर का तुल्यांशी अर्धभाग (symmetrical half)।

**hemisphere**—(Gk. *hemi*, half; *sphaira*, globe) गोलार्ध; hemisphere, cerebral;-प्रमस्तिष्क गोलार्ध।

**hemisystole**—(Gk. *hemi*, half; *syn*, with; *stellein*, to set) अर्धाकुंचन; हृदय की एक क्षेपिका (ventricle) का आकुंचन (contraction)।

**hemitropous**—(Gk. *hemi*, half; *trope*, turn) अर्धानुवर्ती; अर्धवक्री (बीजाण्ड)।

**hemixis**—(Gk. *hemi*, half; *mixis*, mingling) दीर्घ केन्द्रक मिश्रण या खण्डन; दीर्घाष्टि पुनर्न्यास; दीर्घ केन्द्रक (macronucleus) या बिना लघु केन्द्रक (micronucleus) के टूटना व पुनः गठित होना।

**hemizygous**—(Gk. *hemi*, half; *zygen*, yoke) अर्ध शिकाकी सूत्र; जीन।

**henle's loop**—हेनले शिक्य; वृक्क (kidney) के मूत्र उपनलिका (uriniferous tubule) का घुमाव।

**Henson's line**—(V. *Hensen*, German histologist) हेन्सन-रेखा; वह रेखा जो पेशीखण्ड या सार्कोमियर (sarcomere) के गहरे भाग को दो खण्डों में विभक्त करती है ।

**hepar**—(L *hepar*, liver) यकृत; जिगर ।

**hepatic**—(L. *hepar*, liver) याकृतिक; यकृत–; यकृत् सम्बन्धी ।

**hepatic artery**—यकृत-धमनी ।

**hepatic caeca**—यकृत अन्ध नलिका ।

**hepatic cells**—यकृत कोष्ठ; यकृत कोशिकायें ।

**hepatic duct**—यकृत-नली ।

**hepatic flexure**—याकृतिक नति (वक्रता) ।

**hapatic portal vein**—यकृत केशिकान्तक शिरा ।

**hepatic vein**—यकृत शिरा ।

**hepatocolic**—(L. *hepar*, liver) यकृत–शोषणान्त्रिक; यकृत (liver) और शोषणान्त्र (colon) सम्बन्धी ।

**hepatocystic**—(L. *hepar*, liver; Gk. *kystis*, bladder) यकृत-पित्ताशयी; यकृत (liver) और पित्ताशय (gall bladder) सम्बन्धी ।

**hepatoduodenal**—(L. *hepar*, liver; *duodeni*, twelve each) यकृत-पक्वाशयी । यकृत (liver) और पक्वाशय (duodenum) सम्बन्धी ।

**hepatoenteric**—(L. *hepar*, liver; Gk. *enteron*, gut) यकृत–अन्त्रीय; यकृदन्त्रीय; यकृत (liver) और आँतों (intestines) सम्बन्धी ।

**hepatogastric**—(L. *hepar*, liver; Gk. *gaster*, stomach) यकृत आमाशयी; जिगर (liver) और आमाशय (stomach) सम्बन्धी ।

**hepatopancreas**—(L. *hepar*, liver; Gk. *pan*, all; *kreas*, flesh) यकृत क्लोम । यकृत में अकशेरुकियों (invertebrates) की पाचन ग्रन्थि जो जिगर (liver) और क्लोम (pancreas) का कार्य करती है ।

**hepatoportal**—(L. *hepar*, liver; *portare*, to carry) यकृतिक [illegible] ।

**hepatorenal**—(L. *hepar*, liver; *renes*, kidney) यकृत वृक्कीय; यकृत (liver) और वृक्क या गुर्दा (kidney) सम्बन्धी ।

**hepatoumbilical**—(L. *hepar*, liver; L. *umbilicus*, navel) यकृत नाभि-सम्बन्धी; यकृत (liver) और नाभि (umbilicus) को जोड़ने वाला ।

**hepatagynous**—(Gk. *hepta*, seven; *gyne*, female) सप्त स्त्री केसरी ।

**heptamerous**—(Gk. *hepta*, seven; *meros*, part) सात चक्रभागी; सप्तगर्भी; पुष्पों में सात की संख्या में चक्रों के भागों का होना ।

**heptandrous**—(Gk. *hepta*, seven; *aner*, man) सप्त पुंकेसरी ।

**heptarch**—(Gk. *hepta*, seven; *arche*, beginning) सप्त आदिम समुदायी ।

**heptastichous**—(Gk. *hepta*, seven; *stichos*, row) सप्त पंक्तिक; सात पंक्तियों में लगी पत्ती आदि ।

**herb**—(M. E. *herbe*) शाक; जड़ी-बूटी; अकाष्ठ स्तम्भी बीज पादप ।

**herbaceous**—(L. *herbaceus*, grassy) शाकीय ।

**Herbst's corpuscle**—(E. F. *Herbst*, German anatomist) हर्ब्स्ट कणिका; पक्षियों में सामान्य प्रारूपक पैसीनियन (Pacinian) कणिका ।

**hercogamy**—(Gk. *herkos*, barrier; *gamos*, union) वृति अयुता; वह दशा जिसमें स्व निषेचन असम्भव होता है ।

**herbivorous**—(L. *herba*, grass; *vorare*, to devour) तृण जीवी, शाकाहारी ।

**herd**—(A. S. *hirde*, herd) यूथ ।

**hereditary**—(L. *hereditas*, heirship) पारम्परिक, आनुवंशिक, वंश परम्परा सम्बन्धी ।

**heredity**—(L. *hereditas*, heirship) वंश परम्परा; आनुवंशिकता ।

**hermaphrodite**—(Gk. *hermaphroditos*, combining both sexes) उभय लिङ्गी, [illegible] जिसमें नर (male) और मादा (female) दोनों प्रकार की जननेन्द्रियाँ (reproductive organs) हों ।

**hermaphroditism**—(Gk. *hermaphroditos*, combining both sexes) उभयलिङ्गता ।

**hepetology**—(Gk. *herpeton*, reptile; *logos*, discourse) सरीसृप विज्ञान, [illegible] (zoology) की वह शाखा जो सरीसृप (reptile) [illegible] है ।

**hesperidium**—(Gk. *Hesperides*, [illegible] golden apples given by [illegible]) [illegible]

**hyperpituitarism**—(Gk. *hyper*, above L. *pituita*, phelgm) अति-पिट्यूटरिता; पिट्यूटरी ग्रन्थि (pituitary) की अतिशय क्रियाशीलता जिसके फल-स्वरूप महाकायता (gigantism) हो जाती है।

**hyperplasia**—(Gk. *hyper*, above; *plassein*, to mould) वृद्धि-बाहुल्य; अतिवर्धन; वृद्धि का असाधारण बाहुल्य जो कोशिकाओं की संख्या-वृद्धि के कारण होता है। [देखिये–hypertrophy]

**hyperploid**—(Gk. *hyper*, above; *haploos*, one-fold, *eidos*, form) अतिगुण सूत्री।

**hypernoea**—(Gk. *hyper*, above; *pnoe*, breath) तीव्र श्वसन; आक्सीजन की अल्प मात्रा होने पर तीव्र श्वसन (rapid breathing)।

**hypersensitivity**—(Gk. *hyper*, above; L. *sentire* to feel) अतिवेदनता, अतिसंवेदनशीलता; उत्तेजनाओं (stimuli) के प्रति अतिशय वेदनशीलता (sensitive-ness)।

**hypersusceptibility**—अतिसुग्राहिता।

**hypertely**—(Gk. *hyper*, above; *telos*, end) अतिलक्ष्यता; अतिविशिष्टोपार्जिता।

**hypertonia**—(Gk. *hyper*, above; *tonos*, tone) अतिपरासारी; अतिसुस्यता।

**hypertrophy**—(Gk. *hyper*, above; *trophe*, nourishment) अतिवृद्धि; वृद्धि की अतिशयता जो कोशिकों के परिमाण (size) में बढ़ जाने से होती है।

**hypha**—(Gk. *hyphe*, web) हाइफा; फंगस (fungus) का धागेनुमा भाग या वनस्पतिक कवक जाल (माइसीलियम) का तन्तुक (filament)।

**hyphasma**—(Gk. *hyphasma*, thing woven) अभिन्न पर्ण-स्तम्भी; हाइफास्मा; (१) उजाड़ कवक जाल; (२) अगेरीक्स थैलस (Agaricus thallus)।

**hyphodrome**—(Gk. *hyphe*, weli, *dromein*, to run) ऊतक प्रवाही; समस्त ऊतक में फैली हुई।

**hypnocyst**—(Gk. *hypnos*, sleep; *kystis*, bladder) सुप्त सिस्ट; सुप्त स्योति; वह सिस्ट या स्योति (cyst) जिसके भीतर का अङ्गी (organism) निश्चेष्ट दशा में रहता है।

**hypnody**—(Gk. *hypnodia*, sleepiness) अर्भक-तन्द्रा। किन्हीं अर्भकों (larvae) की लम्बी निश्चेष्ट अवस्था।

**hypnogenic**—(Gk. *hypnos*, sleep; *genos*, off-spring) निद्रोत्पादक; निद्राजनक।

**hypnosperm**—(Gk. *hypnos*, sleep; *sperma*, seed) सुप्त बीजाणु।

**hyponosporangium**—(Gk. *hypnos*, sleep; *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) सुप्त स्पोरक बीजाणुधानी; सुप्त स्पोर युक्त बीजाणुधानी।

**hypnospore**—(Gk. *hypnos*, sleep; *sporos*, seed) विरामी स्पोर; सुप्त स्पोर।

**hypnote**—(Gk. *hypnos*, sleep) सुप्तांगी।

**hypoarion**—(Gk. *hypo*, under; *oarion*, little egg) हाइपोएरियन; अधिकांश अस्थि-मत्स्यों (tel-eosts) में नेत्र दलों (optic lobes) के नीचे स्थित एक छोटा दल।

**hypobasal**—(Gk. *hypo*, under; *basis*, base) निम्नाधार; वर्धी बीजाण्ड का निम्न खण्ड।

**hypoblast**—(Gk. *hypo*, under; *blastos*, bud) अन्तर्जनज; अन्तःजनन स्तर। [देखिये–endoderm]

**hypoblastic**—(Gk. *hypo*, under; *blastos*, bud) अन्तर्जनीय।

**hypobranchial**—(Gk. *hypo*, under; *brangchia*, gills) अधोगिलक।

**hypocentrum**—(Gk. *hypo*, under; *kentron*, centre) अध. केन्द्रक; अधः कशेरूक मूल; अधः कायक; एक आड़ी (अनुप्रस्थ) उपास्थि जो तंत्रिका दंड (nerve cord) के नीचे उत्पन्न होती है और कशेरु-काया (vertebral centrum) का अंश बनाती है।

**hypocercal**—(Gk. *hypo*, under; *kerkos*, tail) अधःपालि (पृष्ठ रज्जु); पुच्छ फिन के निम्न दल या अधःपालि में समाप्त पृष्ठ रज्जु (notochord) युक्त।

**hypochilium**—(Gk. *hypo*, under; *cheilos*, lip) हाइपोकीलियम, ऑर्किड (orchid) के ओष्ठ का निम्न भाग।

**hypochondrium**—(Gk. *hypo*, under; *chondros*, cartilage) हाइपोकोन्ड्रियम; अधः उपस्थिकी; ऊर्ध्व जठर (एपीगैस्ट्रिक) का पार्श्व और कटि (lumbar) के ऊपर का क्षेत्र।

**hypochord**—(Gk. *hypo*, under; *chorde*, cord) हाइपोकॉर्ड; अधोदण्ड; अधोरज्जुक। जरायुहीनों (anamniotes) में पाई जाने वाली एक पृष्ठदण्डोपम (notochord-like) रचना।

**hypochordal**—(Gk. *hypo*, under; *chorde*, string) अधः पृष्ठरज्जु।

**hypocleidium**—(Gk. *hypo*, under; *kleis*, key; *idion*, dim) हाइपोक्लाइडियम; अन्तर्क्लेविकिल। (interclavicle)।

**hypocone**—(Gk. *hypo*, under; *konos*, cone) (१) हाइपोकोन; ऊपरी चर्वक (upper molar) का पश्चान्तरीय (postero-internal) कस्प (cusp)। (१) मेखलापश्च; मेखला कशियों (dinoflagellates) में मेखला (girdle) के पीछे वाला भाग।

[देखिये—epicone]

**hypoconid**—(Gk. *hypo*, under; *konos*, cone) हाइपोकोनिड; निचले चर्वक (lower molar) का पश्च मौखिक (posterobuccal) कस्प (cusp)।

**hypoconulid**—(Gk. *hypo*, under; *konos*, cone) हाइपोकोन्युलिड। निम्न चर्वक (lower molar) का पश्चमध्यी (posteromesial) कस्प (cusp)।

**hypocoracoid**—(Gk. *hypo*, under; *korax*, crow; *eidos*, like) हाइपोकॉरेकोएड; मत्स्यों (fishes) में स्कन्धीय फिन (pectoral fin) के मूल पर पाई जाने वाली एक निचली हड्डी।

**hypocotyl**—(Gk. *hypo*, under; *kotyle*, cup) बीजपत्राधार; बीजपत्राधर भ्रूण में बीजपत्रों (cotyledens) के नीचे तने का भाग।

**hypocotyledonary**—(Gk. *hypo*, under; *kotyledon*, hollow) अधस्बीजपत्री।

**hypocrateriform**—(Gk. *hypo*, under; *krater*, bowl; L. *foma*, slope) पात्रोपम।

**hypodactylum**—(Gk. *hypo*, under; *daktylos*, digit) अंगुलाधर; हाइपोडैक्टिलम; पक्षियों में पादांगुलियों (toes) का अधस्तल (under surface)।

**hypoderma**—(Gk. *hypo*, under; *derma*, skin) अधस्त्वक; हाइपोडर्मा; अधस्त्वचा; पौधों में बाह्यछद (epidermis) के ठीक नीचे वाला ऊतक।

**hypodermal**—(Gk. *hypo*, under; *derma*, skin) अधस्त्वकी; हाइपोडर्मा सम्बन्धी।

**hypodermalia**—(Gk. *hypo*, under; *derma*, skin) हाइपोडर्मेलिया; अधश्चर्म दृढ़क; छिद्रदेहियों (sponges) की खाल के ठीक नीचे स्थित दृढ़क (spicules)।

**hypodermic**—(Gk. *hypo*, under; L. *dermis*, skin) चर्माधोगत; खाल के नीचे स्थित (अङ्ग)।

**hypodermis**—(Gk. *hypo*, under; L. *dermis*, skin) हाइपोडर्मिस; अधश्छद; खण्डदेहियों (annulata) और सन्धिपादों (arthropoda) आदि में क्युटिकिल (cuticle) के नीचे स्थित तथा उसे बनाने वाला कोशिका-स्तर (cellular layer)।

**hypodicrotic**—(Gk. *hypo*, under; *di*, two, *krolein*, to beat) हाइपोडाइक्रोटिक; एक हार्दिक स्पन्दन के लिये दो धमनी स्पन्दन का होना।

**hypogastric**—(Gk. *hypo*, under; *gaster*, stomach) अधोजठर।

**hypogastrium**—(Gk. *hypo*, under; *gaster*, stomach) अधोजठर प्रदेश; उदर (abdomen) का निचला मध्य प्रदेश (region)।

**hypogeal**—(Gk. *hypo*, under; *ge*, earth) अधोभूमिक।

**hypogenesis**—(Gk. *hypo*, under; *genesis*, origin) निविपर्ययता, उत्पत्ति विपर्यय (alternation of generations) रहित वर्धन (development)।

**hypogenous**—(Gk. *hypo*, under; *genos*, birth) भूम्यंतर्गत .

**hypoglossal**—(Gk. *hypo*, under; *glossa*, tongue) अधोजिह्वी अधोजिह्वक; हाइपोग्लोसल; बारहवीं मस्तिष्क तंत्रिका जो जिह्वामूल (base of tongue) में वितरित होती है।

**ypoglottis**—(Gk. *hypo*, under; *glotta*, tongue) हाइपोग्लोटिस; जिह्वाधर; जीभ के नीचे का भाग; बीटिलों (beetles) के लेबियम (labium) का एक भाग।

**hypognathous**—(Gk. *hypo*, under; *gnathos*, jaw) लम्बाधर्हनु, निचला जबड़ा ऊपरी जबड़े से तनिक लम्बा रखने वाला।

**hypogynium**—(Gk. *hypo*, under; *gyne*, female) डिम्बाशय आलबी।

**hypogynous**—(Gk. *hypo*, under; *gyne*, female) अधोजायांगी।

**hypohyal**—(Gk. *hypo*, under; *hyoeides*, Y-shaped) अधोहायक।

**hypoischium**—(Gk. *hypo*, under; *ischion*, hip) हाइपोइस्कियम; इस्कियम (ischium) हड्डियों के सम वाय (सिम्फिसिस-symphysis) से पीछे की ओर निकली हुई एक छोटी अस्थि-शलाका जो गुदाद्वार (cloacal aperture) की निचली भित्ति को आधार देती है।

**hypolemmal**—(Gk. *hypo*, under; *lemma*, peel) अधोमांसाच्छदी; मांस सूत्रों के ऊपर की पारदर्शक झिल्ली के नीचे।

**hypomeral**—(Gk. *hypos*, under: *meros*, part) हाइपोमिरल; कुछ मछलियों में धड़ की निचली पेशियों के बीच में पाई जाने वाली पतली हड्डियाँ।

**hypomere**—(Gk. *hypo*, under; *meros*, part) हाइपोमियर; अधोवट; सीलोम-थैलियों (coelomic pouches) का निचला भाग, जिसे पार्श्व-पट्ट (lateral plate) भी कहते हैं।

**hypomeron**—(Gk. *hypo*, under; *meros*, part) हाइपोमिरोन; कंचुक पक्षों (coleoptera) में पुरावक्ष (prothorax) का मुड़ा हुआ पार्श्वीय भाग।

**hyponasty**—(Gk. *hypo*, under; *nastos*, close pressed) प्राधस्तलता; किसी चपटी रचना में वृद्धि की वह दशा जिसमें नीचे का तल ऊपरी तल की अपेक्षा अधिक वेग से बढ़ता है।

**hyponeural**—(Gk. *hypo*, under; *neuron*, nerve) अधोतंत्रिकीय; एकाइनोडर्मस (echinoderms) में अरीय और अनुप्रस्थ गति तंत्रिकाओं का एक तंत्र (system)।

**hyponome**—(Gk. *hyponeme*, underground passage) हाइपोनोम; अधस्कीप। शिरस्कपादियों (cephalopods) में पाया जाने वाला कीप (funnel)।

**hyponychium**—(Gk. *hypo*, under; *onyx*, nail) नखाकार; वहिश्छद (epidermis) का वह स्तर (layer) जिस पर नख स्थित होते हैं।

**hypopetalous**—(Gk. *hypo*, under; *petalon*, petal) अधस्बाह्यदली।

**hypophare**—(Gk. *hypo*, under; *pherein*, to bear) हाइपोफेयर; अधोधरांश; छिद्र देहियों (sponges) का निम्न भाग जिसमें कोठरियाँ (chambers) नहीं होती।

**hypopharyngeal**—(Gk. *hypo*, under; *pharynx*, pharynx) अधः; कण्ठक।

**hypopharynx**—(Gk. *hypo*, under; *pharyngx*, pharynx) हाइपोफैरिन्कसः अधः कण्ठक; रसनक। अनेक कीटों (insects) में पाया जाने वाला रसनक या लिगुआ (lingua)। मच्छरों (mosquitoes) में लेबियम (labium) के मूल से निकला हुआ एक प्रवर्धन जिसमें थूक नलिका या लीक होती है।

**hypophloedal**—(Gk. *hypo*, under: *phloios*, bark) अधस्वल्कली।

**hypophyllium**—(Gk. *hypo*, under: *phyton*, leaf) अधस्पर्ण; पर्णाभस्तंभ (cladophyll) के नीचे शल्कोपम पत्र (scale leaf)।

**hypophyllous**—(Gk. *hypo*, under: *phyllon*, leaf) अधःपर्ण। पर्ण (पत्ती) के नीचे की स्थिति।

**hypophysectomy**—(Gk. *hypo*, under; *physis*, growth; *ek*; out; *temnein*, cut) पिट्युइटरी-हनन। (पिट्युइटरी ग्रन्थि (pituitary gland) को काट कर निकाल देना या नष्ट कर देना।

**hypophysial**—(Gk. *hypo*, under; *physis*, growth) पिट्यूइटरी पिंड सम्बन्धी; पीयूषिका सम्बन्धी।

**hypophysin**—(Gk. *hypo*, under; *physis*, growth) हाइपोफाइसिन; पिट्युइटरी ग्रन्थि कषाय (extract)।

**hypophysis**—(Gk. *hypo*, under; *physis*, growth) हिपोफिसिस; पिट्यूइटरी पिंड।

**hypoplasia**—(Gk. *hypo*, under, *plassein*, to mould) ऊनवृद्धि।

**hypoplastron**—(Gk. *hypo*, under, F. *plastron*, shield) पश्च वक्ष पट्ट; हाईपोप्लैस्ट्रोन।

**hypopleuron**—(Gk. *hypo*, under; *pleuron*, side) अधःपार्श्वक। षटपादों या कीटों (insects) के पश्च पार्श्वक (metapleuron) के नीचे का प्रदेश।

**hypoploid**—(Gk. *hypo*, under; *haploos*, one-fold, *eidos*, form) न्यून गुणसूत्र।

**hypopodium**—(Gk. *hypo*, under; *podium*, little foot) पर्णाधर; पर्णमूल।

**hypopteron**—(Gk. *hypo*, under; *pteron*, feather) अधःपक्ष।

**hypoptilum**—(Gk. *hypo*, under; *ptilon*, down) अनुपिच्छ; रोमउपगुच्छ।

**hypopus**—(Gk. *hypo*, under; *pous*, foot) पुटी वत। ट्राइरोगिलीफिडी (Tyroglyphidae) की पुटी सदृश स्थिति।

**hypopyge**—(Gk. *hypo*, under; *pyge*; rump) लिङ्गक। नर द्विपक्षों (dipterous insects) का आलिङ्गक अंग (clasping organ)।

**hyporachis, hyporhachis**—(Gk. *hypo*, under; *rhachis*, spine) हाइपोरेकिस; पङ्ख के उपगुच्छ (after shaft) का दण्ड (stem)।

**hyposkeletal**—(Gk. *hypo*, under; *skeletos*, hard) अन्तःकंकालान्तर्गत; अन्तःकंकाल (endo-skeleton) के नीचे स्थित।

**hyposphene**—(Gk. *hypo*, under; *sphen* wedge) हाइपोस्फीन; कुछ सर्पकों (reptiles) में कशेरू (vertebra) के न्यूरल वलय (neural arch) पर पाया जाने वाला पच्चड़-सरीखा प्रवर्धन (wedge-shaped process) जो हाइपैन्ट्रम (hypantrum) पर जमा रहता है।

**hypostatic**—(Gk. *hypo*, under; L. *stare*, to stand) हाइपोस्टेटिक; एपीस्टेटिक; दो संवृत लक्षणों में से एक जिसके जीन्स युग्म विकल्पी (allelomorph) नहीं होते हैं।

**hypostereom**—(Gk. *hypo*, under; *skereos*, solid) वेष्ट अन्तःस्तर; (१) क्रिनोइडिया (crinoidea) के त्वक का अन्तःस्तर। (२) सिस्टिडी (cystidea) के रक्षकावरण (thecal plates) का अन्तःस्तर या तृतीय प्लेट।

**hypostome, hypostoma**—(Gk. *hypo*, under; *stoma*, mouth) हाइपोस्टोमा; मुखाधर; मुखशंकु। (१) केंकड़ा वंशियों (crustaceans) में मुख छिद्र के पश्चतट को घेरने वाला भांज (fold)। (२) ट्राइलोवाइटीज (trilobites) का लेब्रम या प्रोष्ठ (labrum)। (३) हाबड्रोजोआ (hydrozoan) का मुख प्रवर्धन। (४) कीटों (insects) का अग्रोदर प्रदेश (antero-ventral region)। (५) किलीलियों (ticks) के मौखिक-उदर भाग (ventral mouth-part)। (६) हाइपोस्टोम (hypostome)।

**hypostomatous**—(Gk. *hypo*, under; *stoma*, mouth) अधोमुखी; अधर या नीचे की ओर स्थित मुख वाला।

**hypotartus**—(Gk. *hypo*, under; L. *tarsus*, ankle) हाइपोटारटस; अनुगुल्फ। पक्षियों (birds) का कैल्केनियम (calcaneum)।

**hypothalamus**—(Gk. *hypo*, under; *thalamos*, chamber) हाइपोथैलेमस; अधश्चेतक; थैलेमस के नीचे का क्षेत्र तथा तृतीय वेन्ट्रीकिल (विवर) के भूतल (floor) को बनाने वाली संरचनायें।

**hypothallus**—(Gk. *hypo*, under; thallos, *young* shoot) हाइपोथैलस; (१) बीजाणुधानी को धारण करने वाली कला कोषिका। (२) हाइफा (hypha) की तटी अविवृद्धि।

**hypotheca**—(Gk. *hypo*, under; *theke*, cup) अध.पुट; अधःप्रावरक; मेखला कवियों (dinoflagellate) में मेखला पश्च (hypocone) को ढ़कने वाला पुट (theca)।

**hypothecium**—(Gk. *hypo*, under; *theke*, cup) हाइपोथीसियम; (१) लाइकिन्स (lichens) में थीसियम के नीचे घने हाइफल (hyphal) धागों का स्तर। (२) एस्कोमा (Ascoma) का उर्ध्वस्तर।

**hypothenar**—(Gk. *hypo*, under; *thenar*, palm of hand) अधर करतल; अधःप्रपाणि। हथेली में छिगुली उँगली के अधर पर का फूला हुआ भाग।

**hypotonic**—(Gk. *hypo*, under; *tonos*, tension) अल्प परासारी, न्यून अभिसरणीय दाव वाला, जैसे सीरम।

**hypotrematic**—(Gk. *hypo*, under; *trema*, pore) हाइपोट्रिमेटिक; अधोरंध्रीय।

**hypotrichous**—(Gk. *hypo*, under; *thrix*, hair) (१) अधस्तंत्री; मुख्यतया अधस्तल (under surface) हाइपोट्राइका पर सीमित तन्त्र वाला; (२) अल्परोमी; कम बाल वाला; अवशूकी।

**hypotrochanteric**—(Gk. *hypo*, under; *trochanter*, runner) अधःट्रोकेन्टर ।

**hypotympanic** —(Gk. *hypo*, under; L. *tympanum*, drum) आनकनिम्नस्थ, आनक; कर्णनक या कर्णपटह (tympanum) के नीचे स्थित ।

**hypovalve**—(Gk. *hypo*, under; L. *valva*, fold) हाइपोकोन; मेखलापञ्च; अध पाट ।

[देखिये–hypocone]

**hypoxanthine**—(Gk. *hypo*, under; *xanthous*, yellow) हाइपोजेन्थिन; $C_5H_4ON_4$; कुछ बीजों तथा पेशी ऊतक में पाया जाने वाला नाइट्रोजन युक्त रवेदार पदार्थ ।

**hypozygal**—(Gk. *hypo*, under; *zygon*, yoke, अधःजाइगली; हाइपोजाइगल, निम्न अस्थिक ।

**hypselodont hypsodont**—(Gk. *hypsos*, height; *odous*, tooth) ह्पिसोडौन्ट; तुंगदन्ती: शिखरोन्नत; उच्चशिखरी (दाँत) ऊँचे शिखर (crown) और छोटी जड़ (मूल) वाला (दाँत) ।

**hypsophyll**—(Gk *hypsi*, high: *phyllon*, leaf) अनुपत्र

**hypural**—(Gk. *hypo*, under: *oura*, tail) पुच्छाधर; किन्ही मत्स्यों में कुछ एक अन्त्य कशेरुकों के हीमल कूटों (haemal spines) से बनी अस्थि संरचना जो पुच्छ फिन को साधे रहती है ।

**hysterectomy**—(Gk. *hystera*, womb; *ek*, out; *temnein*, cut) गर्भाशय-कर्तन ।

**hysterogenic**—(Gk. *hysteros*, later; *genos*, birth) उत्तरवर्धी: पीछे से वर्धित (developed) या वृद्ध (grow) होने वाला ।

**hysterotely**—(Gk. *hysteros*, after; *telos*, completion) पूर्वलक्षणी; पूर्वावस्था लक्षणी; जैसे अर्भक लक्षणों का प्यूपा या प्रौढ़ में विद्यमान होना ।

[देखिये–metathetely]

**hyther**—(Gk. *hydor*) water; *ther(m)*, heat) तापार्द्र; किसी अंगी (organism) पर नमी (moisture) और तापक्रम (temperature) दोनों का मिल कर प्रभाव ।

# I

**I disc**—आई बिम्ब; पेशी तन्तुक (myofibrillae) में एकल परावृती या सम अक्षी (isotropic) पट्टी या बैण्ड ।

**ichioite**—(Gk. *idinos*, track) जीवाश्म पद चिह्न ।

**ichthyic**—(Gk. *ichthys*, fish) मत्स्यी; मत्स्य-सम्बन्धी ।

**ichthyodorulite**—(Gk. *ichthys*, fish; *dory*, spear: *lithos*, stone) मत्स्य कंटकावशेष; किसी मछली के चर्म या फिन-कंटक (dermal or fin spine) का अवशेष ।

**ichthyolite** –(Gk. *ichthys*, fish; *lithos*, stone) मत्स्यावशेष ।

**ichthyology**—(Gk. *ichthys*, fish: *logos*, discourse) मत्स्य-विज्ञान ।

**ichthyopterygia**—(Gk. *ichthys*, fish; *pteryx*, wing or fin) (मछलियों के) युग्म फिन ।

**icosandrous** – (Gk. *eikosi*, twenty; *aner*, man) विंशपुंकेसरी; बीस या उससे अधिक पुंकेसर (stamens) युक्त ।

**id**—(Gk. *idios*, distinct) इड; एक काल्पनिक रचनात्मक इकाई (hypothetical structural unit) ।

**idant**—(Gk. *idios*, distinct) इडन्ट; इडों (ids) के समूहीकरण (aggregation) से बनने वाली इकाई (unit) ।

**identical**—(L. *idem*, the same) एक ही: अभिन्न: सम । देखिये (similar समान) जब दो भिन्न आभास होने वाली वस्तुएँ एक ही हों तो 'सम' या 'अभिन्न' शब्द का प्रयोग करना उचित है । दो या अधिक वस्तुओं का सादृश्य होने पर 'समान' शब्द प्रयोग करना चाहिये ।

**ideoglandular**—(Gk. *idein*, to see; L. *glandula*, small acorn) मनःस्रावित: मानसिक ग्रन्थिका (mental

image) द्वारा प्रेरित; (ग्रन्थियों की कार्यशीलता (glandular activity) ।

**ideomotor**—(Gk. *idein*, to see; L. *movere*, to move) मनश्चालित; मानसिक प्रतिमा (mental image) के प्रत्युत्तर (response) स्वरूप उत्पन्न अनैच्छिक गति (unwilled movement) ।

**ideovascular** –(Gk. *idein*, to see; L. *vasculum*, small vessel) मनोवाहित; मानसिक प्रतिमा (mental image) द्वारा रक्त परिभ्रमण में प्रेरित परिवर्तन ।

**idioandrosporous**—(Gk. *idios*, distinct, *aner*, mali, *sporos*, seed) पुँबीजाणुधारी; उन तन्तु (filaments) पर पुंबीजाणु (androspores) का निर्माण जो अण्डधानी (oogonia) धारण नहीं करते हैं ।

**idioblast**—(Gk. *idios*, distinct; *blastos*; bud) इडियोब्लास्ट; इडजन; एक काल्पनिक इकाई ।

**idiocalyptrosome**—(Gk. *idios*, distinct; *kalyptra*, covering, *soma*, body) विगोलिका बाह्य क्षेत्र; वीर्याणु कोशिकों (sperm cells) में विगोलिका (idios phaerosome) से उत्पन्न होने वाला बाह्य क्षेत्र (outer zone) ।

**idiochromatin**—(Gk. *idios*, distinct; *chroma*, colour) इडियोक्रोमैटिन; जनन रंज्य । कुछ समय के लिये प्रसुप्त (dormant) जनन-क्रिया सम्बन्धी (generative) अष्टि-रंज्य (chromatin) ।
[देखिये–trophochromatin]

**idiochromidia**—(Gk. *idios*, distinct; *chroma*, colour) जनन क्रोमीडिया (अष्ठि रज्य) ।

**idiochromosome**—(Gk. *idios* distict; *chroma*, colour; *soma*, body) लिंगी क्रोमोसोम; लिंग परम्परा सूत्र ।

**idioeryptosome**—(Gk. *idios*. distinct; *kryptos* hidden; *soma*, body) विगोलिकान्तर; वीर्याणु कोशिकों (sperm cells) में विगोलिका (idiosphaerosome) से उत्पन्न होने वाला भीतरी क्षेत्र (inner zone)

**idiomuscular**—(Gk. *idios*, peculiar, L. *musculus*, muscle) इडियोमस्कुलर; विपेशी; क्षीण या भ्रंश (degenerated) पेशी का कृत्रिम उत्तेजना द्वारा संकुचन ।

**idiophthartosome**—(Gk. *idios*, distinct; *phthartos*, transitory; *some*, body) इडियोजोम-शेष ।

**idioplasm**—(Gk. *idios*, distinct; *plasma*, mould जनन तत्व; कोष्ठ या कोशिका (cell) का जनन-क्रिया से सम्बन्ध रखने वाला भाग । [देखिये–trophoplasm]

**idiosome**—(Gk. *idios*, distinct; *soma*, body) इडियोसोम; विकाय; एक काल्पनिक इकाई ।

**idiophaerosome**—(Gk. *idios*, distinct; *sphaira*, globe; *soma*, body) (१) एक्रोसोम । (२) विगोलिका । विकोषिका (idiosphaerotheca) का केन्द्रीय कण (central granule) ।

**idiosphaerotheca**—(Gk. *idios* distinct; *sphaira*, globe; *theke*; case) एक्रोब्लास्ट; विकोषिका; शिरस्पिड–कोषिका । वीर्याणु कोष्ठों या कोशिकाओं (sperm cells) में वह कोषिका (vesicle) जिसके भीतर एक्रोसोम या शिरस्पिण्ड (acrosome) होता है ।

**idiothalamous**—(Gk. *idios*, distinct; *thalamos*, room) भिन्नथैलेमस; विथैलेमस; ऐसे लाइकिन्स (lichens) जिनके विभिन्न भाग थैलस से भिन्न रंगों के हों ।

**idiothermous**—(Gk. *idios*, personal; *thermos*, hot) स्थिरतापी; मिततापी ।
[देखिये–homoiothermal]

**idiozome**—(Gk. *idios*, distinct; *zome*, girdle) इडियोजोम; वीर्याणु-जनन (spematogenesis) में जीवन-तत्व का वह भाग जो अन्ततःवीर्याणु (spermatozoon) के शीर्ष की टोपी (head cap) बनता है ।

**idorgan**—(Gk. *idios*, distinct; *organon*, instrument) इडिओरगन; कायकी बहुकोशिकीय इकाई जिसमें काय या पिण्ड के लक्षण नहीं होते हैं ।

**ileocaecal**—(L. *ileum*, groin; *caecus*, blind) शोषणान्त-सीकमी, शोषणान्त्र (ileum) और सीकम (caecum) सम्बन्धी ।

**ileocolic**—(L. *ileum*, groin; *kolon*, gut) शोषणान्त्रकोलनी: शोषणान्त्र (ileum) और कोलन (colon) सम्बन्धी ।

**ileum**—(L. *ileum*, groin) शोषणान्त्र; क्षुद्रान्त्र (small intestine) का निम्न भाग ।

**iliac**—(L. *ilia*, flanks) इलियम-; इलियम-सम्बन्धी; इलियम (ilium) हड्डी से सम्बन्ध रखने वाला।

**iliocaudal**—(L. *ilia*, flanks; *cauda*, tail) इलियम पुच्छीय; इलियम (ilium) और पुच्छ (tail) को सम्बन्धित करने वाली (पेशी)।

**iliococcygeal**—(L. *ilia*, flanks; Gk. *kokkyx*, cuckoo) इलियम-पुच्छास्थिक; इलियम (ilium) और पुच्छास्थिक (coccyx) से सम्बन्ध रखने वाली (पेशी)।

**iliocostal**—(L. *ilia*, flanks; *costa*, rib) इलियम पर्शुकी (कई पेशी)।

**iliofemoral**—(L. *ilia*, flanks; *femur*, thigh) इलियम फीमर सम्बन्धी।

**iliohypogastric**—(L. *ilia*, flanks; Gk. *hypo*, under; *gaster*, stomach) इलियो-अधोजठरी; श्रोणि अस्थि (ilium) और उदर के अधो अग्रभाग (lower anterior part) से सम्बन्धित तंत्रिका आदि।

**ilio-inguinal**—(L. *ilia*, flanks, *inguem*, groin) इलियम-जंघासा सम्बन्धी (तंत्रिका)।

**ilio-ischiadic**—(L. *ilia*, flanks; Gk. *ischion*, hip) इलियो-इश्चियम सम्बन्धी; इलियम और इश्चियम अस्थियों के बीच का छिद्र जब ये दोनों छोरों पर से जुड़ी हुई हों।

**iliolumbar**—(L. *ilia*, flanks; *lumbus*, loin) इलियो-लम्बर; इलियम और कटि प्रदेश सम्बन्धी (धमनी, शिरा आदि)।

**iliopectineal**—(L. *ilia*, flanks; *pecten*, crest) इलियम और पेलविस के बीच की मेड़।

**iliotibial**—(L. *ilia*, flanks, *tibia*, skin) इलियम और टिबिया (जंघास्थि) सम्बन्धी।

**iliotrochanteric**—(L. *ilia*, flanks; Gk. *trochanter*, runner) इलियम और ट्रोकेन्टर सम्बन्धी।

**ilium**—(L. *ilium*, flank) इलियम; एक हड्डी का नाम।

**illuvial**—(L. *in*, into; *luere*, to wash) अधोभूमि स्तर।

**imaginal**—(L. *imago*, image) (१) अंगमूलक सम्बन्धी; अभंक-बिम्ब (larval discs) या कोशिकों के वह क्षेत्र जिनसे नये अङ्ग बनते है। (२) इमैगो-; इमैगो-सम्बन्धी।

**imago**—(L. *imago*, image) इमैगो; कीटों (insects) के रूपान्तर (metamorphosis) में अन्तिम या प्रौढ़ (adult) स्थिति (stage)।

**imbibition**—(L. *in*, into; *bibese*, to drink) अंतःशोषण।

**imbricate**—(L. *imbricate*, to tile) तटोपरितटी; छत की खपरैल की भाँति एक दूसरे पर चढ़े हुए।

**imitative**—(L. *imitari*, to imitate) अनुरूपी; अनुकरणी।

**immaculate**—(L. *in*, not; *macula*, spot) धब्बाहीन।

**immature**—अप्रौढ़।

**immobile**—अचल।

**immovable joint**—अचल सन्धि; अचेष्ट-सन्धि।

**immunity**—(L. *immunis*, free) रोगाक्षमता; रोधक्षमता। यह वह क्षमता होती है जो जन्तु या पौधे को परजीवी संक्रमण से प्रतिरोधना (सहन करने की शक्ति) प्रदान करती है।

जन्तुओं को यह रोगक्षमता कई प्रकार से प्राप्त होती है जैसे त्वचा का अभेदनीय या अप्रवेशय (impervious) होना, अम्ल के कारण आमाशय का रोगाणुनाशक होना, भक्षक कोशिकाओं का सक्रिय होना, रासायनिक रक्षण प्रतिरक्षी (anotibody) या मिथोघहन (interferon) द्वारा प्राप्त होना आदि। कुछ विदेशीय पदार्थ प्रति जन (antigen) जिनमें परजीवी भी सम्मिलित किये जा सकते हैं, के प्रवेश से भी रोगक्षमता प्राप्त की जाती है। इस प्रकार रोगक्षम प्रतिक्रिया में वह विशिष्ट पदार्थ उत्पन्न होते हैं जो प्रतिजन से मिलकर संक्रमण को नष्ट कर देते हैं। वह जन्तु जो प्रतिरक्षियों द्वारा संरक्षण प्राप्त करता है रोगक्षमय (immunised) कहा जाता है। जो रोगक्षमता प्रतिजन (antigen) से प्राप्त होती है उसे सक्रिय रोगक्षमता (active immunity) कहा जाता है। निष्क्रिय रोगक्षमता (passive immunity) वह रोगक्षमता होती है जो किसी अन्य जन्तु के प्रतिरक्षियों को स्थानान्तरित करने से प्राप्त होती है।

पादप किसी भी प्रकार के प्रतिरक्षी उत्पन्न नहीं करते हैं। इनमें रोगक्षमता कई कारणों से आती है। जैसे (१) संरचन विशिष्टताओं (structural features) के कारण—जैसे तल का मोमी (waxy) होना, जिससे

तल गीला नहीं हो पाता और रोगजनक (pathogens) विकसित हो जाते हैं। (२) प्रद्रव्य या प्रोटोप्लाज्म का रोगजनक न होना। (३) उपार्जित रोगक्षमता वाइरस आदि के होने से।

**immune**—(L. *immunis*, free) रोगाक्षम; रोधक्षम।

**immunise**—(L. *immunis*, free) रोगाक्षम करना; रोगमुक्त करना।

**impar**—(L. *impar*, unequal) अयुग्म; जोड़े में न पाया जाने वाला। [देखिये—azygous]

**imparidigitate**—(L. *impar*, unequal; *digitus*, finger) विषमांगुलिक; विषम-संख्या (odd number) में अंगुलियाँ रखने वाला।

**imparipinnate**—(L. *impar*, unequal; *pinna*, wing) विषम पक्षाकार।

**imperforate**—(L. *in*, not; *per*, through; *foratus*, bored) अछिद्रित।

**impervious**—(L. *in*, not; *per*, through; *via*, way) अप्रवेश्य; दुर्भेद्य।

**impetus**—(L. *in*, not; *petere*, to fall upon) प्रेरणा।

**implacental**—(L. *in*, not; *plakous*, a flat cake) जेर-हीन; कमल हीन। बिना जेर (placenta) वाला।

**implant**—(L. *in*, not; *plantare*, to plant) स्थानान्तरित; कोई अंग या भाग जो किसी अन्य असाधारण स्थान में निधानित (plant) कर दिया जाए।

**implex**—(L. *in*, into; *plicare*, to fold) अन्तर्व्यावर्तन (कीटों insects में); पेशी (muscles) जुडने के लिये अधिच्छद (integument) का भीतरी ओर को मुड़ा हुआ भाग।

**importation**—(L. *importare*, to carry into) अन्तर्-मज्जन; ग्राहक जन्तु (captor) के जीवन तत्व (protoplasm) में खाद्य-जन्तु का डूबकर प्रविष्ट होना, जैसा कुछ एक कोशिकों (protozoa) में होता है।

**impregnation**—(L. *impraegnare*, to fertilise) गर्भाधान; वीर्याणुओं (spermotozoa) का नर से मादा में पहुँचने की क्रिया; जिसके द्वारा वीर्याणु (spermatozoa) डिम्ब (ovum) से संलयित (fused) होकर भ्रूण कोशिका (zygote) बनाता है।

**impuberal**—(L. *impubes*, under-age) अवयस्क; अप्रौढ़; प्रौढ़ता (maturity) से पहले की अवस्था।

**impulse**—(L. *impulsus*, driven) अन्तःप्रेरणा। अतःप्रेरणा (impulse) तंत्रिका-सूत्र (nerve fibres) के साथ संचालित (conduct) होते हैं। यह समस्त तंत्रिका सूत्रों में मौलिक रूप से समान होती है। यह एक रासायनिक और भौतिक (physical) वृत्तधारा होती है जो मुख्यतः सूत्र की सतह कला को प्रभावित करती है। इसकी गति जन्तु प्रजाति (species) ताप (temperature), व्यास (diameter) तथा माइलिन (myelin) की मात्रा तथा कुछ अन्य परिस्थितियों पर निर्भर होती है जो सामान्य रूप से १ से १०० मीटर प्रति सैकिन्ड तक हो सकती है। प्रेरणा की शक्ति तंत्रिका सूत्र के रास्ते पर स्थानतः (locally) प्राप्त होती है, न कि उस उत्तेजना (stimulus) से जो प्रेरणा को आरम्भ करती है। अतः उत्तेजना की मात्रा या प्रवृति का प्रेरणा के लक्षणों पर कोई प्रभाव नहीं होता है। इसे पूर्ण या शून्य नियम (All-or-none law) कहा जाता है अर्थात् तंत्रिका कोशिकाओं पर मानक परिस्थितियों में केवल दो प्रतिक्रियायें होती हैं—पूर्ण (all) या शून्य (none)। प्रेरणा तंत्रिका सूत्र पर बिना शक्ति क्षीण किये चलती है तथा चाहे कहीं से उत्तेजना मिले; वह सम्पूर्ण तंत्रिका कोशिकाओं में पहुँचती हैं।

**inanimate**—(L. *in*, not; *animatus*, animate) अचेतन; जड़; निर्जीव; बेजान; निष्प्राण; प्राण-हीन।

**inantherate**—(L. *in*, not; Gk. *antheros*, flowery) अपरागकोशी।

**inarticulate**—(L. *in* not; *articulatus*, jointed) (१) सन्धि-हीन; असंधित; बिना जोड़ वाला (२) असम्बद्ध।

**inaxon**—(Gk. is, *fibre*. *axon*; axis) दूर शाखाक्ष; ऐसा नाड़ी कोष्ठ या तंत्रिका कोशिका (nerve cell) जिसमें सूत्राक्ष (axis cylinder) कुछ दूर पर शाखाओं (branches) में विभक्त होता है।

**inbreeding**—(L. *in* into; A. S. *bredan*, to cherish) सगोत्र परिणय; अन्तःप्रसवन।

**incaliculate**—(L. *in*, not; *caliculus* small flower cup) अपात्रिकी।

**incised**—(L. *incisus*, cut into) छिन्नतटी; गहरे दन-दानेदार (deeply notched) तट या किनारे (margin) वाला।

**incisiform**—(L. *incisus*, cut into; *forma*, shape) कर्तकाकार; कर्त्तक (incisor) का आकार वाला।

**incisive**—(L. *incisus*, cut into) कर्तकीय; कर्तक-प्रदेशीय; कर्तक दाँतों (incisor) से सम्बन्ध रखने वाला या कर्तक दाँतों के प्रदेश (region) में स्थित।

**incisor**—(L. *incisus*, cut into) कर्तक; इन्साइजर।

**incisura**—(L. *incidere*, to cut into) दानदाना।

**induded**—(L. *indudere*, to shut in) नबहिःस्थ केसरी; पुंकेसर और स्त्रीकेसर वाह्यदल से वाहर न निकलते हुए।

**incomplete metamorphosis**—अपूर्ण रूपान्तरता; अपूर्ण कायांतरण; वह रूपान्तरता (metamorphosis) जिसमें निश्चल या स्थिर अवस्था (resting stage) नहीं होती।

**incongruent**—(L. *incongrueus*, not suiting) असङ्गत; बेमेल; यह शब्द ऐसे जोड़ो (joints) के लिये आता है जिनके तल विल्कुल ठीक एक दूसरे के अनुकूल नहीं होते।

**incoordination**—(L. *in*, not; *cum*, together; *ordo*, order) असंव्यवस्था; संव्यवस्था (coordination) से रहित होना।

**incrassate**—(L. *incrassare*, to thicken) घनी होना; स्थूलीकरण।

**incretion**—(L. *in*, into; *cretus*, separated) अन्तःस्राव (internal secretion)।

**incrustation**—(L *in*, into; *crusta*, shell) धातु-परिवेष्ठन; पर्पटाश्म; धातु पदार्थ (mineral substance) द्वारा घिरने से जीवाश्मी करण (fossilisation)।

**incubation**—(L. *incubare*, to lie on) (१) प्रोद्भावन; प्रोद्भवीकरण; अंडा सेना; ऊष्मायन; अण्डे पर बैठना; अण्डों पर बैठकर या किसी कृत्रिम रूप से उन्हें गर्मी पहुँचाना। (२) उद्वर्धन; संक्रमण (infection) से लेकर रोग के लक्षण (symptoms) प्रकट होने तक की अवधि।

**incubator**—(L. *incubare*, to lie on) इन्क्युबेटर, प्रोद्भावक; ऊष्मायित्र अण्डे सेने का यन्त्र।

**incubatorium**—(L. *incubare*, to lie on) इन्क्यूबेटोरियम; ऊष्मालय; डिम्बधानी. एकिडना (echidna) में पाई जाने वाली अस्थायी थैली जो स्तन-क्षेत्र (mammary area) को घेरे रहती है और जिसमें अण्डे से बच्चा निकलता है।

**incubous**—(L *incubase*, to lie on) इन्कूबस; आधारछादी, पत्तियाँ इस प्रकार लगी होती हैं कि प्रत्येक का आधार नीचे की पत्ती के उर्ध्व भाग से ढका रहता है।

**incudal**—(L *imcus*, anvil) स्थूणोपम।

**incudate**—(L. *incus*, anuil) स्थूणी।

**incumbent**—(L. *incumbere*, to lie upon) आश्रित; आधाराश्रित; नीचे को इस प्रकार झुका हुआ कि अपने आधार (base) पर अवलम्बित पड़ा हो।

**incurrent**—(L. *in*, into; *currere*, to run) अन्तर्गामी; अंतर्वाही।

**incurvate**—(L *incurvus*, bent) अन्तर्नत अंतर्वक्र; भीतर या पीछे की ओर को मुड़ा या झुका हुआ।

**incurvation**—(L. *incurvare*, to curve) द्विनतता; कोई संरचना या अंग दो वार अपने ऊपर ही मुड़ा हुआ।

**incus**—(*incus*, anvll) इन्कस; स्थूण।

**indeciduate**—(L. *in*, not; *decidere*, to fall down) अपतनशील; अपाती; न झड़ने या गिरने वाला (जेर)। ऐसा कमल या जेर (placenta) जिसका मातृ-अंश बच्चे के पैदा होने पर वाहर नहीं निकलता।

**indeciduous**—(L. *in*, not; *decidere*, to fall down) अपतनशील; अपर्णपाती, अपातिपर्णी।

**indefinite**—(L. *in*, not; *definitus*, limited) अनियमित; असीम; अनिश्चित।

**indehiscent**—(L. *in*, not; *dehiscens*, gaping) अस्फुटनशील; ऐसे फल जो पकने पर फटते नहीं हैं।

**indeterminate growth**—अनिश्चित वृद्धि; स्तम्भ या शाखा की वृद्धि जो अन्त्य कलिका के विकसित होने पर रुकती नहीं है।

**indeterminate inflorescence** –अनिश्चित पुष्पक्रम; पुष्पाक्ष की अनिश्चित शाखाओं द्वारा वृद्धि जो कि अन्त्य कलिका के वर्धन के कारण असीमित हो जाती है।

**index**— (१) निर्देशिनी; अँगूठे के पास वाली अंगुली। (२) निर्देशिका; कोई संख्या या सूत्र (formula) जो एक परिमाण (quantity) का अन्य परिमाण से अनुपात (ratio) बताता है।

**indifference** –(L. *differre,* to bear) उदासीनता; उपेक्षा।

**indigenous** —(L. *indigena,* native) देशी; किसी अन्य देश से न आई हुई; परन्तु अपने देश में ही उत्पन्न।

**indigestible**—(L *digestum,* to dissolve) अपच्य; न पचने वाला।

**indirect**—अव्यक्त।

**indistinct**—अस्पष्ट; धुंधला।

**individual**—(L. *in,* not; *dividuus,* divisible) व्यक्ति व्यक्तिगत; एकजन; प्रत्येक।

**individualism**—(L. *in,* not *dividuus,* divisible) व्यक्तिताभास; वह सहजीवन (symbiosis) जिसमें दो व्यक्ति मिलकर एक ही व्यक्ति से दीख पड़ते हैं।

**individuation**—व्यक्तिकरण; कार्य की इकाइयों का अन्योन्याश्रयी वर्धन।

**induced movement**—प्रेरित गति।

**inductive stimulus**—प्रेरक उत्तेजना। वह बाह्य उत्तेजना (stimulus) जो किसी अंगी (organism) की वृद्धि (growth) या व्यवहार (behavior) पर प्रभाव डालता है।

**indumentum**—(L. *indumcutum,* covering) (१) पिच्छ; (२) रोयेंदार।

**indusial**—(L. *induere,* to put on) इन्ड्यू सियम; अर्भक कोष युक्त।

**indusiate** –(L. *induere,* to put on) कोषावृत इन्ड्युसियम-युक्त; वे षटपाद या कीट अर्भक जो कोष (case) के अन्दर स्थित हों।

**indusiform**—(L. *induere,* to put on; *forma,* shape) इन्ड्युसियम सदृश।

**indusiam**—(L. *induere,* to put on) इन्ड्युसियम (१) सोरस को ढके हुए पादप अधिच्छद। (२) कीटार्भक कोष।

**induviae**—(L. *induere,* to put on) शल्क पत्र; विशीर्ण पर्ण: ऐसी पत्तियाँ जो विशीर्ण (सूखने) होने पर भी स्तम्भ से लगी रहती हैं।

**induviate**—(L. *induere,* to put on) शल्क पत्रक; विशीर्ण पर्णक।

**inequilateral**—(L. *in,* not; *acquus,* equal *latus,* side) असमपार्श्वी।

**inequilobate**—(L. *in,* not; *acquus,* equal; *lobus* lobe) असम दल; असम दली।

**inequivalve**—(L *in,* not; *acquus,* equal; *valvae,* folding doors) असम कपाट।

**inerm**—(L. *inermis,* unarmed) अशस्त्री; निरायुध।

**inert**—(L. *iners,* inactive) निश्चल; गतिहीन।

**infant**—शिशु।

**infection** —(L. *in,* in; *ficere,* taint) संक्रमण।

**infectious disease**—संक्रामक रोग।

**inferior**—(L. *inferior,* lower) निम्न; निचला; अधर; न्यून; अधोदेशीय।

**inferior abdominal vein** —निम्नोदर शिरा।

**inferoanterior**—(L. *inferus,* beneath; *anterior,* in front) निम्नाग्र।

**inferobranchiate**—(L. *inferus,* beneath; Gk. *brangchia,* gills) अधोगिली, पिधान (mantle) के किनारे के नीचे स्थित गिलवाला, जैसे कुछ मोलस्क (mollusc) में।

**inferolateral**—(L. *inferus,* beneath; *latus,* side) अध:पार्श्वी।

**inferomedian**—(L. *inferus,* beneath; *medius,* middle) अधोमध्यी; अधोमध्यक।

**inferoposterior**—(L. *inferus,* beneath; *posterior,* behind) अध:पश्च।

**inferradial**—(L. *inferus,* beneath; *radius,* radius) अधोअर; इन्फररेडियल; किन्ही जीवाश्म क्रिनोइडस के द्विभक्त अर (radials) का अधोभाग।

**inflected**—(L. *inflectere,* to bend in) अक्षाभिनत: अक्ष (axis) का भीतर की ओर को मुड़ा हुआ होना।

**inflorescence**—(L. *inflorescence*, to begin to blossom) पुष्प शाखा विन्यास; पुष्पक्रम; पुष्पित गुच्छ; ऐसी तने की शाखायें जिन पर पुष्प के गुच्छे विशेष क्रम से सजे होते हैं।

**influents**—(L *influere*, to flow into) अन्तर्प्लुत; वे जन्तु जो किसी वनस्पति-निकर (plant community) में विद्यमान हों या उसके प्रमुख वनस्पति-प्रकार (dominant plant species) पर मुख्यतया आश्रित (dependent) और प्रभावशील हों।

**infraaxillary**—(L. *infra*, bolow: *axilla*, armpit) अधोकक्षीय।

**infrabasal**—(L *infra*, below; *basis*, base) अधोमूलक।

**infrabranchial**—(L. *infra*, below; Gk. *brangchia*, gills) अधोगिलक।

**infracentral**—(L. *infor*, below; *centrum*, centre) अधोकेन्द्री।

**infraclavicle**—(L. *infra*, below; *clavicula*, little key) अधःक्लैविकिल; इन्फरा क्लैविकिल।

**infraclavicular**—(L. *infra*, below; *clavicula*, small key) इन्फरा-क्लैविक्यूलर।

**infracortical**—(L. *infra*, below; *cortex*, bark) अधोवल्की।

**infracostal**—(L. *infar*, below; *costa*, rib) अधोपर्शुकी।

**infradentary**—(L. *infra*, below; *dens*, tooth) अधोडेन्ट्री; अधोनिम्न हन्व।

**infraglenoid**—(L. *infra*, below; Gk. *glene*, socket) अधोगिलोनाइड; अधोगर्तोपम।

**infrahyoid**—(L. *infra*, below; Gk. *byoides*. Y-shaped) अधोहाएड।

**infralabial**—(L. *infra*. below; *labium*, lip) अधोलेबियल; अधो-ओष्ठीय।

**inframarginal**—(L. *infra*, below; *margo*, margin) अधोतटी; तटी संरचना।

**inframaxillary**—(L. *infra*, below; *maxilla*, jaw) अधो-मैक्सीलरी।

**infranasal**—(L. *infra*, below; *nasus*, nose) अधोनासा; अधोनासिकास्थि; अधोनेजल।

**infraorbital**—(L. *infra*, below; *orbis*, circle) इन्फरा-ओरबीटल; अधो-अक्षिकास्थि।

**infrapatellar**—(L. *infar*, below; *patella*, kneecap) अधोपटेला; पटेला या घुटने की चपनी (patella) के नीचे स्थित।

**infrarostral**—(L. *infra*, below; *rostrum*, snout) अधो-रोस्ट्रल; अधो चंचु; अधो थूथन।

**infrascapular**—(L. *infra*, below; *scapula*, shoulder girdle) अधो-स्कन्धास्थि; इन्फरा-स्कैपुलर।

**infraspecific**—(L. *infra*, below; *species*, particular kind) उपभेद; उपप्रकार; प्रकार या भेद (species) की एक उपशाखा (sub-division)।

**infraspinatous, Infraspinous**—(L. *infra*, below; *spina*, spine) अधोकीली; स्कैपुला या कन्धे की हड्डी (scapula) की कील (spine) के नीचे स्थित।

**infrastapedial**—(L. *infra*, below; *stapes*, stirrup) इन्फरा-स्टैपीडियल। कोल्युमिला (columella) का एक भाग।

**infrasternal**—(L. *infra*, below; *sternum*, breast bone) अधोस्टर्नम; अधो-वक्षास्थिकी।

**infratemporal**—(L. *infra*, below; *tempora*, temples) इन्फरा टेम्पोरल।

**infratrochlear**—(L. *infra*, below; *trochlea*, pulley) अधोचक्री; अधोट्रोक्लियर वह तंत्रिका जो नेजोसिलियरी के बीच से निकलती है।

**infructescence**—(L. *in*, into; *fructus*, fruit) पुष्पक्रम फल; फल के रूप में परिपक्व हुआ कोई पुष्पक्रम।

**infundibular**—(L. *infundibulum*, funnel) इन्फन्डिबुलम सम्बन्धी; कीपकी।

**infundibulin**—(L. *infundibulum*, funnel) इन्फन्डीबुलिन पिट्यूटरी का कषाय।

**infundibulum** (L. *infundibulum*, funnel) इन्फन्डिबुलम; कीपक; कीप (funnel) की शक्ल का कोई अङ्ग विशेष।

**infuscate**—(L. *in*, into; *fuscus*, dark) गूढ़ा; गहरे रंग वाला।

**infusoriform**—(L *infusus*, poured into; *forma*, shape) इन्फ्यूसीयाकार। इन्फ्यूसोरियन (infusorian) के आकार वाला।

**infusorigen**—(L. *infuscus*, poured into; *genos*, offspring) इन्फ्यूसोरीजिन; किन्हीं मीसोजोआ के वर्धन में द्विस्तर भ्रूण सदृश संरचना।

**ingest**—(L. *ingestus*, taken in) निमग्न; खाद्य का जन्तु द्वारा अन्दर लेना।

**ingesta**—(L. *ingestus*, taken in) निमग्नी; शरीर के अन्दर लिया हुआ खाद्य या आहार (food)।

**ingestion**—(L. *ingestus*, taken in) निमग्नता; अन्तर्ग्रहणता; खाद्यग्रहणता। निम्न जन्तुओं (lower animals) की खाद्य को ग्रहण करने की क्रिया।

**ingluvies**—(L. *ingluvies*, crop) पोटा; पक्षियों (birds) का अन्नाशय या पोटा (crop)।

**ingression**—अन्त: गमन; अन्तर्गमन।

**ingrowth**—अन्तर्वृद्धि।

**inguinal**—(L. *inguen*, groin) जंघासा-; जंघासा सम्बन्धी ; वंक्षण।

**inhalant**—(L. *in*, into; *halare*, to breathe) निर्क्षेपक; आवाही।

**inhalation**—(L. *in*, into *halare*, to breathe) अन्त:श्वास।

**inherent**—अन्तर्वर्ती; स्वभाविक।

**inherit**—(L. *in*, in; *heres*, an heir) परम्परा प्राप्य।

**inherited**—(L. *in*, in; *heres*, an heir) वंशानुगत; पैतृक; परम्परा प्राप्त; वंशागत।

**inheritance**—(L. *in*, in; *heres*, an heir) वंश परम्परा; दाय; वंशागति।

**inhibition**—(L. *inhibere*, to prohibit) निरोध ; निषेध।

**inhibitory**—(L *inhibere*, to prohibit) रोधक; निषेधक।

**inhibitor nerve**—निषेधक नाड़ी या तंत्रिका; निरोधक नाड़ी; ऐसी तंत्रिका (nerve) जो किसी कार्य जैसे गति (movement) या स्राव (secretion) का निरोध या नियंत्रण (control) करे।

**inion**—(Gk. *inion*, the occiput) इनियन; ओक्सीपिटलशोफ; ओक्सीपिटल हड्डी की वाह्य गाँठ या शोफ (external protuberance)।

**ink sac**—मसी कोष; स्याही कोष।

**innate**—(L. *in*, in; *gnatus*, born) परम्परा प्राप्त; वंशानुगत; नैसर्गिक; पैतृक।

**inner**—अन्त:; अन्दुरूनी; अन्दर की।

**inner coat**—आन्तरिक पटल; आन्तरीय पटल।

**inner wall**—अन्त: प्राचीर; अन्दर की दीवाल या भित्ति।

**innervation**—(L. *in*, into: *nervus*, sinew) तंत्रिका विन्यास; तंत्रिका युक्त (या समन्वित होना)।

**innominate**—(L. *in*, not; *nomen*, name) (१) इन्नोमिनेट; अनामिका; निर्नाम; नाम रहित; अनामी। (२) सर्वीय या सह (common)।

**innominate bone**—इन्नोमिनेट अस्थि; श्रोणी मेखला का पार्श्विक अर्ध भाग; ओस कोक्सी; जंघास्थि।

**innovation**—(L. *innovare*, to renew) नवप्रारोह स्थापन; मॉस का प्रारोह जो नवीन पौधे में विकसित हो जाता है।

**inocomma**—(Gk. *is*, fibre; *komma*, clause) सार्कोमियर; इनोकोमा; तन्तुक अन्त्यांश; पेशी तन्तुक के जैड (Z) बिम्ब के बीच का भाग।

**inocular**—(L. *in*, into; *oculus*, eye) नेत्रासिन्न। नेत्र या चक्षु (eye) के समीप या निकट (close) स्थित अङ्ग विशेष।

**inocyte**—(Gk. *is*, fibre; *kytos*, hollow) लंबाकृति कोशिका; वितत कोशिका; आयज कोशिका। सूत्रक तन्तु या ऊतक (fibrous tissue) की एक वितत या आयत (elongated) कोष्ठ (कोशिका)।

**inogen**—(Gk. *is*, fibre; *genos*, offspring) इनोजन पेशी तन्तु (muscle tissue) का एक नेत्रजन (nitrogen) युक्त पदार्थ।

**inophragma**—(Gk. *is*, fibre; *phragma*, fence) इनोफ्रागमा; तन्तुक अन्त्यांश और मध्यांश; एम (M) और जैड (Z) रेखाएँ ए (A) और आई (I) बिम्बों को विभक्त करती हुई।

**inorganic**—(L. *in*, in: *organum*, organic) अजैविक; अकार्बनिक; इनओरगेनिक।

**inositol**—इनोसिटोल; $C_6H_{12}O_6$; कोशिकाओं में उपस्थिति कार्बोहाइड्रेट।

**inotagmata**—(Gk. *is*, fibre; *tagma*, arrangement) इनोटेग्मेटा, एक काल्पनिक इकाई।

**inquiline**—(L. *inquilinus*, tenant) सहभोजी; अधिष्ठा। ऐसा जन्तु जो अन्य जन्तु के मकान (निवास स्थल) में वास करे तथा भोजन भी बाँटे।

**insect**—(L. *insectus* cut into) षट्पाद; कीट।

**insecticide**—(L. *insectus*, cut into) कीड़े मारने की दवा; कीट नाशक।

**insectivorous**—(L. *insectus*, cut into; *vorare*, to devour) कीट भक्षी; षटपाद भोजी। कीट या कीड़ों (insects) को खाने वाला।

**insemination**—(L. *in*, in; *seminalis*, sowing) वीर्याणु प्रवेश; वीर्याणु रोपण; मादा जनन मार्ग (female genital tract) में वीर्य या वीर्याणु (semen या spermatozoa) का प्रवेश करना।

**inserted**—(L. *in*, in; *serere*, to join) संश्लिष्ट; संघट्टिक; अन्ववसित; प्रसक्त।

**insertion**—(L. *insertus*, jointed) असक्तता; अन्तर्गम; माँस पेशी (muscle) का हड्डी में लगा होना।

**insertion of a muscle**—अन्तर्गम।

**insessorial**—(L. *in*, in; *sedere*, to sit) यष्टिविश। ऐसे जन्तु जो पक्षियों के सदृश वास-यष्टि (perch) पर बैठने के उपयुक्त हों।

**insistent**—(L. *insistere*, to stand upon) पादाग्रासी; कुछ पक्षी जिनकी पदांगुलि (toes) की नोक या पादाग्र भाग ही भूमि पर छूता हो।

**inspiration**—(L. *inspirare*, to inhale) अन्तःश्वास पूरक, भीतर या अन्दर को सांस लेना। (२) संचार प्रेणना; प्रोत्साहन।

**instaminate**—(L. *in*, not; *stamen*, to read) अपुंकेसरी।

**instar**—(L. *instar* form) इन्स्टार; मध्यमूर्च: षटपाद या कीट (insects) से वर्धन (growth) में मुर्चों (moults) के बीच की एक अवस्था।

**insula**—(L. *insula*, island) इन्सुला; रक्तद्वीप; लैंगरहैन्स के द्वीप; टेम्पोरल (कनपटी) पालि के पार्श्व दरार में स्थित एक त्रिकोणक उच्च स्थान जिसे रेल (Reil) के द्वीप कहते हैं।

**insulin**—(L. *insula*, island) इन्सुलिन; $C_{45}H_{69}O_{14}N_{11}S.3H_2O$; कशेरुकों का एक हार्मोन; पॅन्क्रियाज का डायबिटीज रोधक अन्तःस्रावी पदार्थ जिसका निर्माण लैंगरहैन्स के द्वीपों (islets of Langerhans) की बीटा कोशिकाओं में होता है। यह एक प्रोटीन होता है।

**integrifolious**—(L. *integer*, whole; *folium*, leaf) समग्र पर्णी।

**integripallial, Integripalliate**—(L. *integer*, whole; *pallium*, mantle) अविरत पिधानी; अविरत मैन्टली। ऐसे मोलस्का (molluscs) जिनके देहभित्ति (body wall) के ऊपर का पर्त अविरत (unbroken) होता है।

**integument**—(L. *integumentum*, covering) अध्यावरण; त्वक; बीजाण्ड का चोल; आवेष्टन।

**integumentary**—(L. *integumentum*, covering) त्वक्-; त्वकीय; त्वक सम्बन्धी।

**inter**—मध्यस्थ; अभ्यंतर; अन्तर।

**interacinous**—(L. *inter*, between; *acinus*, grape) अन्तर्गुच्छाभ गर्तिक। द्राक्षगुच्छाभ ग्रन्थि की गर्तिका के मध्य।

**interalveolar**—(L. *inter*, among; *alveolus*, small cavity) अन्तर्गर्तिक; गर्त-मध्यस्थ या मध्यस्थ गर्ती।

**interamb**—(L. *inter*, between; *ambulare*, to walk) अन्तर्वीथी क्षेत्र।

**interambulacral**—(L. *inter*, between; *ambulare*, to walk) अन्तर्द्विवीथी क्षेत्र; वीथी क्षेत्र की एक पलेट (पट्ट)।

**interambulacrum**—(L. *inter*, between; *ambulare*, to walk) अन्तर्द्विवीथी क्षेत्रक।

**interarticular**—(L. *inter*, between, *articulus*, joint) सन्धि मध्यस्थ।

**interatrial**—(L. *inter*, between, *atrium*, hall) बहिष्कोटर मध्यस्थ। हृदय (heart) के दोनों बहिष्कोटरों (atria) के मध्य में स्थित।

**interauricular**—(L. *inter*, between; *auricula*, little ear) अंतरा अलिंद; अलिंद या ग्राहिका मध्यस्थ; हृदय (heart) के ग्राहिक कोष्ठों या ग्राहिका (auricle) के मध्य में स्थित।

**interaxillary**—(L. *inter*, between; *axilla*, armpit) अंतरा कक्ष; कक्ष मध्यस्थ। कक्ष या बगल (armpit) के मध्य में स्थित।

**interbrachial**—(L. *inter*, between; *brachium*, arm) भुजा मध्यस्थ; अंतरा बाहु। भुजा (arm), किरण (ray) या भुजा पट्टों (brachial plates) के मध्य में स्थित।

**interbranchial**—(L. *inter*, between; Gk. *brangchia*, gills) गिल-मध्यस्थ; अंतराक्लोम। अनुक्रमिक (successive) गिल दरारों (gill slits) के बीच स्थित व्यवधान (septa) आदि।

**interbreed**—(L. *inter*, between; A. S. *brod*, brood) संकरी करण। विभिन्न गोत्रों (varieties) के जन्तुओं या पौधों का संकरी करण।

**intercalare**—(L. *intercalaris*, inserted) इन्टर कैलेर; बहुत-सी मछलियों (fishes) और जीवाश्मी (fossil) द्विधावासी (amphibians) के कशेरुओं (vertebrae) में पाया जाने वाला अतिरिक्त (additional) तत्व (element)।

**intercalary**—(L. *intercalaris*, inserted) इन्टर कैलर सम्बन्धी; इन्टर कैलरी; अंतर्वेशी; अंतर्विष्ट।

**intercapitular**—(L. *inter*, between; *capitulum*, head) उपाण्ड मध्यस्थ। उपाण्ड (capitlum) के मध्य में स्थित।

**intercarotid**—(L. *inter*, between; Gk. *karos*, deep sleep) कैरोटिड मध्यस्थ; शिरस्क धमनी मध्यस्थ; शिरस्क (carotid) धमनियों (arteries) के बीच में स्थित।

**intercarpal**—(L. *inter*, between; *carpus*, wrist) कार्पल मध्यस्थ। कलाई की हड्डियों या कार्पलों (carpals) के मध्य में स्थित।

**intercarpellary**—(L. *inter*, between; Gk. *karpos*, fruit) अन्तर्वाह्यदल पुंजी।

**intercartilaginous**—(L. *inter*, betwen; *cartilago*, gristle) अन्तोपस्थिक।

**intercavernous**—(L. *inter*, between; *carus*, hollow) अन्तर्कुल्यक; गुहा कुल्याओं को संयुक्त करने वाला कुल्या, चक्षु शिरा का एक भाग।

**intercellular**—(L. *inter*, between; *cellula*, little cell) कोष्ठांतर; अंतरा कोशिक; कोष्ठकेन्द्र-मध्यस्थ; कोशिकान्तर।

**intercentral**—(L. *inter*, between; *centrum*, centre) केन्द्र मध्यस्थ; अंतराकशेरूमूल; अंतराकायक; दो कशेरूओं (vertebrae) के कशेरूकायों (centra) को जोड़ने वाला या उनके बीच में स्थित।

**interchange**—विनिमय।

**interchondral**—(L. *inter*, between; Gk. *chondros*, cartilage) पर्शुका मध्यस्थ; अन्तर्पर्शुका।

**intercingular**—(L. *inter*, between; *cingulum*, girdle) अन्तर्पर्याणी; किन्हीं डाइनोपलैजिलेटा में चक्रक पर्याण के भागों के बीच अनुदैर्घ्य सीता क्षेत्र।

**interclavicle**—(L. *inter*, between; *clavicula*, small key) अन्तर्क्लेविकल; एपीस्टर्नम।

**interclavicular**—(L. *inter*, between; *clavicula*, small key) अन्तर्क्लेविकिल के मध्य (लिगामैन्ट)।

**interclinoid**—(L. *inter*, between; Gk. *kline*, bed; *eidos*, like) क्लिनोइड प्रवर्ध को जोड़ते हुए स्नायु लिगामैन्ट या सूत्रक प्रवर्ध।

**intercolumnar**—(L. *inter*, between; *columna*, columna) स्तम्भाकृति मध्यस्थ। स्तम्भाकार आकृतियों (columnar structures) के बीच में स्थित।

**intercondyloid**—(L. *inter*, between; Gk. *kondylos*, knob; *eidos*, form) अर्बुद-मध्यस्थ।

**intercostal**—(L. *inter*, between; *costa*, rib) पर्शुका मध्यस्थ; अंतराशिरीय (Bot); पर्शुका या पसलियों (ribs) के बीच में स्थित।

**intercotyledonary**—अन्तरा बीजपत्री।

**intercostobranchial**—(L. *inter*, between; *costa*, rib; *branchium*, arm) अन्तर्पर्शुभुजा; द्वितीय अन्तर्पुर्शक तंत्रिका की पार्श्व शाखा जो उर्ध्व बाहु में फैली होती है।

**intercoxal**—(L. *inter*, between; *coxa*, hip) अन्तर्काक्सा। सन्धिपादों (arthropoda) के जन्तुओं की टांगों के काक्सों (coxae) के बीच में स्थित।

**intercrescence**—(L. *inter*, between; *crescere* to grow) प्रसृता कृति; अतिगमाकृति; ऐसी रचना या आकृति (structure) जो एक दूसरे में बढ़ी हुई हो।

**intercrural**—(L. *inter*, between; *crusleg*) अन्तं; जंघास्त।

**interculture**—अन्तंसंवर्धन।

**intercuneiform**—(L. *inter*, betwee`; *anneus*, wedge, *forma*, shape) इन्टरक्यूनीफार्म; टखने की तीन क्यूनीफार्म अस्थियों को जोड़ने वाले (लिगामेन्ट आदि)।

**interfascicular**—(L. *inter*, between; *fasciculus*, small bundle) अन्तंद्रववाहक संघाती।

**interdigital**—(L. *inter*, between; *digitus*, finger) अंगुली मध्यस्थ; अंतरांगुलि; अंगुलियों (digits) के बीच में स्थित।

**interfemoral**—(L. *inter*, between; *femur*, thigh bone) अन्तंफेमोरल; जांघेय मध्यस्थ; अन्तराहरू।

**interference**—(L. *inter*, between; *ferire*, to strike) व्यतिकरण; माध्यस्थ्य; समाघात।

**interfertile**—(L. *inter*, between; *fertilis*, fertile) अन्तंर्वरी। संकरीकरण (interbreed) के उपयुक्त।

**interfilamentar**—(L. *inter*, between; F. *filament*, from, L. *filum*, thread) अन्तंतन्तुक; मौलस्का में गिल तन्तु (gill filament) को जोड़ने वाले।

**interfilar**—(L. *inter*, between; *filum*, thread) तत्वाधार। जीवन तत्व (protoplasm) का अधारभूत पदार्थ (ground substance)।

**interfoliaceous**—(L. *inter*, between; *folium*, leaf) अन्तंपर्णी; दो विलोमपर्णी के मध्य स्थित।

**interfrontal**—(L. *inter*, between; *frons*, forehead) इन्टरफ्रन्टल ; ललाट मध्यस्थ।

**interganglionic**—(L. *inter*, between; Gk *ganglion*, little tumour) गण्डीय मध्यस्थ; गैंगलीय मध्यस्थ।

**intergeneric**—(L. *inter*, between; *genus*, kind) जाति मध्यस्थ; अन्तंजातिका; मध्य जाति का।

**intergenital**—(L. *inter*, between; *genitus*, produced) जननांग मध्यस्थ।

**interglacial**—(L. *inter*, between; *glacies*, ice) अंतराहिमनदीय; अंतराहिमानी; प्लास्टोसीन युग की दो हैम युगों के मध्य का एक युग।

**interglobular**—(L. *inter*, between; *globulus*, small globe) अन्तंस्थली; अपूर्ण कैल्सीकरण के कारण डेन्टीन के बाह्यतल पर अनेक स्थल।

**intergular**—(L. *inter*, between; *gula* gullet) इन्टरगूलर; अन्तंकण्ठिका; अन्तरागलास्थि। कूर्म या कछुओं (chelonia) में कण्ठ (gular) के मध्य में स्थित युग्मी (paired) या एकाकी पट्ट (plate)।

**interhyal**—(L. *inter*, between Gk. *hyocides*, Y-shaped) इन्टरहायल; उच्च कशेरुकों में हायोमेन्डीबुलर और शेष हायड (जिह्वास्थि) के बीच की एक छोटी अस्थि विशेष।

**interkinesis**—(L. *inter*, between; Gk. *kinesis*, movements) अन्तरालावस्था; विभाजनांतराल अवस्था: कोशिका के दो सूत्र विभाजनों के बीच की विश्रामावस्था।

**interlamellar**—(L. *inter*, between; *lamella*, thin plate) अंतरापटलिका; पटलिकांतर।

**interlaminar**—(L. *inter*, between; *laminar*, thin plate) अंतरापटलीय; पटलिकांतरक।

**interlobular**—(L. *inter*, between; *lobus*, lobe) अंतरापालि; पालि मध्यस्थ।

**interlocular**—(L. *inter*, between; *loculus*, compartment) अन्तंकोष्ठिकी।

**interloculus**—(L. *inter*, between; *loculus*, compartment) अन्तंकोष्ठिक।

**intermandibular**—(L. *inter*, between; *mandibulum*, jaw) अंतरा-चिबुकीय।

**intermaxilla**—(L. *inter*, between; *maxilla*, jaw) अन्तराजभिक; प्रीमैक्सिला: मैक्सिली के बीच की अस्थि।

**intermaxillary**—(L. *inter*, between; *maxilla*, jaw) अन्तराजम्भिक।

**intermediary**—(L. *inter*, between; *medius*, middle) माध्यमिकी।

**intermediate**—(L. *inter*, between; *medius*, middle) माध्यमिक।

**intermediate host**—माध्यमिक सत्कारी या होस्ट या पोषक; गौण सत्कारी; गौण पोषक।

**megalopa**—(Gk. *megalos*, greatly; *ops*, eye) मेगालोपा; मृगनेत्री; दीर्घाम्बक; किन्हीं क्रस्टेशियनों (crustaceans) का अर्भक।

**megalospheric**—(Gk. *megalos*, greatly; *sphaira*, globe) महावर्तुली; दीर्घगोलकी।

**megamere**—(Gk. *megas*, large; *meros*, part) मेगाकोशिका; बृहत् खंड वर्धित डिम्ब (developing ovum) की एक बृहत् कोशिका।

**meganephridia**—(Gk. *megas*, large; *nephros*, kidney; *idion*, dim.) बृहत्-उत्सर्गिकाएँ, पूर्ण-उत्सर्गिकाएँ; गुरुवृक्कक। [देखिये—holonephridia]

**megaphanerophyte**—(Gk. *megas*, large; *phanesos*, manifast; *phyton*, plant) दीर्घकायी वृक्ष; तीस मीटर से ऊँचा वृक्ष।

**megaphyllous**—(Gk. *megas*, large; *phyllon*, leaf) गुरुपर्णी; दीर्घ पर्णी, सामान्य पत्तियों से बड़ी पत्ती वाला।

**meganucleus**—(Gk. *megas*, large; L. *nucleus*, kernel) महाष्टि; वृहताष्टि; दीर्घाष्टि; पोषण अष्टि; महाकेन्द्रक।

**megasclere**—(Gk. *megas*, large; *skleros*, hard) बृहद्-दृढ़ा; गुरुकंटिका।

**megasome**—(Gk. *megas*, large; soma, body) बृहत्कण। [देखिये—macrosome]

**megasporangium**—(Gk. *megas*, large; *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) गुरु/दीर्घ बीजाणुधानी; दीर्घ बीजाणु (स्पोर) से बनी बीजाणुधानी; बीजांड (ovule)।

**megaspore**—(Gk. *megas*, great; *sporos*, seed) दीर्घ स्पोर; दीर्घरेणु; गुरुबीजाणु।

**megasporocyte**—(Gk. *megas*, great; *sporos*, seed) स्पोर मातृ कोशिका।

**megasporophyll**—(Gk. *megas*, great; *sporos*, seed; *phyllon*, leaf) गुरुबीजाणुपर्ण; स्पोर युक्त पर्ण जो दीर्घबीजाणुधानी बनाती है; अंडप (carpel)।

**megatherm**—(Gk, *megas*, great, *therme*, heat) सार्द्रोष्णी तापी; मेगाथर्म।

**megazooid**—(Gk. *megas*, great; *zoon*, animal; *eidos*, form) बृहद् जीवक; महाजीवक।

**megazoospore**—(Gk. *megas*, great; *zoon*, animal; *sporos*, seed) बृहद् चल बीजाणु; महाचल बीजाणु।

**megistotherm**—(Gk. *megas*, greatest, *therme*, heat) उच्चतम तापी।

**Mehlis' glands**—मेहलिस ग्रन्थियाँ; (१) ट्रिमैटोडा (trematodes) की कवच ग्रन्थि (shell gland); (२) अंडवाहिनी (ootype) को घेरे हुए गुच्छ कोष्ठक (acinous) ग्रन्थि।

**Meibomian glands**—(H. *meibom*, german anatomist) मीबोमियन ग्रन्थियाँ; स्नेहिका ग्रन्थियाँ; मायबोमी ग्रन्थि; आँखों के पलक पर स्थित ग्रन्थियाँ जिनमें से चिपचिपा तैलदार पदार्थ निकलता है।

**meiocyte**—(Gk. *meion*, smaller; *kytos* hollow) अणु कोशिका; ह्रास-विभाजन (meiosis) से पूर्व उत्पादक कोशिका। [देखिये—auxocyte]

**meiogenic**—(Gk. *meion*, smaller; *gene*, descent) अर्धोत्कर्षक; केन्द्रक विभाजन (nuclear division) को प्रोत्साहित या उत्कर्ष करने वाला।

**meiomery**—(Gk. *meion*, smaller; *meros*, part) ह्रस्वता; सामान्य संख्या से कम खण्डों या भागों के होने की दशा।

**meiophylly**—(Gk. *meion*, smaller; *phyllon*, leaf) अल्पपर्णी; पर्णह्रास; चक्र में एक या एक से अधिक पत्तियों का कम होना।

**meiosis**—(Gk. *meion*, smaller) ह्रास विभाजन। जनन कोशिकाओं के परिपक्वता से गुणसूत्रों (chromosomes) की संख्या में ह्रास कर द्विगुणसूत्री (diploid) से एकाकी या अयुग्मसूत्री (haploid) होने की प्रक्रिया। द्विगुणित कोशिका (diploid cell) के दो विशेष प्रकार के क्रमिक कोशिका विभाजन, जिनसे दुहिता कोशिकाओं में गुणसूत्रों की संख्या आधी आती है। इस प्रकार का अर्ध विभाजन या ह्रास विभाजन (meiosis) लैंगिक उत्पादी जीवों के जीवन चक्र में अनिवार्य होता है क्योंकि इसी से जनन कोशिकाएँ पुनः निषेचन में संयुक्त होकर युग्मनज में द्विगुणित स्थिति में आती है।

जन्तुओं में और कुछ शैवाल (एल्गी) में यह प्रक्रिया युग्मक निर्माण (gamete fomation) के समय होती है। कई कवक (fungi), हरे शैवाल (green algae) और स्पोरोजोआ में यह निषेचन के तुरन्त पश्चात् या युग्मनज (Zygote) के अंकुरण (germination) पर होती है। अधिकांश अन्य पादपों में यह निषेक

के पश्चात् और कभी युग्मकों (gemete) के निर्माण से पूर्व, स्पोर बनने से पहिले होती है ।

**meiostemonous**—(Gk. *meion*, smaller; *stemon*, spun thread) अल्पपुंकेसरी, पुष्प में वाह्यदल या दल की संख्या से कम पुंकेसर युक्त ।

**meiotaxy**—(Gk. *mein*, smaller; *taxis*, arrangement) अङ्ग निग्रहता; अङ्ग दमनता ।

**meiotic**—(Gk. *meion*, smaller) ह्रास विभाजनी; ह्रास विभाजन सम्बन्धी ।

**Meissner's corpuscles**—(Gk. *meissner*, german histologist) मेसनर स्पर्शकण ।

**Meissner's plexus**—(Gk. *meissner*, german histologist) मेसनर नाड़ी जाल; तंत्रिका सूत्रों (nerve fibres) का क्षुद्रांत्र (small intestine) के अध:श्लेष्मक (submucosa) का गण्डक (ganglionated) जाल (plexus) ।

**melanin**—(Gk. *melas*, black) मलैनिन; कृष्ण वर्ण; एक प्रकार का काला रंग ।

**melaniridosome**—(Gk. *melas*, black; *iris*, rainbow; *some*, body) श्याम-श्वेत कण: मत्स्य चर्म में वर्णयुक्त कण ।

**melanism**—(Gk. *melas*, black) श्यामलता; कृष्ण-वर्णता; काले रङ्ग की अधिकता; काला पड़ना ।

**melonoblast**—(Gk. *melas*, black; *blastos*; bud) श्यामज; कृष्ण वर्णज; श्याम कोशिकज ।

**melanocyte**—(Gk. *melas*, black; *kytos*, hollow) कृष्ण वर्ण कोशिका; श्याम कोष्ठ या कोशिका ।

**melanophore**—(Gk. *melas*, black; *pherein*, to bear) श्याम कोष्ठ या कोशिका ।

**melanosoma**—(Gk. *melas*, black; *soma*, body) श्याम पिण्ड ।

**melanospermous**—(Gk. *melas*, black; *sperma*, seed) श्याम बीजाणुक; श्यामस्पोरी ।

**melanotic**—(Gk. *melas*, black) श्यामल; कृष्ण वर्णी ।

**melliferous**—(L. *mel*, honey; *ferre*, to carry) मधूत्पादक; शहद या मधु पैदा करने वाला ।

**melliphagous** or **mellivorous**—(Gk. *meli*, honey; *phagein*, to eat; L. *mel*, honey; *vorare*, to devour) मधुभोजी; मधुहारी; शहद या मधु खाने वाला ।

**mellisugent**—(L. *mel*, honey; *sugere*, to suck) मधु-चूषक ।

**member**—(L. *membrum*, member) जन; सदस्य; शरीर का अवयव या अङ्ग ।

**membrana**—(L. *membrana*, membrane) झिल्ली; पतला पर्त; कोशिका या अङ्ग ढकने वाला पतला पर्त ।

**membranaceous**—(L. *membrana*, membrane) झिल्ली सम; झिल्ली सदृश्य; झिल्लीमय ।

**membrana dorsalis**—पृष्ठीय कला ।

**membrana elastica externa**—वाह्य प्रत्यास्थ कला ।

**membrana elastica interna**—अन्त: प्रत्यास्थ कला ।

**membrana fenestrata**—गवाक्ष कला ।

**membrana granulosa**—कणिकामय कला ।

**membrane bone**—झिल्ली जात अस्थि, जवनी जात या आवरण जात अस्थि, कलास्थि ।

**membranella**—(L. *membrana*, membrane) तंत्र-जवनी ।

**membraniferous**—(L. *membrana*, membrane; *ferre*, to carry) झिल्ली युक्त; झिल्लीदार; पर्त या आवरण युक्त ।

**membranoid**—(L. *membrana*, membrane; Gk. *eidos*, form) झिल्ली सदृश; कला सदृश; कलोपम; झिल्ली की तरह का ।

**membranous**—(L. *membrana*, membrane) झिल्लीदार; झिल्ली से ढँका हुआ ।

**membranous cranium**—मस्तिष्क कला ।

**membranous labyrinth**—आन्तरिक कर्ण; अन्त: कर्ण मेम्ब्रेन्स लेबिरिन्थ; कलागहन । कशेरूकों का संवेदीय अंग जिससे जन्तु को गुरुत्व (gravity), गति (speed) और ध्वनि का ज्ञान होता है । यह अंग खोपड़ी की श्रवण कोटर (auditory capsule) में स्थित होता है तथा मस्तिष्क से श्रवण तंत्रिका द्वारा जुड़ा होता है । यह आपस में मिले दो कोषों का होता है जिनमें कर्णाभ (otolith) होते हैं एक कोष यूट्रीकिल (utricle) से अर्ध चन्द्राकार नलिकायें लगी होती हैं तथा दूसरे सेकूलस (sacculus) से श्रवण अंग, जो कुछ चतुष्पाद (tetrapod) में कोकलिया (cochlea) के सदृश वर्धित

हुआ होता है। समस्त अंतकर्ण में अन्दर तरल भरा रहता है जिसे अन्त.लसीका (endolymph) कहते हैं। अंत:कर्ण के बाहर और खोपड़ी के बीच भी तरल होता है जिसे परिलसीका (perilymph) कहते हैं।

**membranous vertebral column**—प्रकशेरूदण्ड; पृष्ठ दण्ड (notochord) और सुषुम्ना नलिका (neural tube) को घेरे हुए अविरत (continuous) मध्य जन (mesoderm) वेष्टन (sheath)।

**membranula**—(L. *dim*, of *membrane*, membrane) तंत्र कला।

**membranule**—(L. *dim*, of *membrana*, membrane) तनुक; कुछ कीटाणुओं के पंख के अधर में स्थित अपारदर्शक स्थान।

**menarche**—(Gk. *men*, month; *arche*, beginning) प्ररजस; ऋतु-आरम्भ।

**Mendelian**—मेन्डलीय (लक्षण)।

**Mendelism**—मेंडल-सिद्धान्त; मेंडलवाद; मेंडल के नियम; वह वंश-परम्परा विधि जो ग्रिगर मेंडल (gregor mendel) द्वारा बताई गई है। यह सिद्धान्त प्राणियों के एकांकी लक्षणों का दिग्दर्शन कराता है और यह बतलाता है कि यह लक्षण किस प्रकार विशेष मान के दम्पत्ति (parents) से संतति में पहुँचते हैं।
[**dominant characters**—प्रबल या प्रधान लक्षण। **recessive characters**—अवरुद्ध लक्षण।]

**meningeal**—(Gk. *meninges*, membrane) मस्तिष्कावरण–; मेनिनजीय तानिका; मस्तिष्कावरण सम्बन्धी; मेनिनजीस (मस्तिष्कावरण) के प्रदेश में पाई जाने वाली आकृतियाँ जैसे धमनी, शिरा या तंत्रिका आदि।

**meninges**—(Gk. *meningx*, membrane) मेनिनजीस; मस्तिष्काच्छद; मस्तिष्क (brain) और सुषुम्ना (spinal cord) को ढँके हुए तीनों आवरण दृढ़ाच्छद (dura mater) तन्त्राच्छद (arachnoid) और कोमलाच्छद (piamater) सामूहिक रूप से।

**meningocyte**—(Gk. *meningx*, membrane; *kytos*, hollow) कला कोशिका; विभक्ष कोशिका; उपतंत्राच्छद स्थल (sub-arachnoid space) की एक विभक्षक कोशिका।

**meningosis**—(Gk. *meningx*, membrane) कला प्रसक्तता।

**meningospinal**—(Gk. *meningx*, membrane; L. *spina*, spine) सुषुम्नाच्छदी।

**meniscus**—(Gk. *menis*, kos, little moon) मध्य कशेरूक; कशेरू मध्यीय बिम्ब; नवचन्द्रक; मेनिस्कस।

**menopause**—(Gk. *men*, month, *pausi*, ending) ऋतु अवसान; रजोनिवृत्ति।

**menotaxis**—(Gk. *menein*, to remain; *taxis*, arrangement) अवशिष्ट विन्यास; अंशानुचलन।

**mensa**—(L. *mensa*, table) चर्वणतल; दाँत का चबाने वाला तल; मेन्सा।

**menstruation**—(L. *mensis*, month; *struere*, to flow) रजोधर्म; मासिक धर्म; ऋतु स्राव; रज; महावारी। बहुत से कशेरूदण्डियों (vertebrates) मुख्यत: उच्च स्तनियों (higher mammals) के गर्भाशय (uterus) का अनुकालिक (periodic) प्रस्राव।

**mental**—(L. *mentum*, chin) (१) मानसिक; बुद्धि सम्बन्धी; (२) चिबुकीय; चिबुक या ठुड्ढी सम्बन्धी; (३) मेन्टम-, मेन्टम सम्बन्धी; मेन्टमी।

**mentigerous**—(L. *mentum*, chin; *gerere*, to carry) मेन्टमधारी; चिबुकधारी।

**mentomeckelian**—(L. *mentum*, chin; *J. F. Meckel*, *junior*, German anatomist) मेन्टोमकेलियन (उपास्थि अस्थि); निम्न कशेरूकों में चिबुकास्थि संयोग (mendibular symphysis) के दोनों ओर स्थित एक उपास्थि-अस्थि (cartilage bone)।

**mentum**—(L. *mentum*, chin) (१) ठुड्ढी; ठोढ़ी; चिबुक; (२) मेन्टम; चिबुकांग; कीटों (insects) में अग्रमेन्टम (prementum) और अध:मेन्टम (submentum) के मध्य का लेबियम (labium) का प्रदेश।

**mericarp**—(Gk. *meros*, part; *karpos*. fruit) फलांशक; भिदुरफल (schizocarpic fruit) के परिपक्व होने पर अनेक अस्फोटी टुकड़ों में विभक्त हो जाते हैं और यह टुकड़े फलांशक (mericarp) कहे जाते हैं।

प्रत्येक फलांशक में एक या एक से अधिक बीज होते हैं जो फलभित्ति के सड़ने पर ही मुक्त होते हैं।

फलांशक लोमेण्टम, क्रेमोकार्प; कार्सेरूलस, समारा, रेग्मा फलों के बनते हैं।

**meridional canal**—दक्षिणाभिमुख नाल; रेखांशिक नाल; टीनोफोरा (ctenophores) में वह नाल जिनमें अधि अरीय नाल (adradial canals) खुलती हैं।

**meridional furrow**—दक्षिणाभिमुख खाँच; रेखांशिक सीता; विखण्डन डिम्ब में एक ध्रुव से दूसरे ध्रुव तक फैलने वाली अनुदैर्घ खांच (सीता)।

**mere**—(L. *merus*, unmixed) मीयर; सीमा रेखा; अंश; खण्ड।

**merisis**—(L. *meris*, division) कोशिका वृद्धि; वृद्धि। [देखिये–auxesis]

**merismatic**—(L. *merismos*, partition) खण्डन; खण्डों या कोशिका में बटना।

**merismoid**—(Gk. *merismos*, partition; *eidos*, like) शाखीय सिरस्छत्री (pileus)।

**merispore**—(Gk. *meros*, part; *sporos*, seed) स्पोर खण्ड; बहुकोशिकीय स्पोर निकाय का एक खण्ड या एक स्पोर।

**meristele**—(Gk. *meros*, part; *stele*, pillar) रंभ शाखा; रंभ (stele) की पर्ण को जाने वाली शाखा।

**meristem**—(Gk. *meristes*, divider) विभज्योतक; मेरिस्टेम; उपचीयमान (growing) बिन्दुओं पर पाया जाने वाला स्थानान्तरित होने वाली (आक्षेपण) कोशिकाओं का बना ऊतक (tissue)।

**meristematic**—(Gk. *meristes* divider) विभज्योतकी; उपचीयमान ऊतक कोशिकायें।

**meristic**—(Gk. *meristes*, divider) गणनीय; खण्डित भागों में बँटा हुआ; भागों की संख्या में भिन्न।

**meristic variation** - खण्डित विभिन्नता; भागों, खण्डों की संख्या में तथा भागों के ज्यामिति सम्बन्धों में विभिन्नता।
[देखिये–substantive variation सत्त्व विभिन्नता]

**meristogenetic**—(Gk. *meristes*, divider; genesis, descent) विभज्योतक जनन; मरिस्टेम जनन।

**merithallus**—(Gk. *meros*, part; *thallos* young shoot) मेरिथैलस अर्थात् पर्व (internode)।

**Merkel's corpuscle**—(F. S. *markel*, german anatomist) मरकल कण; स्पर्श ज्ञापक (त्वचा और मुँह में स्थित)।

**mermaid's purse**—जलपरी धानी; डिम्ब धानिन; डिम्बधानी; उपास्थि मत्स्यों (elasmobranchs) की तैरने वाली या जमी हुई लण्डों की थैली।

**mermithaner**—(Gk. *mermis*, cord; *aner*, male) शुल्वनर; मरमिस (mermis); आश्रित नर पिपीलिका (male ant)।

**mermithergate**—(Gk. *mermis*, cord; *ergates*, worker) शुल्वोद्योगी।

**mermithogyne**—(Gk. *mermis*, cord; *gyne*, female) शुल्वनारी।

**meroandry**—(Gk. *mermos*, part; *aner*, male) अंश-पुंसकता।

**meroblast**—(Gk. *meros*, part; *blastos*, bud) अंशज; स्पोरोजोआ (sporozoa) जीवों में स्फोटी (schizont) तथा अंशाणु (merozoite) के बीच की स्थिति।

**meroblastic**—(Gk. *meros*, part; *blastos*, bud) अंश खण्डित; ऐसे डिम्ब जो परिवर्धन में केवल आंशिक खण्डित होते हैं।

**merocerite**—(Gk. *meros*, thigh; *keras*, horn) स्पर्शक चतुर्थ खण्ड; केकड़ा वंशियों (crustaceans) के स्पर्शक का चौथा खण्ड या भाग।

**merocrine**—(Gk. *meros*, part; *krinein*, to separate) मीरोक्राइन; वह ग्रन्थियाँ (glands) जिसमें स्राविक कोशिका (secreting cells) वारम्बार कार्य करने के उपयुक्त होती रहती है।

**merocytes**—(Gk. *meros*, part; *kytos*, hollow) मीरोसाइट्; अंश कोशिका; अंशाणु।

**merogametes**—(Gk *meros*, part; *gametes*, spouse) अंश-जन्यु।

**merogamy**—(Gk. *meros*, part; *gamos*, marriage) अंश निषेक; सूक्ष्म निषेक; प्रयुग्मन।

**merogastrula**—(Gk. *meros*, part; *dim* of *gaster*, stomach) अंश-द्विस्तर; अंश विभाजी डिम्ब से बना हुआ द्विस्तर भ्रूण (gastrula)।

**merogenesis** - (Gk. *meros* part; *genesis*, descent) अंश जनन; खण्डनता; खण्ड विभक्तता; भागों में वट कर बनना।

**merognathite**—(Gk. *meros*, thigh; *guathos*, jow) हनुखण्ड; केकड़ा वंशी (crustaceans) के मुख-अवयव का चतुर्थ खण्ड।

**merogony**—(Gk. *meros*, part; *gone*, generation) अंश सन्तति; अंश विभाजन, अण्ड के एक भाग से साधारण छोटे नाप के भ्रूण का बनना जिसमें मादा पुराष्टि (female pronucleus) नहीं होती है।

**meroistic**—(Gk. *meros*, part; oon; egg) अंश डिम्बी; पोषी प्रकार; वह डिम्ब नलिका (oviduct) जिसमें पौष्टिक (nutritive) या धाय कोशिका (nurse-cell) होते हैं।

**merokinesis**—(Gk. *meros*, part; *kinesis*, movement) अंश कोशिका विभाजन; मीरोकनाईसिस।

**merome**—(Gk. *meros*, part) देह खण्ड; खण्ड; अनुखण्ड।

**meromorphosis**—(Gk. *meros*, part; *morphosis*, shaping) अंश पुर्ननिर्माण; आंशिक पुनरुत्पत्ति; नष्ट हुए भाग से कम का पुर्ननिर्माण।

**meron**—(Gk. *meros*, upper thigh) मेरोन; मीरोन; पट्टिका; (१) कीटों (insects) के कांक्सा (coxa) का पश्च भाग; (२) द्विपंखियों (diptera) में पश्च कांक्सा (hind coxae) के समीप स्थित पट्टिका या स्कलराइट (sclerite)।

**meront**—(Gk. *meros*, part, *on*, being) मीरोन्ट; खण्डक; एकाष्टि, स्फोटी; स्फोटी (schizont) अवस्था (stage) जिसमें केवल एक केन्द्रक या न्यूक्लियस (nucleus) होता है।

**meroplankton**—(Gk. *meros*, part; *plangktos*, wandering) अंश प्लवक; अस्थाई प्लवक (plankton) जो अधिकांश में अण्डों (eggs) और अर्भकों (larvae) का बना होता है।

**meropodite**—(Gk. *meros*, upper: thigh; *pous*, foot) पादांश; खंडपादांश; (१) केकड़ा वंशियों (crustaceans) में वक्षावयव (thoracic appendage) का चतुर्थ खण्ड; (२) मकड़ियों (spiders) की फीमर (femur) टांग की हड्डी विशेष।

**merosomatous**—(Gk *meros*, part; *soma* body) खण्ड दैहिक; वक्ष (thorax) और उदर (abdomen) में बटा हुआ वाला।

**merosome**—(Gk. *meros*, part; *soma* body) खण्ड पिण्ड; ईषत पिण्ड।

**merosthenic**—(Gk. *meros*, upper thigh; *sthenos*, strength) विपश्चावयवी; असाधारण पिछली टांगों वाला।

**merotomy**—(Gk. *meros*, part; *temnein*, to cut) खण्डन; अंश कर्तन; भाग में बटा हुआ होना।

**merozoite**—(Gk. *meros*, part; *zoon*, animal) मीरोजोइट; खण्डज; अंशाणु; खंडजाणु; स्पोरोजोआ (sporozoa) में स्फोटी (schizont) के खण्डन से बने हुए अंशाणु (merozoites)।

**merozoon**—(Gk. *meros*, part; *zoon*, animal) खण्डित जीव; कृत्रिम रूप में विभाजित एक कोशिकीय जन्तु का वह भाग विशेष जिसमें वृहदाष्टि (macronucleus) का भी खण्ड रहता है।

**merrythought**—फर्कुला; पक्षियों में हसुली की हड्डियों के जुड़ने से बनी हुई माला की तरह की हड्डी।

**mesadenia**—(Gk. *mesos*, middle; *aden*, gland) मध्य ग्रन्थी; मसाडीनिया, षटपादों (insects) के मध्यजन (mesoderm) से उत्पन्न सहायी जननेन्द्रियां (accessory genital organs)।

**mesamoeboid**—(Gk. *mesos*, middle, *amoibe*, change; *eidos*, form) मध्यरक्ताणुज; वह रक्त की केन्द्रक कोशिकायें (nucleated cell) जिनसे रक्ताणु (corpuscles) बनते हैं।

**mesanepimeron**—(Gk. *mesos*, middle; *ana*, up; *mesos*, upper thigh) मिसानेपीमीरोना; द्विपंखियों (diptera) में पक्षाधर (wingbase) के नीचे तथा जांघ के ऊपर स्थित दृढ़ता पट्ट या स्कलेराइट (sclerite)।

**mesarch**—(Gk. *mesos*, middle; *arche*, beginning) मध्यदारु; (१) आदिदारु (protoxylem) अनुदारु (metaxylem) से घिरा हुआ। (२) ऐसा दारु जिसमें आदिदारु (protoxylem) से सब दिशाओं में अनुदारु वर्धित होता हुआ—जैसे फर्न में।

**mesaxonic**—(Gk. *mesos*, middle; *axis*) मध्याक्ष; पांव को बीच की अंगुली तक बांटने वाला रेखा युक्त।

**mesectoderm**—(Gk. *mesos*, middle, *ektos*, outside; *derma*, skin) मध्यबहिर्जन; पर्यटनी (migrated) बहिर्जन (ectodermal) कोशिकाओं (cells) से निर्मित ऊतक (tissue)।

**mesembryo**—(Gk. *mesos*, middle; *embryon*, embryo) ब्लास्टुला; एक स्तर भ्रूण (blastula)।

**mesencephalon**—(Gk. *mesos*, middle; *on*, in; *kephale*, head) मध्य मस्तिष्क; मिजनसिफेलॉन।

**mesenchyma, mesenchyme**—(Gk. *mesos*, middle; *engchein*, to pour in) मिजनकाईमा; मध्योतक; द्विस्तर भ्रूण (gastrula) के बहिजन (ectoderm) तथा अन्तंजन (endoderm) के मध्य में स्थित तन्तु विशेष।

**mesendoderm**—(Gk. *mesos*, middle; *endon*, within; *derma*, skin) अन्तंवलीयजन; अन्तंवलयजन।

**mesenterial**—(Gk. *mesos*, middle; *enteron*, gut) अन्त्र युजी; मिसेन्टर सम्बन्धी; आंत्रयोजनी; पटीय।

**mesentric**—(Gk. *mesos*, middle; *enteron*, gut) अन्त्रयुजी; मिसेन्टरी सम्बन्धी; मिसेन्टरिक; आंत्रयोजनी।

**mesenteriole**—(L. *dim*, of mesenterium) अन्त्रयुज भांज।

**mesenteron**—(Gk. *mesos*, middle; *enteron*, gut) मिसेन्ट्रोन। (१) अन्त्रनली का वह भाग जो अन्तर्जन (endoderm) से बनता है। (२) मध्यांत्र। (३) सीलोमांत्री (coelenterata) की मुख्य (main) पाचक कोटर।

**mesentery**—(L. *mesentesium*, mesentery) मिसेन्टरी; अन्त्रयुज; आंत्रयोजनी। (१) अन्त्राधार गह्वर वेष्ट (peritoneum) की वह सिलवट, जो अन्तड़ियों (intestines) को स्थित रखती है। (२) सीलोमान्त्रियों (coelenterates) में देह भित्ति की ओर पहुँचता हुआ पेशीमय (muscular) व्यवधान।

**mesepimeron**—(Gk. *mesos*, middle; *epi*, upon; *meros*, upper thigh) मिसेपीमीरोन; मध्यवक्षोर्ध्व पट्टिका; मध्यपश्च-पार्श्व पट्टिका। कीटों (insects) के मध्यवक्ष (mesothorax) का पश्च पार्श्व पट्टिका (epimeron)।

**mesepisternum**—(Gk. *mesos*, middle; *epi*, upon; *sternon*, breast) मध्योपरि वक्षास्थि; मध्य अधि उरोस्थि।

**mesethmoid**—(Gk. *mesos*, middle; *ethmos*; sieve; *eidos*, form) मीजेथमोइड; झर्झरिका; कपाल के मध्य की अस्थि विशेष।

**mesiad**—(Gk. *mesos*, middle) मध्य समीप; मध्यतक्ष (median plane) की ओर या समीप।

**mesial**—(Gk. *mesos*, middle) मध्यी; मध्य; मध्य में खड़ी (vertical) या लम्बी (longitudinal) तक्ष (plane) के मध्य में।

**mesic**—मेसिक; मध्यावस्थी; ऐसे जन्तु या पौधे जो खुश्क (xeric) और आर्द्र (hydric) दोनों अवस्थाओं के मध्य की अवस्थाओं में रहने वाले हों।

**mesobenthos**—(Gk. *mesos*, middle; *benthos*, depths) मध्यागाधवासी; मध्यनितलक; समुद्र तल पर १०० से ५०० फैदम (fathom) की गहराई पर रहने वाले जन्तु या पौधे विशेष।

**mesoblast**—(Gk. *mesos*, middle; *blastos*, bud) मध्यस्तर; मध्यांकुर; मध्यकोरक।

**mesoblastic**—(Gk. *mesos*, middle; *blastos*, bud) मध्यस्तरी; मध्यस्तर सम्बन्धी; मध्यकोरकी।

**mesobranchial**—(Gk. *mesos*; middle; *brangchia*, gills) मध्यगिली; मध्यक्लोमी।

**mesobronchus**—(Gk. *mesos*, middle; *brangchos*, wind pipe) मध्यश्वास नलिका; मध्यश्वसनी; मुख्य श्वास नलिका। पक्षियों (birds) में श्वास की प्रमुख नली; जिससे गौण (secondary) श्वास उपनलिकाएँ निकलती हैं।

**mesocaecum**—(Gk. *mesos*, middle; L. *caecus*, blind) सीकम युज।

**mesocardium**—(Gk. *mesos*, middle; *kardia*, heart) हृत्युज; हृद्योजनी।

**mesocarp**—(Gk. *mesos*, middle; *karpos*, fruit) मध्य भित्ति; फल की बीच की परत जो मांसल तथा रेशेदार होती है।

**mesocentrous**—(Gk. *mesos*, middle; *kentron*, centre) मध्यास्थि गठन; मध्य केन्द्र में अस्थि करण होना।

**mesocephalic**—(Gk. *mesos*, middle; *kehhale*, head) मध्य कपाली; मध्यसिरी।

**mesochilium**—(Gk. *mesos*, middle; *cheilos*, lip) ओष्ठक मध्य; आरकिड्स (orchids) के ओष्ठक (labellum) का मध्यांश ।

**mesocoel**—(Gk- *mesos*, middle; *koilos*, hollow) मध्य गुहा; (१) मध्यगह्वर-सीपीवंशी या मौलस्क (mollusca) के गह्वर या देहकोटर के तीन मुख्य भागों में से मध्य का भाग । (२) मध्य मस्तिष्क गुहा; (३) सिल्वियस (sylvius) की जल नलिका (aqueduct) (४) आईटर (iter) द्वितीय तथा तृतीय मस्तिष्क विवर (ventricle) जोड़ने वाला नलिका पथ ।

**mesocolic**—(Gk. *mesos*, middle; *kolon*, large intestine) मध्य वृहदांत्री ।

**mesocolon**—(Gk. *mesos*, middle; *kolan*, large intestine) मध्यवृहदांत्र; वृहदंत्रयोजनी ।

**mesocoracoid**—(Gk. *mesos*, middle; *korax*, crow; *eidos*, form) मध्यांसक; मीसोकोराकाइड, मध्य अंस तुण्ड ।

**mesocotyl**—(Gk. *mesos*, middle; *kotyle*, cup) मध्य चषक; मीसोकोटाइल ।

**mesocycle**—(Gk. *mesos*, middle; *kyklos*, circle) मध्य ऊतक; एक रंभीय तने में दारू (जाइलम) और फ्लोएम (phloems) के बीच का ऊतक स्तर । संश्लिष्ट (conjunctive) रंभ का ऊतक ।

**mesodaeum**—(Gk. *mesos*, middle; *odaios*, pert, way) मध्यांत्र; भ्रूणिक (embryonic) पाचक पथ (digestive tract) का अन्तंजनीय (endodermal) भाग जो अग्रांत्र या स्टोमोडियम (stomodaeum) तथा पश्चांत्र या प्रोक्टोडियम (proctodaeum) के मध्य में होता है ।

**mesoderm**—(Gk. *mesos*, middle; *derma*, skin) मध्यस्तर; मध्य जन स्तर; मेसोडर्म; मध्य जन; बहिजन (ectoderm) और अन्तंजन (endoderm) के मध्य का स्तर ।

**mesodermal**—(Gk. *mesos*, middle; *desma*, skin) मध्यजनी; मध्य जन सम्बन्धी; मध्यजन स्तरी; मध्यजन स्तर सम्वन्धी ।

**mesodesm**—(Gk. *mesos*, middle; *desma*, bond) मध्यानुवन्ध; मध्याबंध ।

**mesodont**—(Gk. *mesos*, middle, *odous*, tooth) मध्य दन्त; मध्य दन्ती ।

**mesogaster**—(Gk. *mesos*, middle; *gaster*, stomach) आमाशय-युज; आमाशय वन्धक; जठर योजनी ।

**mesogastric**—(Gk. *mesos*, middle; *gaster*, stomach) आमाशय युजी; मध्य पाचकी प्रदेश ।

**mesogastrium**—(Gk. *mesos*, middle; *gaster*, stomach) मध्योदर क्षेत्र; मीसो गेस्ट्रीयम ।

**mesoglia**—(Gk. *mesos*, middle; *gloia* glue) मध्य श्लेष; नाड़ी मण्डल में मध्यस्तर सम्बन्धी भक्षक स्थानान्तरित कोष्ठ या कोशिका ।

**mesogloea**—(Gk. *mesos*; middle; *gloia*, glue) मध्यश्लेषक; मध्यश्लेष स्तर; छिद्र देहियों (porifera) और सीलोमान्त्रियों (coelenterates) में बीच की अकोशिकीय (non-cellular) जिलेटीन (gelatinous) की एक तह ।

**mesognathion**—(Gk. *mesos*, middle; *gnathos*, jaw) पार्श्वांश अग्रोर्ध्वहनु; अग्रोर्ध्व हनु (premaxilla) का पार्श्व खण्ड, जिसमें पार्श्वकर्तक (lateral incisor) लगे रहते हैं ।

**mesohepar**—(Gk. *mesos*, middle; *hepar*, liver) यकृत युज ।

**mesolecithal**—(Gk. *mesos*, middle; *lekithos*, yolk) मध्ययोकी; मध्य डिम्वान्नी; मध्य पीतक; मध्य में योक या डिम्वान्न (yolk) वाला डिम्ब या अण्डा ।

**mesology**—(Gk. *mesos*, middle; *logos*, discourse) जन्तु व्यवहार विज्ञान; अङ्गीयों (organisms) और वातावरण (environment) का परस्पर व्यवहार सम्बन्धी अध्ययन ।

**mesomere**—(Gk. *mesos*, middle; *meros*, part) मध्यक्षेत्र; मध्यखण्ड; भ्रूण (embryo) के सीलोम कोषिकाओं (coelomic pouches) के मध्य का क्षेत्र ।

**mesometrium**—(Gk. *mesos*, middle; *metra*, *uterus*) गर्भाशय युज; गर्भाशय (uterus) और उससे सम्बन्धित नलिकाओं (connecting tubes) की मिसेन्ट्री या वन्धक कला या युज ।

**mesomitosis**—(Gk. *mesos*, middle; *mitos*, thread) माध्याष्टि विभाजन; आंशिक विभाजन; अष्टान्तगत विभाजन; केन्द्रक कला (nuclear membrane) के अन्तर्गत का विषम विभाजन (mitosis)।

**mesomorphic**—(Gk. *mesos*, middle; *morphe*, form) माध्यमिक—; मध्याकृतिक; बीच की बनावट वाला।

**mesomyodian**—(Gk. *mesos*, middle; *mys*, muscle; *eidos*, form) मीसोमायोडियन; ऐसे पक्षी (birds) जिनमें स्वर वाद्य (syrinx) की मांसपेशियाँ (muscles) श्वास नलिका (bronchus) के अर्धछल्लों से (semi rings) लगी रहती हैं।

**meson**- (Gk. *mesos* middle) केन्द्र तक्ष (तल)।

**mesonephric**—(Gk. *mesos*, middle; *nephros*, kidney) मध्यवृक्कीय।

**mesonephridium**—(Gk. *mesos*, middle; *nephros*, kidney; *idion*, dim) मध्योत्सर्गांश; मध्योत्सर्जिनी; कुछ अकशेरुकों (invertebrates) का उत्सर्गांग या विसर्जन अंग।

**mesonephros**— (Gk. *mesos*, middle; *nephros*, kidney) मध्यवृक्क; कशेरुकों (vertebrates) के भ्रूण (embryos) के विसर्जन अङ्ग (excretoy organ) का मध्य भाग। कशेरुकों के वृक्क का वह भाग जो भ्रूण वर्धन में प्राक्वृक्क (pronephros) के वाद और इसके पश्च से वर्धित होता है और प्राक्वृक्क वाहिनी (pronephric duct) में खुलती है। यह प्रौढ़ अनुल्वी वर्ग (anamnotes) की क्रियाशील वृक्क होती है और उल्वी वर्ग (amnotes) में केवल भ्रूण को ही वृक्क का यह कार्य करती हैं वाद में यह अपह्रासित (degenerate) हो जाती है। केवल नर में वृषण के साथ कुछ भाग लगा रहता है।

**mesonotom**— (Gk. *mesos*, middle; *noton*, back) मध्य पृष्ठिका; षटपादों (insects) में मध्यवक्ष (mesothrax) का पृष्ठ भाग (dorsal part)।

**mesoparapteron**—(Gk. *mesos*, middle; *para*, beside; *peron*, wing) माध्योपपृष्ठिका।

**mesopetalum**—(Gk. *mesos*, middle; *petalon*, leaf) ओष्ठक या ओष्ठ (ऑरकिड का)।

**mesophanerophyte**—(Gk. *mesos*, middle; *phaneros*, manifest; *phyton*, plant) मध्यम वृक्ष; ८ से ३० मीटर तक की ऊँचाई के वृक्ष।

**mesophloem**—(Gk. *mesos*, middle; *phloios*, smooth bark) मध्यवल्कल; हरीत वल्कल।

**mesophase**—(Gk. *mesos*, middle; *phasis*, to shine) मध्यस्थिति।

**mesophragma**—(Gk. *mesos*, middle; *phragma*, fence) मध्यप्रावर।

**mesophryon**—(Gk *mesos*, middle; *ophrys*, eyebrow) मध्योन्नम; (मध्य शिरोन्नम) ट्राइलो वाईटीज (trilobites) के सिर के बीच का ऊँचा उठा हुआ भाग।

**mesophyll**—(Gk. *mesos*, middle; *phyllon*, leaf) मध्यपर्ण; पर्णांत निर्यासक, पक्षी के अन्दर का निर्यासक (parenchyma)।

**mesophyte**—(Gk. *mesos*, middle; *phyton*, plant) शीतोष्णीपादप; परितरू; ऐसा पौधा (तरू) जो शीतोष्ण जलवायु और सामान्य आर्द्रता में समृद्ध रहता है।

**mesoplankton**—(Gk. *mesos*, middle; *plangktos*, wandering) मध्य प्लवक।

**mesoplasm**—मध्य प्रदव्य।

**mesoplast**—(Gk. *mesos*, middle; *plastos*, moulded) कोशिकाष्टि; अष्टि; केन्द्रक।

**mesoplastic**—(Gk. *mesos*, middle; *plastos*, moulded) वैधिकाकृतिक; साधारण या औसत आकृति वाले।

**mesoplastron**—(Gk. *mesos*, middle; F. *plastron*, breast plate) मध्य पट्टिका।

**mesopleuron**—(Gk. *mesos*, middle; *pleura*, side) मध्यपार्श्व पटल; कीटों (insects) के मध्यवक्ष का पार्श्व पटल।

**mesopodial**—(Gk. *mesos*, middle; *pous*, foot) पादमध्यांशी।

**mesopodium**—(Gk. *mesos*, middle; *pous*, foot) पादमध्यांश; मध्यपाद; मौलस्का (mollusca) के पाँव के बीच का भाग।

**mesopraescutum**—(Gk. *mesos*, middle; L. *prae*, before; *scutum*, shield) माध्यमिक पृष्ठिकाग्र मध्य; कीटों (insects) में मध्यवक्ष (mesothorax) का अग्र-पृष्ठि (praescutum) का मध्य।

**mesopterygium**—(Gk. *mesos*, middle, *pteyrgion*, little wing or fin) मध्य स्कन्धीय फिन; मध्य पंखक; उपास्थि मत्स्यों (elasmobranchs) में तीन स्कन्ध फिन या क्षेपणीयों (fins) में से मध्य की एक क्षेपणी या फिन (fin)।

**mesopterygoid**—(Gk. *mesos*, middle *pteryx*, wing, *eidos*, form) मीसोटेरीगोइड; मध्यत्रअंगिका; अस्थि मत्स्यों या टिनियोस्टस (teleosts) के कपाल की एक अस्थि विशेष।

**mesoptile**—(Gk. *mesos*, middle; *ptilon*, feather) मीसोपटाइल; पंख-मध्य; द्वितीय शावपिच्छ।

**mesorchium**—(Gk. *mesos*, middle; *orchis*, testicle) वीर्याणु ग्रन्थि युज; वृषण युज; वृषणाधर।

**mesorectum**—(Gk. *mesos*, middle; L. *rectus*, straight) मलाशय-युज; मलाशय योजनी।

**mesorhinal**—(Gk. *mesos*, middle; *rhis*, nose) नासा मध्य; नासिका छिद्र मध्य; मध्य घ्राणीय।

**mesorhinium**—(Gk. *mesos*, middle; *rhis*, nose) मध्य अंतरानासा; पक्षी चंचु का अन्तरानासा (internerval) तल क्षेत्र।

**mesosalpinx**—(Gk. *mesos*, middle; *salpingx*, trumpet) मध्य तूर्यक; फैलोपी योजनी; गर्भाशय नलिका को घेरने वाले चौड़े लिगामैन्ट का भाग।

**mesoscapula**—(Gk. *mesos*, middle; L. *scapula*, shoulder blade) स्केपुला मेड़; स्कान्धास्थि कूट; मध्य अंश फलक खंड।

**mesoscutellum**—(Gk. *mesos*, middle; L. *scutellum*, small shield) मीसोस्कूटेलम; मध्य स्कूटेलम; मध्य-पृष्ठिका पश्च; षट्पादों (insects) में मध्यवक्ष (mesothorax) का दृढ़ाच्छद (scutellum)।

**mesoscutum**—(Gk. *mesos*, middle; L. *scutum*, shield) मीसोस्कूटम; मध्यस्कूटम; मध्यपृष्ठिका; कीटों (insects) में मध्यवक्ष (mesothorax) का पृष्ठिका मध्य स्कूटम (scutum)।

**mesosoma**—(Gk. *mesos*, middle; *soma*, body) देह मध्य; देह का मध्य भाग; मध्य काय।

**mesosome**—(Gk. *mesos*, middle; *soma*, body) मध्यपिण्ड।

**mesosperm**—(Gk. *mesos*, middle; *sporma*, seed) मध्य वीजाण्ड; वीजांड केन्द्रक त्वक्; वीजाण्ड के केन्द्रक (nucleus) को घेरे हुए त्वक (integument)।

**mesospore, mesosporium**—(Gk. *mesos*, middle *spores*, seed) (१) मध्यचोल (वीजाणु); (२) एक कोशिकीय टेल्यूटो वीजाणु (teleutospore) किन्ही फन्जाई में; (३) वीजाणु विश्रामी अवस्था।

**mesostate**—(Gk. *mesos*, middle; *stasis*, standing) परिणत मध्यावस्था; परिणति या उपापचय प्रक्रिया (metabolism) के वीच की स्थिति।

**mesostereom**—(Gk. *mesos*, middle; *stereos*, solid) मध्य प्रावरक (thecal) पट्ट।

**mesosternebra**—(Gk. *mesos*, middle; *sternum*, breast bone) मध्यवक्षकांश; मध्यवक्षक का वढ़ता हुआ या वनता हुआ (developing) भाग।

**mesosternum**—(Gk. *mesos*, middle; L. *sternum*, breast bone) मध्यवक्षक; मीसोर्स्टनम; मध्यउरोस्थि।

**mesostethium**—(Gk. *mesos*, middle; *stethos*, chest) मध्यवक्ष।

**mesostylous**—(Gk. *mesos*, middle; *stylos*, pillar) मध्यवर्तिक; मध्य कक्षांग-अनुवंधी (stylous) (कीटों में)।

**mesotarsal**—(Gk. *mesos*, middle; L. *tarsus*, ankle joint) मध्यपाद गुल्फी; मध्यावयव गुल्फी; कीटों (insects) में मध्यावयव (middle limb) के गुल्फ या टारसस (tarsus) सम्वन्धी।

**mesotarsus**—(Gk. *mesos*, middle; L. *tarsus*, ankle-joint) मध्यावयव गुल्फ; मध्यपाद गुल्फ।

**mesotergum**—(Gk. *mesos*, middle, L. *tergum*, back) मीसोटरगम; मध्य पृष्ठ पटल; मध्य पृष्ठक।

**mesothecium**—(Gk. *mesos*, middle; *theke*, cup), मध्य परागकोश आच्छद।

**mesothelium**—(Gk. *mesos*, middle; *thele*, nipple) पेशी तन्तु जन; मध्यजन (mesoderm) जो पुरा-सीलोम (primitive coelome) को घेरे रहती है और जो मांस (muscular) व वंधक तन्तु (connective tissue) को वनाती है।

**mesotherm**—(Gk. *mesos*, middle; *therme*, heat) मध्यऊष्णी; मध्यतापी।

**mesothoracic**—(Gk. *mesos*, middle; *thorax*, chest) मध्यवक्षीय।

**mesothorax**—(Gk. *mesos*, middle; *thorax* chest) मध्यवक्ष।

**mesotic**—(Gk. *mesos*, middle; *ous*, ear) मीसोटिक; मध्यकपालीय उपास्थि; पक्षियों (birds) के कपाल की अस्थि विशेष।

**mesotriaene**—(Gk. *mesos*, middle; *triaina*, trident) मध्य त्रिशाखी स्पीक्युल।

**mesotrochal**—(Gk. *mesos*, middle; *trochos*, wheel) मध्य चक्री; मध्य चक्रक; खण्डदेहियों (annelida) का अर्भक विशेष।

**mesotrophic**—(Gk. *mesos*, middle; *trophe*, nourishment) सामान्य पुष्टी; मध्य पोषी।

**mesotympanic**—(Gk. *mesos*, middle; *tympanum*, drum) मीसोटिम्पेनिक; मध्यानक; सिमप्लैटिक मत्स्यों के अधोहनु के आलम्बक यंत्र (suspensory apparatus) की एक अस्थि।

**mesovarium**—(Gk *mesos*, middle; L. *ovarium*, ovary) डिम्बाशय-युज। मत्स्यों (fishes) में लटकी हुई (suspensory) मिसेन्टरी या अन्त्र युज (mesentry)।

**mesoventral**—(Gk. *mesos*, middle; L. *venter*, belly) मध्यअधरी।

**mesozoic era**—(Gk. *mesos*, middle; *zoe*, life) मध्ययुग; मध्य जन्तुयुग; गौण भूगर्भकाल; सृपी (reptiles) जन्तुओं का युग।

**mesotome**—(Gk. *mestos*, filled) वाहक गुच्छ।

**meta**—"बीच में", "साथ" अर्थ का उपसर्ग।

**metabiosis**—(Gk. *meta*, after, *biosis*, a living) परिणित जीवन; अनुजीविता; एक अंगी (organism) का पूर्णतः वातावरण तैयार करने के पश्चात् मर जाना और दूसरे अंगी का उसी स्थान में आकर रहने की दशा।

**metabolic**—(Gk. *metabole*, change) परिणित सम्बन्धी; उपापचयी।

**metabolism**—(Gk. *metabole*, change) परिणित प्रक्रिया; समष्टि प्रक्रया; उपापचय; (१) शरीर की वह क्रियायें जिनसे भोजन जीवित तत्वों में परिणित होता है। (२) सजीव पदार्थों के समस्त रसायनिक परिवर्तनों का योग।*

**metabolite**—(Gk. *metabole*, change) परिणितज; उपापचयज; समष्टिज; समष्टि या परिणित (metabolism) द्वारा उत्पन्न कोई वस्तु विशेष। वह पदार्थ जो उपापचय प्रक्रिया में भाग लेता है। अधिकांश **उपापचयज** (metabolite) उपापचय के दौरान अंगी द्वारा बनाये जाते हैं, शेष जिनकी आवश्यकता होती है पर्यावरण से लिये जाते हैं। **स्वपोषित जीव** (autotrophic organisms) केवल अकार्बनिक उपापचयज जैसे पानी, कार्बन डाइ आक्साइड, नाईट्रेट्स और कई सूक्ष्म मात्रक तत्व (trace elements) पर्यावरण से लेते हैं। **परपोषित जीव** (heterotrophic organisms) अकार्बनिक तथा कार्बनिक उपापचयज कुछ विटामिन और अमीनो अम्ल सहित पर्यावरण से लेते हैं।

**metaboly**—(Gk. *metabole*, change) परिणतिता; आकारांतण।

**metabranchial**—(Gk. *meta*, after; *brangchia*, gill) उत्तर गिली; पश्च क्लोमी।

**metacarpal**—(Gk. *meta*, after; *karpos*, wrist) मेटाकारपल; करभास्थि; हथेली की हड्डी; करभिका।

**metacarpophalangeal**—(Gk. *meta*, after; *karpos*, wrist; *phalangx*, series) करभ-पर्व सम्बन्धी।

**metacarpus**—(Gk. *meta*, after; *karpos*, wrist) हथेली की हड्डियाँ; करभ। कलाई और अंगुली के बीच की हड्डियाँ जो प्रधानतः पांच शलाकाकार (rod like) हड्डियाँ होती हैं।

**metacentric**—(Gk. *meta*, among; *kentron*, centre); (१) अपकेन्द्री; च्युत केन्द्रक; मध्यकेन्द्री; (२) मध्य परम्परा सूत्री; मध्य केन्द्र गुणसूत्र।

**metacercaria**—(Gk. *meta*, after; *kerkos*, tail) मेटासर्केरिया, उत्तर सर्केरिया; एक अर्भक विशेष।

**metacestode**—(Gk. *meta*, after; *kestos*, girdle; *eidos*, form) मेटासेस्टोड; ब्लैडरवर्म; स्योतिक सिस्टोड; पट्ट-देहियों (tapeworms) का अर्भक।

*नोट—परिणत=रूपान्तरित पका या पचा हुआ। परिणति=रूप में परिवर्तन होना; परिपाक; समष्टि; अंत।

**metachordata**—उच्चपृष्ठ दण्डी।

**metachromatic**—(Gk. *meta*, after; *chroma*, colour) विरंजक; विविध रंजक; ऐसे पदार्थ विशेष जो रंग जाने पर ही पहिचाने जा सकते हैं।

**metachromy**—(Gk *meta*, after; *chroma*, colour) रंगविभेदता, रंग परिवर्तनता; वर्णांतरण।

**metachrosis**—(Gk. *meta*, after; *chrosis*, colouring) रंगविभेदक्षमता; रञ्जक कोशिकाओं (pigment cells) के प्रसार (expansion) या संकुचन (contraction) द्वारा त्वचा (skin) के रंग या वर्ण (colour) में परिवर्तन करने की शक्ति।

**metacneme**—(Gk. *meta*, after; *kneme*, tib a पेशीमय व्यवधान; गौण-युज, गौणपट।

**metacoel**—(Gk. *meta*, after; *koilos*, hollow) अनुसील; मैटासील; पश्चगुहा; (१) मौलस्क (mollusc) की सीलोम या देह कोटर (coelome) का पश्च (posterior) भाग; (२) मस्तिष्क के चतुर्थ विवर (fourth ventricle) का अग्र प्रवर्धन (anterior extension)।

**metacone**—(Gk. *meta*, after; *konos*, cone) अनुशंकु; पश्चदंताग्र; उर्ध्व चर्वक (upper molar) का बाह्य पश्च (postero-external) कस्प, शिखर या शंकु (cusp)।

**metaconid**—(Gk. *meta*, after; *konos*, cone) अधः शंकु। अधोचर्वक (lowermolar) का अन्तः पश्च (posterointernal) कस्प, शिखर, या शंकु (cusp)।

**metaconule**—(Gk. *meta*, after; *konos*, cone) गौण अनुशंकु।

**metacoracoid**—(Gk. *meta*, after; *korax*, crow; *eidos*, form) मेटाकोराकाइड; कोराकाइड (coracoid) के पीछे का भाग।

**metacromion**—(Gk. *meta*, after; *akros*, summit; *omos*, shoulder) मेटाक्रोमियन; पश्चांस फलक प्रवर्ध; स्कन्धास्थिकूट (scapular spine) पर स्थित एक्रोमियन प्रवर्धन (acromion process) का पश्च शाखा (posterior branch) प्रवर्द्धन (process)।

**metacryptozoites**—उत्तर गुप्ताणु; अनुक्रिप्टोजॉइट।

**metacyclic**—(Gk. *meta*, after; *kyklos*, circle) पुनः संक्रमक; अनुचक्री; एक कोशिकीय परजीवी (unicellular parasite) की वह स्थिति जो पुनः दूसरे पोषक (host) में रोग चालू कर सके।

**metadiscoidal**—(Gk. *meta*, after; *diskos*, disc) उत्तरबिम्बकमल; पश्च चक्राकाभ अपरा; वह कमल या जेर (placenta) जिसमें प्रथम रसिकायें (villi) छितरी होती हैं और बाद में थालीनुमा आकृति में लग जाती हैं।

**metadromous**—(Gk. *meta*, after; *dromos*, running) अनुशिरी।

**metaesthetism**—(Gk. *meta*, after; *aisthetos*, perceptible by senses) अभिज्ञमत; यह सिद्धान्त या मत कि चेतना (conciousness) पदार्थ (matter) और शक्ति (energy) के विकास (evolution) की उपज है।

**metagastric**—(Gk. *meta*, after; *gaster*, stomach) पश्च-आमाशयिक; आमाशय के पश्च भाग सम्बन्धी।

**metagastrula**—(Gk. *meta*, after; *gaster*, stomach) मेटागैस्ट्रूला; उत्तर द्विस्तर भ्रूण; पश्च कन्दुक।

**metagenesis**—(Gk. *meta*, after; *genesis*, descent) उत्पत्ति विपर्यय; समैकान्तरण। किसी प्राणी के जीवन में निर्लिङ्गी (asexual) और लिङ्गी (sexual) अवस्थाओं का क्रमशः प्रकट होना।

**metagyny**—(Gk. *meta*, afterwards, *gyne*, female) पूर्व पुंसकता; पश्च जायता।

[देखिये--protandry]

**metakinesis**—(Gk. *meta*, after; *kinein*, to mould) कोशिका विभाजन मध्यावस्था। विषम कोशिका विभाजन (mitosis) की मध्यावस्था या मध्य स्थिति (middle stage) जिसमें परम्परा सूत्र या क्रोमोसोम (chromosome) विषवत् तल (equatorial plane) में होते हैं।

**metallic**—(Gk. *metallon*, mine) धातु रूप; धातु-सम्बन्धी; धात्विक; धातु-।

**metaloph**—(Gk. *meta*, after; *lophos*, crest) संहति शंकु; संयुक्त शंकु ; चर्वक (molar) का पश्च शिखर (posterior crest) जो समस्त शिखरों को संयुक्त करे।

**metamere**—(Gk. *meta*, after; *meros*, part) अनुखण्ड; विखंड।

**metameric**—(Gk. *meta*, after; *meros*, part) अनुखण्डित; विखंडी।

**metamerism**—(Gk. *meta*, after; *meros*, part) अनुखण्डता; समखण्डता; विखंडावस्था।

**metamerised**—(Gk. *meta*, after; *meros*, part) समखण्डी।

**metamitosis**—(Gk. *meta*, after; *meros*, part) पूर्ण विभाजन; पश्च सूत्रण; ऐसा विभाजन जिसमें अष्टि (nucleus) और कोष्ठ द्रव (cytoplasm) दोनों ही भाग विभक्त होते हैं। [देखिये–mesomitosis]

**metamorphosis**—(Gk. *meta*, beyond; *morpha*, form) रूपान्तर; कायान्तरण; किन्हीं जन्तुओं विशेषकर कीटों (insects) के जीवन इतिहास (life history) में डिम्ब (egg) से प्रौढ़ बनने तक की विभिन्न अवस्थायें।

**metamps**—(Gk. *meta*, after; *morphe*, form) प्रकार रूपक; एक ही प्रकार (species) के कई एक रूप जैसे कुछ एक छिद्रदेहियों (porifera) में।

**metamyelocyte**—(Gk. *meta*, among; *myelos*, marrow) अश्वपादाष्टि मज्जा कोशिका; श्वेताणु (leucocyte) में परिवर्तित होने से पूर्व अश्वपादाकार (horse-shoeshaped) केन्द्रक (nucleus) युक्त मज्जा कोशिका (myelocyte)।

**metanauplius**—(Gk. *meta*, after; L. *nauplius*, kind of shell-fish) मेटानोपलियस; केंकड़ा वंशियों (crustaceans) का अर्भक विशेष।

**metandry**—(Gk. *meta*, after; *aner*, male) अन्त-पुंसकता; अनुपुंसकता; स्त्रीपूर्वता।
[**protandry**—पूर्व पुंसकता का उलटा]

**metanephric**—(Gk. *meta*, after; *nephros*, kidney) पश्च वृक्की; पश्च वृक्कीय।

**matanephros**—(Gk. *meta*, after; *nephros*, kidney) पश्च वृक्क। उल्वी कशेरूकों (amniote vertebrates) के वृक्क का भाग जो भ्रूणिक वर्धन में मध्यवृक्क के पश्च और बाद में विकसित होता है। ये भाग मूत्र वाहिनी (ureter) को अपना लेता है जो मौलिक प्राक्वृक्क से. उदित होती है। यह उत्तरार्ध भ्रूण और प्रौढ़ की क्रियाशील वृक्क होती है।

**metanotum**—(Gk. *meta*, after; *noton* back) पश्च या अनुपृष्ठिका।

**metanucleus**—(Gk. *meta*, after; L. *nucleus*, kernel) उत्तर डिम्बाष्टि; जनन कोशिका के बाहर आ जाने पर डिम्ब की अष्टि।

**metaphase**—(Gk. *meta*, after; *phainein*, to appear) विभाजी स्थिति, उत्तर स्थिति; मध्यावस्था; सूत्र कोशिका विभाजन (mitosis) की वह स्थिति; जिसमें परम्परा सूत्र या क्रोमोसोम (chromosomes) विषवत् पट्ट (equatarial plate) पर लगे रहते हैं।

**metaphery**—(Gk. *meta*, beyond; *pherein*, to bear) अंग विचलता; अंगों को अपने स्थान से विचलित हो जाना या हटा होना।

**metaphloem**—(Gk. *meta*, after; *phloos*, bark) अनुपोषवाह (फ्लोएम); गौणदारू (जाइलम) का पोषवाह (फ्लोएम)।

**metaphragma**—(Gk. *mata*, after; *phragma*, fence) अर्न्तप्रवार; पश्चवृत्ति; कीटों (insects) में आन्तरिक (internal) अन्तः वक्षीय (metathoracic) जवनी या व्यवधान (septum)।

**metaphyte**—(Gk. *meta*, after; *phyton*, plant) बहुकोशिकीय तरु (पादप)।

**metaplasia**—(Gk. *meta*, after; *plasis*, moulding) तन्तुपरिवर्तनता; तन्तुओं का एक किस्म से दूसरी किस्म में बदलना जैसा अस्थि करण में।

**metaplasis**—(Gk. *meta*, after; *plasis*, moulding) परिपाक काल; जीव के जीवन का परिपक्व (mature) काल (period)।

**metaplasm**—(Gk. *meta*, after; *plastos*, mould) अजीवित कण; निर्जीवांश; अजीव द्रव्य।

**metaplastic**—(Gk. *meta*, after; *plastos*, mould) अजीवित कण सम्बन्धी।

**metaplastic or metaplasmic bodies**—अजीवित कण-; जीवन सत्व (protoplasm) के कण जो समष्टि प्रक्रिया या परिणति (metabolism) के कारण उत्पन्न हो जाते हैं पर वे वास्तव में उसके अङ्ग नहीं होते।

**metapleural**—(Gk. *meta*, after; *pleura*, side) पश्चपार्श्वीय स्थिति।

**metapleure**—(Gk. *meta*, after; *pleura*, side) अधरपार्श्व वलय; पुरातत्व कशेरुकों का उदरीय (abdominal) या अधर-पार्श्व त्वचा (integument) वलय (fold)।

**metapleuron**—(Gk. *meta*, after; *pleura*, side) पश्चपार्श्वक।

**metapneustic**—(Gk *meta*, after; *pneum*, breath) मेटान्युस्टिक; पश्चरंध्र; कीटों (insects) का अर्भक विशेष जिसमें केवल एक अन्तिम (terminal) श्वास छिद्रों (spiracle) का ही युग्म (pair) होता है।

**metapodeon or metapodeum**—(Gk. *meta*, after; *pous*, foot) अन्तोदर; अनुवृन्तोदर कीटों (insects) के उदर का पाँव से पीछे का भाग।

**metapodial**—(Gk *meta*, after; *pous*, foot) अन्तोदरी; अन्तोदर सम्बन्धी।

**metapodium**—(Gk. *meta*, after; *pous*, foot) पादपश्च; पश्चपाद; पादोत्तर; (१) मौलस्का (mollusca) के पाँव का पश्च भाग। (२) चतुष्पादों (four footed) में गुल्फ (tarsus) और उँगलियों (digits) के मध्य का भाग।

**metapophysis**—(Gk. *meta*, after; *apo*, from; *phyein*, to grow) उत्तर प्रवर्धन; अग्रवर्ध; कुचाग्रो प्रवर्धन; मेटापोफाइसिस; किन्हीं कशेरूकों (vertebrates) के कशेरू (vertebrate) का आगे की ओर निकला हुआ संयुक्तक प्रवर्धन (articular process)।

**metapore**—(Gk. *meta*, after; *poros*, channel) उत्तर छिद्र; पश्च रंध्र; मस्तिष्क के चतुर्थ विवर (fourth ventricle) की छत के मध्य का छिद्र।

**metapostscutellum**—(Gk. *meta*, after; after; L. *post*, after; *scutellum*, small shield) उत्तर पृष्ठिका पश्चान्त।

**metapraescutum**—(Gk. *meta*, after; L. *prae*, before; *scutum*, shield) उत्तर पृष्ठिकाग्र; मेटाप्रीस्कूटम; कीटों (insects) के उत्तरवक्ष (metathorax) का पृष्ठिकाग्र (prescutum) भाग।

**metapterygium**—(Gk. *meta*, after; *pterygion*, little wing) पश्च स्कन्धीय फिन।

**metapterygoid**—(Gk. *meta*, after; *pteryx*, wing) पश्चटेरीगोयड; मेटाटेरीगोयड।

**metaptile**—(Gk. *meta*, after; *ptilon*, feather) पक्षपश्च।

**metascutellum**—(Gk. *meta*, after; L. *scutellum*, small shield) उत्तर पृष्ठिका पश्च; पश्च स्कूटेलम; मेटास्कूटेलम।

**metascutum**—(Gk. *meta*, after; L. *scutum*, shield) उत्तर पृष्ठिका; मेटास्कूटम; पश्चस्कूटम।

**metasitism**—(Gk. *meta*, after; *sitos*, food) प्रति रूप भक्षणता; नर भुंजता; अनुभक्षता।

**metasoma**—(Gk. *meta*, after; *soma*, body) उदरपश्च; पश्चोदर; पश्चकाय; (१) अरेकनोयडिया (arachnoidea) जन्तुओं के शरीर के पीछे का भाग। (२) उदर (abdomen) के पीछे का भाग।

**metasomatic**—(Gk. *meta*, after; *soma*, body) उदर पश्चीय; उदर पश्च सम्बन्धी; पश्च कायिक।

**metasperm**—(Gk. *meta*, after; *sperma*, seed) अनुबीजाणु; आवृत बीजाणु; आवृत बीजी।

**metastasis**—(Gk. *metastasis*, removal) (१) समष्टि या परिणति प्रक्रिया; उपापचय; (२) प्रक्रिया स्थानान्तरीकरण या एक अङ्ग से दूसरे अङ्ग पर क्रिया परिवर्तन; (३) रक्त वाहक संस्थान द्वारा जीवाणु परिचालन।

**metastatic life history**—अनुस्थिर जीवन चक्र; किन्हीं ट्रिमेटोडा (Trematoda) का ऐसा जीवन चक्र जिसमें तरुणावस्था मध्यस्थ पोषक में प्रविष्ट होने के पश्चात् प्रौढ़ में परिवर्तित हो जाते हैं और इस प्रकार का मध्यस्थ पोषक (intermediate host) अंतिम पोषक द्वारा निगल लिया जाता है।

**metasternum**—(Gk. *meta*, after; L. *sternum*, breast bone) मेटास्टर्नम; पश्च उरोस्थि; (१) (कीटों में) वक्षास्थि का पश्चिम भाग। (२) अपुच्छी (anura) द्विधावासियों (amphibians) में जीफीस्टर्नम (xiphisternum) का पश्च भाग।

**metasthenic**—(Gk. *meta*, after; *sthenos*, strength) पश्च वर्धित; उत्तर वली; ऐसा जन्तु जिनके शरीर का पिछला भाग अधिक उन्नतिशील या वली होता है।

**metastigmate**—(Gk. *meta*, after; *stigma*, mark) पश्च श्वास छिद्री।

**metastoma**—(Gk. *meta*, after; *stoma*, mouth) विभक्त-औष्ठ; मेटास्टोमा; पश्च मुखक; केंकड़ा वंशियों (crustaceans) का दो दलों में बटा हुआ नीचे का होठ।

**metastructure**—(Gk. *meta*, after; L. *struere*, to build) अतिसूक्ष्माकृति।

**metasyndesis**—(Gk. *meta*, after; *syndesis*, bond) अनुसंयुजता।
[देखिये–telosyndesis–अंत संयुजता]

**metatarsal**—(Gk. *meta*, after; L. *tarsus*, ankle) प्रपादास्थि-सम्बन्धी; प्रपादास्थि–; मेटाटार्सल; प्रपदवीय; पाँव के तलुवे की हड्डियों सम्बन्धी।

**metatarsus**—(Gk. *meta*, after; L. *tarsus*, ankle) प्रपादास्थि; मेटाटार्सस; प्रपद।

**metathalamus**—(Gk. *meta*, after; *thalamos*, chamber) अनुथैलेमस; अनुपात्र; अन्तर्मस्तिष्क (thalamencephalon) की जानुनत (geniculate) काय (body)।

**metatherian**—(Gk. *meta*, beyond; *therion*, small animal) मेटाथीरिया; अनुस्तनी; शिशुज जन्तु विशेष।

**metathetely**—(Gk. *metathein*, to run behind; *telos*, completion) पूर्वलक्षणी; पूर्वावस्था लक्षणी; पश्च पूर्णता; जैसे अर्भक लक्षणों का प्यूपा (pupa) या प्रौढ़ (imago) में विद्यमान होना।

**metathorax**—(Gk. *meta*, after; *thorax*, chest) पश्च वक्ष।

**metatroch**—(Gk. *meta*, after; *trochos*, wheel) पश्च चक्री; पश्च चक्रक।

**metatrophic**—(Gk. *meta*, after; *trope*, nourishment) विविध पुष्टिक; पश्च पोषित; ऐसे प्राणी जो नेत्रजन युक्त (nitrogenous) और कार्बन युक्त (carbonaceous) दोनों जैविक पदार्थों पर जीवित रहते हैं।

**metatype**—(Gk. *meta*, after; *typos*, image) प्रकार प्रतिरूप; अनुप्ररूप।

holotype—एक जीव प्रतिरूप। नवीन जाति के लिये केवल एक ही जीव का चुन लेना।

lectotype—समान प्रतिरूप। नवीन जाति के निर्णय के लिए समान प्रतिरूपों में से एक चुन लेना।

topotype—मौलिक प्रतिरूप। मौलिक प्रतिरूप (original type) के स्थान से एक नमूना।

**metaxenia**—(Gk. *meta*, beyond; *xenia*, hospitality) पश्च सत्कृति; मातृ ऊतक पर पराग का कार्यकी प्रभाव।

**metaxylem**—(Gk. *meta*, after; *xylon*, wood) द्वितीय दारू।

**metazoaea**—(Gk. *meta*, after; *zoe*, life) मेटाजुइया; पश्च जोइया; केकड़ा वंशियों (crustaceans) का अर्भक विशेष।

**metazoon**—(Gk. *meta*, after; *zoon*, animal) बहुकोष्ठज; बहुकोशिकीय; उत्तर जन्तु।

**metembryo**—(Gk. *meta*, after; *embryon*, embryo) द्विस्तर भ्रूण गैस्ट्रुला।

**metencephalon**—(Gk. *meta*, after; *en*, in; *kephale*, head) अन्त्य या पश्च मस्तिष्क जिसमें मस्तिष्क का सेरीबिल (cerebellum), पोंन्स (pons) तथा चतुर्थ विवर (fourth ventricle) का माध्यमिक भाग रहता है।

**metenteron**—(Gk. *meta*, after; *enteron*, gut) अन्त्यांत्र।

**metepimeron**—(Gk. *meta*, after; *epi*, upon; *meros*, upper thigh) अन्त्य पक्षोर्ध्व पट्टिका; मेटेपीमीरोन।

**metepisternum**—(Gk. *meta*, after; *epi*, upon; *sternon*, breast bone) अन्त्य पश्च पार्श्व पट्टिका; मेटपीस्टर्नम।

**methaemoglobin**—(Gk. *meta*, after; *haima*, blood; L. *globus*, globe) मेथेमोग्लोबिन; हीमोग्लोबिन का जारिक (oxidised) रूप, जिसका रसायनिक सूत्र HbO, HbOH होता है।

**metochy**—(Gk. *meteche*, sharing) सनाभिता; पोषक (host) तथा निरक्षेप-अतिथि (neutral host) के बीच का सम्बन्ध।

**metoecious**—(Gk. *meta*, after; *oikos*, house) भिन्नोपजीवी; जीवन की अवस्थाओं को दो पोषकों पर व्यतीत करने वाला।

**metoestrus**—(Gk. *meta*, after; *oistrous*, gadfly) अन्त्यमद; मदान्त दशा; मद के पश्चात् की शान्त दशा।

**metope**—(Gk. *metopon*, foreheaded) मध्य ललाट; मध्य मस्तिष्कीय; केकड़ा वंशियों (crustaceans) के कपाल का मध्य भाग।

**metopic**—(Gk. *metapon*, forehead) ललाटीय; मीटोपिक; (१) ललाट सेवनी सम्बन्धी। (२) ललाट सम्बन्धी; ललाटीय।

**metosteon**—(Gk. *meta*, after; *osteon*, bone) पश्चवक्षीय अस्थिकरण (पक्षियों आदि में)।

**metovum**—(Gk. *meta*, after; L. *ovum*, egg) परिवेष्ठित डिम्ब; योक (yolk) परिवेष्ठित डिम्ब कोशिका।

**metoxenous**—(Gk. *meta*, after; *xenos*, guest) भिन्नोपजीवी।

**metraterm**—(Gk. *metra*, womb, *terma*, end) अन्त्य गर्भाशय; गर्भाशयांत; ट्रिमेटोड (trematode) के गर्भाशय (uterus) का अन्तिम भाग।

**metula**—(*Dim.* of L. *meta*, end-post) बीजाणु शाखा; स्पोर धारक शाखा।

**micella**—(L. *dim.* of *mica*, morsel) मिसेला; काल्पनिक इकाई; श्रृंखला सम परमाणुओं का यथाक्रम संग्रह (समुदाय)।

**micraesthetes**—(Gk. *mikros*, small; *aisthetes*, perceiver) अणु संवेदी।

**micraner**—(Gk. *mikros*, small; *aner*, male) अणु नर; वामन नर; पिपीलिका (चींटी); लघु नर।

**micrergate**—(Gk. *mikros*, small; *ergates*, worker) अणु-उद्यमी; बौनी संग्राहक पिपीलिका (चींटी)।

**micro-aerophils**—अल्प-ओषी; ऐसे जीवाणु जिन्हें वायु में उपस्थित ओषजन (oxygen) की मात्रा से कम की आवश्यकता होती है।

**microbe**—(Gk. *mikros*, small; *bios*, life) सूक्ष्मांगी; अणुजीवी; रोगाणु; अणुअङ्गी; ऐसे जीव या अङ्गी (organisms) जो सूक्ष्म दर्शक यन्त्र (microscope) की सहायता से ही देखे जा सकते हैं।

**microbiology**—(Gk. *mikros*, small; *bios*, life; *logos*, discourse) सूक्ष्मांगी जीव विज्ञान; सूक्ष्म जैविकी; सूक्ष्म जीव विज्ञान।

**microblast**—(Gk. *mikros*, small; *blastos*, bud) सूक्ष्मज; सूक्ष्म कोशिका; सूक्ष्म कोरक।

**microcalthrops**—(Gk. *mikros*, small; A. S. *coltraeppe*, kind of thistle) आद्य चतुष्पाक्षी; चार अरी; यथार्थ तारक; चार अरयुक्त सामान्य केन्द्री तारक (aster)।

**microcentrum**—(Gk. *mikros*, small; *kentron*, centre) अणु केन्द्र; सूक्ष्म केन्द्र।

**microcephalic**—(Gk. *mikros*, small; *kephale*, head) अणु कपाली; लघु शीर्ष।

**microchromosome**—(Gk. *mikros*, small; *chroma*, colour; *soma*, body) अणुक्रोमोसोम; अणु परम्परा सूत्र।

**microconidium**—(Gk. *mikros*, small; *konis*, dust; *iodion*, *dim*) लघु कोनीडियम; गोनीडियम।

**microconjugant**—(Gk. *mikros*, small; L. *conjugare*, to unite) अणु संयोगार्थी; कोई गतियुक्त (motile) तांत्रिक (ciliated) प्लावी (free swimming) संयोगार्थी (conjugant) या जन्यु (gamete) जो वृहत्-संयोगार्थी से जुड़कर निषेक करता है।

**microcyst**—(Gk. *mikros*, small; *kytos*, hollow) अणु सिस्ट; अणु-स्योति।

**microcytase**—(Gk. *mikros*, small; *kytos*, hollow) अणु श्वेताणु।

**microcytes**—(Gk. *mikros*; small; *kytos*, hollow) अणु रक्ताणु; सूक्ष्माणु।

**microdont**—(Gk. *mikros*, small; *odous*, tooth) अणु दन्ती; लघु दन्ती।

**microevolution**—(Gk. *mikros*, small; L. *evolvere*, to unroll) अल्प-विकास; सूक्ष्म-विकास; ऐसा विकास (evolution), जिसमें समस्त विकास प्रक्रियायें (evolutionary processes) अल्प काल (समय) जैसे मनुष्य जीवन काल में ही देखी जा सकें।

**microfilaria**—(Gk. *mikros*, small, L. *filum*, thread) माईक्रोफाइलेरिया; सूक्ष्मसूत्राभ; एक अर्भक विशेष।

**microgamete**—(Gk. *mikros*, small; *gametes*, spouse) अणु जन्यु; नर जन्यु; लघुयुग्मक; दो संयोगार्थी (conjugant) जन्युओं (gametes) में से छोटा जन्यु जिसको नर जन्यु कहा जाता है।

अनुप्रस्थ प्रवर्धन से उद्भित होकर कशेरुक के तोरण कूट (spinous process) से जुड़ती हैं।

**semistreptostylic**–आंशिक अस्थिर क्वाड्रेन्टी।

**semitendinosus**–(L. *semi*, half; *tendo*, sinew) सेमीटेन्डीनोसस (जंघासा पेशी); अर्धस्नायुमय पेशी।

**semitendinous**–(L. *semi*, half; *tendere*, to stretch) अर्ध स्नायुक; आंशिक रज्जुक।

**semituberous**–(L. *semi*, half; *tuber*, hump) अल्प कंदिल (गाँठदार) मूलक।

**senescence**–(L. *seveseere*; to grow old) उत्तरावस्था; वृद्धावस्था; जीर्णता; एक कोशिकीय जन्तु की कई द्विविभाजन के पश्चात् की दशा।

**senility**–(L. *senilis*, senile) वृद्धता; जीर्णता; बुढ़ापा; एक कोशिकीय (protozoa) का प्राण भूत (vital) क्षय या थकावट (exhaustion)।

**sensation**–वेदना (वेदन); संवेदन; संवेद।

**sense organ**–चेतनांग; वेदनांग; ज्ञानेन्द्रिय; संवेदांग।

**sensiferous**–(L. *sensus*, sense; *ferre*, to carry) वेदना वाहक।

**sensile**–(L. *sensus*, sense) चेतना युक्त।

**sensilla**–(L. *sensus*, sense) लघु वेदनांग (संवेदनांग); संवेदिका।

**sensitive**–(L. *sensus*, sense) संवेदी; सचेतन; चेतनावत; संवेदनशील; प्रतिसंवेदी; सुग्राही, सूक्ष्मग्राही।

**sensorial**–(L. *sensus*, sense) संवेदी क्षेत्र सम्बन्धी।

**sensorium**–(L. *sensus*, sense) ज्ञानमण्डल; संवेदीक्षेत्र; ज्ञानेन्द्रियों (sense-organs) सहित तन्त्रिकातंत्र (nervous system)।

**sensory**–(L. *sensus*, sense) संवेदीय; संवेदी।

**sentient**–(L. *sentire*, to feel) संवेदी।

**sepal**–(F. *sepale*; L. *separare*, to separate) बाह्यदल।

**sepaled**–(L. *separare*, to separate) बाह्यदली।

**sepaline**–(L. *separare*, to separate) बाह्यदलाभ।

**sepalody**–(L. *separare*, to separate; Gk. *eidos*, form) बाह्यदल रूपण।

**sepicolous**–(L. *sepes*, hedge; *colere*, to inhabit) झाड़ीवासी; प्राचीरवासी; बाड़ावासी।

**septal**–(L. *septum*, partition) व्यवधानी; जवनिकी; पट–; पटीय।

**septate**–(L. *septum*, partition) व्यवधानक; पट्टयुक्त व्यवधानों से बंटा हुआ।

**septempartite**–(L. *septem*, seven; *pars*, part) सप्त भागी; सात भागों में बंटी हुई पत्ती।

**septenate**–(L. *septeni*, seven each) सप्त भागी।

**septicidal**–(L. *septum*, division; *caedere*, to cut) पट-स्फुटन; पट विदारक।

**septiferous**–(L. *septum*, partition; *ferre*, to bear) व्यवधानक।

**septifolious**–(L. *septum*, seven; *folium*, leaf) सप्तपर्णी; सात पत्रक; सात पर्णी।

**septiform**–(L. *septum*, partition, *forma*, shape) व्यवधानोपम।

**septifragal**–(L. *septum*, partition; *frangere*, to break) पटभंजक।

**septomaxillary**–(L. *septum*, partition; *maxilla*, jaw) सेप्टोमैक्सीलरी; सेप्टोमैक्सिलरी; पटजंभिका।

**septonasal**–(L. *septum*, partition; *nasus*, nose) नासिका व्यवधान।

**septulate**–(L. *septulum*, small septum) लघु व्यवधानी।

**septulum**–(L. *septulum*, small septum) लघु व्यवधान।

**septum**–(L. *septum*, partition) विभाजक भित्ति; व्यवधान; जवनी; वियुज; पट; विभाजिका।

**septum lucidum**–पारभासी पट; लूसीडम व्यवधान; प्रमस्तिष्क गोलार्ध की महासंयोजक पिंड (कॉर्पस कैलोसम) और चापिका (फॉर्निक्स) के बीच की पतली ग्रन्द्रहनी भित्ति।

**septum narium**–नासा पट।

**septum transversum**–(१) भ्रूणीय मध्यपट (डायफ्राम);
(२) अर्धचन्द्राकार नलिका के तुम्बिका (ampulla) के अन्दर की मेड़।

**seral**–(L. *serere*, to put in a row) क्रमकी। वनस्पति समुदाय चरम सीमा या संतुलन पर पहुँचने से पहिले।

**sere**–(L. *serere*, to put in a row) क्रमक ।

**sericate**–(L. *sericum*, silken) कौशेय; रेशमी ।

**series**–(L. *serere*, to join) श्रेणी ।

**serific**–(L. *sericum*, silk; *facere*, to make) कौशेयोत्पादक ।

**sericulture**–कौशेय-अभिवृद्धि ।

**serology**–(L. *serum*, whey; Gk. *logos*, discourse) रक्त-रस विज्ञान; मेदुर विज्ञान; सीरम विज्ञान ।

**serosa**–(L. *serum*, whey) ओदक; सफेद पतली झिल्ली; लसीकला; सिरोसा ।

**serosity**–(L. *serum*, whey) मस्तु; जन्तुद्रव (animal fluid) का जलीय (watery) भाग (part) ।

**serotinous**–(L. *serus*, late) सन्ध्याचर; ऋतु अंतिक ।

**serous**–(L. *serum*, serum) ओदक; मेदुर; सीरस; सीरमी; जल सदृश तरल जो कोशिकाओं, तन्तुओं, ग्रन्थियों आदि में पाया जाता है ।

**serous alveoli**–औदक कूपिका ।

**serous membrane**–औदक कला ।

**serozyme**–(L. *serum*, serum; Gk. *zyme*, leaven) ओमविनोजिन ।

**serpent**–(L. *serpens*, *pr*, *p*. of *serpere*, to creep) साँप; सर्पक; भुजंग; नाग; उरग ।

**serpulite**–(L. *serpula*, small snake; Gk. *lithos*, stone) जीवाश्म नलिका; सर्पुलाइट ।

**serra**–(L. *serra*, saw) आरी; दाँतेदार बनावट ।

**serrate**–(L. *serra*, saw) दंतुर; अनुक्रकच; किनारे पर आरी की तरह दाँतेदार; क्रकची ।

**serratiform**–(L. *serra*, saw) क्रकचोपम; दन्तुरोपम ।

**serration**–(L. *serra*, saw) दंतुरी; सिरेशन; क्रकचधार; क्रकचन ।

**serratirostral**–(L. *serra*, saw; *rostrum*, beak) क्रकच; चंचु; दंतुर-चंचु ।

**serratodenticulate**–(L. *serra*, saw; *dens*, tooth) बहुदंतरी ।

**serrature**–(L. *serra*, saw) दुन्तरक ।

**serratus magnus**–वृहत्-क्रकचिनी; सिरेटस मैगनस (पेशी); ऊर्ध्व पर्शुकाओं से अंस फलक (स्कैपुला) तक फैली हुई पेशी ।

**serriferous**–(L. *serra*, saw; *ferre*, to carry) दन्तरी ।

**serriform**–(L. *serra*, saw; *forma*, shape) दन्तरोपम ।

**serriped**–(L. *serrula*, small saw) दन्तुरपादी ।

**serrula**–(L. *serrula*, small saw) दात्रक; क्रकच ।

**serrulate**–(L. *serrula*, small saw) सूक्ष्मदंतुरी ।

**serrulation**–(L. *serrula*, small saw) लघुदंतुर; सूक्ष्मदुंतरिकता ।

**Sertoli cells**–(E. *Sertoli*, Italian histologist) सरटोली कोशिकायें; वृषण (testes) में वर्धित शुक्राणुओं से सम्बन्धित अधिच्छद् कोशिकायें ।

**serule**–(L. *serere*, to put in a row) सूक्ष्म क्रमक; लघुक्रमक; निम्न जैव प्रकारों का क्रम ।

**serum**–(L. *serum*, whey) रक्तद्रव; सीरम; रक्तोद; रक्त वपा; रक्त रस (जल सदृश) जो खून के थक्का बनने पर अलहदा हो जाता है ।

**serrum albumin, serum globulin**–सीरम के दो प्रोटीन—सीरम अल्बुमिन और सीरम ग्लोबूलिन ।

**sesamoid**–(Gk. *sesamon*, sesame; *eidos*, form) सीसेमोइड; वर्तुलिका; पुनर्वृतिक; स्नायु या कंडरा (tendon) के अन्तर्गत तथा सन्धि (joint) के समीप बनी हुई हड्डी; जैसे पटेला या चापी (patella) ।

**sesamoidal**–(L. *sesamon*, sesame; *cidos*, form) सीसेमोइड अस्थि सम्बन्धी ।

**sessile**–(L. *sedere*, to sit) १–स्थिर; स्थावर; अचल; २–अस्तम्भ; स्तम्भहीन; ३–अवृत; ४–स्थानबद्ध ।

**seta**–(L. *seta*, bristle) सीटा; रोमिका; संपुटकवृन्त; शूक ।

**setal sac**–शूकीय कोष ।

**setaceous**–(L. *seta*, bristle) सीटायुक्त; रोमिकायुक्त ।

**setiform**–(L. *seta*, bristle; *forma*, shape) रोमिकोपम; शुकाकार; शूकमय ।

**setigerous**–(L. *seta*, bristle; *gerere*, to bear) रोमिकाधारी (युक्त); शूकधारी ।

**setigerous sac**–शूकधर कोष; कीटोपोडा (chaetopoda) के (parapodium) में अधिच्छद् के अन्तर्वलन से

बना एक कोष जिसमें शूक (सीटी) के पुलन्दे रखे रहते हैं।

**setirostral**–(L. *seta*, bristle; *rostrum*, back) रोमिका चंचु।

**setobranchia**–(L. *seta*, bristle; Gk. *brangchia*, gills) शूक-क्लोम;
१–डेकापोड्स (decapods) के गिल से लगे हुए शूकों के गुच्छे।
२–कक्षीपादांश (coxopodite) शूक।

**setose**–(L. *seta*, bristle) रोमिका युक्त।

**setula**–(*dim*, form; L. *seta*, bristle) दृढ़-लोमिका; शूकक।

**setuliform**–(*dim*, form; L. *seta*, bristle) दृढ़-लोमिकोपम; शूकाकार।

**setulose**–(*dim*, *form*; L. *seta*, bristle) दृढ़-लोमिका युक्त; शूककी।

**sex**–(L. *sexus*, sex) लिङ्ग या लिंग (स्त्री या पुरुष); लक्षण, विशेषतायें, बनावटें, कार्य आदि का योग जिससे जन्तु या वनस्पति को नर या मादा कहा जाता है।

**sex-chromosome**–लिंग परम्परा सूत्र; लिंग गुण सूत्र; लिंग क्रोमोसोम; वह क्रोमोसोम जिसकी उपस्थिति अथवा अनुपस्थिति से लिंग निश्चित होता है। इसी अर्थ के अन्य शब्द—
१–X या Y क्रोमोसोम;
२–idiochromosome–लिंगी क्रोमोसोम;
३–monosome–एकल सूत्र;
४–hetrochromosome–लिंग परम्परा सूत्र;
५–special or odd chromosome–विशिष्ट या देहातिरिक्त या अयुग्म गुण सूत्र।

**sex differentiation**–लिङ्ग-भेद; लिंग-विभेदन।

**sexdigitate**–(L. *sex*, six; *digitus*, finger) षष्ठांगुलिक।

**sexfid**–(L. *sex*, six; *findere*, to cleave) षष्ठ-भाजित।

**sexfoil**–(L. *sex*, six; *folium*, leaf) षट्पर्णी; एक अक्ष पर छः पत्ती या पत्रक (leaflets)।

**sexhormones**–(L. *sexus*, sex; Gk. *hormaein*, to excite) जननांग उद्दीपक।

**sex-limited inheritance**–लिंग सीमित परम्परा; लिंग सह लग्न परम्परा।

**sex-linked inheritance**–लिंग सम्बद्ध परम्परा।

**sex-mosaic**–नरनारी; लिंग खचित; लैंग-मोजेक।

**sex-reversal**–लिंग-परिवर्तन; लिंग-परावर्तन।

**sexual**–(L. *sexus*, sex) लिंगी; लैंगिक; लिंग सम्बन्धी; यौन।

**sexual cell**–लिंगी कोशिका; डिम्ब या शुक्राणु।

**sexual cycle**–लिंग वृत; लैंगिग चक्र।

**sexual dimorphism**–लिंग-भेद; लैंगिक द्विरूपता; उसी जाति के नर और मादा में बनावट, माप, रंग, शक्ल आदि में भेद।

**sexual elements**–लैंगिक तत्व।

**sexual organ**–जननेन्द्रिय; लिंगावयव।

**sexual reproduction**–लिंगी उत्पादन; लैंगिक जनन; मैथुनोत्पादन।

**shaft**–(A. S. *sceaft*, spear shaft) दण्ड; कांड डन्ठल; पक्ष का डन्ठल; लम्बी हड्डी का सीधा गोलाकार (डण्ठलनुमा) भाग।

**shank**–(A. S. *sceanca*, leg) अग्र जंघा; जंघा; पिंडली या अवो जानु।

**Sharpey's fibres**–(W. *Sharpey*, scottish surgeon) छिद्रक सूत्र; शार्पे सूत्र; श्वेत सूत्रों (white fibres) और स्थितिस्थापक सूत्रों (elastic fibres) के खरिकमय पुलन्दे जो अस्थित्वक पत्रकों (periosteal lamellae) को भेदते तथा बाँधे रखते हैं।

**sheath**–(A. S. *sceth*, shell or pod) पिधान; रक्षावरण; वेष्ठन; आच्छद।

**shedding**–(A. S. *sceadan*, to separate) निप्तन; झड़ना।

**shell**–(B. S. *scell*, shell) कर्पर; खोल; कवच; तुष (egg); शुक्ति; छिलका; कोश।

**shield**–(A S. *scyld*, protection) ढाल; परिरक्षक; शील्ड; फलक; विशल्क।

**shin**–(A. S: *scina*, the shin) पिंडली।

**shoal**–(L. *schola*, school) मत्स्य दल; स्तोम, शोल; माघ स्थल।

**shoulder**–(A. S. *sculdor*, shoulder) अंस; कंधा; स्कंध।

**shoulder blade**–अंसफलक।

**shoulder girdle**–अंसवलय; अंस मेखला।

**shrimp**–झींगा (केंकड़ावंशी); चिंगट; श्रिम्प।

**sialic**–(Gk. *sialon*, saliva) लार सम्बन्धी; साइएलिक।

**sialoid**–(Gk. *sialon*, saliva) लारोपम; लारवत्।

**siblings**–(A. S. *sible*, kin) सहोदर; आप्त; समाभासी।

**sicula**–(L. *sicula*, small dagger) सिकुला; बर्छाकार; असिका।

**side-chain theory**–शृंखला प्रक्रिया मत; अरलिक्ख (Ehrlich's) का मुक्ति (imminity) प्रदान मत। इस मतानुसार यह माना जाता है कि विष (toxins) पौष्टिक प्रोटीनों (nutritive proteins) के समस्त लक्षणों को जिनसे वह सामान्य रूप से समानीकरण करते हैं, अपने में अपना कर ही जैव प्रद्रव्य (living protoplasm) से समानीकरण करते हैं।

**siderocyte**–(Gk. *sideros*, iron; *kytos*, hollow) आयसक-कोशिका; स्वतन्त्र लोह युक्त कोशिका।

**siderophil**–(Gk. *sideros*, iron; *philos*, loving) आयसी; लोटरागी; लोहरंजक; ऐसे जन्तु जो लोहे या आयस की उपस्थिति में समृद्ध होते हैं।

**sieve cell**–चालनी कोशिका; चालनी नलिका की पतली भित्ति वाली आपात कोशिका।

**sieve disc or plate**–चालनी बिम्ब या प्लेट; चालनी कोशिका की घनी अन्तिम छिद्रक भित्ति से चलनी प्लेट या बिम्ब बना हुआ।

**sieve pit or pore**–चालनी गर्त या छिद्र चालनी बिम्ब के गर्त या छिद्र।

**sieve tissue**–फ्लोएम (पोषवाह) के संवाहक पोटलिका का सारभूत ऊतक।

**sieve tubes**–चालनी नलियाँ; पोषवाह नलिकायें जो पतली, आयात कोशिकाओं की बनी होती हैं और जिनमें होकर पोषक तत्व बहते हैं।

**sight**–(A. S. *siht*, sight) दृष्टि; नजर; निगाह।

**sigillate**–(L. *sigillum*, seal) मुद्राकार चिन्हित; किन्हीं प्रकंद और मूलों पर मुद्राकार चिन्ह।

**sigmoid flexure**–सिग्माकार वक्रता; 'S' की शक्ल का दोहरा मोड़ जैसे पक्षीयों की गर्दन का या बृहदंत्र (colon) का।

**sigma**–(Gk. E. sigma) सिगमा; 'C' के आकार का दृढ़ा या स्पीक्यूल (spicule)।

**sigmoid**–(Gk. E, sigma; *eidos*, form) सिगमाकार; सिगमोपम; अवग्रहाकार; अव ग्रहरूपी; सिग्मारूपी।

**signet ring stage**–मुद्रिकावस्था; मुद्रिकाकार अवस्थिति; मुद्रावस्था।

**silicle**–(L. *silicülla*, little pod) सिलिकिल; सिलिक्यूआ (siliqua) फल का चपटा रूप जिसे सिलिक्यूला (siliqula) कहते हैं।

**silicole**–(L. *silex*, flint; *colere*, to inhabit) सिलिका भूमिवासी।

**silicular**–(L. *silicula*, little pod) सिलिकिल युक्त।

**siliqua**–(L. *siliqua*, pod) सिलिक्यूआ (siliqua); यह क्रूसीफेरी कुल का खास फल है। यह द्विअण्डपी; सुपीरियर, अण्डाशय से बनता है। प्रारम्भ में अण्डाशय एक कोशिकीय होता है परन्तु आभासी पट (replum) बन जाने से द्विकोशिकीय हो जाता है। फटने पर फल के दोनों अंश अलग हो जाते हैं और बीज पट लगे रहते हैं।

**siliquiform**–(L. *siliqua*, pod; *forma*, shape) सिलिक्यूआरूपी।

**siliquose**–(L. *siliqua*, pod) सिलिक्यूआधारी।

**silkworm**–कौशेय कृमि; रेशम का कीड़ा (कीट)।

**silurian**–(L.*silures*, a people of britain) सिल्यूरीन।

**silvicolous**–(L. *silvicola*, forest inhabitant) वनवासी।

**simian**–(L. *simia*, ape) सिमियन; वानर या ऐप (ape) की विशेषता युक्त मानव।

**similar**–(L. *similis*, like) समान; समरूप; सदृश।

**simple eyes**–सामान्य चक्षु; सरल चक्षु; सरल नेत्र।

**simple reflex arc**–सरल परावर्तन चाप।

**simple tissues**–सरल तन्तु। (ऊतक)

**simplex**–(L. *simplex*, simple) सरल; सिम्प्लेक्स ।

**simulation**–(L. *simulare*, to stimulate) छद्मता; अनुकरण; अनुसार, शत्रु को धोखा देने के लिये विशेषताओं या आकृतियों का अपनाना; भ्रामक अनुरूपता ।

**sincipital**–(L. *semi*, half; *caput*, head (सिरोअग्रीय ।

**sinciput**–(L. *semi*, half; *caput*, head) शिरोअग्र; सिरोअग्र; सिरोर्ध्व ।

**sinistral**–(L. *sinister*, left) वामरूख; वामावर्त; बाई ओर; बांया; वह संख जो बाई ओर घूमा हुआ होता है ।

**sinistrorse**–(L. *sinister*, left; *vertere*, to turn) वामचक्रक; वामावर्तित; बाई ओर घूमः हुआ घुमाव ।

**sinuate**–(L. *sinus*, curve) जिह्मी; लहरी दनदानेदार तट वाला; तरगित; लहरदार ।

**sinu-auricular**–(L. *sinus*, gulf; *auricula*, small ear) कुल्या-ग्राहिका; शिरा-अलिन्द सम्बन्धी ।

**sinu-auricular aperture**–कुल्या-ग्राहिका छिद्र ।

**sinu-auricular wall**–शिरा-अलिन्द भित्ति ।

**sinupalliate**–(L. *sinus*, curve; *pallium*, mantle) अपूर्ण मैन्टली; अपूर्ण पिधानी; जिह्म पिधानी ।

**sinus**–(L. *sinus*, curve, or gulf) कुल्या; साइनस; कोटर; शिरानाल ।

**sinusvenosus**–साइनस विनोसस; शिरा-कुल्या; शिरा कोटर ।

**sinusoid**–(L. *sinus*, curve; Gk. *eiodos*, form) रक्तस्थल; सूक्ष्म रक्त स्थान; (यकृत आदि में) ।

**siphon**–(Gk. *siphon*, reed or tube) साइफन; निनाल; नाल ।

**siphonate**–(Gk. *siphon*, tube) निनाली; निनालयुक्त; विनाली ।

**siphonet**–(Gk. *siphon*, tube) निनालिका; मधुचूषक नलिका; बिनालिका ।

**siphonium**–(Gk *siphon*, tube) नलिका बंध; साइफोनियम; झिल्लीमय नलिका ।

**siphonogamous**–(Gk. *siphhon*, tube; *gamos*, marriage) नालयुग्मनी; विनाल निषेचन; पराग नलिका द्वारा निषेचन ।

**siphonogamy**–(Gk. *siphon*, tube; *gamos*, marriage) विनाल-निषेचन; नाल युग्मन ।

**siphonoglyph**–(Gk. *siphon*, tube; *glyphein*, to engrave) निनाललीक) ग्रसिका खांच; सीऐनीमोन (sea-anemone) के निगल (gullet) पर स्थित एक या दो क्षितिज (horizontal) लीक या प्रसीता (groove) ।

**siphonophore**–(Gk. *siphon*, tube; *pherein*, to bear) निनाली; निनालधारी ।

**siphonoplax**–(Gk. *siphon*, tube; *plax*, tablet) निनालपट्ट; विनालपट्ट ।

**siphonostele**–(Gk. *siphon*, tube; *stele*, post) नालरंभ; फर्न का पोला (पुटाकार) स्तम्भ ।

**siphonostetic**–(Gk. *siphon*, tube; *stele*, post) नालरंभक ।

**siphonostomatous**–(Gk. *siphon*, tube; *stoma*, mouth) निनालमुखी; विनालमुख; नाल परिमुखी ।

**siphonozooid**–(Gk. *siphon*, tube; *zoon*, animal; *eiodos*, form) निनाल मुकुल; विनाल जीवक ।

**siphorhinal**–(Gk. *siphon*, tube; *rhis*, nose) निनाल-नासी ।

**siphuncle**–(L. *siphunculus*, small tube) सिफंकिल, लघुनिनाल ।

**siphunculate**–(L. *siphunculus*, small tube) लघु निनाली; सिफंकुलेट ।

**sirenia**–(L. *siren*, a cord) साईरेनिया; दरयाई गाय; समुद्र गाव: ।

**sitology**–(Gk. *sitos*, food; *logos*, discourse) खाद्य विज्ञान ।

**sitotoxin**–(Gk. *sitos*, food; *toxikon*, poison) खाद्य विष ।

**sitotropism**–(Gk. *sitos*, food; *trophe*, turn) खाद्य वृत्ति ।

**situation**–स्थिति ।

**skeletal**–(Gk. *skeletos*, dried) अस्थि पंजर सम्बन्धी; कंकाली; कंकालिक; कंकाल– ।

**skeletal system**–कंकालमण्डल (तंत्र) ।

**skeletogenous**–(Gk. *skeletos*, hard; *gennaein*,

to produce) अस्थिजनन; कंकालजनक; वह भ्रूणांग जो आगे चलकर अस्थि संस्थान (तंत्र) का भाग बनाते हैं।

**skeleton**–(Gk. *skeletos,* dried) पंजर; कंकाल; ठठरी; हड्डी का ढाँचा; अस्थि-पंजर; खाका।

**skeletoplasm**–(Gk. *skeletos,* hard; *plasma,* mould) अस्थि प्ररस।

**sketch**–रेखाचित्र; स्केच।

**skiaphyte**–(Gk. *skia,* shade; *phyton,* plant) छायावासी पादप, जैसे कुछ शैवाल (एल्गी) चट्टानों आदि के नीचे रहने वाले।

**skin**–(A. S. *seinn,* skin) त्वचा; खाल; त्वक, चर्म।

**skiophilous**–(Gk. *skia,* shade; *philein,* to love) छायाप्रेमी।

**skotoplankton**–(Gk. *skotos,* darkness; *plangktos,* wandering) तिमिरप्लाविक; ५०० मीटर की गहराई पर रहने वाले प्लाविक जन्तु (plankton)।

**skotoaxis**–(Gk. *skotos,* darkness; *taxis,* arrangement) तिमर वृत्ति; तमोनुचलन।

**skull**–(M. E. *skulle,* cranium) करोटि; खोपड़ी; कपाल।

**slide**–(A. S. *slidan,* to slide) स्लाइड; काँच की पट्टी।

**slimy**–(A. S. *slim*) लुआवदार; लसलसा; फिसलने वाला, अवपंकी।

**slough**–(M. E. *slouh,* skin of snake) काँचली; विमोचन; निर्मोक, कंचुक; केंचुली; सर्प आदि का ऊपरी खोल जो नियत समय पर स्वत: उतर जाता है।

**smegma**–(Gk. *smegma,* unguent) स्मेगमा; शिश्नाग्र या भगशिश्न (clitoris) ग्रन्थि का स्राव; शिश्नाग्र (praeputiale) वपा (सीवम)।

**smell**–(M. E. *smel,* odour) गन्ध; बू; वास; महक।

**snout**–थूथन; प्रोथ।

**soboles**–(L. *soboles,* shoot) सोबोलीस; अन्त: भूस्तारी या सकंर—एक प्रकार का भूमिगत तना।

**soboliferous**–(L. *soboles,* shoot) अन्त: भूस्तारीधर।

**sociation**–(L. *sociase,* to associate) सूक्ष्म संगम; वनस्पति की एक स्वल्पतर इकाई।

**society**–(L. *societas,* company) अंगी समूह; कई अंगियों द्वारा बनाकर रहना।

**soket**–(A. dim of sock) गर्त; गर्तिका; सॉकेट।

**socket of tooth**–दन्तोलूख।

**soft palate**–कोमलतालु।

**soil**–(L. *solum,* ground) मृत्तिका; मृदा; मिट्टी; भूमि।

**solar**–(L. *sol,* sus) सौर।

**solar plexus**–सौर नाड़ी जाल; उदर नाड़ी जाल।

**solarisation**–(L. *solaris,* solar) प्रकाश निरूद्धता; पौधों में सूर्य की तेज रोशनी के कारण कार्बन एकीकरण (carbon assimilation) का बन्द या रुक जाना।

**soldier aunt**–सैनिक चींटी।

**sole**–(L. *solum,* bottom) पादतल; तलुवा; पादुका तल; सोल; तली।

**soleaform**–(L. *solea,* sandal; *forma,* shape) पादतालोपम।

**solenia**–(Gk. *solen,* channel) सोलेनिया; अन्तश्छद; अस्तरी कोशिकाओं से घिरी हुई नाली (channel)।

**solenocyte**–(Gk. *solen,* channel; *kytos,* hollow) लगुड कोशिका; नलिकाकार कोशिका; नलोत्सर्ग कोशिका।

**solenostele**–(Gk. *solen,* channel; *stele,* column) नलीरंभ।

**solenostelic**–(Gk. *solen,* channel; *stele,* column) नलीरंभीय।

**solenoxylic**–नलीदारूक।

**soleus**–(L. *solea,* sole of foot) सोलियस; चपटी पिंडिली (calf) की एक पेशी जो गैस्ट्रॉक्निमियस दूसरी पिंडिली की बड़ी माँस पेशी के नीचे स्थित होती है।

**solid**–(L. *solidus,* solid) ठोस; पिंड; घनाकृति।

**soliped**–(L. *solus,* single; *pes,* foot) एक खुरी जैसे अश्व या घोड़ा।

**soma**–(Gk. *ssam,* body) शरीर; देह; पिण्ड; काय।

**somactids**–(Gk. *soma*, body; *aktis*, ray) काय-किरण; सोमाक्टिड्स; क्षेपणी आलम्बी; चर्णीय क्षेपणी किरण की अन्त.अस्थि आलम्बी।

**somacule**–(Gk. *soma*, body) सोमाकूल-एक काल्पनिक इकाई।

**somaesthesis**–(Gk. *soma*, body, *aisthesis*, sensation) अन्तर्वेदना; काय संवेदना; त्वचा (skin), मांस पेशी (muscles) या आन्तरिक देहांगों (internal organs) से उत्पन्न उत्तेजना (stimuli) के कारण वेदना (sensation)।

**somatic**–(Gk. *soma*, body) दैहिक; शारीरिक; शरीर सम्बन्धी; कायिक।

**somato**–(Gk. *soma*, body) दैहिक या शारीरिक अर्थ का उपसर्ग।

**somatoblast**–(Gk. *soma*, body; *blastos*, bud) दैहिक कोष्ठज; कायकोरक।

**somatocyst**–(Gk. *soma*; body; *kystis*, bladder) दैहिक कोषिका; कायपुटी।

**somatoderm**–(Gk. *soma*, body; *derma*, skin) देहच्छद; मीसोजोआ (mesozoa) की बाह्य कोशिका।

**somatogamy**–(Gk. *soma*, body; *gamos*, marriage) कृत्रिम परिणय; काययुग्मन; दैहिक निषेक; काल्पनिक सम्भोग।

**somatogenic**–(Gk. *soma*, body; *gennaein*, to produce) दैहिक कोष्ठज; कायजन; दैहिक कोशिकाओं से बना हुआ।

**somatome**–(Gk. *soma*, body; *tome*, cutting) दैहिक-खण्ड।

**somatophyte**–(Gk. *soma*, body; *phyton*, plant) सोमेटोफाइट; काय-यादप; ऐसा पादप (पौधा) जिसकी कोशिकायें मुख्यत: प्रौढ़ काय ऊतक में वर्धित होती हैं।

**somatoplasm**–(Gk. *soma*, body; *plasma*, mould) दैहिक कोशिका प्ररस (प्लाजमा)।

**somatopleure**–(Gk. *soma*, body; *pleura*, side) वहिर्भित्ति; कायस्तर; सोमेटोप्लूर; देह-भित्ति; मध्यस्तर (mesoblast) की बाहरी भित्ति जो बाह्य स्तर से घनिष्ठ सामीप्य (proximity) रखती है।

**somatotype**–(Gk. *soma*, body; *typos*, pattern) काय-प्ररूप; सोमेपेटाइप; नापतोल के अनुसार पूर्णरूप से शरीर से आदर्श प्ररूपी जीव।

**somatropic**–(Gk. *soma*, body; *tropoikos*, turning) वृद्धि प्रवर्तक; वृद्धि उद्दीपक।

**somite**–(Gk. *soma*, body) खण्ड; देह खण्ड, काय खण्ड।

**sonic**–(L. *sonare*, to sound) ध्वनि सम्बन्धी; ध्वनिक।

**sonoran**–(*sonora*, Mexican State) सोनोरन जन्तु भौगोलिक उत्तरी अमरीका का दक्षिणी क्षेत्र जिसमें उत्तरी मेक्सिको-नवशीत प्रदेश (nearetic) और नियोट्रॉपिकल (neotropical) क्षेत्र सम्मिलित रहते हैं।

**soral**–(Gk. *soros*, heap) बीजाणुधानी पुंजीय।

**soredial**–(Gk. *soros*, heap) कवक जाल पुंजीय; सोरेडियल।

**sorediate**–(Gk. *soros*, heap) कवक जालधारी; सोरीडियेट।

**soredium**–(Gk. *soros*, heap) सोरीडियम; कवक जाल पुंज।

**sroriferous**–(Gk. *soros*, heap; L. *ferre*, to carry) बीजाणुधानी पुंजधारी।

**sorosis**–(Gk. *soros*, heap) सोरोसिस–संग्रथित (composite) फल। यह फल पूरे पुष्पक्रम के संपरिवर्तन से बनता है। इस प्रकार के फलों में रेकिस (..chis) और स्पेडिक्स पुष्पक्रम (spadix inflorescence) के अन्य पुष्पीय अंग सामुज्यित होकर संग्रथित फल बनाते हैं। उदाहरण–कटहल, अनन्नास, शहतूत आदि।

**sorption**–(L. *sorbere*, to suck in) आचम; चूषण; परिशोषण; शोषण; शोषण या चूषण द्वारा पदार्थ का सतह पर लिया जाना।

**sorus**–(Gk. *soros*, heap) स्तवक; बीजाणुधानी-पुंज; सोरस; किन्हीं सारकोडाइना (sarcodina) में स्पोरों (spores) का समुदाय या समूह (cluster)।

**space=cavity**–(L. *spatium*, span) कोटर; अवकाश; आकाश।

**spadiceous**–(L. *spadix*, palm-branch) स्पेडिक्सधारी; स्पेडिक्स के समान विन्यासी।

**spadiciform**–(L. *spadix*, palm-branch; *forma*, shape) स्पेडिक्सबल; स्पेडिक्स समान।

**spadicose**–(L. *spadix*, a palm-branch) स्पेडिक्स समान ।

**spadix**–(L. *spadix*, palm-branch with fruit) १–स्पेडिक्स (पुष्प क्रम); इसमें रेकिस मोटी तथा मांसल होती है और सभी पुष्प एक या एक से अधिक स्पेथी शल्कपत्र (spathy scale) से घिरे रहते हैं—उदाहरण—अरवी। अक्ष के आधार पर मादा पुष्प, बीच में वन्ध्य पुष्प और इसके आगे नर पुष्प स्थित होते हैं—अक्ष के सिरे के नग्न भाग को एपेण्डिक्स कहते हैं।

संयुक्त स्पेडिक्स (Compund spadix) भी होते हैं—इसमें स्पेडिक्स की मुख्य अक्ष शाखान्वित हो जाती है और प्रत्येक शाखा पर पुष्प लगे होते हैं—उदाहरण-नारियल, ताड़ आदि।

२–कुछ सीलेन्ट्रेटा में वर्धित मुष्टिक (manubrium) का अन्त:चर्मीय शेषांश (rudiment)।

३–नोटीलस (Nautilus) के कुछ स्पर्शकों का शंकुसम (conoid) सम्मेलन (मिश्रण)।

**spanandry**–(Gk. *spanos*, scarce; *aner*, male) नरस्वल्पता; नरल्पता; नरों (males) की संख्या में आहिस्ता २ कमी जैसे कुछ कीटों (insects) में।

**spanogamy**–(Gk. *spanos*, scarce; *gamos*, marriage) नारी स्वल्पता; जायाल्पता; उत्तरोत्तर मादाओं की संख्या में न्यूनता।

**spasm**–(Gk. *spasmos*, tension) उद्वेष्टन; अनैच्छिक पेशी संकुचन।

**spasmoneme**–(Gk. *spasmos*, spasm; *nema*, thread) साटोप-पेशी; आकर्षसूत्र; खण्ड मांस पेशियों से बनी हुई एक मोटी डण्ठल सदृश मांस पेशी।

**spat**–(A.S. *spaetan*, to spit) स्पाट; द्विकपाटी सीपी (bivalve molluscs) के शिशु।

**spathaceous**–(Gk. *spathe*, broad blade) फलकी।

**spathe**–(Gk *spathe*, broad blade) फलक।

**spathed**–(Gk *spathe*, broad blade) फलकधारी।

**spathella**–(Gk. spathe, broad blade) लघु-फलकी।

**spathose**–(Gk. *spathe*, broad blade) फलकोपम; फलकी।

**spatula**–(L. *spatula*, spoon) वक्षास्थि; चम्मचाकृति।

**spatulate**–(L. *spatula*, spoon) चम्मचाकृतिक।

**spawn**–(O. F. *espandre*, to seed) डिम्ब समूह; अण्डयुंज; अण्डजनन; जलांडक; जाल।

**spay**–(L. *spado*, eunuch) डिम्ब ग्रन्थि कर्तन।

**specialised**–विशिष्ट।

**speciation**–(L. *species*, particular kind) जाति विकास; जाति उद्भवन।

**species**–(L. *species*, particular kind) जाति; स्पीशीज; जाति भेद; (१) एक ही भांति के जन्तु जो आपस में मैथुन कर सकें। (२) एक क्रमिक इकाई, जिसमें कई नस्लें मिली होती हैं और जिनके मिलने से वंश (genus) बनता है।

**specific**–(L. *species*, particular kind; *facere*, to make) विशिष्ट; विलक्षण; असामान्य; विशेष प्रकार का।

**specific activity**–विशिष्ट सक्रियता।

**specific character**–विशिष्ट लक्षण।

**specific duration of life**–विशिष्ट जीवन काल।

**specific sense centre**–विशिष्ट ज्ञान केन्द्र।

**specificity**–(L. *species*, kind; *facere*, to make) वैशेपिक; विशिष्टता; किसी विशेष जाति से सम्बन्धित या किसी विशिष्ट जाति में सीमित।

**spectrum**–(L. *spectrum*, appearance) स्पेक्ट्रम; वर्णपट; प्रकाश की किरणों के विश्लेषण से बना हुआ वर्ण पट।

**spelaeology**–(Gk. *spelaion*, cave; *logos*, discourse) कंदरा विज्ञान; कंदरा और कंदरा जीवन का अध्ययन।

**sperm**–(Gk. *sperma*, seed) वीर्याणु; शुक्र; वीर्य; नर निषेकाणु; पुमणु; बीज।

**sperm centrosome**–शुक्र केन्द्र पिण्ड; वीर्याणु सेन्ट्रोसोम।

**sperm mother cell**–वीर्याणु मातृ-कोशिका; नर-जनन कोशिका।

**sperm nucleus**–शुक्राष्टि; नर पुराष्टि; वीर्याणु-अष्टि; वीर्याणु न्यूक्लियस।

**spermaduct**–(Gk. *sperma*, seed; L. *ducere*, to lead) वीर्याणु नलिका।

**spermaphyte**–(Gk. *sperma*, seed; *phyton*,

plant) वीज पादप; पुष्पोद्भिद (फैनरोगम); पुमणु पादप (स्पर्मेटोफाइट)।

**spermary**–(Gk. *sperma*, seed) शुक्र-ग्रन्थि; वीर्याणु ग्रन्थि।

**spermatangium**–(Gk. *sperma*, seed; *anggeion*, vessel) अचल पुमणुधानी। किन्हीं शैवाल (एल्गी) की पुंधानी (antheridium)।

**spermato**–शुक्र या वीर्य अर्थ का उपसर्ग।

**spermateleosis**–(Gk. *sperma*, seed; *telein*, to bring to maturity) वीर्याणुत्पत्ति।

**spermatheca**–(Gk. *sperma*, seed; *theke*, case) स्पर्मेथिका; वीर्य ग्राहिका; शुक्र ग्राहिका; वीर्य कोषिका; शुक्रधानी।

**spermatic**–(Gk. *sperma*, seed) वीर्याणु–; वीर्याणु सम्बन्धी।

**spermatic duct**–वीर्याणु नलिका।

**seprmatid**–(Gk. *sperma*, seed) वीर्याणुक; शुक्राणु-पूर्व।

**spermatiferous**–(Gk. *sperma*, seed; L. *ferre*, to carry) वीर्याणु-वाहक।

**spermatiophore**–(Gk. *sperma*, seed; *pherein*, to bear) अचल पुमणुघर; स्पर्मेटियोफोर; स्पर्मेशियम-घर।

**spermatise**–(Gk. *sperma*, seed) निषेक।

**spermatium**–(Gk. *sperma*, seed) अचल पुमणु; लाल शैवाल (red algae) का अचल पुमणु (non-mobile sperm)।

**spermatoblast**–(Gk. *sperma*, seed; *blastos*, bud) वीर्याणुज।

**spermatoblastic**–(Gk. *sperma*, seed; *blastos*, bud) वीर्याणुजन।

**spermatocyst**–(Gk. *sperma*, seed; *kysts*, bladder) वीर्याणुंकोषिका।

**spermatocyte**–(Gk. *sperma*, seed; *kytos*, hollow) वीर्याणु कोशिका; नर जनन कोशिका।

**spermatocytogenesis**–(Gk. *sperma*, seed; *kytos*, hollow; *genesis*, descent) वीर्याणु-कोशिका जनन।

**spermatogenesis**–(Gk. *sperma*, seed; *genesis*, descent) वीर्याणु जनन; शुक्राणु-जनन; शुक्र-जनन।

**spermatogenetic**–(Gk. *sperma*, seed; *genesis*, descent) वीर्याणु जनन सम्बन्धी।

**spermatogonial**–(Gk. *sperma*, seed; *gonos*, offspring) वीर्याणु-पूर्वज कोषिकीय।

**spermatogonium**–(Gk. *sperma*, seed; *gonos*, offspring) वीर्याणु पूर्वज कोशिका; वीर्याणुं-मातृ कोशिका, पुमणुजन; स्पर्मेटोगोनियम।

**spermatoid**–(Gk. *sperma*, seed; *eidos*, form) वीर्याणु सदृश।

**spermatomerites**–(Gk. *sperma*, seed; *meros*, part) वीर्याणु कण।

**spermatophore**–(Gk. *sperma*, seed; *pherein*, to bear) वीर्य-पिटिका; शुक्र पुटी; शुक्रघर; शुक्राणुघर।

**spermatophyte**–(Gk. *sperma*, seed; *phyton*, plant) वीजपादप; पुष्पोद्भिद् (फैनरोगम); स्पर्माफाइट।

**spermatoplasm**–(Gk. *sperma*, seed; *plasma*, mould) वीर्याणु कोशिका प्ररस; वीर्याणु कोशिका जीवन सत्व।

**spermatoplast**–(Ok. *sperma*, seed; *plastos*, moulded) नर जनन कोशिका।

**spermatosome**–(Gk. *sperma*, seed; *soma*, body) वीर्याणु पिण्ड।

**spermatoxin**–(Gk. *sperma*, seed; *toxikon*, poison) वीर्याणु विष; शुक्रविष।

**spermatozeugma**–(Gk. *sperma*, seed; *zeugma*, union) वीर्याणु संयोग।

**spermatozoa**–(Gk. *sperma*, seed; *zoon*, animal) वीर्याणु; शुक्राणु।

**spermatozoid**–(Gk. *sperma*, seed; *zoon*, animal; *idion*, dim) वीर्याणु; पुमणु; नर जनन कोशिका; स्वतन्त्र प्लावी (free swimming) नर जन्यु (male gamete)।

**spermatozoon**–(Gk. *sperma*, seed; *zoon*, animal) वीर्याणु; नर जनन कोशिका; शुक्राणु।

**spermiducal**–(Gk. *sperma*, seed; L. *ducere*, to lead) वीर्याणु–; वीर्याणुक; वीर्य ग्राहक।

spermiduct–(Gk. *sperma*, seed; L. *ducere*, to lead) वीर्याणु नलिका; शुक्र वाहिनी ।

spermin–(Gk. *sperma*, seed) स्पिरमिन; वीर्याणु ग्रन्थि उद्दीपक ।

spermine–(Gk. *sperma*, seed) स्परमाइन; वह रसायन जिसका कि फॉस्फेट (phosphate) वीर्याणु में पाया जाता है ।

spermiocalyptrotheca–(Gk. *sperma*, seed; *kalyptra*, covering; *theke*, case) वीर्याणु शिरस्क ।

spermiogenesis–(Gk. *sperma*, seed; *genesis*, origin) वीर्याणु जनन; शुक्राणु जनन; वीर्याणुक (spermatid) से वीर्याणुओं (spermatozoon) का वर्धन ।

spermism–(Gk. *sperma*, seed) वीर्यवाद; यह मत या वाद (theory) कि भ्रूण (embryo) केवल वीर्याणुओं (spermatozoon) से ही बनता है ।

spermium–(Gk. *sperma*, seed) वीर्याणु; बीजाणु; [नोट—spermato-जन्तु विज्ञान में तथा (sperma) वनस्पति विज्ञान में नर सत्व के लिये प्रयोग में लाया जाता है] ।

spermoblast–(Gk. *sperma*, seed; *blastos*, bud) वीर्याणुज ।

spermocarp–(Gk. *sperma*, seed; *karpos*, fruit) निषिक्त डिम्ब पूर्वज कोशिका; निषिक्तांड फलिका ।

spermocentre–(Gk. *sperma*, seed; L. *centrum*, a centre) वीर्याणु सैन्ट्रोसोम; वीर्याणु केन्द्र पिण्ड; (male centrosome) ।

spermoderm–(Gk. *sperma*, seed; *derma*, skin) बीजावरण; बीजाच्छद् ।

spermogoniferous–(Gk. *sperma*, seed; *gonos*, offspring; L. *ferre*, to carry) बीजाणुधानी-धर; वीर्याणु सम्पुटी ।

spermogonium–(Gk. *sperma*, seed; *gonos*, offspring) वीर्याणु सम्पुट ।

spermogonous–(Gk. *sperma*, seed, *gonos*, offspring) वीर्याणु सम्पुटक ।

spermology–(Gk. *sperma*, seed; *logos*, discourse) बीज विज्ञान; शुक्राणु विज्ञान ।

spermotheca–(Gk. *sperma*, seed; *theke*, case) वीर्य कोषिका; वीर्य ग्राहिका; मैथुन (copulation) में प्राप्त वीर्याणुओं को ग्रहण करने वाली कोषिका (sac या chamber) ।

spermozeugma–(Gk. *sperma*, seed; *zeugma*, bond) वीर्याणु सश्लेष ।

sphacelate–(Gk. *sphakelos*, gangrene) क्लिश; विशीर्ण ।

sphacelia–(Gk. *sphakelos*, gangrene) स्फासलिया; फन्गस के वर्धन में कवक जाल के टूटकर बने अलैंगिक स्पोराणु जो दृढ़क (sclerotium) या अर्गट (ergot) बनाते हैं ।

sphaeraphides–(Gk. *sphaira*, globe; *raphis*, needle) कैल्शियम ऑक्सलेट के सूच्याकार स्फटिक (क्रिस्टल) का जमाव; वनस्पति कोशिकाओं में सूक्ष्म स्फटिकों के गोलाकार पुंज ।

sphaerenchyma–(Gk. *sphaira*, globe; *engchyma*, juice) स्फेरेंगकिमा; गोलाकार कोशिकाओं के ऊतक ।

sphaeridia–(Gk. *sphaira*, globe; *idion*, *dim*) गोलिका ।

sphaeroid–(Gk. *sphaira*, globe; *eidos*, form) वर्तुल; गोलाकार; गोलोपम ।

sphaeroblast–(Gk. *sphaira*, globe; *eidos*, formed) जीवज कल्पित जीवाणु कोशिका जैसे बायोब्लास्ट (bioblast) ।

sphagnicolous–(Gk. *sphagnos*, moss; L. *colere*, to inhabit) शैवाल वासी; काई वासी ।

spheno-ethmoid–(Gk. *sphen*, wedge; *ethmos*, sieve; *eidos*, form) स्फीनेथमाइड; पच्चटास्थि; जतुभर्झरिका ।

sphenoid–(Gk. *sphen*, wedge; *eidos*, form) स्फीनॉइड; संपीडास्थि; जतुक ।

sphenoidal–(Gk. *sphen*, wedge; *eidos*, form) स्फीनोइड सम्बन्धी; संपीडास्थिक; जतुक ।

sphenolateral–(Gk. *sphen*, wedge; L. *latus*, side) पार्श्व जतुक; स्फीनोलेटरल (उपास्थि); सम्बन्धक (trabecular) के समानान्तर एक पृष्ठीय युगल उपास्थि ।

sphenomandibular–(Gk. *sphen*, wedge; L. *mandibulum*, jaw) जतुक-अधोहचरिकाक; स्फीनोइड और मैन्डिबल सम्बन्धी (लिगामेंट) ।

**sphenomaxillary**–(Gk. *sphen*, wedge; *maxilla*, jaw) जतुक-ऊर्ध्वहनु–; स्फीनोइड और मैक्सिला सम्बन्धी।

**sphenopaletine**–(Gk. *sphen*, wedge; L. *palatus*, palate) जतुक-तालव्य; स्फीनोइड और पैलेट (तालु) सम्बन्धी।

**sphenoparietal**–(Gk. *sphen*, wedge; L. *paries*, wall) जतुक-पैराइटल (कपाल अस्थि); स्फीनोइड और पैराइटल सम्बन्धी।

**sphenopterygoid**–(Gk. *sphen*, wedge; *pteryx*, wing; *eidos*, form) जतुक-त्रयंगिका–; स्फीनोइड और टेरीगॉइड सम्बन्धी।

**sphenosquamosal**–(Gk. *sphen*; wedge; L. *squama*, scale) जतुक-शल्कास्थि–; स्फीनाइड और स्क्वैमोजल अस्थियों के बीच की सेवनी (suture)।

**sphenotic**–(Gk. *sphen*, wedge; *ous*, ear) जतुकोपम; स्फीनोटिक; कई मत्स्यों में पाई जाने वाली पोस्ट फ्न्टल (post-frontal) कपालास्थि।

**sphenoturbinal**–(Gk. *sphen*, wedge; L. *turbo*, whirl) जतुक-घूर्णास्थि–; स्फीनोटरवाइनल; स्फीनोइड का पत्रक प्रवर्धन।

**spheraster**–(Gk. *sphaira*, globe; *aster*, star) तारावृत; वहुकिरणी; गोलाकार दृढ़ा या स्फीक्यूल (spicule); गोलतारक; स्फीरैस्टर।

**spheroidal**–(Gk. *sphaira*, globe; *eidos*, form) वृत्ती; गोलाभ।

**spherome**–(Gk. *esphairomen*, made globular) मेदकण।

**spheromere**–(Gk. *sphaira*, globe; *meros*, part) वृतखण्ड।

**spheroplasts**–(Gk. *sphaira*, globe; *plastos*, formed) जीवज कण।

**spherula**–(L. *sphaerula*, small globe) स्फेरूला; वृताकार दृढ़ा; निगोलिका।

**spherulate**–(L. *sphaerula*, small globe) लघुवृतावरणी; छोटे-छोटे गोलों से ढका हुआ।

**sphincter**–(Gk. *sphinggein*, to bind tight) स्फिन्कटर; संवरणी; अवरोधनी; छिद्रावरोधक पेशी; वह पेशियां जो छेदों के चारों ओर गोलाकार स्थित रहती हैं।

**sphragidal**–(Gk. *sphragis*, seal) श्यानी।

**sphragis**–(Gk. *sphragis*, seal) श्यान।

**sphygmic**–(Gk. *sphygmos*, pulse) हृदयोद्धर्षी; आंकुचन द्वितीय अवस्थिति।

**sphygmoid**–(Gk. *sphygmos*, pulse; *eidos*, form) नाड़ियोपम।

**sphygmus**–(Gk. *sphygmos*, pulse) नाड़ी (नाडि) नब्ज।

**spicate**–(L. *spica*, spike) स्पाइकधर; कीलकी; कणिशधर।

**spicose**–(L. *spica*, spike) स्पाइक युक्त।

**spicula**–(L. *spicula*, small spike) लघुकीलक; कंटिका।

**spicular**–(L. *spicula*, small spike) कीलक युक्त; दृढ़ा या स्पीक्यूल युक्त कांटेदार नोकदार।

**spiculate**–(L. *spicula*, small spike) लघुकीलकी–; दृढ़ा या स्पीक्यूल।

**spicule**–(L. *spicula*, small spike) स्पीक्यूल; दृढ़ा; दृढ़क; कंटिका; (१) अपृष्ठ दण्डी (invertebrates) में खरिकमय या चूर्णमय (calcareous) सुई के आकार की आकृतियां; (२) छिद्र देहियों (sponges) का अस्थि पंजर।

**spiculiferous**–(L. *spicula*, small spike; *ferre*, to carry) कणिषी; दृढ़ा या स्पीक्यूल धारी; कंटिका धारी।

**spiculiform**–(L. *spicula*, small spike) कणिषोपम; दृढ़ोपम।

**spiculum**–(L. *spicula*, small spike) स्पाईकूलम; कणिष; स्पिकुलम; शिखाग्र।

**spider**–(A. S. *spinnan*, to spin) लूता; मकड़ी; उर्ण नाभ; स्पाइडर।

**spider cells**–उर्णनाभ-कोष्ठ; लूता कोशिका।

**spigelian**–(A. *van*, *den*, *spieghel* or *spigelius*, flemish anatomist) स्पाइगेलियन (यकृत खण्ड)।

**spigots**–(L. *spica*, spike) तांतवांग; मकड़ी या रेशम के कीड़े का कातने वाला अंग।

**spike**–(L. *spica*, spkie) स्पाइक पुष्पक्रम—यह असीमाक्षी प्रकार का पुष्पक्रम (racemose inflorescence) होता है। इसमें बढ़ी हुई रेकिस (पुष्पाक्ष) पर अवृन्त पुष्प अग्राभिसारी क्रम (acropetal succession) में लगे रहते हैं। इसके रूपान्तर संयुक्त स्पाइक तथा स्पाइकिका (spike of spikelets) आदि होते हैं। उदाहरण—लटजीरा (chaff flower); पिपलामूल (piper-longum)।

**spikelet**–(L. *spica*, spike) स्पाइकिका; घासों का द्वितीयक स्पाइक (secondary spike)।

**spina**–(L. *spina*, spine) कंटक; कंट; स्पाइना।

**spinal**–(L. *spina*, spine) सुषुम्नीय; सुषुम्ना सम्बन्धी।

**spinal canal**–सुषुम्ना नलिका।

**spinal cord**–सुषुम्ना; मेरू रज्जु।

**spinal column**–मेरुदण्ड; रीढ़।

**spinalis**–(L. *spina*, spine) स्पाइनेलिस; कशेरुकों (vertebrae) को संयुक्त करने वाली मांसपेशी।

**spinate**–(L. *spina*, thorn) कण्टकी; शूली।

**spination**–(L. *spina*, thorn) कण्टक न्यास; शूलन।

**spindle**–(A. S. *spinnan*, to spin) तुर्कु; तरकुट; तकुआ।

**spindle shaped**–तर्कुटाकार; तर्कुरूपी।

**spine**–(L. *spina*, spine) (१) कन्टक; शूल; तेज नोकीला प्रवर्द्धन (हड्डी आदि का)। (२) पृष्ठ वंश; रीढ़।

**spinescent**–(L. *spinescere*; to become spiny) सकन्टकी; गोपुच्छाकार।

**spiniferous**–(L. *spine*, spine; *ferre*, to carry) शूली; शूलधारी।

**spiniform**–(L. *spina*, spine; *forma*, shape) कन्टकोपम; शूलवत्।

**spinneret**–(A. S. *spinnan*, to spin) तन्तु वाय यन्त्र; वायन ग्रन्थि; वयित्र; स्पिनरेट।

**spinnerule**–(A.S. *spinnan*, to spin) कौशेय वाहक।

**spinning glands**–कर्तक ग्रन्थि; वयन ग्रन्थि; कौशेय ग्रन्थि; वह ग्रन्थियाँ जो मकड़ी को जाला बनाने के लिये तथा रेशम के कीड़े को रेशम बनाने के लिए पदार्थ देती हैं।

**spinose**–(L. *spina*, spine) बहुकण्टकी।

**spinous**–(L. *spina*, spine) सकंटक; शूलमय; कंटकी; काँटेदार।

**spinous process**–सुषुम्ना प्रवर्धन; तोरण कूट।

**spinulate**–(L. *spinula*, small spine) लघुकण्टकी।

**spinulation**–(L. *spinula*, small spine) कण्टकी रक्षावरण।

**spinule**–(L. *spinula*, small spine) लघुकण्टक (शूल या काँटा); शूलिका।

**spinulescent**–(L. *spinula*, small spine) शूक प्रवृत्तिक।

**spinuliferous**–(L. *spinula*, small spine; *ferre*, to bear) शूकिकाधारी।

**spinzfinned**–शूककिरणी क्षेपणीयुक्त।

**spiracle**–(L. *spiraculum*, air hole) स्पाइरैकल; वात छिद्र; श्वास रन्ध्र;

१–प्रथम कंठकीय छिद्र (pharyngeal aperture) या दैहिक दरार (visceral cleft)।

२–मत्स्यों में टायड वलय और मैन्डीबुलर वलय (arch) के मध्य का क्लोम पथ (branchial passage);

३–टेडपोल (tadpole) में पार्श्व-क्लोम छिद्र।

४–सिटेशिया (catacea) में नासा छिद्र।

५–स्केट (skete) और रे (ray) मत्स्यों में चक्षु के पीछे स्थिति श्वास-छिद्र।

६–कीटों का श्वसन छिद्र।

७–ब्लास्टोइडिया (Blastoidea) में मुंह को घेरे हुए पाँच छिद्रों में से कोई एक।

**spiracular**–(L. *spiraculum*, air-hole) वातछिद्री; श्वास छिद्र युक्त; श्वासरंध्री।

**spiraculate**–(L. *spiraculum*, air-hole) वात-छिद्रक।

**spiraculiform**–(L. *spiraculum*, air-hole; *forma*, shape) वातछिद्रोपम; वातछिद्र रूपी।

**spiral**–(L. *spira*, coil) चक्राकार; सर्पिल; पेंचदार।

**spiralia**–(L. *spira*, coil) सर्पिल संरचना; स्तम्भित कुण्डलीय आकृति।

**spiral, oblique or alternating cleavage**–सर्पिल या तिरछा या वैकल्पिक विदलन।

**spiral valve**–सर्पिल कपाट; टिलियोस्ट के अतिरिक्त सब ही मत्स्यों में अंत्रभित्ति का सर्पिल (चक्राकार) अन्तर्वलन।

**spiral vessels**–सर्पिल वाहिनियां; रंभ के प्रथम जाइलम तत्व—जो सर्पिल सूत्रों के रूप में नलिकाओं के अन्दर कुण्डलित रहते हैं जिससे वे शीघ्र दैर्घ्यवृद्धि (increase in length) के लिये अनुकूलित होते हैं।

**spiranthy**–(Gk. *speira*, coil; *anthos*, flower) पुष्पांश स्थानभ्रंशता; व्यावर्तन से पुष्प के भागों का स्थानान्तरण।

**spiraster**–(L. *spira*, coil; *aster*, star) चक्र-किरणी दृढ़ा या स्पीक्यूल; सर्पिलतारक; स्पाइरैस्टर।

**spire**–(L. *spira*, coil) उत्सेध; मीनार; शिखर; संसर्पिल।

**spireme**–(Gk. *speirema*, coil) स्पाईरीम; शुल्की; अष्टोत्सेध।

**spiricles**–(L. *spira*, coil) बीज चोल प्रवर्ध।

**spiriferous**–(L. *spira*, coil; *ferre*, to bear) जिह्मी; सर्पिल आकृतिक।

**spirillum**–(L. *spirillum*, small coil) जिह्मक।

**spirivalve**–(L. *spira*, coil; *valvae*, folding doors) व्यावर्तीकपाट; सर्पिल कपाटी।

**spiroid**–(L. *spira*, coil; Gk. *eidos*, form) व्यावर्तोपम।

**spironeme**–(L. *spira*, coil; Gk. *nema*, thread) व्यावर्तीसूत्र; सर्पिल सूत्री।

**spirulate**–(L. *spira*, coil) व्यावर्ती।

**splanchnic**–(Gk. *splangchnon*, entrail, *koilos*, hollow) पुरीतत; देहांगिक; अंतरंग।

**splanchnocoel**–(Gk. *splangchnon*, entrail; *koilos*, hollow) देहांगिक कोटर; अंतरंग पूर्वगुहा।

**splanchnocranium**–देहांहिक कपाल।

**splanchnology**–(Gk. *splanghnon*, entrail; *logos*, discourse) देहांगीय विज्ञान; शरीर रचना विज्ञान की वह शाखा जिसका सम्बन्ध आन्तरिक अंगों से रहता है।

**splanchnology**–(Gk. *splangchnon*, entrail; *logos*, discourse) देहांग विज्ञान; कायकी विज्ञान (anatomy) की वह शाखा जिसमें देहांग (viscera) का अध्ययन किया जाता है।

**splanchnopleure**–(Gk. *splangchnon*, entrail; *pleura*, sida) अन्तर्भित्ति; मध्यस्तर (mesoblast) की आन्तरिक तह, जो आन्तरिक अङ्गों (viscera) से संलग्न (applied) रहती है।

**spleen**–(Gk. *splen*, spleen) प्लीहा, तिल्ली; कशेरुकों (vertebrates) का वह अंग, जिसमें लसिकाणु (lymphocytes) बनते हैं तथा रक्ताणु (red blood corpuscles) नष्ट होते हैं।

**splenetic**–(Gk. *splen*, spleen) प्लैहिक; प्लीहा सम्बन्धी।

**splenial**–(L. *splenium*, a patch) स्प्लेनियल।

**splenic**–(Gk. *splen*, spleen) प्लैहिक; प्लीहा सम्बन्धी।

**splenium**–(L. *splenium*, patch) निषिप; कलोसम पिण्ड का पश्च तट; पट्टिका; स्प्लीनियम।

**splenius**–(L. *sulenips*, a patch) स्प्लेनियस; सिर को खड़ा रखने वाली गरदन की पेशी।

**splenocyte**–(Gk. *splen*, spleen; *kytos*, hollow) प्लीहा कोशिका; पुरारक्त (endothelial) कोशिका; दीर्घ एक केन्द्रक श्वेताणु।

**splenophrenic**–(Gk. *splen*, spleen; *phren*, mid riff) स्प्लीनोफ्रेनिक; स्प्लीन (प्लीहा) और मध्य पट (डायफ्राम) से सम्बन्धित।

**spondyl**–(Gk. *sphondylos*, vertebrae) कशेरु।

**spondylus**–(Gk. *sphondylos*, vertebrae) कशेरुक; स्पॉन्डीलस।

**sponge**–(Gk. *spongia*, sponge) स्पंज; छिद्रदेही (porifera) संघ (phyla) का एक जन्तु विशेष।

**spongicolous**–(L. *spongia*; spenge; *colere*, to inhabit) स्पंजवासी; छिद्रदेहियों (sponges) के शरीर के अन्दर वास करने वाला।

**spongin**–(L. *spongia*, sponge) स्पंजिन; वह विशेष कार्बनिक या ऑर्गेनिक (organic) पदार्थ, जिससे छिद्रदेहियों (sponges) का कंकाल बना होता है।

**sponginblast**–(L. *spongia*, sponge; Gk. *blastos*, bud) स्पंजिनोत्पादक कोशिका; स्पंजिन कोरक।

**spongioblasts**–(Gk. *spongia*, sponge; *blastos*, bud) अविच्छद्, भ्रूणिक कोशिका; स्पंजिओब्लास्ट।

**spongiocyte**–(Gk. *spongia*, sponge; *kytos*, hollow) स्थली कोशिका; स्पंजाणु।

**spongioplasm**–(Gk. *spongia*, sponge; *plasma*, mould) कणमय जीवन तत्व; कोशिका द्रव्य जाल।

**spongiose**–(L. *spongia*, sponge) स्पंजोपम।

**spongophore**–(Gk. *sponggos*, sponge; *pherein*, to bear) स्पंजधारी ।

**spongophyll**–(Gk. *sponggos*, sponge; *phyllon*, leaf) स्पंज-पर्णी; विरल मृदूतक (parenchyma) युक्त पर्ण, जिसमें खंभ-ऊतक (palisade tissue) ऊर्ध्व व निम्न अधि चर्म (epidermis) के मध्य में होता है—जैसे कुछ जलीय पौधे (aquatics) ।

**spongy parenchyma**–छिद्रीय मृदूतक; विरल स्पंजी मृदूतक । पत्ती के नीचे के तल पर ढीला ऊतक जिसके बीच-बीच में अत्यधिक कोशिकान्तर स्थल होता है ।

**spongy**–(L. *sponggos*, sponge) छिद्रिष्ठ; छिद्र युक्त; शोषण शील; स्पंजी ।

**spontaneous generation**–निर्जीवी-जीवोत्पत्ति; निर्जीव से जीवोत्पत्ति; स्वयं उत्पत्ति (स्वयमुत्पत्ति) ।

**spoon**–चमस; कंबि; चम्मच; (१) द्विपक्ष (डिपटेरा (Diptera) में भार संघानकों (balancers) के आधार पर स्थित एक लघु पट्टिका (sclerite)—उपपक्ष (tegula); या पक्षांत (pinion) ।

**sporabola**–(Gk. *sporos*, seed; *bolos*, a throw) बीजाणु प्रक्षेप; बीजाणु (स्पोर) का संछेदी या प्रक्षेप-पथ जो प्रांगुल (sterigma) से विसर्जित (discharged) होता है ।

**sporadic**–(Gk. *spordikos*; scattered) कदाचनिक या यत्रतत्रिक (वनस्पति); ऐसे पौधे जो परिमित स्थानों से ही वन्धे होते हैं ।

**sporadim**–(Gk. *sporaden*, scattered about) चल-पोषज; स्पोराडिन; ग्रिगराइन्स (gregarines) के पोषज trophozoites) जो अन्न-प्रणाली कोटर (gut lumen) में गति करते रहते हैं ।

**sporange**–(Gk. *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) स्पोर-कोष ।

**sporange**–(Gk. *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) स्पोर कोष; बीजाणुधानी ।

**sporangial**–(Gk. *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) स्पोरेंजियल; बीजाणुधानी सम्बन्धी ।

**sporangiferous**–(Gk. *sporos*, seed; *anggeion*, vessel; L. *ferre*, to bear) बीजाणुधानी धर ।

**sporangiform**–(Gk. *sporos*, seed; *anggeion*, vessel; L. *foma*, shape) बीजाणुधानी सदृश ।

**sporangiocarp**–(Gk. *sporos*, seed; *anggeion*, vessel; *karpos*, fruit) परिवेष्ट बीजाणुधानी; ऐस्कोकार्प; कवक फलभित्ति (peridium) से घिरी हुई स्पोरपुंज और वंध्य कवक जाल से बनी एक आकृति ।

**sporangiolum**–(Gk. *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) लघु बीजाणुधानी; द्वितीयक या छोटी कम स्पोर युक्त बीजाणुधानी ।

**sporangiophore**–(Gk. *sporos*, seed; *anggeion*, vessel; *pherein*, to bear) बीजाणुधानी धारक ।

**sporangium**–(Gk. *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) स्पोर कोषक; बीजाणुधानी ।

**spore**–(Gk. *sporos*, seed) स्पोर; बीजाणु या जीवाणु जो बढ़कर एक नवीन प्राणी बन जाता है ।

**spore formation**–स्पोर जनन; रेणु उत्पादन ।

**spore mother cells**–स्पोर मातृ कोशिका ।

**sporetia**–(Gk. *sporos*, seed) स्पोरेशिया; इडियोक्रोमेडिया; जनक क्रोमेटिन का क्रोमीडिया (रज्योपकणिका) स्पष्ट (इडियो) रज्योपकणिका (Idiochromidia) ।

**sporidiferous**–(Gk. *sporos*, seed; L. *ferre*, to bear) स्पोरीडियाधारी; बीजाणुकधारी ।

**sporidiole**–(Gk. *sporos*, seed) आयवेसिडियम (प्रोटोबासीडियम); प्राक्कवक तन्तु (प्रोमाइसीलियम) से बनने वाला बीजाणुक (sporidium); बीजाणुज कोशिका ।

**sporidium**–(Gk. *sporos*, seed; *idion*, *dim*) आद्य बीजाणुक; ऐस्कोस्पोर ।

**sporiferous**–(Gk. *sporos*, seed; L. *ferre*, to bear) स्पोरधारी ।

**sporification**–(Gk. *sporos*, seed; L. *facere*, to make) स्पोर निर्माण

**sporiparity**–(Gk. *sporos*, seed; L. *parere*, to beget) स्पोरोत्पादन; स्पोरजनन ।

**sporiparous**–(Gk. *sporos*, seed; L. *parere*, to beget) स्पोरोत्पादी ।

**sporoblast**–(Gk. *sporos*, seed; *blastos*, bud) स्पोर-कोशिका; स्पोरज; बीजाणुकोरक ।

**sporocarp**–(Gk. *sporos*, seed; *karpos*, fruit) ऐस्कोकार्प; परिवेष्ट बीजाणुधानी ।

**sporocyst**–(Gk. *sporos*, seed; *kystis*, bladder) स्पोर सिस्ट; स्पोर स्योति; बीजाणु पुटी।

**sporocystid**–(Gk. *sporos*, seed; *kystis*, bladder; *eidos*, form) स्पोर-सिस्टज।

**sporocyte**–(Gk. *sporos*, seed; *kytos*, hollow) स्पोर मातृ कोशिका।

**sporodochium**–(Gk. *sporos*, seed; *docheion*, holder) स्पोरोरोकियम; कोनिडियमधरों का अर्धगोलार्धीय जमाव।

**sporoduct**–(Gk. *sporos*, seed; L. *ducere*, to lead) स्पोर प्रसारक नलिका।

**sporogenesis**–(Gk. *sporos*, seed, *genesis*, descent) स्पोर उत्पादन; रेणुजनन; बीजाणुजनन।

**sporogenous**–(Gk. *sporos*, seed; *gennaein*, to produce) स्पोरज; बीजाणुजन।

**sporogonial**–(Gk. *sporos*, seed; *gonos*, offspring) स्पोरोगोनियस सम्बन्धी।

**sporogonium**–(Gk. *sporos*, seed; *gonos*, offsping) स्पोरोगोनियम; बीजाणुक निर्माण। स्त्रीधानी (archegonium) के निषिक्त अंडगोल (oosphere) से वर्धित संरचना जो मॉस (masses) में अलैंगिक बीजाणुक बनाती है।

**sporogony**–(Gk. *sporos*, seed; *gemnaein*, to produce) स्पोरोत्पादन विधि; बीजाणु उद्भवन।

**sporoid**–(Gk. *sporos*, seed; *eidos*, like) स्पोरोपम।

**sporokinete**–(Gk. *sporos*, seed; *kinein*, to move) स्पोर कृमिकाणु; स्पोराणुक; गति युक्त स्पोर; चर बीजाणु।

**sporont**–(Gk. *sporos*, seed; *on*, being) स्पोरोन्ट; बीजाणुजन, स्पोरोजोआ (sporozoa) के जीवन चक्र में जन्युमातृ कोशिका (gametocyte)।

**sporophore**–(Gk. *sporos*, seed; *pherein*, to bear) स्पोरधारी; बीजाणुधर।

**sporophydium**–(Gk. *sporos*, seed; *phyus*, shoot; *idion*, *dim*) स्पोरोफिडियम; बीजाणु प्रारोह; कुछ थैलोफाइट्स (thallophytes) की बीजाणुधानी (sporangium)।

**sporophyll**–(Gk. *sporos*, seed; *phyllon*, leaf) स्पोर-पर्ण; बीजाणु पर्ण।

**sporophyte**–(Gk. *sporos*, seed; *phyton*, plant) बीजाणु उद्भिद; बीजाणु पादप;
१–फर्न में बीजाणुधानीयुक्त बीजाणुपर्ण से ढका हुआ स्तम्भ।
२–वनस्पति उत्पत्ति विपर्यय संततिओं में द्विगुणित स्पोर-जनन स्थिति (diploid spore producing phase)।
[देखिए—gametophyte–युग्मकोद्भिद]

**sporoplasm**–(Gk. *sporos*, seed; *plasma*, mould) स्पोर जीवन सत्व; स्पोरोजोइट; बीजाणु द्रव्य।

**sporosac**–(Gk. *sporos*, seed; L. *saccus*, sack) स्पोर थैली; बीजाणु कोष।

**sporozoa**–(Gk. *sporos*, seed; *zoon*, animal) स्पोरोजोआ।

**sporozoid**–(Gk. *sporos*, seed; *zoon*, animal) स्पोराणुक; संचकोष्ठ।

**sporozoite**–(Gk. *sporos*, seed; *zoon*, animal) स्पोरोजोइट; बीजाणुज।

**sporozont**–(Gk. *sporos*, seed; *zoon*, animal) स्पोरोजोंट; स्पोराणु; रेणु जीवक।

**sport**–आखेट।

**sporulation**–(L. *sporula*, small seed) स्पोर जनन; स्पोरोद्धार; बीजाणु जनन; स्पोर त्राण; बहु कोशिका भंजन द्वारा भ्रूणस्तवक (brood) का बनना।

**spot**–बिन्दु।

**spotting**–चिन्हन।

**spur**–(A. S. *spora*, spur) प्रचोदन; कंट; पदकंट; स्पर; नख; शुंडिका; दलपुट।

**spuriae**–(L. *spurius*, false) उपपक्ष (एलूला) या वास्टर्डपक्ष (bastard wing) के पंख—पक्षियों के डैने की प्रथमांगुलि के तीन पिच्छ मूल (कुहल)।

**spurious**–(L. *spurius*, false) कृत्रिम; कल्पित; मिथ्या।

**squama**–(L. *squama*, scale) शल्क; वल्क; शल्किका।

**squamate**–(L. *squama*, scale) शल्की।

**squamation**–(L. *squama*, scale) शल्क न्यास।

**squamella**–(*Dim*, of L. *squama*, scale) लघु शल्क; सहपत्र; पेलिया।

**squamellate**–(L. *squama*, scale) लघुशल्की ।

**squamiferous**–(L. *squama*, scale; *ferre*, to bear) शल्की; शल्कधारी ।

**squamiform**–(L. *squama*, scale; *forma*, shape) शल्कोपम; शल्करूपी ।

**squamosal**–(L. *squama*, scale) स्क्वेमोजल-अस्थि विशेष; शल्कास्थि ।

**squamose**–(L. *squama*, scale) शल्की ।

**squamata**–(L. *squama*, scale) स्क्वेमेटा; शल्किन (सर्पक वर्ग) ।

**squamous**–(L. *squama*, scale) शल्काकार ।

**squamous epithelium**–शल्क-अधिच्छद्; शल्की खचित-अधिच्छद् ।

**squamula**–(L. *squama*, scale) लघु शल्क; (१) कुछ कीटों में उपपक्ष (tegula); (२) घासों में सूक्ष्म कलाजाल शल्क–लॉडिक्यूल (lodicule); (३) जिम्नोफायोना (Gymnophiona) में कोई एक लघु गोलाकार क्षेत्र जिसमें कोषिका शल्क विभाजित होते हैं ।

**squamulate**–(L. *squama*, scale) लघु शल्की ।

**squarrose**–(L. L. *squarrosus*, scurfy) रूक्षी; दृढ़ पर्ण या प्रलंबित शल्कों के कारण रूक्ष (rough) ।

**squarrulose**–(L. (L. *squarrosus*, scurfy) रूक्षाभासी ।

**squirrel**–(dim of L. *sciurus*) गिलहरी; चमर पुच्छ; चिखुरी; कलन्दक ।

**stable**–(L. *stabilis*, to stand) (१) स्थाई; (२) अस्तवल ।

**stadium**–(L. *stare*, to stand) स्टेडियम; (१) षट-पादों (insects) में केंचुली बदलने या प्रपतन के बीच का समय; (२) जन्तु के जीवन इतिहास की एक स्थिति ।

**stage**–(L. *stare*, to stand) अवस्था; स्थिति ।

**stag-horned**–(Icel. *stiga*, to mount; A.S. *horn*) स्टेग-श्रृंगक; महामृग श्रृंगक ।

**stagnant**–बंधा हुआ; रुद्ध ।

**stagnicolous**–(L. *stagnum*, standing water; *colere*, to inhabit) स्थिर जलवासी ।

**stalk cell**–स्तम्भ कोशिका; वंध्य कोशिका ।

**stalk eyed**–स्तम्भ नेत्रक; डन्ठल या स्तम्भ लगी हुई आँख वाला ।

**stamen**–(L. *stamen*, warp) पुंकेसर; मुख्यभाग प्रत्येक पुंकेसर में पुंतन्तु (filament), परागकोश (anthers) और जो योजी होते हैं आपस में परस्पर जुड़े रहते हैं । यह पुष्प का नर अंग होता है । पुंकेसर मिलकर पुमंग (androecium) बनाते हैं ।

**staminal**–(L. *stamen*, warp) पुंकेसर सम्बन्धी ।

**staminate**–(L. *stamen*, warp) पुंकेसरी; पुंकेसर-युक्त ।

**staminiferous**–(L. *stamen*, warp, *ferre*, to bear) पुंकेसरधारी ।

**staminode**–(L. *stamen*, warp; Gk. *eiods*, form) वंध्य पुंकेसर ।

**staminody**–(L. *stamen*, warp; Gk. *eidos*, form) पुंकेसर रूपण ।

**stapedius**–(L. *stapes*, stirrup) स्टैपीडियस; स्टैपीज (stapes) कान की उपास्थि से लगी हुई मांस पेशी आदि ।

**stapes**–(L. L. *stapes*, stirrup) स्टैपीज; रकाब ।

**starch**–(A. S. *stearc*, stiff) माढ़ी; कार्बन, हाइड्रोजन ऑक्सीजन युक्त यौगिक–[सूत्र $(C_6H_{10}O_5)n$] ।

**stasimorphy**–(Gk. *stasis*, standing; *morphe*, form) अतिक्रमाकृति, अवरूद्ध वर्धन के कारण आकृति का अतिक्रम (deviation) ।

**stasis**–(Gk. *stasis*, standing) निरूद्धता; अवरूद्धता; शरीर के रुधिर इत्यादि धातुओं की गति की रुकावट ।

**static**–(Gk. *statikos*, causing to stand) स्थिर ।

**statoblast**–(Gk. *statos*, stationary; *blastos*, bud) स्थिरज; स्थिराकुंर; अचल कोरक ।

**statocone**–(Gk. *statos*, stationary; *kanis*, dust) स्थिरांग; संतुलनरेणु ।

**statocyst**–Gk. *statos*, stationary; *kystis*, bladder) स्थिति ज्ञापक; स्थिति कोशिका; समतुलन-पुटी; साम्यवेदी ।

**statocyte**–(Gk. *statos*, stationary; *kytos* hollow) स्थिति कणिका; समतुलन-कण; संतुलनाणु ।

**statolith**–(Gk. *statos*, stationary; *lithos*, stone) खरिक कण; संतुलनाश्म।

**statorhab**–(Gk. *statos*, stationary; *rhobdos* rod) स्थिति कणिका दण्ड; समतुलक-कण दण्ड।

**statospore**–(Gk. *statos*, stationary; *sporos*, seed) निश्चेष्ठ स्पोर; गति शून्य स्पोर (गोलाणु); आसुप्त बीजाणु।

**staurophyll**–(Gk. *stauros*, palisade; *phyllon*, leaf) पूर्ण खंभ ऊतकी पर्ण।

**steapsin**–(Gk. *stear*, tallow; *pepsis*, digestion) स्टीपसिन; एक प्रकार का क्षोभक रस।

**stearin**–(Gk. *stear*, tallow) स्टीयेरिन; नेह या चर्बी (fat) का वह भाग जिसकी मोमबत्ती बनाई जाती है।

**steganopodous**–(Gk. *steganos*, covered; *pous* foot) पूर्ण जालपादी।

**stege**–(Gk. *stege*, roof) स्टीजे; स्टीगे; कोर्टीपटल; कोर्टी (carti) की शलाकाओं का अन्तःस्तर।

**stegocarpous**–(Gk. *stegein*, to cover; *karpos*, fruit) सच्छद संपुटी।

**stegocrotaphic**–(Gk. *stege*, roof; *krotaphos*, the temples) छिद्र कुटली; वह खोपड़ी (skull) जिसमें पृष्ठ भाग में नासिका; चक्षु तथा पैराइटल छिद्र होते हैं।

**stelar system**–रंभ तंत्र; पौधों का संवाहक और उससे सम्बन्धित बन्धक ऊतकों का तंत्र।

**stele**–(Gk. *stele*, pillar) रंभ; तने और जड़ में, रंभजन (plerome) से वर्धित संवाहक ऊतकों का एक मोटा संपूरु (strand)।

**stellar, stellate**–(L. *stella*, star) तारोपम; तारा-कार; तारकीय।

**stelocyttarous**–(Gk. *stele*, pillar; *kyttaros*, honey-comb cells) स्तम्भ कंकती।
[देखिये phragmocyttarous-आधार कंकती]

**stem**–(A. S. *stemn*, tree stem) तना; पौधे की मुख्य अक्ष; तने में पर्व सन्धि या नोड्स (nodes) तथा पर्व या इण्टरनोड होते हैं और जहां से पत्तियां और शाखाएँ निकलती हैं।

**stemma**–(Gk. *stemma*, garland) अंक्षिका; नेत्रिका।

**stenobaric**–(Gk. *stenos*, narrow; *baros*, weight) मितोच्चता वासी; तनुदावी; अल्पदावी।

**stenobathic**–(Gk. *stenos*, narrow; *bathys*, deep) मितागाधवासी; अल्पगभीरी।

**stenochoric**–(Gk. *stenos*, narrow; *cheros*, place) अल्प वंटित।

**stenohaline**–(Gk. *stenos*, narrow; *halinos*, saline) मितलवणानुकूली; तनुलवणी।

**stenohygric**–(Gk. *stenos*, narrow; *hygros*, wet) मितार्द्रवासी; अल्पार्द्री।

**stenonotal**–(Gk. *stenos*, narrow; *noton*, back) संवृत वक्षी; मितवक्षी; तनुवक्ष पृष्ठकी।

**stenopetalous**–(Gk. *stenos*, narrow; petalon, leaf) तनु दली।

**stenophagous**–(Gk. *stenos*, narrow; *phagein*, to eat) मिताहारी; तनुभक्षी; अल्प विध भक्षी।

**stenophyllous**–(Gk. *stenos*, narrow; *phyllon*, leaf) तनुपर्णी।

**stenosepalous**–(Gk. *stenos*, narrow; F. *sepale*, sepal) तनुवाह्यदली।

**stenostomatous**–(Gk. *stenos*, narrow; *stoma*, mouth) मितमुखी।

**stenothermic**–(Gk. *stenos*, narrow; *therme*, heat) मिततापी; तनुतापी।

**stenotopic**–(Gk. *stenos*, narrow; *topos*, place) मितक्षेत्री; मित स्थानी; तनुस्थैतिक; अल्पस्थैतिक।

**stensen's duct**–(*N. stensen*, Danish physiologist) स्टेन्सन्स नलिका; पैराटॉइड ग्रन्थिनलिका।

**stephanion**–(Gk. *stephanos*, crown) शिरस व्याहन; स्टीफैनियन।

**stercobilin**–(L. *stercus*, dung, bilis, bile), स्टरको-विलिन; यूरोविलिन; मल का भूरा वर्ण, $C_{33}H_{42}O_6N_4$.

**stercomarium**–(L. *stercus*, dung) स्टेरकोमारियम; मिश्रित विष्ठा तंत्र; किन्हीं सारकोडाइना (sarcodina) मिश्रित विष्ठा तंत्र।

**stercome**–(L. *stercus*, dung) स्टेरकोम; सारको-डाइना विष्ठा।

**stercoral**–(L. *stercus*, dung) मल (विष्टा) सम्बन्धी।

**stereo**–ठोस या घन अर्थ का उपसर्ग; स्टिरियो; त्रिविम ।

**stereoblastula**–(Gk. *stereos*, solid; *blastos*, bud) स्थिर-ब्लैस्ट्रुला, घनकोरक ऐसा एकीनोइड (echinoid) अर्भक जो असाधारण रचना के कारण द्विस्तर नहीं बन पाता है अर्थात् ब्लैस्ट्रुला ही रह जाता है ।

**stereocilia**–(Gk. *stereos*, rigid; L. *cilium*, eye-lash) अचलपक्ष्माभिका; उपांड (एपिडिडिमिस) वाहिनी की अधिच्छद पर अचल स्रावी प्रवर्धन ।

**stereognostic**–(Gk. *stereos*, solid; L. *gnoscere*, to know) संघात वेदी; स्थिर ज्ञापी; वह ज्ञानेन्द्रिय जिससे नाप, शक्ल तथा वजन का ज्ञान होता है ।

**stereokinesis**–(Gk. *stereo*, solld; *kinesis*, movement) संपर्कगति; स्पर्शन्यास; घन गति क्रम ।

**stereome**–Gk, *stereos*, solid) स्टेरियोम; अवलंबोतक घन खड ।

**stereoplasm**–(Gk, *stereos*, solid; *plasmoa*, mould) घनिक तत्व; घन द्रव्य; जीवन तत्व या प्रोटोप्लाज्म (protoplasm) का अधिक घना, भाग ।

**stereospondylous**–(Gk. *stereos*, solid; *spondylous*, vertebrate) घना कशेरू; युक्तकशेरूकीय; संयुक्तांगी कशेरू; संयुक्त कशेरू; वह कशेरू जिसके भाग पूर्णतया मिश्रित एवं संयुक्त हों ।

**stereotaxy**–(Gk. *stereos*, solid; *taxis*, arrangement) स्पर्श न्यासता, घनानुचलनता ।

**stereotropism**–(Gk. *stereos*, soild; *trope*, turn) आसंगवृत्ति; स्पर्श वृत्ति; अंगियों (organism) की ठोस वस्तुओं पर चिपकने की वृत्ति ।

**sterigma**–(Gk. *sterigma*, support) प्रांगुल ।

**sterile**–(L. *sterilis*, barren) वंध्य; बाँझ; निष्फल; रोगाणुरहित ।

**sterilise**–(L. *sterilis*, barren) वधिया करना; अरूता करना; अनुर्वर करना ।

**sternal**–(Gk. *sternon*, chess) (१) वक्षकीय; अधरकीय; वक्षास्थि; सम्बन्धी; (२) संलग्न; पर्शु; ऐसी पसली (rib) जो वक्ष से लगी होती है ।

**sternebrae**–(L. *sternum*, breast bone; *ebra*, on analogy of vertebra) स्टर्नेब्री ।

**sternellum**–(*dim*, of L. *sternum*, breast bone) स्टर्नेलुम; वक्षिका; उपाधरक ।

**sternite**–(Gk. *sternum*, chest) वक्षपटल; अधरकांश ।

**sternoclavicular**–(L. *sternum*, breast bone; *claviculum*, small key) स्टर्नो-क्लैविकुलर; वक्ष-क्लैविकिली; ओस्थिजत्रुक हसुली की हड्डी तथा वक्षास्थि के मध्य की सन्धि ।

**sternocostal**–(L. *sternum*, breast bone; *costa*, rib) वक्ष-पर्शु की ।

**sternokleidomastoid**–(Gk. *sternon*, chest; *kleis*, key; *mastos*, breast; *eidos*, form) स्टरनोक्लाईडोमैस्टोइड (पेशी); गर्दन की तिरछी मांस पेशी जो वक्षास्थि (स्टर्नम) से स्तनोप प्रवर्धन (mastoid process) तक फैली हुई ।

**sternotribe**–(Gk. *sternon*, chest; *tribein*, to rub) वक्ष मार्जनिक (पुष्प) ।

**sternoxiphoid**–(Gk. *sternon*, chest; *xiphos*, sword; *eidos*, form) वक्ष-खड्गाकार; स्टर्नोजीफोइड ।

**sternum**–(L. *sternum*, breast bone) स्टर्नम; वक्षक; वक्षास्थि; अधरपटल या अधर पट्ट; उरोस्थि; अधरक ।

**sterraster**–(Gk. *sterros*, soild; *aster*, star) घन तारा विन्यास; घन तारक; ऐसा तारा विन्यास (aster) जिसकी किरणें ठोस रूप में सिलिका द्वारा जुड़ी रहती हैं ।

**sterrula**–(Gk. *sterros*, solid) स्टेरूला; अलसायोनेरिया (alcyonaria) का ठोस, स्वतन्त्र, प्लाविक अर्भक ।

**stichidium**–(Gk. *stichos*, row; *idion*, *dim*) चतुष्बीजाणुक पात्र; कुछ शैवाल (एल्गी) में चतुष्बीजाणुक पात्र ।

**stichochrome**–(Gk. *stichos*, row; *chroma*, colour) निस्ल पंक्तिक ।

**stigma, stigmata**–(Gk. *stigma*, mark) (१) वात छिद्र; (संधिपादों में) (२) एक कोशिकीय के चक्षु चिह्न; (३) तितली आदि के पंख के रंगीन चिन्ह ।

**stigmatic**–(Gk. *stigma*, mark) वातछिद्री ।

stigmatiferous–(Gk. *stigma*, mark; L. *ferre*, to carry) वातछिद्रधानी ।

stimulant–(L. *stimulare*, to incite) उत्तेजक; उद्दीपक; प्रोत्साहक; उत्तेजना उत्पादक (stimulus producing) ।

stimulation–(L. *stimulare*, to incite) उत्तेजना; उद्दीपन ।

stimulose–(L. *stimulare*, to incite) (१) उत्तेज्य; उत्तेजित होने वाला (२) दशंक सूत्री ।

stimuls, stimuli–(pl.) (L. *stimulus*, good) उत्तेजना; उद्दीपक; उद्दीपन ।

sting–(A. S. *stiugan*, to sting) दंश; डंक; जहर का दांत ।

stinging cell–दंशक कोशिका; दंश-कोशिका; दंशन कोशिका ।

stipel–(L. *stipes*, stalk) अनुपर्णिका पत्रक के अनुपर्ण रूपक उद्वृद्धि (out growth) ।

stipellate–(L. *stipes*, stalk) अनुपर्णिकी ।

stipes–(L. *stipes*, stalk) उदवृन्त; स्टाईपीज; छत्रिक-वृन्त ।

stipiform–(L. *stipes*, stalk) उदवृन्तोपम ।

stipitate–(L. *stipes*, stalk) उद्वृन्ती ।

stipular–(L. *stipes*, stalk) उदवृन्ती; डण्ठली; अनुपर्णी ।

stipular–(L. *stipula*, stem) स्टीप्यूल युक्त; अनुपत्री ।

stipulate–(L. *stipula*, stem) अनुपत्रक ।

stipule–(L. *stipula*, stem) अनुपत्र; अनुपर्ण; पत्ती के आधार पर स्थित पत्तीनुमा, पंखनुमा या कांटेनुमा आकृति ।

stipuliform–(L. *stipula*, stem; *forma*, shape) अनुपत्राकार ।

stirp, stirps)–(L. *stirps*, stock) प्रणुद; निषिक्त डिम्ब (fertilised ovum) में पाई जाने वाली जीवाणुओं (genus) की संख्या ।

stock–(A. S. *stocc*, post) स्कन्ध; प्रभव; स्टाक (१) वृक्ष या क्षुप का वह तना जिसमें कलम लगाने हेतु कोरक (bud) लगाई जाती है ।
(२) जीवधन (live stock),
(३) पोलीकीटा (Polychaeta) में कलिकोत्पादन या जेमोद्भवन (gemmation) में अलैंगिक मुकुल द्वारा केवल एक लिंग के लैंगिक मुकुल का उत्पादन ।

stolon–(L. *stolo*, shoot) स्टोलॉन; प्ररोहक; भूस्तरी; देहांकुर ।

stolonate–(L. *stolo*, shoot) स्टोलॉनधारी; देहांकुरी ।

stoma, stomata–(Gk. *stoma*, mouth) वर्तुल छिद्र; रंध्र; मुख; पत्रमुख; पत्रदलों की सतह में स्थित छोटे-छोटे छिद्र । निमेटोडों या सूत्र कृमियों (nematodes) में मुंह और गलनलिका (oesophagus) के बीच का भाग ।

stomach–(Gk. *stomachos*, throat, gullet) आमाशय; मेदा (समासों में आमा–); जठर ।

stomachic–(Gk. *stomachos*, gullet) आमाशयिक; उदर सम्बन्धी ।

stomatal–(Gk. *stoma*, mouth) मुखछिद्री; मुखछिद्रोपम ; रंध्र; स्टोमी ।

stomate–(Gk. *stoma*, mouth) मुखछिद्री; सरंध्र ।

stamatiferous–(Gk. *stoma*, mouth; L. *ferre*, to carry) स्टोमाधारी ।

stomatogastric–(Gk. *stoma*, mouth; *gaster*, stomach) मुख-आमाशयिक; मुख जठरी; मुख और आमाशय सम्बन्धी (तंत्रिका, रुधिर नलिका आदि) ।

stomidium–(Gk. *stoma*, mouth; *idion*, dim) रंध्रक; अन्त्यमुखछिद्र; एक्टीनियेरिया में स्पर्शकों के सिरे पर का छिद्र ।

stomions–(Gk. *stomion*, small mouth) अन्तस्च्छदी छिद्र ।

stomium–(Gk. *stoma*, mouth) रंध्रक; सम्पुट छिद्र ।

stomocoel–(Gk. *stoma*, mouth; *koirlos*, hollow) मुखगुहा ।

stomodaeum–(Gk. *stoma*, mouth; *odaios*, part way) स्टोमोडियम; मुखगर्त; मुखपथ; अग्रांत्र; अन्न नली का अग्रिम भाग ।

stone–गुठली, अष्ठि; पत्थर ।

stone cell–पाषाण-कोशिका; दृढ़-कोशिका ।

strand–(see fibre) सूत्र; रज्जुक, स्ट्रान्ड; प्रपथ; लट ।

strangulated–(L. *strangulare*, to throttle) आकुंची ।

stratification–(L. *stratum*, layer; *facere*, to make) स्तरीकरण; स्तरण; स्तर विन्यास ।

**stratified epithelium**–तहदार अधिच्छद; स्तरित एपीथीलियम।

**stratiform**–(L *stratum,* layer; *forma,* shape) स्तरोपम।

**stratose**–(L. *stratum,* layer) स्तरी; स्तरित; तहों या स्तरों में जमा हुआ।

**stratum**–(L. *stratum,* layer) फलक; स्तर; स्ट्रेटम।

**stratum compactum**–स्ट्रेटम काम्पेक्टम, निविड स्तर।

**stratum corneum**–स्ट्रेटम कॉर्नियम; कणी-स्तर।

**stratum germinativum**–मालपीगी स्तर; अंकुरण स्तर; स्ट्रेटम जर्मिनेटिवम।

**stratum granulosum**–स्ट्रेटम ग्रैनुलोसम; कणी स्तर।

**stratum lucidum**–स्ट्रेटम लूसिडम; स्वच्छ स्तर; त्वचा के कणस्तर (stratum corneum) और कणी स्तर (stratum granulosum) के मध्य का कोशिका स्तर।

**stratum spongiosum**–स्ट्रेटमस्पंजिओसम; स्पंज स्तर; पत्या का पीछे का तीन चौथाई भाग।

**stratum synoviate**–स्ट्रेटम साइनोवियेट; स्नैहिक स्तर; सायनोवीया कला।

**strepsinema**–(Gk. *strepsis,* twisting; *nema,* thread) व्यावृत सूत्र-स्थिति; कुंचित सूत्र; स्ट्रेप्सिनेमा; अर्धविभाजन (meiosis) की वह स्थित जिसमें परम्परा सूत्र प्राय: मोटन या व्यावृत (twisted) दशा में होते हैं।

**strepsitene**–(Gk. *strepsis,* twisting; *tainia,* hand) व्यावृत सूत्र स्थिति; ह्रास विभाजन (meiosis) की वह स्थिति जिसमें द्विसूत्र स्थिति (diplotome) सूत्र व्यावृत (twisted) होते हैं।

**streptostylic**–(Gk. *streptos,* plant; *stylos,* column) अस्थिर क्वाडरेटी; चलस्तंभी।

[देखिये monimostylic स्थिर क्वाडरेटी]

**stria**–(L. *stria,* groove, channel) संकीर्ण रेखा; धारी।

**striated**–(L. *striatis,* grooved) धारीदार; रेखित।

**stridulating organ**–झंकारांग; घर्षण-ध्वनि अंग; रगड़ कर झनझन शब्द निकालने वाला अङ्ग (टिड्डे आदि की टाँग पर स्थित)।

**striga**–(L. *striga,* ridge, furrow) कचोपम-शल्क; (bristle like scale)।

**strigate**–(L. *striga,* ridge) कचोपम शल्की।

**strigilis**–(L. *strigilis,* curry-comb) मृज; शहद की मक्खी की प्रथम टाँग पर स्थित कंघीनुमा बनावट, जिससे स्पर्श शृंग साफ़ किया जाता है।

**strigillose**–(L. *strigilla,* small ridge) सूक्ष्म लीकी।

**strigose**–(L. *striga,* ridge) संहत लोभी; सूक्ष्म लीकी; पिंडलक; नतरोमी।

**string**–(L. *stringere,* to draw tight) शुल्व रज्जु; सूत्र, तार; तंतु, धागा।

**striola**–(L. *striola,* small channel) आवलि; सूक्ष्म संकीर्ण रेखा।

**striolate**–(L. *striola,* small channel) आवलिक।

**striped**–धारीदार; रेखित।

**strobila**–(Gk. *strobilos,* fir cone) निगड़; प्रशंखल; शृंखला खण्डमान; पट्टकृमियों (tape-worms) के शरीरांगों की एक शृंखला या निगड़ (chain)।

**strobilaceous**–(Gk. *strobilos,* fir cone) प्रशृंखली।

**strobilation**–(Gk. *strobilos,* fir cone) शृंखली-करण) प्रशृंखलन; स्ट्रोबिलेशन।

**strobile**–(Gk. *strobilos,* fir cone) प्रशृंखलिक।

**strobiliferous**–(Gk. *strobilos,* fir cone; L. *ferre,* to carry) शंकुधारी।

**strobiloid**–(Gk. *strobilos,* fir cone) शंकुरूपी, प्रशृंखलोपम।

**strobilus**–(Gk. *strobilos,* fir cone) प्रशृंखलिक; शंकु।

**stroma**–(Gk. *stroma,* bedding) आधरण; किसी अंग का ढाँचा (frame)।

**stromatic**–(Gk. *stroma,* bedding) आधरणी; पीठि-कीय।

**stromatolysis**–(Gk. *stroma,* bedding; *lysis* loosing) आधरण नाशक या ह्रास।

**strombuliferous**–(*dim,* of L. *strombus,* spiral snail; *ferre,* to carry) चक्रांगी।

**strombuliform**–(*dim,* of L. *strombus,* spiral snail; *forma,* shape) चक्राकार; वर्तुलाकार।

**strongyle**–(Gk. *stronggylos*, rounded) सूत्रदेही कुंठितांत (कंटिका)।

**strophiolate**–(L. *strophiolum*, small garland) स्ट्राफिओलेट; शोथी हाइलम; हाइलम को घेरे हुए गंड।

**strophioles**–(L. strophiolum, small garland) बीज चोलक; कैरकल बीज चोल पर छोटे गंड (शोफ)।

**struma**–(L. *struma*, scrofulous tumour) शोफ, स्ट्रूमा; उत्सर्पिन। पादप अंग पर उत्सर्पिन (swelling)।

**strumiferous**–(L. *struma*, tumour, *fere*, to carry) शोफधारी।

**strumiform**–(L. *struma*, wen; *forma*, shape) गद्देनुमा; मांसावुर्दोपम।

**strumose, strumulose**–(L. *struma*, wen) मांसाबुर्दी।

**structure**–(L. *structura*, to build) रचना; बनावट; संरचना।

**struggle for existence**–जीवन संग्राम; जीवन संघर्ष; जीवन स्थिति के लिये संघर्ष।

**stupeous**–(L. *stupa*, tow) आस्तरण।

**stupulose**–(L. *stupa*, tow) शण सूत्री।

**stylar**–(L. *stylus*, pricker) शूकिकीय।

**stylate**–(L. stylus, pricker) शूकिकी।

**style**–(Gk. *stylos*, pillar; L. *stilus*, pricker) दण्ड; सूचि; शूकिका।

**stylet**–(L. *stilus*, pricker) सूचिका; शूकिकायें।

**stylifer**–(L. *stilus*, pricker; *ferre*, to carry) सूचिघर; शूकघर।

**styliferous**–(L. *stilus* pricker; *ferre*, to carry) शूकधारी, सूचिधारी।

**styliform**–(L. *stilus*, pricker; *forma*, shape) शूकोपम।

**stylocomic**–(Gk. *stylos*, pillar; *konos*, cone) सूचि कीलकी।

**styloglossal**–(Gk. *stylos*, pillar; *glossa*, tongue सूचि-जिह्वी; शरजिह्विकीय'

**stylohyal**–(Gk. *stylos*, pillar; *hyoeidos*, y–shaped) सूचि-हायल; शूककंठिका।

**stylohyoid**–(Gk *stylos*, pillar; *hyoeidos*, y–shaped) सूचि-हायड।

**styloid**–(Gk. *stylos*, pillar; *eidos*, form) सूच्याकार; वर्तिकाभ; शूकाभ।

**stylomandibular**–(Gk *stylos*, pillar; L. *mandibulum* jaw) स्टाइलो-मेन्डीबुलर; टेम्पोरल अस्थि के स्टाइलोइड प्रवर्ध से अवो तत्व के कोण तक फैला हुआ पेशी बंध (लिगामेन्ट)।

**stylomastoid**–(Gk. *stylos*, pillar; *mastos*, breast; *eidos*, like) स्टोइलो-मैसटोइड; सूचि-हायड-प्रवर्ध और स्तनोपम (mastord) प्रवर्ध के बीच का अस्थि छिद्र।

**stylopharyngeus**–(Gk *stylos*; pillar; *pharyngx*, pharyrx) स्टाइलो फैरिजियस (पेशी); सूचि-हायड प्रवर्ध और कण्ठ तक फैली हुई पेशी।

**stylopodium**–(Gk. *stylos*, pillar; *pous*, foot) सून्निपाद; जंघा या उर्ध्व बाहु; वर्तिकापाद; स्टाइलोपोडियम।

**stylospore**–(Gk. *stylos*, pillar; *sporos*, seed) वृन्त स्पोर; तन्तु बीजाणु; कोनीडियम।

**stylosporous**–(Gk. *stylos*, pillar; *sporos*, seed) वृन्त-स्पोर सम्बन्धी।

**stylostegium**–(Gk. *stylos*, pillar; *stege*, roof) अपतृण–किरीट; दुग्ध अपतृण (milk weed) पौधों का अन्तः किरीट (inner corona)।

**stylostome**–(L. *stylus*, pricker; Gk. *stoma*, mouth) सूचिछिद्र; शर छिद्र: चिचड़ी या किल्यी (mite) द्वारा पोषक की त्वचा में बनाया हुआ छिद्र।

**stylus**–(L *stilus*, pricker) सूचि; नोकीला उभाड़; कंटिका; शूक।

**sub**–अवः; अल्प; आधीन, सहायक उप, अर्थ का उपसर्ग।

**subabdominal**–(L. *sub*, under; *abdomen*, belly) अधः उदरस्थ; अधोदरीय।

**subacuminate**–(L. *sub*, under; *acumen*, point) अल्प शुंडाकृतिक।

**subaduncate**–(L. *sub*, under; *aduncus*, hooked) अल्प नामित।

**subaerial**–(L. *sub* under, *aer*, air) अल्प वायवी; भूपृष्ठीय।

**subalpine**–(L. *sub*, under; *alpinus*, alpine) अध: अल्पाइन क्षेत्री; पहाड़ पर कम लकड़ी होने वाली जगह पर पाये जाने वाले प्राणी।

**subalternate**–(L. *sub*, under; *alternus*, one after another) अल्पविकल्पक।

**subapical**–(L. *sub*, under; *apex*, extremity) अध: शिखरस्थ; अल्प-मूर्धन्य; उपशिखाग्र।

**subarachnoid**–(L. *sub*, under, Gk. *arachne*, spider's web; *eidos*, form) अध: तन्त्रच्छद् (कोटर), तन्त्रच्छद् (arachnoid) और कोमलाच्छद् (piamater) के बीच की कोटर जिसमें प्रमस्तिष्क-मेरू (cerebro-spinal) तरल भरा रहता है।

**subarborescent**–(L. *sub*, under; *arborescens*, growing into a tree) अध: वृक्षोपम।

**subarcuate**–(L. *sub*, under; *areus*, bow) अध: चाप; शिशुकपाल में एक अन्ध खात (blind fossa) जो उर्ध्व (सुपरा) अर्ध चन्द्राकार नलिका के पीछे तक फैला हुआ होता है।

**subatrial**–(L. *sub*, under; *atrium*, ball) अध: अलिन्द; लेंसिलेट (lancelet) के वर्धन में वे अनुदैर्घ्य मेड़ें जो पश्चपार्श्वीय वलय (metapleural folds) की अन्त: पार्श्व ओर होतीं हैं तथा जो मिलकर अलिन्द का अधर भाग बनाते हैं।

**subauricular**–(L. *sub*, under; *auricula*, external ear) अध:कर्णी; अवकर्णिक।

**subaxillary**–(L. *sub*, under; *axilla*, arm-pit) अध:कक्षी।

**sub-basal**–(L. *sub*, under; Gk. *basis*, foundation) अध: मूलक।

**sub-bronchial**–(L. *sub*, under; *branchia*, gills) अध: गिली; अवक्लोमी।

**sub–bronchial**–(L. *sub*, under; Gk. *brongchos*, wind pipe) अध: श्वास नलिका।

**sub-calcareous**–(L. *sub*, under; *calcar*, spur) अध: चूर्गी; लगभग खरिकी (चूने युक्त)

**subcalcarine**–(L. *sub*, under; *calcar*, spur) सबकैल्केरिन; मस्तिष्क की जिह्वी घुमेड़ (gyrus); अध: कैल्कैर दरार।

**subcallosal**–(L. *sub*, under; *callus*, hare skin) अध: ठेट; महासंयोजक पिंड (कार्पस कैलोसम के नीचे की घुमेड़ (gyrus)।

**subcampanulate**–(L. *sub*, under; *campanula*, little bell) अल्पकार; उपघंटाकार।

**subcapsular**–(L. *sub*, under; *capsula*, little chest) कोषिकान्तर; सम्पुट के अन्दर।

**subcardinal**–(L. *sub*, under; *cardo*, hinge) उप-प्रमुख (शिरा); मध्यवृक्क (mesonephros) के बीच में युगल शिरायें (veins)।

**subcarinate**–(L. *sub*, under; *carina*, keel) अल्प कीलोपम।

**subcartilaginous**–(L. *sub*, under; *cartilago*, gristle) अल्प उपास्थिक; अवोपास्थिक।

**subcaudal**–(L. *sub*, under; *cauda*, tail) अध: पुच्छी।

**subcaudate**–(L. *sub*, under; *cauda*, tail) सपुच्छोपम; पुच्छ या पूंछ सदृश प्रवर्धन वाला; अव-पुच्छी।

**subcaulescent**–(L. *sub*, under; *caulis*, stalk) अतिलघुस्तम्भी; अल्पस्तम्भी।

**subcellular**–(L. *sub*, under; *cellula*, small cell) कोशिकान्तरी; अध:-कोशिकीय; उपकोशिकीय।

**subcentral**–(L. *sub*, under; *centrum*, centre) अध:केन्द्री; उपकेन्द्री।

**subchea**–(L. *sub*, under; Gk. *chele*, claw) अपूर्ण चंगुल; उपकरज।

**subchelate**–अपूर्ण चुंगली; उपकरजक।

**subchordal**–(L. *sub*, under; *chorda*, cord) अध: पृष्ठदण्डी; उपरज्जु–।

**subclavate**–(L. *sub*, under; *clavus*, club) अल्प-मुग्दरोपम; उपमुद्गराकार।

**subclavian**–(L. *sub*, under; *clavis*, key) सब क्लैवियन; अध:क्लैविकली; अधोजत्रुक।

**subclimax**–(L. *sub*, under; Gk. *klimax*, ladder) उपचरम; उपपराकोटिक।

**subcoracoid**–(L. *sub*, under; Gk. *korax*, crow; *eidos*, like) अध: कोराकाएड।

**subcordate**–(L. *sub*, under; *cor*, heart) अल्प हृदयोपम; उपहृदयाकार ।

**subcortical**–(L. *sub*, under; *cortex*, bark) अधः वल्कीय; उपवल्कुटीय ।

**subcosta**–(L. *sub*, under; *costa*, rib) अधः पर्शुक; उपपर्शुका ।

**subcostal**–(L. *sub*, under; *costa*, rib) अधः पर्शुकीय; उपपर्शुक ।

**subcoxa**–(L. *sub*, under; *coxa*, hip) अधः कॉक्सा; उपकक्षांग ।

**subcrenate**–(L. *sub*, under; L.L. *crena*, notch) अल्प कुंठदन्ती ।

**subcrureal**–(L. *sub*, under; *crus*, leg) अधः अग्रजघेय (पेशी) ।

**subcubical**–(L. *sub*, under; *cubus*, cube) उपघनी (कोशिकायें) ।

**subcutaneous**–(L. *sub*, under; *cutis*, skin) अधः त्वच; अधः त्वचीय; अवत्वक ।

**subcuticular**–(L. *sub*, under; *cuticle*, cuticle) अधः वहिश्छद्; अधः त्वक; अवोपत्वचीय ।

**subcutis**–(L. *sub*, under; *cutis*, skin) अधः-त्वचीय ।

**subdentate**–(L. *sub*, under; *dens*, a tooth) अल्प दंतुरित ।

**subdermal**–(L. *sub*, under; Gk. *derma*, skin) अधः अन्तश्छद्; उपचर्म ।

**subdominant**–उप प्रभावी ।

**subdorsal**–(L. *sub*, under; *dorsum*, back) उपपृष्ठीय ।

**subdural**–(L. *sub*, under; *durus*, hard) अवदृढ़तानिका ।

**subepiglottic**–(L. *sub*, under; Gk. *epi*, upon; *glatta*, tongue) अधः कण्ठ पिधानी ।

**subepithelial**–(L. *sub*, under; Gk. *epi*, upon; *thellein*, to grow) अधः अधिच्छद् ।

**suber**–(L. *suber*, cork tree) काग; काक ।

**subereous**–(L. *suber*, cork tree) काग तांतवी ।

**suberiferous**–(L. *suber*, cork-tree; *ferre*, to bear) कागोत्पादी ।

**suberification**–(L. *suber*, cork tree; *facere*, to make) कागरूण्ण ।

**suberin**–(L. *suber*, cork tree) सुबेरिन (मोमीया पदार्थ) ।

**suberisation**–(L. *suber*, cork-tree) सुबेरिनीकरण ।

**suberose**–(L. *suber*, cork-tree) कोर्की ।

**subgalea**–(L. *sub*, under; *galea*, helmet) अधः उष्णीय; अधः गैलिया; उपगेलिया ।

**subgeniculate**–(L. *sub*, under; *geniculum*, little knee) अल्प नती ।

**subgenital**–(L. *sub*, under; *genitalis*, genital) अधः जननांग; अवजनद ।

**subglenoid**–(L. *sub*, under; Gk. *glene*, socket; *eidos*, form) अधःगिलेनोइड गर्त ।

**subglossal**–(L. *sub*, under; Gk. *glossa*, tongue) अधः जिह्वक ।

**subhymenium**–(L. *sub*, under; Gk. *hymen*, membrane) अधः हाइमीनियम ।

**subhyoid**–(L. under; Gk. *hyoeides*, y-shaped) अधः हाएड ।

**subiculum**–(L. *subiculum*, under layer) अधः स्तर; किन्हीं फन्जाई का सूत्रीय कवक जाल ।

**subimago**–(L. *sub*, under; *imago*, imitation) उप प्रौढ़; अधः प्रौढ़ ।

**subjugal**–(L. *sub*, under; *jugum*, yoke) अधः जुगल; अधः कपोलास्थि ।

**sublaryngeal**–(L. *sub*, under; Gk. *laryngx*, larynx) अधः लैरिंक्स ।

**sublenticular**–(L. *sub*, under; *lenticula*, small lentil) अधः तालोपम; अल्प तालोपम; किंचित मूसराकार ।

**sublethal**–अवघातक ।

**sublingua**–(L. *sub*, under; *lingua*, tongue) उपरसनक; उपजीभ ।

**sublingual**–(L. *sub*, under; *lingua*, tongue) अधः जिह्वी; अधोजिह्वा ।

**sublitoral**–(L. *sub*, under; *litus*, sea-shore) अधः सागरतटी ।

**sublobular**–(L. *sub*, under; *lobis*, lobe) अध: दलोपम ।

**sublocular**–(L. *sub*, under; *loculus*, little place) अवकोष्ठी ।

**submalleate**–(L. *sub*, under; *malleus*, hammer) अध. मुग्द्रास्थि (मैलियस-कान की एक उपास्थि) ।

**submarginal**–(L. *sub*, under; *margo*, margin) अन्तरतटी ।

**submaxilla**–(L. *sub*, under; *maxilla*, jaw) अध: मैक्सिला ।

**submaxillary**–(L. *sub*, under; *maxilla*, jaw) अध: उपअग्रोहनु; उप जम्भ ।

**submental**–(L. *sub*, under; *mentum*, chin) अध: चिबुक ।

**submentum**–(L. *sub*, under; *mentum*, chin) प्रत्योष्ठमूल; सबमेन्टम; अध: चिबुकांग ।

**submersed**–(L. *submergere*, to submerge) निमग्न पादप: निमज्जित ।

**submicron**–(L. *sub*, under; Gk. *micros*, small) अणुतत्व; अतिसूक्ष्म तत्व; सबमाइक्रान; ऐसा कण या आकृति जो केवल अतिसूक्ष्मदर्शी (ultramicroscope) की सहायता से देखी जा सके ।

**submucosa**–(L. *sub*, under; *mucosus*, mucus) अध.श्लेष्मक ।

**subnasal**–(L. *sub*, under; *nasis*, nose) अध: नासिक; उपनासा ।

**subneural**–(L. *sub*, under; Gk. *neuron*, nerve) अध: नाड़ी; अधस्तंत्रिका ।

**subnotochordal**–(L. *sub*, under; Gk. *noton*, back; *chorde*, cord) अधोदण्ड; अध:पृष्ठदण्डीय; यथार्थ पृष्ठदण्ड (notochord) के अधर पर एक शलाका जिसे अधोदण्ड; (hypochord) कहते हैं ।

**suboccipital**–(L. *sub* under; *occiput*, back of head) कपालांश; अवानुकपाल; पश्च के नीचे स्थित पेशी, तंत्रिका या त्रिकोणक आकृति ।

**subocular shelf**–अवाक्षि फलक; अवाक्षि कोटर (sub orbital) से अन्दर की ओर निकलता हुआ फलक जो मत्स्यों में चक्षु गोलक को साधता है ।

**suboesophageal**–(L. *sub*, under; Gk. *oisophagos*, gullet) अध: निगर; अधोग्रसिका ।

**subopercular**–(L. *sub*, under; *operculum*, cover) अध: गिलादरणी; अवप्रच्छद ।

**suboperculum**–(L. *sub*, under; *operculum*, cover) अवप्रच्छद; मत्स्यों की प्रच्छद (operculum) की एक कला-अस्थि ।

**suboptic**–(L. *sub*, under; Gk. *optikos*, relating to sight) अध: चक्षुक; अवदृक ।

**suboral**–(L. *sub*, under; *os*, mouth) मुखासन्न; अध: मुखी; उपमुखीय; उपमौख ।

**suborbital**–(L. *sub*, under; *orbis*, circle) अध: अक्षिक; अध: नेत्रगुहा; उपनेत्रख; अवाक्षि ।

**subovate**–(L. *sub*, under; *ovum*, egg) अव-अण्डाकार; अवअण्डवत् ।

**subpalmate**–(L. *sub*, under; *palma*, palm) अव-हस्ताकार (पर्ण) ।

**subparietal**–(L. *sub*, under; *paries*, well) अध: पैराइटल ।

**subpectinate**–(L. *sub*, under; *pecten*, comb) अवकंकताकार; अध: पेक्टिनेट ।

**subpedunculate**–(L. *sub*, under; L.L. *pedunculus*, little foot) अववृतंकी; अति सूक्ष्म वृंती ।

**subpericardial**–(L. *sub*, under; Gk. *peri*, round; *kardia*, heart) अध: पेरीकारडियम (हृदयावरण) ।

**subperitoneal**–(L. *sub*, under; Gk. *peritonaion*, something stretched round) अध: उदरास्तरी, उदरा स्तर (peritoneum) के नीचे स्थित बन्धक ऊतक ।

**subpetiolar**–(L. *sub*, under; *petiolus*, little foot) पर्णवृंताधस्थ ।

**subpharyngeal**–(L. *sub*, under; Gk. *pharyngx*, pharynx) अध: कण्ठी; अवगृसनी ।

**subphrenic**–(L. *sub*, under; Gk. *phren*, midriff) अध: मध्यपट; अवडायफ्राम ।

**subpial**–(L. *sub*, under; *pia*, kind) अध: कोमलाच्छद् ।

**subpubic**–(L. *sub*, under; pubos, adult) अघ: श्रोणि; उपजघन ।

**subpulmonary**–(L. *snb*, under; *pulmo*, lung) अघ: फुफ्फुसी; उपफुफ्फुसी ।

**subradius**–(L. *sub*, under; *radius*, ray) अवमुख्य-अर; सबरेडियम; अरीय जन्तुओं में चतुर्थ श्रेणी का अर अर्थात् जो गौण अर (adoradius) और प्रअर (perradius) के बीच में स्थित अर या गौणअर (adradius) और मुख्य अर (interradius) के बीच में स्थित अर ।

**subradular**–(L. *sub*, under; *radere*, to scrape) अघोरेडुली; अघोर्घावित्र; रेडुलाधारी (odontphore) के अग्र छोर पर स्थित वह अंग जिसमें तंत्रिकाओं के अन्त होते हैं ।

**subramose**–(L. *sub*, under; *ramus*, branch) अवशाखीय; अल्पशाखीय ।

**subreniform**–(L. *sub*, under; *renes*, kidneys; *forma*, shape) अघ: वृक्कोपम; आवृक्काकार ।

**subretinal**–(L. *sub*, under; *rete*, net) अध: रेटीना; अघ: दृष्टिपटली ।

**subrostral**–(L. *sub*. under; *rostrum*, beak) अघ: चंचुक; उपतुंडीय ।

**subsacral**–(L. *sub*, under; *sacrum*, sacred) अघ: त्रिकी; अनुत्रिकी ।

**subsartorial**–(L. *sub*, under; *sacrum*, sacred) अघ: जानुश्रोणि आकोचनी ।

**subscapular**–(L. *sub*, under; *scapula*, shoulder blade) अघ: फलकी; अंसफलकाघस्थ ।

**subsclerotic**–(L. *sub*, under; Gk. *skleros*, hard) अघ: श्वेतपटल; अघ: स्क्लीरा; अक्षि गोलक के दृढ़ अपारदर्शक (स्क्लीरा) और रक्तक पटल (choroid) के बीच ।

**subscutal**–(L. *sub*, under; *scutum*, shield) अघ: पृष्ठढाली; अघ: स्कूटम (पृष्ठिका मध्य); कलीलियों (ticks) की स्फैलिक ग्रन्थि या जेने अंग जो पृष्ठढाल (scutum) के नीचे स्थित होता है ।

**subsere**–(L. *sub*. under; *serere*, to put in a row) उपक्रमक; द्वितीय क्रमिक ।

**subserous**–(L. *sub*, under; *serum*, whey) अघ: औदिक कला ।

**subserrate**–(L. *sub*, under; *serra*, saw) अवदंतुरिक; दंतुरिकप्राय ।

**subsessile**–(L. *sub*, under; *sedere*, to sit) अवृंतप्राय ।

**subsidiary cells**–प्रतिरिक्त कोशिकायें; अतिरिक्त परिवर्तित अघिच्छद् कोशिकायें जो द्वार कोशिकाओं (guard cells) के बाहर होती हैं ।

**subspatulate**–(L. *sub*, under; *spatula*, spoon) चमसप्राय ।

**subspinous**–(L. *sub*, under; *spina*, spine) कंटकरूपण; अवकंटकी ।

**substantia**–(L. *substantia*, substance) पदार्थ ।

**substantia adamantia, eburnea, ossea**–दंत एनेमिल, डेन्टीन और सीमेन्ट ।

**substantia gelatinosa**–श्लेपी पदार्थ; सुषुम्ना में श्लेपी तंत्रिका श्लेष्म (gelatinous hemoglia) कुछ तंत्रिका कोशिकाओं सहित ।

**substantia nigra**–घूसर स्तर; मध्य मस्तिष्क में घूसर कोशिकाओं का अर्धचन्द्राकार स्तर ।

**substantia reticularis**–जालीय पदार्थ; मेडुला ऑब्लोंगेटा में अग्र और पार्श्व जालीय आकृतियाँ ।

**substantive variation**–यथार्थ या सत्व भिन्नतायें; भागों के पदार्थ या बनावट में वास्तविक परिवर्तन (भिन्नतायें) ।

**substernal**–(L. *sub*, under; *sternum*, breast bone) अघ: वक्षास्थि; अवस्टर्नम ।

**substrate**–(L. *sub*, under; *stratum*, layer) आधार; अवस्तर; क्रियाधार ।

(१) जाइलोमाइट; वह पदार्थ जिस पर कि एन्जाइम क्रिया करता है ।

(२) वनस्पति श्वसन में वह पदार्थ जिसका कि आक्सीकरण होता है ।

(३) श्वसन आधार पदार्थ ।

**substratose**–(L. *sub*, under; *stratum*, layer) स्तरक प्राय; अवस्तरक; सूक्ष्म स्तरित ।

**substratum**–(L. *sub*, under; *stratum*, layer) आधार; अधिष्ठान; अध: स्तर ।

**subtectal**–(L. *sub*, under; *tectum*, roof) अधः छाद्र; एलीस्फीनोइड; मत्स्य खोपड़ी की एलीस्फीनोइड (अस्थि)।

**subtegminal**–(L. *sub*, under; *tegmen*, covering) अवप्रवार; अधः छदिका; अधः अन्तःचोल; बीज के अन्तःचोल (tegmen) के नीचे।

**subtentacular**–(L. *sub*, under; *tentacle*, tentacle) अवस्पर्शक।

**subthoracic**–(L. *sub*, under; Gk. *thorax*, breast) अधःवक्षीय; अधोवक्षीय।

**subtrapecoidal**–(L. *sub*, under; Gk. *trapesion* small table; *eidos*, forma) समलंबाभप्राय।

**subtruucate**–(L. *sub*, under; *truncatus*, maimed); (१) कुछ-कुछ कटा हुआ, (२) सहसा अवसाद।

**sub-type**–उपप्ररूप; अवप्ररूप।

**subtypical**–(L. *sub*, under; *typus*, image) कल्पादर्शी; अल्पादर्शी; अवप्ररूपी।

**subulate**–(L. *subula*, awl) आरा रूपक; सूच्यग्री; आधार से शिखर तक पतली और नुकीली पत्ती विशेष जैसे प्याज।

**subumbellate**–(L. *sub*, under; *umbella*, small shade) अवछत्रक।

**subumbonal**–(L. *sub*, under; *umbo*, boss) अधः आम्बो; द्विकपाटी (bivalve) जन्तुओं के कर्पर के सबसे ऊँचे भाग (आम्बो—umbo) के आगे या नीचे स्थित।

**subumbrella**–(L. *sub*, under; *umbra*, shade) अवछत्र; मेडुसोइड के घण्टे (bell) का अवतल (concave) अन्तःतल।

**subuncinate**–(L. *sub*, under; *uncus*, hook) अव-अंकुशाकार।

**subungual**–(L. *sub*, under; *unguis*, nail) अधः नखधर; अधनख या चंगुल या खुर।

**subunguis**–(L. *sub*, under; *unguis*, nail) अवनखर; पंजे (claw) का अधर शल्क।

**subvaginal**–(L. *sub*, under; *vagina*, sheath) अधः पिधान; अवपिधान।

**subvertebral**–(L. *sub*, under; *vertebra*, turning joint) अधः कशेरू दण्डी; अवकशेरूक।

**subzygomatic**–(L. *sub*, under; Gk. *zygon*, yoke) अधः जाईगोमैटिक; अधः कपोलास्थिक।

**succession**–(L. *sucsessio*, succession) अनुक्रम।

**succesive**–(L. *sucsessio*, succession) आनुक्रमिक; उत्तरोत्तर।

**succiferous**–(L. *succus*, sup; *ferre*, to carry) रस वाहिनी।

**succiput**–(L. *sub*, under; *caput*, head) अधः शिरस्क; षटपाद के गर्दन के छिद्र के नीचे का स्थल।

**succise**–(L. *succisus*, lopped off) एकाएक; आकस्मिक।

**succulous**–(L. *sub*, under; *cubare*, to lie down) पर्णोपरिपर्ण; अग्रति व्याप्त (पर्ण)।

**succulent**–(L. *succus*, sap) गूदेदार; रसदार; मांसलोद्भिद्।

**succus**–(L. *succus*, juice, sap) रस; ग्रन्थि द्वारा स्रावित तरल।

**succus entricus**–अन्त्ररस।

**sucker**–(A. S. *sucan*, to suck)।

(१) चूषक।

(२) अन्तः भूस्तारी या सकर (तना) यह तना भूमि के नीचे रेंगता हुआ आगे बढ़ता है। तने के नोड पर कक्षस्थ कलिकायें स्थित होती हैं जो खिलकर हवाई शाखाएँ बनाते हैं। नोड के निचले धरातल से अपस्थानिक जड़ें निकलती हैं। जैसे पोदीना, गुलदाऊदी।

**sucrose**–(F. *sucre*, sugar) गन्ने की चीनी; [$C_{12}H_{22}O_{11}$]।

**suctorial**–(L. *sugere*, to suck) चूषण; चूषणार्थ; चषक।

**sudor**–(L. *sudore*, sweat) पसीना; स्वेद।

**sudoriferous**–(L. *sudor*, sweat; *ferre*, to carry) स्वेदोत्पादक; स्वेदवाहिनी; स्वेद स्रावक; पसीना ले जाने वाली या पैदा करने वाली ग्रन्थि।

**suffaminal**–(L. *sufflamen*, blast) वात्या; किन्हीं लुप्त मत्स्यों में क्लोम कोष्ठ निर्माण करने वाली प्लेट।

**suffrutex**–(L. *sub*, under; *frutex*, shrub) छोटी झाड़ी; उप क्षुप।

suffruticose–(L. *sub*, under; *frutex*, shrub) झुपी ।

Summation—संकली करण; पृथक् उत्तेजनाओं का संकली (additive) प्रभाव । संकलीकरण एक मुख्य विधि है जिससे प्रेरणायें आपस में मिलकर तंत्रिका कोशिका पर प्रभाव डालती हैं और यह प्रभाव किसी एक प्रेरणा से उत्पन्न प्रभाव से भिन्न होता है । परिणाम-स्वरूप जन्तु के व्यवहार में स्पष्ट क्रमिकता दृष्टिगोचर होती है ।

संकलीकरण का एक सरल उदाहरण निम्नांकित हो सकता है—

मान लीजिए कि तंत्रिका कोशिका अ का अन्तर्ग्रंथन तंत्रिका कोशिका ब और स से है । जो प्रेरणायें केवल ब या स में आती हैं वे अ के अन्दर किसी प्रकार की उत्तेजना उत्पन्न करने में सफल नहीं होती हैं, पर यदि प्रेरणा साथ-साथ या तुरन्त एक के बाद ब और स में आती है तो उन दोनों की सम्मिलित क्रिया अ में प्रेरणा उत्पन्न कर देती है । इसी को संकलनीकरण कहा जाता है । संकलीकरण प्रेरणाओं का पार्थक्य (seperation) या तो स्थानिक (spatial) हो, प्रेरणाओं का एक ही तंत्रिका कोशिका के भिन्न अन्तर्ग्रंथन पर पहुँचे, अथवा कालगत (temporal) अर्थात् प्रेरणायें एक ही कोशिका के एक ही अन्तर्ग्रंथन पर क्रमशः पहुँचें । अनेक प्रेरणायें किसी भी एक संकलन कर्त्ता प्रक्रिया से सम्बन्धित होती हैं । कशेरुकों में कालगत संकलीकरण एक ही अन्तर्ग्रंथन पर नहीं होता है ।

sugent–(L. *sugere*, to suck) चूषक ।

sulcate–(L. *sulcus*, furrow) सीता युक्त; लीकी; लीकयुक्त ।

sulcation–(L. *sulcation*, ploughing) कर्षण; नलियों और मुंडेरों का बनना ।

sulcus or sulci–(L. *sulcus*, furrow) सीता; परिखा ।

summer egg–ग्रीष्माण्ड; स्वच्छ जलवासी किस्मों के पतले तुपी शीघ्र विधित होने वाले अण्डे जो ग्रीष्म काल में दिए जाते हैं ।

supercarpal–(L. *super*, over; *carpus*, wrist) अति मणि बंधिका (carpal) ।

supercilia–(L. *super*, over, cilia, eyelids) भौं; भ्रू ।

superciliary–(L. *super*, over; *cilia*, eyelids) भौं सम्बन्धी; अध्यक्षि ।

super–अति; अधिक, बढ़कर अर्थ का उपसर्ग ।

supercilia–(L. *super*, over; *cilia*, eyelids) भौं; भ्रू ।

superficial–(L. *super*, over; *facies*, face) बाह्य (बाहरी, ऊपरी); छिछला; अगाढ़; गाध; धरातल पर या नजदीक ।

superfoetation–(L. *super*, over; *foetus*, big with) अतिरिक्त गर्भ; अतिनिषेचन; भिन्न मदकालों (oestrous period) में एक ही गर्भाशय (uterus) में दो डिम्बों का एक के बाद एक का निषेक होने की दशा ।

superfunction–अतिफलन ।

superglottal–(L. *super*, over; Gk. *glotta*, tongue) जिह्वोपरि ।

superior–(L. *superior*, upper) ऊर्ध्व; ऊर्ध्ववर्ती; ऊपरी; श्रेष्ठ ।

superior border–ऊर्ध्वतट ।

superior extremity–ऊर्ध्व अवयव ।

superior labial–ऊर्ध्व-ओष्ठीय ।

superior lip–ऊर्ध्व-ओष्ठ ।

superior meatus–ऊर्ध्व सुरंगा ।

superior mesentric–ऊर्ध्व-आंत्रधारी ।

superior nasal meatus–नासोर्ध्व सुरंगा ।

superior umbilicus–ऊर्ध्व पिच्छ छिद्र ।

superlinguae–(L. *super*, over; *lingua*, tongue) ऊर्ध्वजिह्वी; उपरिजिह्व; किन्हीं षटपादों में हाइपोफेरिंग्स के युग्म-दल ।

superparasite–(L. *super*, over; *parasitos*, foot) बाह्य परजीवी; अधिपरजीवी ।

supersacral–(L. *super* over; *sacrum*, sacred) त्रिकोपरि; अधित्रिक; अधिसेक्रम ।

supersonic–(L. *super*, over; *sonare*, to sound) अश्रव्य; पराध्वनिकी; मानव कर्ण (human ear) से न सुनी जाने वाली ध्वनि ।

supersphenoidal–(L. *super*, over; Gk. *sphen*,

wedge; *eidos*, form) अधिस्पीनोइडल; अधिसंपीडास्थिक।

**supervolute**–(L. *super*, over; *volvere*, to roll) संकलित; अधिविलुटी; कोरक में अत्यधिक विलुट (rolled) विन्यास।

**supinate**–(L. *supinus*, bent backwards) पश्चनत; पीछे की ओर झुका हुआ।

**supination**–ऊर्ध्व स्थिति; उत्तानन; भुजाकी हथेली को ऊपर की ओर उठाने की गति।

**supinator brevis and longus**–सुपीनेटर ब्रेविस और लोंगस—भुजा के दो मांस पेशीयां जो हथेली को ऊपर करने में काम में आती हैं।

**supplemental air**–शेष पूरक वायु; संपूरक वायु; रेचक वायु; अनुपूरक वायु; परिशिष्ट वायु; वह वायु की मात्रा जो साधारण प्रश्वास के पश्चात् भी निकाली जा सकती है।

**suppression**–(L. *sub*, under; *pressus*, pressed) निग्रह; लुप्तांगता; किसी अंग की वृद्धि का रुक जाना।

**supra**–सुपरा; ऊपर, उर्ध्व, अधि या अधिक अर्थ का उपसर्ग; सुपरा शब्द का प्रयोग सरल होने के कारण किया जाना चाहिए।

**supra-acromial**–(L. *supra*, above; Gk. *akros*, summit; *omos*, shoulder) अंसफलक के अक्रोमियन (acromion) प्रवर्ध से ऊपर।

**supra anal**–(L. *supra*, above; *anus*, anus) गुदोर्ध्व; सुपरा गुदा; अधिगुद।

**supra-auricular**–(L. *supra*, above; *auris*, ear) कर्णोर्ध्व; सुपरा-कर्णी; अधिकर्णिक।

**supra-branchial**–(L. *supra*, above; *branchiae*, gills) गिलोर्ध्व; सुपरागिली; अधिक्लोम।

**suprabuccal**–(L. *supra*, above; *bucca*, check) अधिमुखीय; मौखिकोपरि; कपोल और मुख से ऊपर।

**supra-caudal**–(L. *supra*, above; *cauda*, tail) पुच्छोर्ध्व; सुपरा पुच्छी; अधिपुच्छी।

**supracellular**–(L. *supra*, above; *cellula*, small cell) कोष्ठोर्ध्व; सुपरा कोष्ठीय।

**supracerebral**–(L. *supra*, above; *cerebrum*, brain) सुपराप्रमस्तिष्कीय; अधिप्रमस्तिष्कीय।

**suprachoroid**–(L. *supra*, above; Gk. *chorion*, skin) अधिरक्तक पटल (कोरोइड)।

**supraclavicle**–(L. *supra*, above; *clavicula*, small key) अधिजत्रुक; सुपरा-क्लैविकिल; अंसवलय (shoulder girdle) की एक अस्थि (मत्स्यों में)।

**supraclavicular**–(L. *supra*, above; *clavicula*, small key) अधि-जत्रुकी; अधि-क्लैविकिली।

**supracleithrum**–(L. *supra*, above; Gk. *kleithron*, key) अधि-जत्रुक; सुपरा-क्लैविकिल।

**supracondylar**–(L. *supra*, above; Gk. *kondylos*, knob) अधि-अस्थि कंदी।

**supracostal**–(L. *supra*, above; *costa*, rib) पर्शुकोर्ध्व; सुपरा पर्शुकीय; अधि-पर्शुक।

**supracoxa**–उपरिकक्षांग।

**supracranial**–(L. *supra*, above; Gk. *kranion*, skull) करोटि वाह्य; सुपरा-करोटि; अधिकपालीय।

**supradorsal**–(L. *supra*; above; *dorsum*, back) पृष्ठोर्ध्व; सुपरापृष्ठीय; उर्ध्वपृष्ठक; अधिपृष्ठक; अधिपृष्ठीय।

**supra-ethmoid**–(L. *supra*, above; Gk. *ethmos*, sieve; *eidos*, form) सुपरा-इथमॉइड; झर्झरिका (मीज़ेथमॉइड) के बाहर एक अस्थि।

**supraglenoid**–(L. *supra*, above; Gk. *glene*, socket) अधि अंस-उलूखल; ग्लीनॉइड कैविटी के ऊपर (अस्थि प्रोत्थ या ककुद–tuberosity)।

**suprahyoid**–(L. *supra*, above; *hyoeides*, y-shaped) हाइडोर्ध्व; सुपराहाएड; अधिकंठिक।

**supralabial**–(L. *supra*, above; *labium*, lip) ओष्ठोर्ध्व; सुपरा ओष्टीय; अध्योष्ठ।

**supraloral**–(L. *supra*, above; *lorum*, thong) सुपरा लोरल; (१) पक्षियों में चोंच या आंख के बीच के स्थान से ऊपर।
(२) सर्पों में आंख के ऊपर का स्थान।

**supramaxillary**–(L. *supra*, above; *maxilla*, jaw) अधिजम्भिक; ऊर्ध्वहनु सम्बन्धी।

**supranasal**–(L. *supra*, above; *nasus*, nose) नासोर्ध्व सुपरा नासा; अधिनासा।

**supraoccipital**–(L. *supra*, above; *occiput*, back of head) सुपरा-ओक्सीपिटल; अध्यनुकपाल।

**supraocular**–(L. *supra*, above; *oculus*, eye) ऊर्ध्व चाक्षुप; सुपरा चक्षुक; अधिनेत्र ।

**supraorbital**–(L. *supra*, above; *orbis*, circle) अक्षिकोर्ध्व; सुपरा-अक्षिकी; अध्यक्षि ।

**suprapharyngeal**–(L. *supra*, above; Gk. *pharyngx*, pharynx) कण्ठोर्ध्व; सुपरा-कण्ठी; उपरिग्रसनीय ।

**suprapubic**–(L. *supra*, above; *pubes*, adult) प्यूबिकोर्ध्व; सुपराप्यूबिक ।

**suprapygal**–(L. *supra*, above; *pyge*, rump) पृष्ठपश्चान्तरोर्ध्व; सुपरापृष्ठपश्चान्तरी ।

**suprarenal**–(L. *supra*, above; *renes*, kidney) वृक्कोर्ध्व; सुपरावृक्क; अधिवृक्क ।

**suprarenal bodies, capsule or glands**–वृक्कोर्ध्व या सुपरा पिण्ड, सम्पुट या ग्रन्थियाँ; उपवृक्क (एड्रीनल) ग्रन्थि ।

**suprarenin**–(L. *supra*, above; *renes*, kidneys, एड्रीनेलिन; सुपरारेनिन ।

**suprarostral**–(L. *supra*, above; *rostrum*, beak) सुपरारोस्ट्रल; अधितुंड ।

**suprascapula**–(L. *supra*, above; *scapula*, shoulder blade) फलकोर्ध्व; सुपरा स्कैपुला; अध्यंसफलक ।

**suprascapular**–(L. *supra*, above; *scapula*, shoulder blade) फलकोर्ध्वी; सुपरा स्कैपुलर; अध्यंसफलकी ।

**supraseptal**–(L. *supra*, above; *septum*, partition) व्यवधानोर्ध्व; सुपरा व्यवधानी ।

**suprasphenoid**–(L. *supra*, above; Gk. *sphen*, wedge) सुपरास्फीनॉइड, स्फीनॉइड (संपीडास्थि) उपास्थि के पृष्ठ ओर स्थिति कलाजात अस्थि विशेष ।

**suprasphenoidal**–(L. *supra*, above; Gk. *sphen*, wedge) अधिस्फीनॉइडल ।

**supraspinal**–(L. *supra*, above; *spina*, spine) सुषुम्नोर्ध्व; सुपरासुषुम्नीय ।

**supraspinatous**–(L. *supra*, above; *spina*, spine) सुपरास्पाइनेट्स; अध्यंस पृष्ठिका; अध्यंसपेशी ।

**suprastapedial**–(L. *supra*, above; *stapes*, stirrup) स्टैपीडियलोर्ध्व; सुपरा-स्टैपीडियल ।

**suprasternal**–(L. *supra*, above; *sternum*, breastbone) वक्षकीय-ऊर्ध्व; सुपर वक्षकीय; अधिउरोस्थि ।

**suprastigmal**–(L. *supra*, above; *stigma* mark) वातछिद्रोर्ध्व; सुपरा वात छिद्री; अधिश्वासछिद्री ।

**supratemporal**–(L. *supra*, above; *tempora*, temples) सुपरा टेम्पोरल; अधिशंख ।

**suprathoracic**–(L. *supra*, above; Gk. *thorax*, breast) वक्षोर्ध्व; सुपरा वक्षीय; अधिवक्षीय ।

**supratonsillar**–(L. *supra*, above; *tonsillae*, tonsils) सुपराटोन्सीलर; अधिगलतुंडिका ।

**supratrochlear**–(L *supra*, above; Gk. *trochlea*, pulley) सुपराट्रोक्लियर; अधिघूर्णीय; घूर्ण (trochlea) के ऊपर की सतह ।

**supratympanic**–(L. *supra*, above; *tympanum*, drum) आनकोर्ध्व; सुपरा आनकीय; अधिध्वनिपरक ।

**sural**–(L. *sura*, calf of leg) पिंडिका; पिंडका सम्बन्धी; टाँग की पिण्डली सम्बन्धी ।

**surangular**–(L. *supra*, above; *angulus*, angle) ऊर्ध्व कोणिक; अधिकोणिक; कुछ मत्स्यों, सृपी तथा पक्षियों के निचले जबड़े की हड्डी ।

**surculose**–(L. *surculus*, twing) चूषक युक्त ।

**surculus**–(L. *sarculus*, twing) भूस्तरी प्रारोह, वायवी और स्वतन्त्र सकर (sucker) ।

**surface**–(L. *super*, and *face*, L. *facies*) तल, पृष्ठ; सतह; धरातल ।

**suscept**–(L. *suscipere*, to undergo) प्रभावशील; प्रभाव पड़ने योग्य ।

**suspension**–(L. *suspendere*, to hang down) उद्बन्ध; निलंबन ।

**suspensor**–(L. *suspendere*, to hang down) निलम्ब; उद्बन्धक; निलम्बक ।

**suspensorium**–(L. *suspendere*, to hang down) अवलम्बक; निलम्बिका; हायड वलय (hyoid arch) का ऊपरी भाग जिससे निचला जबड़ा लटका रहता है ।

**sustentacular**–(L. *sustentaculum*, prop; support) सहायी ।

**sustentaculum lienis**–सस्टेन्टाकुलम लीनिस; प्लीहा साधक उदरास्तर भांज ।

**sustentaculum tali**–गुल्फास्थि सहायी; सस्टेन्टाकुलम टैली ।

**sustentor**–(L. *sustinere*, to sustain) आलंबी ।

**sutural**–(L. *sutura*, seam) सीवन सम्बन्धी ।

**sutural bones**–वोरमियन (wormian) अस्थि; सीवनी अस्थियाँ; ऐसी एकल अस्थियाँ जो अक्रमिक सीवनी के पथ में पाई जाती हैं विशेषत: लैम्बाडॉइडी (lembdoidal) सीवन और पश्च कलान्तराल (fontanelle) में ।

**suture**–(L. *sutura*, seam) सेवनी; सीमन; सन्धि-रेखा; सीवन ।

**Swammerdam's glands**–(J. *Swammerdam*, Dutch naturalist) स्वामरडेम ग्रन्थियाँ; परिगुच्छिकीय ग्रन्थियाँ ।

**Swammerdamis vesicle**–स्वामरडेम कोषिका; गैस्ट्रोपोडा की शुक्रधानी (स्पर्मेथिका) ।

**swarm**–(A. S. *swearm*, swarm) समूह; झुण्ड; समुदाय; दल; वृंद; भुंड ।

**swarm spore**–चल बीजाणु (zoospore) ।

**sweat**–(A. S. *swat*, sweat) स्वेद; पसीना ।

**sweat gland**–स्वेद ग्रन्थि ।

**swimmerets**–प्लावक अंग; तरण पाद; तरणक; केकड़ा वंशी (crustaceans) के उदरीय अवयवों में से कुछ एक अवयव जो जन्तु को आंशिक रूप में तैरने में सहायता देते हैं ।

**swim bladder**–प्लावी कोषिका ।

**swimming funnel**–तरण कीप; डाइब्रेंकियेटा (Dibranchiata) की प्रावार-गुटिका (mantle cavity) से जल को बाहर फेंकने वाली नलिका ।

**swimming ovaries**–तरण-अण्डाशय; अकेन्थोसिफैला (Acanthocephala) में अण्डाशय (ovary) से छूटे हुए परिपक्व अण्डाणु (ova) जो देह गुहा (body cavity) में तैरते रहते हैं ।

**swimming plates**–तरण-पलेट; टीनोफोरा (ctenophora) में आठ समानान्तर (equidistant) पक्ष्माभिकामय (ciliated) कंकतोपम प्लेट, जो अंगी के नोदक अंग (propeller organ) होते हैं ।

**syconium**–(Gk. *sykon*, fig) साइकोनस (syconus) फल; यह हाइपैन्थोडियम (hypanthodium) पुष्पक्रम के पकने से बनता है । इसमें पुष्पासन एक बन्द खोखली संरचना बनाता है, जिसके अन्दर स्त्रीकेसरी पुष्पों से एकीन बनते हैं; सभी एकीन मिलकर संग्रथित फल (composite fruit) निर्मित करते हैं, इन फलों में खाने योग्य भाग पुष्पासन ही होता है—जैसे बरगद; अंजीर, गूलर आदि ।

**sylvian**–(F. *sylvius*, or *de la boe*, french anatomist) सिलवियन; सिल्विससी; फ्रांसीसी रचना विशेषज्ञ) ।

**symbiont**–(Gk. *syn*. with; *bioun*, to live) सह-जीवी ।

**symbiosis**–(Gk. *symbioun*, to live together) सहजीवन; सहजीविता ।

**symbiotic**–(Gk. *symbioun*, to live together) सहजीवी ।

**symmetrical**–(Gk. *syn*, with; *metron*, measure) समांशी; सम्मित; सममित ।

**symmetry**–(Gk. *syn*, with; *metron*, measure) समांशता; तुल्यांशता; समता; सम्मिति, सममिति ।

**sympathetic**–(Gk. *syn*, with; *pathos*, feeling) सहानभूतिक; अनुकम्पी ।

**sympathetic nervous system**–सहानुभूतिक या अनुकंपी नाड़ी (तंत्रिका) मण्डल (तंत्र) ।

**sympathin**–(Gk. *syn*, with; *pathos*, feeling) सम्पेथिन; अनुकम्पी तंत्रिका द्वारा त्याज्य पदार्थ जिसमें एड्रीनेलियन (adrenaline) के शरीर क्रियात्मक (physiological) लक्षण होते हैं ।

**sympathoblast**–(Gk. *syn*, with; *pathos*, feeling; *blastos*, bud) अनुकंपीकोरक; अनुकंपी कोशिकज; वह कोशिका जो अनुकंपी गुच्छिका (गैंगलिया) की तंत्रिका कोशिका (neurone) में वर्धित होती है ।

**sympathomimetic**–(Gk. *syn*, with; *pathos*, feeling; *minetickos*, imitating) अनुकम्पीसम; अनुकम्पानुकारी; पदार्थ विशेष जो अनुकम्पी उत्तेजना सदृश ही प्रभाव उत्पन्न करते हैं ।

**sympatric**–(Gk. *syn*, with; *patra*, native land) एकदेशी; समस्थानिक ।

[देखिये—allopatric–भिन्न देशी]

**sympetalous**–(Gk. *syn*, with; *petalon*, leaf) संयुक्तदली (gamopetalous) ।

symphily–(Gk. *syn*, with; *philein*, to love) सहभोगता; सहतोषण; संरागिता।

symphoresis–(Gk. *syn*, with; *pherein*, to bear) एकीभूगति; स्परमैटिड समूह की सरटोली (sertoli) कोशिका तक एकीभूगति।

symphyllodium–(Gk. *syn*, with; *phyllon*, leaf; *eidos*, form) संयुक्त बीजांडधर शल्क।

symphogenesis–(Gk *symphyein*, to grow together; *genesis*, descent) सह जननता; बहुतन्तुजन; किन्हीं दो अन्य अंगों के मिलने से किसी अंग की वृद्धि।

symphysial–(Gk. *symphysis*, growing together) समवायी।

symphysis–(Gk. *symphysis*, a growing together) समवाय; सिम्फाइसिस; संधान; युग्मास्थि संयोग; किसी जोड़ या युग्म (pair) की दाहिनी और बाईं दोनों भागों की अस्थियों का परस्पर मिल जाना।

symplast–(Gk. *syn*, with; *plastos*, formed) समकण; संलवक।

symplectic–(Gk. *sympleklos*, plaited) सिम्प्लेक्टिक—मत्स्य खोपड़ी की एक अस्थि विशेष जो क्वाडरेट (quadrate) और हायोमैन्डीबुलर (hyomandibular) के बीच में होती है।

symplex–(Gk. *sympleklos*, plaited) सिम्पलैक्स, क्रियाशील पदार्थ और जीवद्रव्य प्रोटीन का मिश्रण जिससे एन्जाइम बनता है। जैसे एगोन (agon), फीरोन (pheron) आदि।

sympodial–(Gk. *syn*, with; *pous*, foot) संघिताक्षी।

sympodite–(Gk. *syn*, with; *pous*, foot) समपादांश; आधार पादांश; संपादांश।

sympodium–(Gk. *syn*, with, *pous*, foot) संघातअक्ष।

symptom–लक्षण।

synacme–युक्त परिपक्वता; समकालपक्वता; स्त्रीकेसर और पुंकेसर दोनों के साथ-साथ परिपक्व होने की दशा।

synaesthesia–(Gk. *syn*, with; *aisthesis*, sensation) सह संवेदना, किसी एक ही ग्राही द्वारा दो उत्तेजनाओं जैसे ध्वनि और वर्ण दोनों ही का साथ-साथ ग्रहण करना।

synangium–(Gk. *syn*, with; *anggeion*, vessel) सिनजियम; साईनेनजियम।

synantherous–(Gk. *syn*, with; *antheros*, flowery) संयुक्त परागकोशी, परागकोशों का मिलकर नलिका बनाना।

synanthous–(Gk. *syn*, with; *anthos*, flower) युक्त पुष्पी।

synanthy–(Gk. *syn*, with; *anthous*, flower) युक्त पुष्पता।

synaposium–(Gk. *syn*, with; *aposia*, want) सहसपेक्ष; प्रतिकूल सहवासता; प्रतिकूल परिस्थितियों जैसे रोग या पर्यावरण दशाओं के कारण जन्तुओं का सहजीवन या सहवास।

synaposematic–(Gk. *syn*, with; *apo*, form; *sema*, sign) सह भ्रमकारी।

synapse–(Gk. *synapsis*, union) तंत्रिका संगम; अन्तर्ग्रंथन; एक तंत्रिका कोशिका का दूसरे से अपनी शाखाओं द्वारा छुआ जाना। समस्त जन्तुओं का तंत्रिका तंत्र असंख्य पृथक तंत्रिका कोशिकाओं का बना होता है, जो केवल अन्तर्ग्रंथन द्वारा ही एक दूसरे से लगाव लिये होती हैं। प्रत्येक कोशिका का एक्सान (axon) दूसरी कोशिका के द्रुमक (dendrite) से अपनी अंत्य-शाखाओं से मिलकर अन्तर्ग्रंथन (synapse) बनाते हैं। प्रत्येक एक्सान (जब तक कि वह प्रेरक कारक सूत्र का न हो) कई अन्य तंत्रिका कोशिकाओं से अंतर्ग्रंथन करते हैं और प्रत्येक कोशिकाकाय (cell body) और द्रुमक (जब तक कि वह संवेदीय कोशिकाओं के न हों) भी अन्तर्ग्रंथन करते हैं। किसी बड़े माप के कशेरूक की प्रेरक तंत्रिका कोशिका (motor nerve cell) में कई सहस्त्र अन्तर्ग्रंथन होते हैं। किसी प्रेरणा को अन्तर्ग्रंथन पर पहुँच कर दूसरी तंत्रिका कोशिका को उत्तेजित करना होता है।

synapsid–(Gk. *synapsis*, union) संयुक्त छिद्र कपाल।

synapsis–(Gk. *synapsis*, union) युग्मी-करण; सूत्र-युग्मन; सिनैप्सिस।

synaptene–(Gk. *synapsis*, union; *tainia*, hand) युग्म बंध; संपट्ट; ह्रास विभाजन (meiosis) में सूत्र युग्मता या जाइगोटीन (zygotene) अवस्था।

**synaptic membrane**–मध्यवर्तिनकला, सूत्र युग्मन कला; तंत्रिका छोर और पेशी तन्तु के बीच मध्य वर्तिनकला (interveving membrane) या दो तंत्रिका कोशिकाओं (neurone) के बीच की कला।

**synapticula**–(Gk. *synaptos*, united) सिनैप्टीकुला; संयुजशलाका; पटबंध।

**synaphtychus**–(Gk. *syn*, with; *a*, together; *ptyche*, plate) संयुजपलेटी।

**synarthrosis**–(Gk. *syn*, with; *arthron*, joint) युत संधि; सहसंधि; ऐसी संधि जिसमें दो अस्थियों के तल सीधे पास-पास एक दूसरे से मिले हुए हों और बन्धक तन्तु या काचीय उपास्थि से अचल बन्धे हों।

**syncarp**–(Gk. *syn*, with; *karpos*, friut) युक्तांडप (पुंजफल—aggregate fruit)।

**syncarpous**–(Gk. *syn*, with, *karpos*, fruit) युक्तांडपी।

**syncarpy**–(Gk. *syn*, with; *karpos*, fruit) युक्तांडपता।

**syncerebrum**–(Gk. *syn*, with; L. *cerebrum*, brain) सयुक्त पिण्डक मस्तिष्क; संप्रमस्तिष्क।

**synchondrosis**–(Gk. *syn*, with; *chondros*, cartilage) उपास्थि एक रूपता; उपास्थि संलिष्टता; वह अस्थि संयोग जिसमें संयुक्तक उपास्थि होती है।

**synconium**–(Gk. *syn*, with; *kranion*, skull) सिन्कोनियम या साइकोनियम; अंजीर का पुष्प क्रम।

**syncraniate**–(Gk. *syn*, with: *kranion*, skull) करोटि एक रूप; संकरोटीय, कशेरू तत्वों (vertebral elements) का करोटि या कपाल (skull) के साथ एक भाव होना।

**syncranterian**–(Gk. *syn*, with; *kranteres*, wisdom tooth) अविरत दन्ती।

**syncryptic**–(Gk. *syn*, with; *kryptos*, hidden) समान गोपक रंगी; ऐसे जन्तु जो असम्बन्धित होते हुए भी सामान्य गोपक रंगी (cryptic) होने के कारण समानता रखते है।

**syncytium**–(Gk. *syn*, with; *kytos*, hollow) बहुअष्टिकता, सिनसिशियम; बहु-न्युक्लियस आकृति।

**syndactyl**–(Gk. *syn*, with; *daktylos*, digit) संयुक्तांगुलिक; युक्तांगुलि।

**syndactylism**–(Gk. *syn*, with; *daktylos*, digit) संयुक्तांगुलित्व: युक्तांगुलिकता।

**syndesis**–(Gk. *syndesis*, a binding; together) संयुजता; स्नायु सन्धि।

**syndesmology**–(Gk. *syndesmos*, ligament; *logos*, discourse) बन्ध विज्ञान; लिगामैन्ट विज्ञान; रचना विज्ञान की वह शाखा, जिसमें बन्ध (ligament) तथा सन्धियों का वर्णन रहता है।

**syndesmosis**–(Gk. *syndesmos*, ligament) बन्ध-समवायता; तंतुसन्धि।

**syndrome**–(Gk. *syn*, together; *dromien*, to run) सहकारी चिह्न।

**synecology**–(Gk. *syn*, together; *oikos*, household; *logos*, discourse) (जन्तु संघ) परिस्थिति विज्ञान; संपारिस्थितिकी।

**synecthry**–(Gk. *syn*, with; *echthros*, hatred) कुत्सा सहजीवनता; ऐसे विद्वेषी या कुत्सा (hated) व्यक्तियों का सहजीवन जो आपस में द्वेष रखते हैं।

**synema**–(Gk. *syn*, with; *nema*, thread) सहसूत्रक; संसूत्री।

**syneresis**–(Gk. *syn*, together; *ereidein*, to press) द्रव पृथकता; संकोच पार्थक्य; थक्का बने हुए खून का सिकुड़ना और सीरम (तल) का अलहदा होना।

**synergic**–(Gk. *synergos*, cooperator) सहयोगी; संकर्मी।

**syngamy**–(Gk. *syn*, with; *gamoo*, marriage) जन्युसंलयता; निषेकोत्पादन; लिंगोत्पादन; संयुग्मन; युग्मक संलयन।

**syngenesis**–(Gk. *syn*, with; *genesis*, descent) निषेकोत्पादनता; सहजनन।

**syngenetic**–(Gk. *syn*, with; *genesis*, desent) निषेकोत्पन्न; सहजात।

**syngnatha**–(Gk. *syn*, with; *gnathos*, jaw) युक्त हन्व।

**syngonic**–(Gk. *syn*, with, *gone*, seed) उभयलिंगता; उभय जन्युता; एक ही बीजाणुधानी में नर और मादा जन्यु को उत्पन्न करना।

**synizesis**–(Gk. *synizesis*, contraction)

**vital force**–जैविक शक्ति; जैव शक्ति; प्राणभूत शक्ति।

**vital functions**–प्राणभूत कर्म (व्यापार); शरीर के वह कर्म या व्यापार जिन पर प्राण या जीवन आधारित रहता है।

**vitalism**–(L. *vita*, life) जैव शक्तिवाद; जीव शास्त्रीयों का यह मत कि जीवित अंगीयों में भौतिक और रसायनिक शक्तियों से भिन्न अपनी विशिष्ट शक्ति होती है।

**vitamins**–(L. *vita*, life; *ammoniacum*, resionous gum) विटामिन; जीवनीय गण; खाद्योज।

यह वह कार्बनिक यौगिक (organic compounds) होते हैं जो विभिन्न सूक्ष्म मात्राओं में प्राकृतिक खाद्य पदार्थों में पाये जाते हैं और जिनकी नितान्त आवश्यकता अंगीओं (organism) की सामान्य वृद्धि एवं स्वस्थ जीवन के लिये होती हैं। अंगी को इनको बाहर से परिस्थिति (वातावरण) से ही प्राप्त करना होता है क्योंकि सामान्य रूप से अंगी में इनके संश्लेषण की क्षमता नहीं होती है। कभी-कभी जन्तु अपनी आवश्यकता हेतु इनका निर्माण कर लेते हैं जैसे विटामिन 'डी' मानव द्वारा प्रकाश की सहायता से संश्लेषित कर लिया जाता है तथा विटामिन 'बी' कीट तथा कशेरूकों की अंत्र में उपस्थित बैक्टीरिया द्वारा संश्लेषित होता है। यह सूक्ष्म मात्रा में ही प्रभावी होते हैं। यह शक्ति प्रदान नहीं करते हैं पर शक्ति परिवर्तन हेतु तथा उपापचय नियंत्रण हेतु अनिवार्य होते हैं। यह जल अथवा वसा में घुलनशील होते है और असंतृप्त (unsaturated) ऐलिफेटिक ऐल्कोहोल (alliphatic alcohol) होते हैं। विटामिन की आवश्यकता केवल परपोषित (heterotaophic) अंगीयों को ही होती है। जबकि स्वपोषित जीव (autortophic organism) जैसे पौधे—वाह्य कार्बनिक यौगिकों पर आश्रित नहीं होते हैं। किसी एक परपोषित जीव के लिये जो विटामित होता है सम्भवतः वह एक दूसरे के लिये नहीं होता है क्योंकि इसकी या तो उस परपोषित को आवश्यकता ही नहीं होती है या फिर वह उसके द्वारा संश्लेषित कर लिया जाता है। अतः विटामिन सामान्य न होकर केवल विशिष्ट होते हैं। इनकी मात्रा सदैव दूसरे जीव द्वारा संश्लेषित कर उस जीव को मिलती रहती है जिससे कि इसकी आवश्यकता होती है। इनकी कमी से अनेक रोग होते है तथा उपापचय प्रक्रिया अवरूद्ध होती है जिससे जीव की वृद्धि स्तंभित (stunted) हो जाती है।

**विटामिन 'ए' (A)**–इसका दूसरा नाम 'प्रतिशुष्कनेत्रता विटामिन' (antixerophthalmic vitamin) या प्रति संक्रामक (anti-infections) होता है। इसकी केवल मानव और अन्य कशेरूकों को ही आवश्यकता होती है अन्य जीवों को नहीं। यह वसा में घुलनशील होता है और यकृत इसका संग्रहागार होता है। यह विटामिन श्लैष्म—अधिच्छद (mucous epithelium) और दृष्टि-क्रियाशीलता के हेतु अनिवार्य होता है। इसकी कमी से अधिच्छद् कोशिकाओं (epithelial cells) में क्षीणता (atrophy) आ जाती है तथा चक्षुश्लैश्म कला स्थानीय बैक्टीरिया संक्रामण के हेतु सुग्राह्य हो जाती है जिससे रात्रि अन्धता (night blindness) और नेत्र शुष्कता (xerophthalmia) नामक रोग मुख्यतः होते हैं। यह मत्स्य कृत तैल, दुग्ध वसा तथा रंगीन साग सब्जियों में केरोटीन (carotene) के रूप में पाया जाता है। इसकी मानक (standard) इकाई (unit) अन्तर्राष्ट्रीय इकाई है जो ०·६ माइक्रोग्राम विशुद्ध B केरोटीन की क्रियाशीलता के बराबर होती है। पूर्व की इकाइयाँ कॉडलिवर आइल (codliver oil) इकाई होती थी जो २०८ अन्तर्राष्ट्रीय इकाई के समान थी। मूर (Moor) की ब्लू इकाई (Blue unit) ६० अन्तर्राष्ट्रीय इकाईयों के बराबर होती है।

**विटामिन 'ए₁' ($A_1$)**–यह एक किस्म का विटामिन ए (A) है जो सामुद्रिक मत्स्यों के चक्षु ऊतकों में पाया जाता है। यह अधिकांश विटामिन 'ए' के लक्षणों युक्त ही होता है, अन्तर केवल इतना होता है कि परा बेंगनी (ultra violet) स्पेक्ट्रम में भिन्न शोषण (absorption) युक्त होता है।

**विटामिन 'ए₂' ($A_2$)**–यह भी विटामिन 'ए' प्रकार का ही विटामिन होता है, जो स्वच्छ जलीय मत्स्यों के यकृत में होता है।

**विटामिन बी (B)**–यह कई जल घुलनशील विटामिनों का समूह होता है, जिसके अन्तर्गत थायामीन (thiamin) बी₁; रिबोफ्लेविन (riboflavin) बी₂; निकोटिनिक अम्ल (niacin निकोटीनिकमाइड [नाइसीनएमाइड (niacin amide), निकोटीनिक अम्ल

एमाइड (nicotinic acid amide)]; पाइरीडोक्सिन (pyridoxine), पाइरीडोक्सल (pyridoxal) पाइरीडोक्सामाइन (pridoxamine), एल्फा और बीटा पाइरेसिन (pyracin)–विटामिन वी$_6$ समुदाय; वायोटिन, (biotin), पेन्टोथेनिक अम्ल (pantothenic acid); फोलिक अम्ल (folic acid), निकोटिनिक अम्ल (nicotinic acid), कोवालामीन (cobalamine)–वी$_{12}$ समुदाय और सम्भवतः कोलाइन (choline) होते हैं। निकोटिनिक अम्ल (nicotinic acid) और निकोटिनेमाइड (nicotinamide) को पैलेग्रा रोधीकारक (pellagra-preventing factor) संक्षेप में पी० पी० कारक (P. P. factor) या प्रति पैलेग्रा कारक (antipellagra factor) भी कहते हैं।

विटामिन वी$_1$–थायामीन (thiamin)

विटामिन वी$_2$–रिवोफ्लेविन (riboflavin)

विटामिन वी$_3$–निकोटिनेमाइड (nicotinamide)

विटामिन वी$_4$–इसका निर्धारण अभी तक ठीक-ठीक नहीं हो सका है। यह यीष्ट (yest) से प्राप्त होता है तथा जल घुलनशील होता है। इससे चूहों (rats) और मुर्गीयों (chicks) में पक्षाघात (paralysis) नहीं हो पाता है।

विटामिन वी$_5$–यह कारक चूहों में वृद्धि तथा पक्षीयों में वजन बढ़ाने के लिये आवश्यक होता है। इसको पेट्रो कारक (Petro factor) भी कहते हैं।

विटामिन वी$_6$–पिरीडोक्सिन (pridoxine)—इसको प्रति त्वक्शोथ (anti dermatitis) विटामिन कहा जाता है। यह उन सब पदार्थों में पाया जाता है जिनमें विटामिन वी कम्पलैक्स होता है।

विटामिन वी$_8$–एडेनिलिक अम्ल (adenylic acid) विटामिन वी$_{10}$ व विटामिन वी$_{11}$–यह संज्ञा उन पदार्थों को दी जाती है जो फोलिक अम्ल (folic acid) के साथ पाये जाते हैं।

विटामिन वी$_{12}$–साइनोकोवालएमिन (cyanochboalamin) यह विटामिन लाल रुधिर रक्ताणु कोशिकायें की परिपक्वता तथा सामान्य तंत्रिकीय क्रियाओं के लिये अनिवार्य होता है। यह विटामिन प्रत्युरक्तता कारक (anti-anaemic factor); लाल रुधिर रक्ताणु परिपक्वता कारक (enythrocyte maturing factor); वाह्य कारक (extrinsic factor); प्रति प्रणाशी अरक्तता कारक (antipernicious-anemia factor); यकृत का परिपक्वता कारक (maturation factor of liver); जन्तु-प्रोटीन कारक (animal-protein factor) होता है। साइनोकोवाल एमिन; $C_{63}H_{90}O_{14}N_{14}PCO$; यह प्रत्येक जन्तु उत्पाद और कुछ समुद्री खाद्यों में तथा रूमेन और एली सदृश किण्वित पदार्थों में मौजूद होता है। मानव में यह यकृत में सक्रिय कोएंजाइम के रूप में उपस्थित होता है।

विटामिन वी$_{12}$ से सम्बद्ध तत्वों में से मुख्य—

साइनोकोवाल एमिन वी$_{12}$ ए

हाइड्रोक्सोवाल एमिन वी$_{12}$ वी

नाइट्रोसोकोवाल एमिन वी$_{12}$ सी

ये तीनों ही सांघातिक अरक्तता के उपचार में उपयुक्त होते हैं।

विटामिन वी$_{14}$–यह अनिर्धारित (बिना पहिचाना) स्फटिक यौगिक है, जो मानव मूत्र से पृथक किया गया है। इनके प्रभाव से अस्थि मज्जा की कोशिकाओं की गुणितता में अत्यन्त वृद्धि तथा कैंसर कोशिकाओं के उत्पादन में कमी होती है। यह भी प्रत्यारक्तताकारक (anti aneamia factor) होता है।

विटामिन वी$_{15}$–पेन्गैमिक अम्ल (pangamic factor)

विटामिन वी सी (Bc)–फोलिक अम्ल (folic acid)

विटामिन वी सी$_1$ ($Bc_1$)–संयुक्त फोलिक अम्ल (conjugating folic acid)

विटामिन वी टी (Bt)–यह मील वर्म (Tenebrio molitor) के पोषण (nutrition) के लिये आवश्यक होता है।

विटामिन वी एक्स (Bx)–पैरा अमीनो बेन्जोइक अम्ल (para aminobenzoic acid)।

विटामिन 'सी'–एस्कोरबिक अम्ल (ascorbic acid)। यह विटामिन दांत, हड्डी, पेशी भित्ति (muscular walls) के अन्तरा कोशिक पदार्थ (intercellular substance) के लिये आवश्यक होता है। इसकी कमी से स्कर्वी (scurvey) नामक रोग होता है। यह ऊष्मा (heat) से नष्ट हो जाता है। इसकी एक अन्तर्राष्ट्रीय इकाई की सक्रिया ५० माइक्रोग्राम के बराबर होती है। इसके अन्य नाम प्रति स्कर्वी (antiscorbutic), स्कर्वी

नाशक (scorbutanin) और प्रति स्कर्वी कारक (antiscorbutic factor) भी हैं।

विटामिन डी–यह विटामिन स्टीरोल (sterols) होते हैं। इनकी आवश्यकता विटामिन वी की तरह मनुष्य तथा अन्य कशेरुकों को होती है। इसकी कुछ मात्रा मनुष्य अपनी त्वचा में स्थित पूर्ववर्ती (precursor) से सूर्य के प्रकाश में उपस्थित परा-वैंगनी (ultra violet) किरणों से संश्लेपित कर लेता है। यह वसा में घुलनशील होता है। यकृत इसका संग्रहागार होता है। इसकी न्यूनता से वच्चे में रिकेट्स (rickets) तथा कभी-कभी प्रौढ़ में अस्थि मृदुता (osteomalacia) या अस्थि सुपिरता (osteo porosis) नामक रोग होते हैं। विटामिन का प्रभाव कैलशियम और फोस्फेट (phosphate) के अवशोषण और निक्षेपण (depositim) पर होता है। सामान्य रूप से कॉड लिवर आइल (cod liver oil) में यह सबसे अधिक पाया जाता है। यह अण्ड पीत, मत्स्य यकृत तथा मक्खन में होता है।

विटामिन 'डी$_1$'–कैलसीफीरोल (calciferol) और एक अन्य स्टीरोल (sterol) के मिश्रण का नाम।

विटामिन 'डी$_2$'–कैलसीफीरोल (calciferol)।

विटामिन 'डी$_3$'–कॉड लिवर आइल (cod liver oil) में प्राकृतिक पाया जाने वाला विटामिन या ७-डिहाइड्रोकोलेस्ट्रोल (7-dehydro-cholostrol) से वनाया जाने वाला विटामिन।

विटामिन 'डी$_4$'–इनएडियेटेड २२-डाइहाइड्रोअरगोस्टीरोल (inadiated 22-dihydro-ergosterol)।

विटामिन 'डी$_5$'–इनएडियेटड ७-डिहाइड्रोसिटो-स्टीरोल (inadialid 7-dehydrosilosterol)।

इस विटामिन की यू० एस० पी० (U.S.P.) या अन्तर्राष्ट्रीय इकाई ०·०२५ माइक्रोग्राम डी$_3$ की होती है। इसको एक मानक इकाई वरावर होती है। १,०००,००० अन्तर्राष्ट्रीय इकाइयों के और एक औषधि इकाई वरावर होती है १२·५ से १७ अन्तर्राष्ट्रीय इकाइयों के।

विटामिन 'ई'–टोकोफिरोल (Tocopherol)—तीन टोकोफिरोल, एल्फा ($\alpha$) बीटा ($\beta$) और गामा ($\gamma$) में विटामिन 'ई' की सक्रियता होती है। यह प्राकृतिक और संश्लेषित दोनों ही प्रकार का होता है। यह वसा में घुलनशील होता है। इसकी कमी से गर्भपात तथा नर में वंध्यता (sterility) होती है। यह बिनौले के तेल (cotten seed oil), अंकुरित गेहूँ व धान के तेल (wheat rice germ oil) तथा ऐल्फालफा (alfalfa) में पाया जाता है। एल्फाटोकोफिरोल ($\alpha$-tocopheol) वी २-३ मिलीग्राम की मात्रा चूहों में निषेचन की मात्रा होती है इसे वंध्ययारोधी विटामिन (antisterility) भी कहा जाता है।

विटामिन 'एफ'–यह विटामिन फैटी अम्ल (fatty acids) जैसे लीनोलेक (Linoleic-$C_{18}H_{32}O_2$), लीनोलेनिक (Linolenic-$C_{18}H_{30}O_2$), और अरेकीक्लोनिक (Arachiclonic-$C_{20}H_{32}O_2$) होते हैं।

विटामिन 'जी'–रिवोफ्लेविन—देखिये विटामिन 'वी$_2$'।

विटामित 'एच'–वायोटिन (Biotin), यह विटामिन वी कम्पलैक्स का एक घटक होता है। यह जल में घुलनशील होता है तथा वह सह एन्जाइम 'आर' ('R') के समान होता है।

विटामिन 'एच$_1$'–पैरा अमीनो वेन्जोइक अम्ल (para aminobenzoic acid)।

विटॉमिन 'जे'–इस विटामिन के सम्वन्ध में अभी अधिक जानकारी नहीं है। यह विटामिन गिनीपिगा (Guinea pig) की अभिवृद्धि के लिये आवश्यक होता है।

विटामिन 'के'–यह विटामिन नेप्थोक्यूनोन (Naphthoquinone) के तीन व्युत्पन्नों विटामिन के$_1$, विटामिन के$_2$ और विटामिन के$_3$ का एक समूह होता है। रक्त का थक्का वनाने हेतु यह विटामिन अनिवार्य होता है। इससे यकृत में प्रोथ्रोमविन (Prothrombin) का निर्माण होता है जिससे रक्त का थक्का वनता है। इसकी न्यूनता का रक्त प्रवाह पर प्रभाव पड़ता है। इसकी सक्रियता प्रति-रक्त स्रावी (anti hemorrhagic) होती है। यह विटामिन पालक, करमकल्ला (cabbage), फूल गोभी, टमाटर और सोयावीन तेल आदि में पाया जाता है।

विटामिन 'के$_1$'–फाइटोनाडियोन (phytonadione)।

विटामिन 'के$_2$'–२ मिथाइल-३-डाइफारवेसिल—१, ४-नेप्थोक्युनोन (2-methyl-3-difarvesyl-1, 4-naphthoquinone)।

विटामिन 'के$_3$'–मीवाडीन (mevadine)।

विटामिन 'एल'–यह दुग्ध स्राविक विटामिन होता है।

एल,–यकृत सारसत्त में होता है।
एल,–यीष्ट (yeast) में होता है।
विटामिग 'एम'–फोलिक अम्ल (Folic acid)।
विटामिन 'पी पी'–निकोटिनिक अम्ल (nicotinic acid)–नीबू के रस का गन्ध पदार्थ (citrin) यही विटामिन होता है।
विटामिन 'आर'–मह विटामिन मुर्गी के बच्चों के लिये अनिवार्य होता है।
विटामिन 'वी'–यह विटामिन भी मुर्गी के बच्चों के वर्धन से सम्बन्धित होता है।
विटामिन 'एक्स'--जिस विटामिन को पहिले विटामिन 'पी' की संज्ञा दी गई थी उसी को अब विटामिन 'एक्स' कहा जाता है।

**vitellarium**–(L. *vitellus*, yolk) विटेलेरियम; डिम्वान्न कोशिका प्रजनन; पोषद अंडाशय।

**vitelligenous**–(L. *vitellus*, yolk; *gignere*, to beget) डिम्वान्नज; पीतकजन।

**vitellin**–(L. *vitellus*, yolk) विटेलिन; डिम्वान्न या योक (yolk) प्रोटीन; पीतक।

**vitelline**–(L. *vitellus*, yolk) विटेलाइन; डिम्वान्नी; डिम्वान्न सम्बन्धी; पीतक; पीतकी।

**vitellophags**–(L. *vitellus*, yolk; Gk. *phagein*, to eat) पीतकाशन; क्रशटेशियन और कीट अण्डों की वियुक्त (isolated) कोशिकायें जो अन्तर्जन (hypoblast) वनाती हैं।

**vitellose**–(L. *vitellose*–(L. *vitellus*, yolk) पीतक पच्चय।

**vitellus**–(L. *vitellus*, yolk) डिम्वान्न, योक; पीतक।

**vitrella**–(L. *vitrum*, glass) विट्रीला; अकशेरु दंडियों (nvertebrates) में चक्षुओं में पाया जाने वाला स्फाट या रवेदार (crystelline) शंकु (cone)।

**vitreous homour**–(L. *vitreus*, glassy) विट्रियस-द्रव; काचाभ द्रव।

**vitta, vittae**–(L. *vitta*, band or fillet)
१–छत्रक फलों में तैल्य पात्र;
२–डायऐटम में अनुधैर्घ्य मेड़ ;
३–वर्ण पट्ट।

**vivification**–(L. *virus*, living; *facere*, to make) जीवत्वता; जीवनता; समीकरण में क्रमिक परिवर्तन जिनसे प्रोटीड पदार्थ जो कोशिका द्वारा लिया गया है जैवी प्रोटोप्लाज्म के लक्षण प्रदर्शित करने लगता है।

**viviparity**–(L. *virus*, alive; *parere*, to beget) शिशुजता; जरायुजता।

**viviparous**–(L. *virus*, living; *parere*, to beget) शिशुज; जरायुज; बच्चा जनने वाले प्राणी; सजीव प्रजक।

**vocal**–(L. *vox*, voice) ध्वनि या स्वर सम्बन्धी।

**vocal cords**–स्वर या ध्वनि रज्जु; घोष तन्त्र।

**vocal sac**–ध्वनि कोष; प्रसेव; नाद कोष; स्वर कोष।

**volar**–(L. *vola*, palm of hand) हस्त तल या पाद तल; हाथ की हथेली या पांव के तलुवे सम्बन्धी।

**volkmann's canal**–वोकमैन नलिकायें; अस्थि इत्यादि में रक्त नलिकाओं के मार्ग।

**voluntary**–(L. *volunts*, will) ऐच्छिक; स्वाधीन।

**voluntary muscles**–ऐच्छिक मांस पेशी।

**volute**–(L. *volvere*, to roll) वलयिक।

**volutin grains**–वोल्यूटिन कण; वह कण जो न्यूक्लियस निर्माण मे शोषित किये जाते हैं।

**volva**–(L. *volva*, wrappers) बीजाणुधर कोशिका; सर्वाञ्चल; अवगुंठन।

**volvate**–(L. *volva*, wropper) अवगुंठनी।

**vomer**–(L. *vomer*, plough share) वोमर (अस्थि विशेष।

**vomerine**–(L. *vomer*, plough share) वोमेराइन; फलकास्थि; (अस्थि विशेष)।

**vomerine teeth**–फलकास्थि दन्त (दांत)।

**von, baer's law**–(N. E. von baer-russian biologist) वोनवेयर–रूसी जीव विज्ञान वेत्ता का पुनरावलोकन वाद (recapitulation theory) सिद्धान्त।

**voracigus**–(L. *vorare*, to devour) भक्षक।

**vortex**–(L. *vortex*, vertex) शिखर चक्र; भ्रमिल।

**vulva**–(L. *vulva*, vulva) भाग; मादा जननेन्द्रि का वाह्य अंग।

**vulviform**–(L. *vulva*, vulva) भगाकार; भगोपम; भग रूप।

**vulvouterine**–(L. *vulva*, vulva; *uterus*, womb) भग-गर्भाशयिक।

**vulvovaginal**–(L. *vulva*, vulva; *vagina*, sheath) भग-योनि सम्बन्धी।

# W

**W-chromosome**–डब्लू-गुणसूच; डब्लू-क्रोमोसोम; X-क्रोमोसोम जबकि मादा विषम युग्मक लिंग (heterozygous) होता है।

**w-substance**–डब्लू पदार्थ; एक पिटयूटकी हार्मोन जो वर्ण-कोशिकाओं (chromotophores) में संकुचन प्रोत्साहित करता है।

**wadders**–(A. S. *wadan*, to move) जलचर; पानी में चलने वाले प्राणी।

**waddler**–लघुपद्रचारी;

**waist**–(A. S. *waext*, growth) कमर, कटि।

**wall**–(L. *vallum*, rampart) भित्ति; प्रावर।

**Wallace's line**–(*A. R. wallaec*, english naturalist) वालेस रेखा; एक काल्पनिक रेखा जो आस्ट्रेलियन और ऑरियन्टल जन्तु भूगोलिक क्षेत्रों को पृथक् करती है और जो वाली और लम्बक (Bali and Lom bok), सेलेबीज और बोर्नियो (celebes and Borneo) के बीच होती हुई फिलीपाइन्स के पूर्व होकर जाती है।

**wallerian degeneration**–(A. V. *Waller*, english physiotlogist) वलेरियन अपकर्ष; आघात दूर उत्पन्न तंत्रिका सूत्र अपकर्ष।

**wandering cells**–(A. S. *wandrian*, to turn round) परिभ्रमी कोशिका; भ्रमण कोशिका, परिकोशिका।

**wardering resting cells**–परि ऊतक-कोशिकायें बन्धक ऊतक में वृहत्भक्षक कोशिकायें।

**Warburg's factor** (O. *Warburg*, German physiologist) वारबर्गस कारक; श्वसन एन्ज़ाइम; अन्तर्कोशिकीय आक्सीकरण उत्प्रेरक।

**warburg's yellowenzyme**–वारबर्ग-पीत एन्जाइम, पीता आक्सीकारक उत्प्रेरक; रिबोफ्लैविन (riboflavin); प्रोटीन और फोस्फेरिक अम्ल का गठन जो कोशिका श्वसन के लिये अनिवार्य होता है।

**warm blooded**–परिमित तापी; नियत तापी समतापी; ऐसे जन्तु जिनके शरीर का ताप निश्चित तथा समीप के वातावरण से ऊंचा रहता है; [उलटा cold blooded–अमित तापी]।

**warning colours**–सूचनात्मक रंग; भयसचक रंग; अपसूचक रंजन; चेतावनी देने वाल रंग; ऐसे रंग जो विषैले या अखाद्य प्राणियों के विषैलेपन या बदजायकेपन आदि की सूचना देते हैं।

**warped**–आवलित।

**wart**–(A.S. *wearte*, wart; probably allied to verruca) ठेंठ; गूमड़ा; गाँठ; फला; मस्सा; किण; कीलक; गस्ण।

**wasp**–ततैया, भिड़; ताना; तानक।

**waste material**–दूषित पदार्थ; अवसाद।

**waste products**–मल-पदार्थ; अपशिष्ट उत्पाद; उत्सर्ग।

**water cells**–जल-कोशिकायें; तरल-कोशिकायें; ऊँट के आमाशय की विशिष्ट कोशिकायें जो तरल को एकत्रित रखती हैं।

**water culture**–जल-संवर्धन।

**water gland**–जल-ग्रन्थि; पर्ण के पर्णमध्योतक (mesophyll) की संरचना जिससे पर्ण मुख (stomata) द्वारा जल विसर्जन का नियंत्रण होता है।

**water pore**–जल छिद्र १–जल विसर्जन हेतु पर्ण-शिरा का शिखरस्थ छिद्र।

२–एन्टीडोन (Antedon) की मुखदिशी (actinal) बिम्ब भित्ति में सूक्ष्म पक्ष्माभिक रन्ध्र (छिद्र)।

**water stomata**–पर्ण-रन्ध्र; पत्तीयों के तलों पर जल विसर्जन हेतु रन्ध्र।

**water tube**–जल-नलिका; क्लोभ आकृतियों से सम्बन्धित जल नलिकायें।

**water vascular system**–जल-नलिका मण्डल; कंटक देहियों (echinoderm) की वह नलिका मण्डल जिनमें होकर जल समस्त शरीर में घूमता है।

**wattle**–(M. E. *watel*, bag) वाटल; मांसलपालि; ओजक; मुर्ग (मुर्गे) आदि के कण्ठ के नीचे लटकती हुई मांस की झिल्ली।

**wax**–(A. S. *weax*, wax) मोम; सिक्थ; मधु मक्खियों द्वारा बनाया हुआ पदार्थ।

**wax pocket**–मोम गोह; मक्खी के पेट पर स्थिति कोटर या गोह।

**web**–(A. S. *weble*, web) (१) जाला (मकड़ा;

(२) जालपाद; पादजाल; पंजे की झिल्ली (पानी के पक्षियों; मेण्ढक आदि में।

**Weberian apparatus**–(*E. H. weber*, german physiologist) वेबरियन संयंत्र; वेबर उपकरण; साइप्रीनीफोरमीस (cypriniformes) में वेवर-अस्थिकाओं में वेवर-अस्थिकाओं सहित पाया जाने वाला उपकरण-चार लघु अस्थियों की एक शृंखला जो परिकोष्ठ (atreum) के अस्थिरन्ध्र से प्लवय-आशय (air-bladder) के दोनों ओर होती है।

**weber's law**–वेबर-नियम; यह निष्कर्ष कि समान दो उत्तेजनाओं के अन्तर कुछ सीमा तक बरावर से अवगम्य (perceptible) होते हैं।

**Weber's line**–(*M. weber*, Dutch zoologist) वेबर-रेखा एक काल्पनिक रेखा जो ऐसे टापुओं को जिनमें इन्डोम्लायन (indo-malayam) जन्तु समुदाय का आधिक्य होता है पपूयन (Papuan) गुप्त समुदाय आधिक्य वालों से पृथक करती हैं।

**wedge bones**–पचड़ास्थि; फान-अस्थि; दो कशेरूओं के जोड़ पर स्थित अधोवर्ती अस्थि खण्ड (वहुधा छिपकली आदि में पाये जाते हैं)।

**weevil**–घुन; (कीड़ा)।

**weismannism**–(*weismann*, german biologist) वीजमैन मत; वीजमैन नामक जर्मन प्राणी विज्ञान वेता का विकास (evolution) तथा परम्परा (heredity) सम्बन्धी मत, कि उपार्जित (acquired) लक्षण (character) सन्तति में नहीं पहुँचते हैं।

**whale**–व्हेल; तिमि; एक प्रकार का स्तनी (mammal)।

**wharton's duct**–(T. *wharton*, english anatomist) वारटन-वाहिनी; उपजम्य वाहिनी; अधोजंभवाहिनी।

**wharton's jelly**–वारटन-श्लैष्म; नाभिरज्जु (umbilical cord) का श्लैष्मिक गर्भ (core)।

**wheal**–(A.S. *hwelian*, to inflame) संदीपन उत्तेजित होने पर पेशी सूत्र का दीर्घ कालीन छोटा तथा मोटा होना।

**wheel**–(A. S. *hwelian*, to inflame) संदीपन; उत्तेजना द्वारा मांस पेशी का निरंतर सिकुड़ना या फैलना।

**wheel animacule**–चक्र प्राणी: चक्र जीवाणु।

**wheel organ**–चक्रांग;
१–रोटीफर की चक्राकार (trochal) विम्ब; गतिक पक्षभामिक वलय)।
२–सिफैलोकॉर्डा (caphalochorda) के मुखगुहा की विशिष्ट पक्षमाभिक अधिच्छद संरचना।

**whiskers**–कुम्फ; गल गुच्छे, गण्ड लोम; गलमुच्छ; रमच्छ।

**white ants**–दीमक; वल्म।

**white body**–श्वेत पिण्ड; मोलस्का (mollusca) का चक्षु पिण्ड।

**white blood corpuscles**–श्वेत (रक्त) कण; रक्त के श्वेत कण।

**white commissure**–श्वेत सम्बन्धक; सुषुम्ना के मध्य अधर दरार का फर्श बनाने वाला एक श्वेत सूत्रों का अनुप्रस्थ पट्ट।

**white corpuscle**–श्वेत कण।

**white fiber**–श्वेत सूत्र।

**white matter**–श्वेत पदार्थ; मस्तिष्क व सुषुम्ना आदि की रचना में।

**white yolk spheres**–श्वेत डिम्बान्न प्रदेश।

**whorl**–(A: S. *hweorfan*, to turn) चक्र; चक्कर।

**wight**–जन्तु; प्राणिन।

**wilting coefficient**–मुरझाना-गुणांक; कुम्हलाने या मुरझाने के समय भूमि में आर्द्रता का प्रतिशत।

**wind fertilisation**–वायु-परागण; वायु-निषेचन।

**wind pipe**–श्वास नली; वायु नली।

**wing**–(M. E. *winge*, wing) बाजू; डैना; पक्ष; पंख।
१–वहुत से बीजों का पार्श्व फैलाव।
२–कोई झिल्ली सदृश फैलाव।
३–स्फीनॉइड (sphenoid) का पार्श्व प्रवर्ध।
४–पेपीलियोनेटी के फूलों में दो पार्श्व दल (petal) में से एक।
५–कीटों का उड़ान अंग।
६–पक्षीयों, चिमगादड़ और टीरोडैक्टाइल (pterodectyl) में अग्रावयव उड़ान के लिये परिवर्तित।
७–पक्षक; पक्ष (ala)।

**wing coverts**–प्रच्छन्न पक्ष।

**wing pad**–कीटप्यूपा का अविकसित पंख।

**wing petal**–पार्श्वदल पैपिलियोनेटी पुष्प की पार्श्व पंखुडी।

**winter egg**–शीत डिम्ब; शिशिरांड बहुत से स्वच्छ जलीय जन्तुओं के घनेतुषयुक्त अण्डे, शीतकाल में शीत से बचने तथा अपने को सुरक्षित रखने हेतु।

[देखिये–summer egg–ग्रीष्माड]

**wirsung's duct**–(J. G. *wirsung*, Banarian surgeon) वीरसंग वाहिनी; प्रमुख अग्न्याशय वाहीनी।

**wisdom tooth**–अक्ल डाड़।

**wolf tooth**–वुल्फ दन्त; अश्वों में कभी-२ उपस्थित, एक छोटा अग्रचर्षक दाँत।

**wolffian**–(*wolff*-russian embryologist) वुल्फीयन; वुल्फ (wolff) भ्रूण वेत्ता द्वारा मालूम की हुई जन्तु शरीर की कुछ बनावटें।

**wolffianduct**–वुल्फ नली; वृक्क में पाई जाने वाली एक बनावट।

**wolffian ridges**–वुल्फ मेढ़; भ्रूण में मध्य रेखा के दोनों ओर मुंडेरनुमा बनावट जिस पर भुजा के अंकुर बनते हैं।

**wood**–(A. S. *wudu*, wood) काष्ठ; वृक्षों के तने का दृढ़ पदार्द; संवहन चूलों का दासूक (ज़ाइलम)।

**wood vessel**–काष्ठ आधार। कोशिका संलय से बनी एक लम्बी नलिकाकार संरचना।

**womb**–(A. S. *wamb*, womb) गर्भाशय।

**woolner's tubercle**–(T. woolner, British sculptor वुलनद गुलिका; डारवीनियन गुलिका।

**worker**– उद्योगी।

**worm**–(L. *vermis*, worm) कृमि।

**wormian bones**–(O. *worm*, or *warmins*, Danish anatomist) वोरमियन अस्थियाँ; सेवनी अस्थियां।

**wound hormones**–जख्म (क्षति) हार्मोन; जख्मी कोशिकाओं द्वारा उत्पन्न पदार्थ जो जख्म को भरने हेतु उत्तेजक का कार्य करता है।

**wrist**–(A.S. *wrist*, to twist) कलाई; पोंचा (पहुँचा) मणि।

**wrist bone**–मणि बंधकास्थि; मणिक।

**wrist joint**–मणि बन्ध।

# X

X-bodies–एक्स पिण्ड; कोशिकाओं में वाइरस द्वारा प्रभावित प्रोटीन सदृश परिग्रह (inclusions)।

x-chromose–एक्स-क्रोमोसोम; लिंग-गुणसूत्र।

x-generation–एक्स-संतति; युग्मकोद्भिद् (गैमीटोफाइट); 2x बीजाणु उद्भिद् (स्पोरोफाइट) संतति।

x-organ–एक्स-अंग; कुछ क्रशटेशिया (crustacea) में चक्षु वृंत पर एक छोटा कोश रूपी अंग।

x-zone–एक्स-क्षेत्र; अन्त:वल्क (inner cartex) का अक्षार (transitory) क्षेत्र।

xanthein–(Gk. *xanthos*, yellow) जैन्थैन; पुष्पों का पीत वर्ण।

xanthine–(Gk. *xanthos*, yellow) जैन्थिन: डाइ-ऑक्सी प्युरिन (Dioxy-purine), पेशी, यकृत, क्लोम, मूत्र और कुछ पौधों में जाने वाला रसायन; $C_5H_4ONO_2$।

xanthocarpous–(Gk. *xanthos*, yellow; *karpos*, fruit) पीत फल; पीला फल।

xanthodont–(Gk. *xanthos*, yellow; *odous*, tooth) पीत-दन्त; पीतदन्ती।

xantholencophore, xanthopore–(Gk. *xanthos*, yellow; *leakos*, white; *pherein*, to bear) पीत-वर्णधारी कोशिका।

xanthophane–(Gk. *xanthos*, yellow; *phainein*, to appear) पीतावभास।

xanthophyle–(Gk. *xanthos*, yellow; *phyllon*, leaf) जैन्थोफिल; पर्ण-पीत; पत्तियों में पाया जाने वाला पीला रंग; क्लोरोफिल का एक घटक; लूटेन (lutein); $C_{40}H_{56}O_2$।

xanthopous–(Gk. *xanthos*, yellow; *pous*, foot) पीतस्तम्भी; पीले तने वाला।

xanthopsin–(Gk. *xanthos*, yellow; *opsis*, sight) जैन्थोप्सिन; पीत दृष्टव्य; कीट चक्षुओं का पीतवर्णी पदार्थ।

xanthopterine–(Gk. *xanthos*, yellow; *pteron*, wing) जैन्थोप्टेरिन; निट (warp) आदि त्वक् को पीला करने वाला पीत वर्ण; $C_{19}H_{12}O_6N_{16}$।

xanthosomes–(Gk. *xanthos*, yellow; *soma*: body) पीत-कण; फोरामिनीफेरा (Foraminifera) के विसर्जित कण।

xanthospermous–(Gk. *xanthos*, yellow; *sperma*, seed) पीत-बीजी; पीले बीज वाला।

xenarthral–(Gk. *xenos*, strange; *arthron*, joint) जीनार्थ्रा; स्तनपायी वर्ग (class mammalia) का एक गण (order)।

xenia–(Gk. *xenios*, hospitable) जीनिया; अति-प्रबलता; अपर पराग-प्रभाव; नर पितृक के कुछ लक्षणों का बीज, फल, या मादा अंगों में उपस्थित होना।

xeniobiosis–(Gk. *xenios*, hospitable; *bioun*, to live) पोषी जीवन, आगत जीवन; परवास चींटी निवहों (colonies) में आतिथ्य।

xenoecic–(Gk. *xenos*, strange; *oikos*, house) रिक्त खोल वासी; किसी अन्य अंगी के खाली खोल (कवच) में रहना।

xenogamy–(Gk. *xenos*, strange; *gamos*, marriage) पर-निषेचन।

xenogenesis–(Gk. *xenos*, of range; *genesis*, descent) १–उत्पत्ति विपर्यय;
२–स्वयंभुत्पत्ति; स्वतन्त्रोत्पादन।

xenogenous–(Gk. *xenos*, strange; *genos*, descent) बहिर्जात; बाह्य उत्तेजना से प्रादुर्भाव; अंगी के बाहर उद्भव।

xenology–पोषी विज्ञान।

xenomorphosis–(Gk. *xenos*, strange; *morphosis*, a shaping) अस्वरूपता; विषमोत्पत्ति। किसी अंग या आकृति का असाधारण स्थान पर होना।

xenophya–(Gk. *xenos*, strange; *phyein*, to grow) विदेशकीय तुष; परकीय तुष; परित्यक्तनिर्मित तुष; बाह्य निर्मित तुष।

[देखिये—autophya–स्वकीय तुष]

xenoplastic–(Gk. *xenos*, strange; *plastos*, formed) पर-पोषी; भिन्न पोषक में किसी कलम (graft) का जमा देना।

**xerarch**–(Gk. *xeros*, dry; *arche*, beginning) शुष्कता रम्भी; खुश्क रंभता से मध्यरंभता की ओर जाने की दशा।

**xeric**–(Gk. *xeros*, dry) न आर्द्री, शुष्की; न्यून आर्द्रता के लक्षणों से युक्त; सूखे वातावरण को पसन्द करने वाले।

**xerochasy**–(Gk. *xeros*, dry; *chasis*, separation) शुष्क-स्फुटनता।

**xeromorphic**–(Gk. *xeros*, dry; *morphe*, form) शुष्क-रूपक; शुष्कतानुकूलित।

**xerophilous**–(Gk. *xeros*, dry; *philein*, to love) मरुरागी; शुष्करागी; सीमित आर्द्र पादप।

**xerophyte**–(Gk. *xeros*, dry, *phyton*, plant) शुष्क रागी पादप; मरू-पादप; मरुद्भिद।

**xerophyton**–(Gk. *xeros*, dry; *phyton*, plant) शुष्क-पादप।

**xerosere**–(Gk. *xeros*, dry; L. *serere*, to put in a row) मरु-क्रमक; मरु-क्रमिक-पादप।

**xerotherm**–(Gk. *xeros*, dry; *therme*, heat) शुष्क-ताप रागी।

**xiphihumeralis**–(Gk. *xiphos*, sword; L. *humerus*, shoulder) जीफॉइड-ह्यूमेरस पेशी; जीफाइड (xiphoid) उपास्थि से ह्यूमेरस तक फैली हुई मांस पेशी।

**xiphiplastron**–(Gk. *xiphos*, sword; F. *plastron*, breast plate) जीफीप्लास्ट्रोन; पश्चवर्म; कक्षप गण (किलोनिया–chelonia) के वक्षपटल (प्लासट्रोन) की चतुर्थ पार्श्व प्लेट।

**xiphisternum**–Gk. *xiphos*, sword; L. *sternum*, breast-bone) जिफिस्टर्नम; पश्चउरोस्थि।

**xiphoid**–(Gk. *xiphos*, sword; *eidos*, shape) खड्गाकार; असयाभ।

**xiphoid process**–उरोस्थि प्रवर्ध; वक्षास्थि का अन्तिम टूक; लिमूलस (Limulus) की पूँछ या उदर का अन्तावयव (telson)।

**xiphophyllous**–(Gk. *xiphos*, sword; *phyllon*, leaf) असय-पर्ण; असिरूपी पर्ण।

**xiphosura**–जिफोसुरा; जाइफोसूरा।

**xylem**–(Gk. *xylon*, wood) जाइलम; दारू; संवहन बण्डल का काष्ठीय भाग।

**xylocarp**–(Gk. *xylon*, wood; *karpos*, fruit) काष्ठीय-फल।

**xylochrome**–(Gk. *xylon*, wood; *chroma*, colour) काष्ठ-वर्णक; मृत होने से पूर्व काष्ठ-कोशिकाओं द्वारा उत्पन्न वर्णक।

**xylogen**–(Gk. *xylon*, wood, *genes*, producing) कष्ठज।

**xyloid**–(Gk. *xylon*, wood; *eidos*, shape) काष्ठोपम; काष्ठाकार।

**xyloma**–(Gk. *xylon*, जाइलोमा; वृक्ष की गाँठ; किन्हीं फंजाई में कवक जाल का कठोर पुंज जो स्पोरधारी आकृतियों को जन्म देती हैं।

**xylophagous**–(Gk. *xylon*, wood; *phagein*, to eat) काष्ठाहारी।

**xylostroma**–(Gk. *xylon*, wood; *stroma*, bedding) काष्ठाघरण; कुछ काष्ठ-नाशक फंजाई का कंबल सदृश कवक जाल (mycelium)।

**xylotormous**–(Gk. *xylon*, wood; *tennein*, to cut) काष्ठकर्तक; काष्ठ छेदक।

# Y

Y-chromosome–वाई क्रोमोसोम; वह लिंग क्रोमोसोम जो एक्स (x) क्रोमोसोम का विषम जन्युक (heterogametic) लिंग में जोड़ा बनता है।

y-granules–वाई-कण; डिम्बान्न कण; नर जनन कोशिकाओं में डिम्बान्न (yolk) से मिलते हुए पाये जाने वाले कण।

yarovization–देखिए—Jarovization; vernalisation आदि।

yellow body–पीत पिंड; कार्पस ल्यूटियम।

yellow cartilage–पीत उपास्थि।

yellow cells–पीत कोशिकायें;
१–एनेलिडा (Annelida) की अंत्र को घेरे हुए पीत कोशिकायें (chloragogen cells)।
२–टरबीलेरिया (Turbellaria) की अंत्र में पाई जाने वाली कोशिकायें।
३–रेडियोलेरिया (Radioleria) में सहजीवी शैवाल (symbiotic algae) या हरित जीव जुक्लोरेली (zoochlorellae)।
४–जूएन्थेली (zooxanthellae)।
५–क्रोमो-अरजेनटाफिन (chromo-argentaflin) कोशिकायें।

yellow-enzyme–पीत-एन्जाइम; कोशिका श्वसन के लिये अनिवार्य रिबोफ्लेविन (riboflavin), प्रोटीन और फोस्फोरिक अम्ल का मिश्रण, जो एन्जाइम का काम करता है।
(२) पीत ऑक्सीकारक उत्प्रेरक।
(३) साइटोफ्लेविन (cytoflavin)।

yellow fibres–पीत सूत्र।

yellow spot–पीत बिन्दु।

yolk–(A. S *geloca*, the yellow part) योक; डिम्बाहार; (अण्डे की) जर्दी या पीतांश; डिम्बान्न।

yolk-duct–योक नली; डिम्बान्न नली; डिम्बाहार नली।

yolk epithelium–डिम्बान्न आवरण; डिम्बाहार अच्छादन झिल्ली।

yolk gland–डिम्बान्न (डिम्बाहार) ग्रन्थि।

yolk nucleus–डिम्बान्न (डिम्बाहार) केन्द्र; योक न्यूक्लियस।

yolk plates–डिम्बान्न (डिम्बाहार) फलक; योक प्लेट।

yolk plug–योक प्लग; डिम्बान्न (डिम्बाहार) स्तम्भ।

yolk pyramids–योक (डिम्बान्न या डिम्बाहार) पिरैमिड।

yolk reservoir–योक (डिम्बान्न; डिम्बाहार) संचयाशय; डिम्बान्नाशय।

yolk-sac–योक सैक; डिम्बान्न या डिम्बाहार कोष।

yolk spherules–योक (डिम्बान्न या डिम्बाहार) गुलिका।

yolk stalk–डिम्बान्न (डिम्बाहार) नाल या दण्ड; योक स्टाक।

young–तरुण।

ypsiliform–(Gk. *r*, upsilon; L. *forma*, shape) (इप्सिलिफोर्म) हिपूलाकार।

ypsiloid–(Gk. *r*, upsilon; *eides*, resemblance) हिपूलाकार।

ypsiloid cartilage–हिपूलाकार उपास्थि; इप्सिलोइड उपास्थि।

# Z

**Z-chromosome**–जैड क्रोमोसोम; वाई (Y) क्रोमोसोम जबकि मादा विषम जन्युक (heterozygous) लिंगी होती है।

**z-disc**–जैड-डिस्क; माध्यमिक बिम्ब; क्रूजे की झिल्ली; अन्त-प्रावर (telophragma); प्ररसधारी (plasmophore)।

**zalambdodont**–(Gk. *za*, very; *lambda*, λ; *odous*, tooth) लैम्बडोइडी कटक दन्त; ऐसे कीट भक्षी जिनके चर्वक दन्त (molar teeth) संकीर्ण तथा 'V' के आकार की मेड़ से युक्त होते हैं।

**zeaxanthin**–(Gk. *zea*, corn; *xanthos*, yellow) जीएन्थिन; मक्का (maize) या योक का पीत वर्णक; लूटेन (lutein), पीत पर्ण (xanthophyll) $C_{40}H_{56}O_2$।

**zero**–शून्य।

**zero, physiological**–ताप अनुकूलन बिन्दु।

**zeugopodium**–(Gk. *zeugos*, joined; *pous*, fool) अवयव अग्रांश; ज्यूगोपोडियम।
१–प्रकोष्ठ (forearm); कुहनी से नीचे वाला भाग।
२–अग्रजंघा या पिंडली (shank)।

**zinn, zonule of**–(*J. G. zinn*, German anatomist) जोनूला सिलिएरिस; (zonula ciliaris) निलंबन कचाभ कला। काचोभकला (hyeloid membrane) जो चक्षु लैन्स की निलंबन स्नायु (suspensor ligament) बनाती है।

**zoaea**–(Gk. *zoe*, life) जुइया।

**zoantharia**–जुऐन्थेरिया; एक उपवर्ण (sub-class) का नाम।

**zoanthella**–(Gk. *zoon*, animal; *anthos*, flower) जन्तु कुसुम; जन्तु प्रसून; अनुप्रस्थ पक्ष्माभिका मेखला युक्त जूएन्थिड अर्भक विशेष।

**zoanthina**–(Gk. *zoon*, animal; *anthinos*, flower) जूएन्थीना अनुदैर्घ्य पक्ष्माभिका मेखला युक्त जूएन्थिड अर्भक विशेष।

**zoarium**–(Gk. *zoon*, animal) जोऐरियम; व्यक्ति समुच्चय।

**zodiophilous**–जन्तु परागित; ऐसे पुष्प जो कीटों के अतिरिक्त अन्य जन्तुओं से परागित होते हैं।

**zoea, zoaea**–(Gk. *zoe*, life) जुइया (अर्भक); कुछ दशपादी (decapod) क्रशटेशियस (crustaceaus) का प्राथमिक अर्भक।

**zoaeform**–(Gk. *zoe*, life; L. *forma*, shape) जुइया रूपी।

**zoecium**–*zooecium*, जुइसियम।

**zoetic**–(Gk. *zoe*, life) जीवन सम्बन्धी।

**zoic**–जान्तविक; जन्तु सम्बन्धी।

**zoid**–(Gk. *zoon*, animal; *idion*, dim) चलबीजाणु; हीमोस्पोरीडिया (heamosporidia) में बीजाणु कोरक (sporoblosts) के विभाजन से बना बीजाणुज (sporozoite)।

**zoidiogamic**–(Gk. *zoon*, animal; *idion*, *dim*; *gamos*, marriage) पुमणु निषेचित; जल द्वारा लाये हुए पुमणु (spermatszoids) द्वारा पौधों का निषेचन।

**zoidiogamy**–(Gk *zoon*, animal; *idion*, *dim*, *gamos*, marriage) पुमणु निषेचन; चल पुमणु द्वारा निषेचन।

**zodiophore**–(Gk. *zoon*, animal; *idien*, *dim*; *pherein*, to bear) बीजाणुधर; हीमोस्पोरीडिया में स्पोर (बीजाणु) मातृ कोशिका या बीजाणु कोरक जो अण्डक (oocyte) के विखण्डन से बनी होती है।

**zona**–(Gk. *zone*, girdle) मण्डल।

**zone arcuata**–आरक्वेटा मण्डल; कॉरटी (corti) के चक्राकार (spiral) अंग को साधे हुए आधार कला (basilar membrane) का अन्दरूनी भाग।

**zona fasciculata**–फैसिकुलेट मण्डल।

**zona glomerulosa**–कोशिका गुच्छ मण्डल सम्पुट के नीचे अधि वृक्क (suprenal) वल्कल (cartex) के वाह्य स्तर को बनाने वाली गोल-कोशिकाओं का समूह।

**zona pectinata**–पेक्टिनेट मण्डल; कंकताभ मण्डल।

**zona pellucida**–विशद मण्डल; स्वच्छद मण्डल; अंडावरण पारदर्शी।

**zona radiata**–रेडियेट मण्डल; अरधारी मण्डल; अरांकित अंडावरण।

na reticularis–सजाल मण्डल ।
nal–माण्डलिक ।
nal symmetry–अनुखण्डता, समखण्डता ।
nality–(L. *zona*, girdle) मंडलीय वितरण; कटि-
बीय लक्षण ।
nal view–कटिबंध दृश्य; डायऐटम का वह दृश्य
समें मेखला दिखाई देती है ।
nary placenta–कटिवन्ध कमल ।
nate–(L. *zone*, girdle) १–मुद्रारेखित (२) एक
क्तिक; एक पंक्ति में लगे हुए जैसे कुछ चतुरबीजाणु
etraspores) ।
nation–(L. *zona*, girdle) कटिवन्ध विन्यास या
तरण ।
ne–मण्डल; कटिवन्ध क्षेत्र ।
nociliate–(Gk. *zone*, girdle; L. *cilium*, eye-
ish) पक्ष्माभिका पट्टी, जैसे कुछ एनेलिडा के
र्भक ।
noid–(Gk. *zone*, girdle) मण्डल सदृश ।
nolimnetic–(Gk. *zone*, girdle; *limne*, pool)
स्वच्छ जल प्लवक ।
noplacental–(L. *zona*, girdle; *placenta*, cake)
टिवन्ध कमल युक्त ।
onula ciliaris–जोनूला सिलिएरिस; जोनूल ऑफ
जन (zonule of zinn); काचोपम कला जो चक्षु ताल
ा आलम्ब स्नायु (suspensory ligament) बनाती
।
nule–(L. *zonule*, *dim.* of *zona*, girdle) लघु
ण्डल; लघु मेखला; लघु पट्टी (belt) ।
oamylon–(Gk. *zoon*, animal; *amylon*, starch)
पमंड; जूएमाइलॉन; जन्तुमादी पदार्थ; कोशिका द्रव्य
ं सुरक्षित खाद्य जैसे कुछ प्रोटोज़ोआ में ।
) पेरा-ग्लाइकोजन (paraglycogen) ।
oanthellae–(Gk. *zoon*, animal; *anthos*,
lower) जन्तुपुष्पी; क्रिप्टोमोनड्स (cryptomonads)
ो कुछ सामुद्रिक प्रोटोजोआ के साथ सहजीवी होते हैं ।
oapocrisis–(Gk. *zoon*, animal; *apokrisis*,
nswer) पर्यावरण प्रति उत्तर; सर्व प्रति उत्तर; समस्त
ातावरण या पर्यावरण दशाओं के प्रति जन्तुओं का
ति उत्तर ।

zoobiotic–(Gk. *zoon*, animal; *bios*, life) जन्तु
परजीवी; जन्तु के ऊपर परजीवी जैसे कुछ फंजाई ।
zooblast–(Gk. *zoon*, animal; *blastos*, bud)
जन्तु कोशिका ।
zoocaulon–(Gk. *zoon*, animal; *kaulos*, stak)
जन्तु-द्रुमक ।
zoochorellae–(Gk. *zoon*, animal; *chloros*,
green) हरितजीव; जुओक्लोरेली ।
zoochonic–(Gk. *zoon*, animal; *chorein*, to
spread) प्राणि—प्रकीर्ण; जन्तु परिक्षेपित ।
zoocoenocyte–(Gk. *zoon*, animal; *koinos*,
common; *kytos*, hollow) संयुज चलबीजाणु; पक्ष्मा-
भिकी संकोशिका ।
zoocyst–(Gk. *zoon*, animal; *keystis*, sac)
बीजाणुपुटी; प्राणिपुटी ।
zoocytium–(Gk. *zoon*, animal; *kystos*, hollow)
जूसाइशियम; प्राणिकिल्ल आकृति; कुछ इन्फूज़ोरिया
(infusoria) में सामान्य श्लेष्मिक बहुधा शाखीय
आधारक (मैट्रिक्स) ।
zoodendrium–(Gk. *zoon*, animal; *dendrom*,
tree) प्राणि-द्रुमक; कुछ निवह इन्फूज़ोरियन्स (infuso-
rians) का वृक्षोपम (द्रुमक) शाखीय स्तम्भ (stalk) ।
zoodynamics–(Gk. *zoon*, animal; *dynamics*,
power) प्राणि-कार्यकी; प्राणि गतिकी ।
zooecial–(Gk. *zoon*, animal; *oikos*, house)
प्राणि कोष्ठकसम; प्राणि मुकुल सदृश ।
zooecium–(Gk. *zoon*, animal; *oikos*, house)
प्राणि—कोष्ठक; जीवकधानी; पोलीज़ोअन (polyzoan)
पोप मुकुल का घेरे हुए कोश या कोष्ठ ।
zooerythrin–(Gk. *zoon*, animal; *erythros*, red)
प्राणि लोहित, जूएरीथ्रिन; कई पक्षियों के पंखों में पाया
जाने वाला लाल वर्णक ।
zoofulvin–(Gk. *zoon*, animal; L. *fulvus*, yellow)
जूफल्विन; प्राणि पीतवर्ण; जन्तुओं में पाया जाने वाला
पीला वर्ण ।
zoogamete–(Gk. *zoon*, animal; *gametes*,
spouse) चल युग्मक ।
zoogamy–(Gk. *zoon*, animal; *gamos*, marriage)
मैथुनी उत्पत्ति; निषेकोत्पत्ति ।

**zoogina**–(Gk. *zoon*, animal) जन्तु सम्बन्धी ।

**zoogenesis**–(Gk. *zoon*, animal; *gignesthai*, to produce) जन्तुत्पादन; जन्तुत्पत्ति ।

**zoogeography**–(Gk. *zoon*, animal; *ge*, earth; *grapheion*, to write) जन्तु भूगोल; जन्तु प्रसार विज्ञान; जन्तु भौगोलिक ।

**zoogeographical regions**–(जन्तु) प्रसार प्रदेश भूप्राणि; विस्तार क्षेत्र ।

**zoogloca**–(Gk. *zoon*, animal; *gloia*, glue) श्लेष्माकृत जीवाणु; प्राणि श्लेष; श्लेष्मिक आधारक में डूबा हुआ बैक्टीरिया पुंज जिसके कारण बहुधा रंग दीप्ति पटल निर्मित होता है ।

**zoogonidium**–(Gk. *zoon*, animal; *gonos*, offspring) चलबीजाणु ।

**zoogonous**–(Gk. *zoon*, animal; *gonos*, offspring)—*viviparous* जरायुज ।

**zooid**–(Gk. *zoon*, animal; *eidos*, like) जूइड; जीवक; जन्तु मुकुल; जन्तु कलिका (कलिका या मुकुल =bud) ।

**zoolith**–(Gk. *zoon*, animal; *lithos*, stone) प्राणि अश्म; जीवाश्म; जान्तवाश्म ।

**zoology**–(Gk. *zoon*, animal; *logos*, discourse) जन्तु-विज्ञान; जन्तुशास्त्र; प्राणी विज्ञान; प्राणि विज्ञान ।

**zoologist**–जन्तु वैज्ञानिक; प्राणि विज्ञानी ।

**zoome**–(Gk. *zoon*, animal); जूम; प्राणि पारिस्थितिक इकाई ।

**zoon**–जन्तु ।

**zooneryththrln**–जुनेरिथ्रिन; जानवरों में पाया जाने वाला एक प्रकार का लाल रंग ।

**zoonite**–(Gk. *zoon*, animal) देहखण्ड; सन्धिक जन्तु के शरीर का एक देहखण्ड ।

**zoonomy**–(Gk. *zoon*, animal; *nomos*, law) जीवन सम्बन्धी नियम ।

**zoophilous**–(Gk. *zoon*, animal; *philein*, to lone) जीवरागी; जन्तुरागी । ऐसे पौधे जो जन्तुओं द्वारा परागित होते हैं ।

**zoophyte**–(Gk. *zoon*, animal; *phyton*, plant) प्राणि-द्रुम; प्राणि-पादप, पौधों जैसी आकृति वाला जन्तु ।

**zooplankon**–(Gk. *zoon*, animal; *plangktos*, wandering) प्राणि-प्लवक ।

**zooplasm**–(Gk. *zoon*, animal; *plasma*, mould) प्राणि-प्ररस; जैव पदार्थ जो पोषक तत्वों हेतु अन्य जैवी उत्पादों पर निर्भर होते हैं ।

**zoosperm**–(Gk. *zoon*, animal; *sperma*, seed) १–अलैंगिक चल बीजाणु; २–वीर्याणु ।

**zoosporangium**–(Gk. animal; *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) जूस्पोरधानी; बीजाणुधानी (sporangium) जिसमें अलैंगिक चल बीजाणु (zoospore) वर्धित होते हैं ।

**zoospore**–(Gk. *zoon*, animal; *sporos*; seed) सघ कोष्ठ; अलैंगिक चल बीजाणु; जूस्पोर ।

**zootaxy**–(Gk. *zoon*, animal; *taxis*, arrangment) जन्तु वर्गीकरण ।

**zootechnics**–(Gk. *zoon*, animal; *techne*, craft) जन्तु कला विज्ञान; वह वैज्ञानिक कला जो जन्तु संवर्धन, उत्थापन आदि ज्ञान प्राप्त करने हेतु प्रयोग में आती है ।

**zoothome**–(Gk. *zoon*, animal *thomos*, heep) प्राणि ओघ; जैवी मूंगे (living coral) में कोई एक व्यक्ति समूह ।

**zootomy**–(Gk. *zoon*, animal; *temnein*, to cut) प्राणि विच्छेदन ।

**zootoxin**–(Gk. *zoon*, animal; *toxikon*, poison) प्राणि-विष ।

**zootrophic**–(Gk. *zaon*, animal; *trephein*, to nourish) जन्तु समभोजी; विषमपोषी ।

**zooxanthellae**–(Gk. *zoon*, animal; *xanthos*, yellow) जूएन्थीली; विभिन्न जन्तुओं में रहने वाली पील, भूरे या सहजीवी एक कोशिकीय शैवाल ।

**zooxanthin**–(Gk. *zoon*, animal *xanthos*, yellow) जूजेन्थिन; पीत वर्ण जो विभिन्न पक्षियों के पंखों में पाया जाता है ।

**zuckerkandl's bodies**–(E. *zuckerkand*, Australian auatomist) जुकरकांड पिंड; भ्रूणिक उदरीय महाधमनी (abdominal aorta) के दोनों ओर पाया जाने वाला क्रोमेफिन (chromaffin) ऊतक या परागुच्छिकायें (paraganglia) ।

**zygantrum**–(Gk. *zygon*, yoke; *antrum*, cane) योजिकोटर, जाइगैन्ट्रम; योजिखात; कुछ छिपकली (lizards) और सर्प के कशेरुकों (vertebral) की तंत्रिकीय चाप या सुषुम्ना तोरण (neural arch) के पश्च तल पर एक खात (fossa)।

[देखिये zygosphene—जाइगोस्फीन—योजिप्रवर्ध]

**zygapophysis**–(Gk. *zygon*, yoke; *apophysis*, process of a bone) सन्धिक प्रवर्धन; जाइगोपोफाइसिस; योजिप्रवर्ध।

**zygobranchiate**–(Gk. *zygon*, yoke; *brangchia*, gills) जाइगोब्रैंकियेट; युग्मिक विसर्जन अंग तथा सममिति वलोमी; गैस्ट्रोपोडा का एक गण (order)।

**zygocardiac ossicles**–युग्म जठरास्थिक; क्रशटेशिया (केकड़ावंशी) की जठर चक्की के युग्मिक पार्श्व अस्थिक (ossicles)।

**zygodactyl**–(Gk. *oygos*, yoke; *daktylos*, digit) युग्मांगुलीय; दो उँगली आगे को और दो पीछे को फैलाये रहने वाले (पक्षी जैसे तोते)।

**zygodont**–जाइगोडोन्ट; उत्तंग युग्मी (दांत)।

**zygogenetic**–(Gk. *zygon*, yoke; genesis, origin) निषेकोत्पन्न; निषेकजलीय।

[देखिये—parthenogenetic—अनिषेक जननीय; अनिषेकोत्पन्न]

**zygoid**–(Gk. *zygon*, yoke; *eidos*, form) द्विगुणित (diploid)।

**zygoma**–(Gk. *zygoma*, yoke) जाइगोमा (कपोल अस्थि तोरण)।

**zygomatic**–जाइगोमैटिक।

**zygomatic arch**–जाइगोमैटिक वलय।

**zygomatic process**–जाइगोमैटिक प्रवर्द्धन।

**zygomaticofacial**–(Gk. *zygoma*, yoke; L. *facies*, face) जाइगोमैटीकोफेशियल (अस्थि छिद्र) जाइगोमैटिक प्रवर्ध के कपोल तल (molar rsurface) पर का एक अस्थि छिद्र (foramen) तंत्रिका और वाहिनियों के लिए।

**zygomaticotemporal**–(Gk. *zygoma*, yoke; L. *tempora*, temples) जाइगोमैटीकोटेम्पोरल; जाइगोमैटिक प्रवर्ध के कनपटी तल (temporal surface) पर स्थित सेवनी, अस्थि छिद्र तंत्रिका आदि।

**zygomelous**–(Gk. *zygon*, yoke; *melos*, limb) युग्मानुबंधी; युग्म अवयवी (पिन)।

[देखिये—azygomelous—अयुग्म अवयवी]

**zygonema**–(Gk. *zygon*, yoke; *nema*, thread) जाइगोनीमा; युग्म सूत्र; ह्रास विभाजन (meiosis) में सूत्र युग्मता (amphitene) या युग्म सूत्र युग्मता (zygotene) स्थिति।

**zygomorphic, zygomorphous**–(Gk. *zygon* yoke; *morphe*, shape) एक समांशी; एक तलीय; द्विपार्श्व समांशता।

[देखिये—monosmmetrical]

**zygophase**–(Gk. *zygon*, yoke; *phasis*, aspect) द्विगुणित स्थिति।

[देखिये—diplophase, gamophase—]

**zygophore**–(Gk. *zygon*, yoke; *phcrein*, to bear) कुछ फंजाई में संयुग्मनी कवक तन्तु (conjugating hypha)।

**zygophyte**–(Gk. *zygon*, yoke; *phyton*, plant) युग्म-पादप; ऐसा पौधा जिसमें दो समान उत्पादक कोशिकायें निषेक में संयुक्त होती हैं।

**zygopleural**–(Gk. *zygos*, yoke; *pleuron* side) द्विपार्श्वीय सममितिक।

**zygoneury**–(Gk. *zygon*, yoke; *neuron*, nerve) तंत्रिका-युग्मता।

**zygopodium**–(Gk. *zygon*, yoke; *pous*, foot) जाइगोपोडियम; प्रकोष्ठ या अग्र जंघा।

**zygosis**–(Gk. *zygosis*, a joining) संयुजता संयुग्मन।

**zygosperm**–(Gk. *zygon*, yoke; *sperma*, seed) जाइगोस्पर्म; संयुग्मनी बीजाणु।

**zygysphene**–(Gk. *zygon*, yoke; *sphen*, wedge) जाइगोस्फीन; सन्धिक प्रवर्ध।

**zygosporangium**–(Gk. *zygon*, yoke; *sporos*, seed; *anggeion*, vessel) युग्म बीजाणुधानी।

**zygospore**–(Gk. *zygon*, yoke; *sporos*, seed) जाइगोस्पोर; युग्मस्पोर; युग्म बीजाणु।

**zygotaxis**–(Gk. *zygon*, yoke; *taxis*, arrangement) पारस्परिक आकर्षण; किन्हीं फंजाई में दो विशिष्ट कवक तन्तु के संयुग्मन की दशा।

**zygote**–(Gk. *zygotes*, yoked) युग्म कोशिका; युग्म कोशिका जाइगोट।

**zygotene**–(Gk. *zygon*, yoke; *tainia*, band) युग्म युग्मता; ह्रास-विभाजन (meiosis) की पूर्वावस्था (pro-

phase) जिसमें गुल्वी सूत्र (spireme threads) जोड़ों (pair) में जुड़े होते हैं।

**zygotic**–(Gk *zygotos*, yoked) १–जाइगोट सम्बन्धी; २–निषेक के पश्चात् तुरन्त उत्परिवर्तन।

**zygotoblost**–(Gk. *zygotos*, yolked; *blastos*, bud) जाइगोटोब्लास्ट; भ्रूणकोशिकज; हीमग्रमीबी में जाइगोट खण्ड के विखण्डन से उत्पन्न बीजाणुज (sporozoite)।

**zygotomere**–(Gk. *zygotos*, yolked; *meros*, part) जाइगोट खण्ड—जाइगोट की एक कोशिका।

**zygotonucleus**–(Gk. *zygotos*, yolked; L. *nucleus*, kernel) जाइगोटो न्यूक्लियस; संयुज केन्द्रक; दो युग्मक केन्द्रकों (gametonuclei) के संयुजता से बना केन्द्रक (nucleus)।

**zygotropism**–(Gk. *zygon*, yolked; trope, turn) संयुजवृत्ति; एक दूसरे की ओर संयुज कवक तन्तुओं की वृद्धि।

**zygozoospore**–(Gk. *zyoon*, yolked; *zoon*, animal; *sporos*, seed) संसंयुजी चल कोशिका।

**zymase**–(Gk. *zyme*, leaven) जाइमेस; यीस्ट कोशिकाओं (yeast celis) में पाया जाने वाला एक क्षोभक रस (enzyme) जो शर्करा (sugar) को शराब या सुरासार (alcohol) में परिणित करता है।

**zymin**–(Gk. *zyme*, leanen) जाइमिन, एन्जाइम या फर्मेंट।

**zymocont**–(Gk. *zyme*, leaven; *kontos*, pole) दकाकार कण पिण्ड; पेंक्रियेटिक कोशिका का दलाकाकार कण पिण्ड (chondeiosome)।

**zymo-excitor**–एन्ज़ाइम प्रोत्साहक।

**zymogen**–(Gk. *zyme*, leanen; *genes*, proveing) जाइमोजन; प्रोएन्ज़ाइम; एन्ज़ाइम से पूर्व का पदार्थ।

**zymogenic**–(Gk. *zyme*, leaven; *genes*, producing) एन्ज़ाइम उत्पादक।

**zymosis**–(Gk. *zymosis*, fermentation) एन्ज़ाइम प्रभाव; एन्ज़ाइम प्रक्रियायें।

**zyinotic**–(Gk. zymotikos, causing fermentation) उत्तापज; संक्रामक द्वारा उत्पन्न रोग।

# परिशिष्ट

प्राणिशास्त्र के अंग्रेजी के पारिभाषिक शब्दों का अर्थ केवल प्रत्यय (पूर्वलग्न या प्रथम उपपद) तथा उत्तरस्थ (अनुलग्न या द्वितीय उपपद) की व्याख्या से प्राप्त किया जा सकता है। जैसे अंग्रेजी के शब्द एक्टिनॉप्टेरिजिआई (Actinopterygii) जो एक प्रकार की मछली होती है—में पूर्वलग्न या प्रथम उपपद "actino" है और दूसरा अनुलग्न या द्वितीय उपपद "pterygii" है—"actino" का अर्थ "ray" अर्थात् "किरण" तथा "pterygii" का अर्थ "fin" मछली का 'पर'—'फिन' या "क्षेपणी" होता है। इन दोनों को मिलाकर "किरण क्षेपणी युक्त" हो जाता है। इस प्रकार प्रायः अनेक शब्दों का अर्थ सरलता से जाना जा सकता है। ऐसे समस्त पूर्वलग्न तथा उत्तरलग्न या अनुलग्न पदों की सूची इस खण्ड में दी गई है। इनके जान लेने से अंग्रेजी के शब्दों का अर्थ-बोध प्राणि-शास्त्र जिज्ञासु को हो सकता है और इनकी सहायता से पूर्वखण्ड में अंकित अधिकांश शब्दों को समझा जा सकता है।

**a**—(Gr. not) negates succeeding part of word : अ-, नहीं।

**उदाहरणार्थ**—*acauline*—अस्तम्भी (तना); बिना तने या स्तम्भ वाला।
*acoel*, without coelom असीलोमी।
*acrania*, without head—अकपाली।

**ab**—(L. *away*, off) opposite of ad—अप, परे, दूरी पर, दूर। यह उपसर्ग शब्दों के पहिले लग कर उसमें निषेध, अपकर्ष का भाव उत्पन्न करता है।

**उदाहरणार्थ**—*abaxial*, away from axis—अपाक्ष, किसी संरचना का वह तल जो अक्ष से परे हो।
*aboral*, away from mouth—अप मुख; मुख पर।
*abductor*, muscle that draws away from given position—अपवर्तनी।

**acro**—(Gr. *akros*, outermost)—शीर्ष, उच्चतर, शिखरस्थ, (मांसपेशी); चोटी वाला; अग्र-।

**उदाहरणार्थ**—*acromegaly*—अग्र कायता।
*acrosome*—अग्र पिंडक; वेधक शीर्ष।
*acrocarpic*—अक्षांत फली जैसे शैव (mosses)।

**actino**—(Gr. *akltis* ray)—किरण।

**उदाहरणार्थ**—*actinocarpous*—अरफली।
*actinopodial*, ray footed—किरण पादी।
*actinotroch*, ray wheel—किरण चक्री।

**ad**—(L. *toward* to) opposite of ab : उप-; समीप; अभि।

**उदाहरणार्थ**—*adrenal* at (near) the kidney—उपवृक्क; वृक्क के समीप।
*adductor*, muscle that draws toward given position-समीप कर्षी; अभिवर्तनी।
*adoral*—अभिमुखीय।

**afferent**—(L. *adtferre*, to carry) : to lead or carry toward given position, opposite of efferent; अभिवाही; अन्तर्गामी।

**उदाहरणार्थ**—*afferent nerve*—अभिवाही तन्त्रिका।
*afferent blood vessel*—अन्तर्गामी रक्त नलिका।

amphi—(Gr. on both sides) "दोनों ओर"; "चारों ओर"।
उदाहरणार्थ—*amphioxus*, pointed at both sides. एम्फीओक्सिस—दोनों ओर से नुकीला जन्तु विशेष।
*amphicarpous*—उभय फली, दो प्रकार के फल उत्पन्न करने वाला।
*amphispore*—उभय बीजाणु, उत्पादीय तथा विश्राम स्पोर दोनों तरह से कार्य करने वाला।
an—(Gr. not) like a-, used before vowel or "h" एक, ऐन।
उदाहरणार्थ—*anamniote*—एनैम्निओटा।
*anhydride*—एनहाइड्राइड।
ana—(Gr. *up*, throughout; *again* back) सारे के बीच में।
उदाहरणार्थ—*analogy* likeness, resemblance—एक रूपता; एकसापन।
*analysis*, thorough seperation—विश्लेषण; परीक्षण।
*anatomy*, cutting up—चीड़फाड़ की विद्या।
andro—(Gr. *aner*, man, male) नर; पुंस।
उदाहरणार्थ—*androgen*, male producing hormone—पुंसोद्दीपक; ऐन्ड्रोजन।
*androecium*—पुंगकेसरों की पिण्डी।
anterior, antero—(L. *ante*, before, in front of) : at near or toward front end; अग्र; अग्रस्थ; अग्र भागस्थ।
उदाहरणार्थ—*anterior border*—अग्रवर्ती किनारा; अग्रतट।
*antero-supirior*—अग्रोर्ध्व।
antho—(Gr. *anthos*, flower) प्रसून।
उदाहरणार्थ—*anthozoa*, flower like coelentrate animals—ऐन्थोजोआ; प्रसून काय (जन्तु)।
*anthophilous*—प्रसून-प्रेमी।
anthropo—(Gr. *anthropos*, man, human) मानव-; मनुष्य या नर का अर्थ देने वाला उपसर्ग।
उदाहरणार्थ—*anthropoid*, man like ape—ऐन्थ्रोपोइड; मानव-कपि (वानर आदि मनुष्याकार पशु)।
*anthropeic*, by human means—मानवीय प्रभाव।
apical—(L. *apex*, tip) : belonging to an apex, being at or near the tip—शिखर सम्बन्धी; शिखाग्र; मूर्धन्य; शिखरस्थ।
उदाहरणार्थ—*apical plate*—शिखाग्र पट्ट।
apo—(Gr. *away*, off, from) comp. to L. ab-; far lying opening) अप-।
उदाहरणार्थ—*apopyle*—अपद्वार।
*apotype*—अपरूप।
arch, archeo—(Gr. *archos*, chief) first, main, earliest—पुरातन; आद्य; पुरा-।
उदाहरणार्थ—*archentron*, first embryonic gut—आद्यांत्र; पुरांत्र।
*archeocyte*, chief cell—आद्य कोशिका।
*archeospore*, beginning seed—आद्य स्पोर।
*archiannelida*, primitive annelid—आर्कीएनिलिडा; आद्य ऐनिलिड प्राणी।
arthro—(Gr. *arthron*, joint) सन्धि।
उदाहरणार्थ—*arthropoda*, joint- legged—सन्धि पादी।
*arthrospore*, joint-seed—सन्धिक बीजाणु।
*arthritis*, joint inflammation—सन्धि, शोथ (रोग)।

asc-asco—(Gr. *askos*, sac) कोष ।
उदाहरणार्थ—*aschelminthes*, sac worm–ऐस्केलमिन्थीज; कोषिक-कृमि ।
*ascocarp*, bag fruit–स्पोर-स्रोत कवच ।
*ascospore*, bag seed, स्योति स्पोर ।
aster-, aster—(Gr. *aster*, star) तारा; तारक ।
उदाहरणार्थ—*asteroid*, star shaped animals (star fish) ऐस्टेरोइड; तारोपम या एस्टर सदृश जन्तु ।
auto—(Gr. *same*, self) स्व; स्वतः ।
उदाहरणार्थ—*autogamy*, self fertilisation, स्वपरिणय; स्वयंसेचन ।
*autointoxication*, self posion, स्वविषता ।
*autotrophic*, self nourishment, स्वपोषी ।
axo—(Gr. *axine*, axis) pertaining to an axis; अक्ष-; अक्ष ।
उदाहरणार्थ—*axoneme*, अक्ष सूत्र ।
*axial filament*, अक्षीय तन्तु ।
*axostyle*, अक्षदण्ड ।
bi—(L. *bis*, twice, double, two) द्वि; दोबार; दोहरा; दो गुना (दुगुना) ।
उदाहरणार्थ—*bilateral*, द्विपार्श्वीय ।
*bicuspid*, having two points, द्विकस्पी ।
*binate*, two by two, द्विपत्रक-पर्ण ।
bio—(Gr. *bios*, life, pertaining to life) जीवन मूलतः यूनानी [(ग्रीक शब्द)] ।
उदाहरणार्थ—*biology*, जीव शास्त्र ।
*biomass*, जीव पिण्ड ।
*biophyte*, जीव पादप ।
*biosphere*, जीव क्षेत्र ।
-blast, blast-, blasto—(Gr. *blastos*, embryo) : pertaining to embryo, कोरक; भ्रूण-; भ्रूणिक ।
उदाहरणार्थ—*blastocoel*, embryonic cavity, कोरक गुहा ।
*blastokinesis*, beed movement, भ्रूण गति ।
*mesoblast*, middle layer of embryo, मध्यांकुर; कोरक (भ्रूण) का मध्य स्तर ।
brachio—(L. *brachium*, arm) भुजा-; बाहु- ।
उदाहरणार्थ—*brachiopod*, arm footed animal, भुजपादी ।
*brachiolaria*, arm possessing larva, किण भुजी ।
-branch, branchio—(Gr. *branchia*, gills) गिल; गिली ।
उदाहरणार्थ—*lamellibranch*, having plate like gills, पटलिकीय गिली ।
*branchiopod*, animals with gills on feet, पाद-गिली जन्तु ।
*branchial*, sac or breathing sac, गिली- ।
cardio—(Gr. *kardia*, heart) हृदयी; हृदय-; हृदय सम्बन्धी ।
उदाहरणार्थ—*pericardial*, around the heart, हृदयावरणी ।
caudal—(L. *cerdo*, tail) at near or toward the tail, पुच्छीय; पुच्छ-; पूंछ या पुच्छ सम्बन्धी ।
cephale—(Gr. *kephale*, head) मस्तिष्कीय-; सिर- ।

उदाहरणार्थ—*cephalothorax*, शिरोवक्ष ।
*cephalopod*, head footed animal, शिरस्पाद ।

cerci, cercal, cerco—(Gr. *kerkos*, tail) pertaining to tail—पूंछ-; पूंछ सम्बन्धी; पूंछ वाला ।
उदाहरणार्थ—*cercaria*, tailed fluke larva, सरकेरिया; पुच्छार्भक; पूंछ वाला पट्ट कृमियों का अर्भक ।
*cercopithecoid*, tailed monkey, पूंछ वाला बन्दर ।
*anal cerci*, गुदालूम ।

cervical—(L. *cervix*, neck) at, near, or toward the neck region, ग्रैव-; ग्रैवयी; ग्रीवा सम्बन्धी ।

chaeto—(Gr. *chaite*, bristle hair) शूक; रोमिका ।
उदाहरणार्थ—*chaetognath*, bristle jawed animal) शूक; रोमिका हनु (जन्तु) ।

chilo—(Gr. *chilos*, lip) ओष्ठ ।
उदाहरणार्थ—*chilopod*, 'lip' footed—काइलोपोडा; ओष्ठ पादी ।

chloro—(Gr. *choloros*, green) हरित ।
उदाहरणार्थ—*chlorocruorin*, green blood pigment, हरित श्वासक; क्लोरोक्रयूओरिन—किन्हीं कृमियों में रक्त रस में पाया जाने वाला श्वांस सम्बन्धी पदार्थ ।
*chloroplast*, grass green moulded, पर्ण हरित कण ।

choana—(Gr. *choane*, funnel) कीप ।
उदाहरणार्थ—*choanocyte*, funnel bearing cell, कीप कोशिका ।

chondro—(Gr. *chondros*, cartilage) उपास्थि- ।
उदाहरणार्थ—*chondroblast*, cartilage forming cell, उपास्थि जन ।
*chondrostei*, cartilage possessing fish group, उपास्थि मत्स्य समूह ।

chord, chorda—(L. *chorda*, cord, string) दण्ड-; रज्जु- ।
उदाहरणार्थ—*notochord*, cord along back, पृष्ठदण्ड; रज्जुदण्ड ।
*chordate*, notochord possessing animal, पृष्ठदण्डी ।

chrome, chromo, chroma—(Gr. *chroma*, color) रंज्य ।
उदाहरणार्थ—*cytochrome*, cell pigment, कोशिका रंज्य ।
*chromatophore*, pigment carrier cell, रंज्यधारी ।
*chromatophyll*, leaf colour, पर्ण वर्ण; पर्ण रंजक पदार्थ ।

clad, clado—(Gr. *klados*, branch, sprout) शाखा-; शाखीय ।
उदाहरणार्थ—*triclad*, three branched, त्रिशाखी ।
*cladode*, sprout, पर्णाभ पर्व ।
*cladose*, sprout, शाखीय ।

-coel, coele-, coelo—(Gr. *koilos*, hollow cavity) सील; गुहा ।
उदाहरणार्थ—*pseudocoel*, false coelomic cavity, क्षम्यगुहा ।
*coelenterate*, possessing gut cavity, सीलन्ट्रेट; गुहा जन्तु; गह्वर जन्तु ।
*coeloroic*, hollow animal, देहगुहा वासी ।

cranio—(Gr. *kranion* skull) कपाल ।
उदाहरणार्थ—*craniate*, skull possessing, कपाली ।

cten-, cteno—(Gr. *kteis*, comb) कंकत- ।

